# श्रीगणेशचतुर्थी एवम् श्रीकृष्णजन्माष्टमी व्रत

## [भारत के कुछ प्रसिद्ध नगरों के लिए चन्द्रोदय (संवत् 2073 वि.) (भा. स्टैं. टा.)]

| नगर | श्रीगणेशचतुर्थी चन्द्रोदय (I.S.T.) | | | | | | | | | | | | श्रीकृष्णजन्माष्टमी | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | स्मार्त | वैष्णव |
| | 25 अप्रै., 2016 ई. घं. मि. | 25 मई, 2016 ई. घं. मि. | 23 जून 2016 ई. घं. मि. | 23 जुला. 2016 ई. घं. मि. | 21 अग. 2016 ई. घं. मि. | 19 सितं. 2016 ई. घं. मि. | 19 अक्तू. 2016 ई. घं. मि. | 17 नवं. 2016 ई. घं. मि. | 17 दिसं. 2016 ई. घं. मि. | 15 जन. 2017 ई. घं. मि. | 14 फर. 2017 ई. घं. मि. | 16 मार्च, 2017 ई. घं. मि. | 24 अगस्त, 2016 ई. घं. मि. | 25 / 26 अग., 2016 ई. घं. मि. |
| देहरादून | 21 36 | 22 04 | 21 35 | 21 40 | 21 00 | 20 21 | 20 40 | 20 20 | 21 06 | 20 48 | 21 23 | 21 54 | 23 12 | 00 01 |
| नाहन | 21 39 | 22 07 | 21 38 | 21 43 | 21 03 | 20 24 | 20 43 | 20 23 | 21 08 | 20 51 | 21 26 | 21 57 | 23 14 | 00 04 |
| पटना | 20 59 | 21 26 | 20 59 | 21 08 | 20 31 | 19 56 | 20 19 | 19 59 | 20 42 | 20 22 | 20 53 | 21 19 | 22 49 | 23 39 |
| पटियाला | 21 43 | 22 11 | 21 42 | 21 47 | 21 07 | 20 28 | 20 47 | 20 27 | 21 13 | 20 55 | 21 30 | 22 01 | 23 18 | 00 08 |
| पठानकोट | 21 49 | 22 17 | 21 48 | 21 51 | 21 09 | 20 29 | 20 47 | 20 26 | 21 13 | 20 56 | 21 33 | 22 06 | 23 19 | 00 08 |
| पुणे | 21 34 | 22 02 | 21 36 | 21 52 | 21 19 | 20 48 | 21 17 | 20 58 | 21 38 | 21 15 | 21 39 | 21 59 | 23 44 | 00 37 |
| फगवाड़ा | 21 47 | 22 15 | 21 46 | 21 50 | 21 09 | 20 30 | 20 48 | 20 28 | 21 14 | 20 57 | 21 33 | 22 04 | 23 20 | 00 09 |
| फिरोज़पुर | 21 51 | 22 19 | 21 50 | 21 54 | 21 14 | 20 34 | 20 54 | 20 33 | 21 19 | 21 02 | 21 38 | 22 08 | 23 25 | 00 15 |
| बंगलोर | 21 11 | 21 38 | 21 15 | 21 35 | 21 05 | 20 37 | 21 09 | 20 51 | 21 30 | 21 04 | 21 24 | 21 39 | 23 35 | 00 28 |
| बरेली | 21 27 | 21 55 | 21 26 | 21 34 | 20 55 | 20 17 | 20 38 | 20 18 | 21 03 | 20 44 | 21 17 | 21 18 | 23 09 | 00 13 |
| बिलासपुर ( हि.प्र.) | 21 43 | 22 11 | 21 42 | 21 46 | 21 05 | 20 25 | 20 44 | 20 24 | 21 10 | 20 52 | 21 29 | 22 00 | 23 16 | 00 05 |
| बीकानेर | 21 52 | 22 19 | 21 51 | 21 58 | 21 20 | 20 43 | 21 04 | 20 44 | 21 29 | 21 10 | 21 43 | 22 11 | 23 34 | 00 25 |
| बून्दी | 21 38 | 22 05 | 21 38 | 21 48 | 21 11 | 20 35 | 20 59 | 20 39 | 21 22 | 21 02 | 21 33 | 21 59 | 23 28 | 00 20 |
| भटिण्डा | 21 49 | 22 17 | 21 48 | 21 53 | 21 13 | 20 34 | 20 54 | 20 33 | 21 19 | 21 01 | 21 36 | 22 07 | 23 25 | 00 15 |
| भरतपुर | 21 33 | 22 01 | 21 33 | 21 03 | 20 26 | 20 26 | 20 48 | 20 28 | 21 12 | 20 53 | 21 25 | 21 53 | 23 18 | 00 09 |
| भोपाल | 21 26 | 21 54 | 21 27 | 21 39 | 21 03 | 20 29 | 20 54 | 20 35 | 21 17 | 20 56 | 21 25 | 21 48 | 23 23 | 00 15 |
| मण्डी ( हि.प्र. ) | 21 43 | 22 11 | 21 42 | 21 45 | 21 04 | 20 24 | 20 43 | 20 22 | 21 08 | 20 51 | 21 28 | 22 00 | 23 14 | 00 04 |
| मथुरा | 21 33 | 22 00 | 21 32 | 21 40 | 21 02 | 20 25 | 20 47 | 20 27 | 21 11 | 20 52 | 21 25 | 21 52 | 23 17 | 00 08 |
| मुम्बई | 21 39 | 22 07 | 21 41 | 21 56 | 21 24 | 20 52 | 21 20 | 21 01 | 21 42 | 21 19 | 21 44 | 22 04 | 23 48 | 00 40 |
| रोपड़ | 21 44 | 22 11 | 21 42 | 21 47 | 21 06 | 20 27 | 20 46 | 20 25 | 21 11 | 20 54 | 21 30 | 22 01 | 23 17 | 00 07 |
| रोहतक | 21 40 | 22 08 | 21 39 | 21 46 | 21 07 | 20 29 | 20 50 | 20 29 | 21 14 | 20 56 | 21 30 | 21 59 | 23 20 | 00 13 |
| लखनऊ | 21 18 | 21 46 | 21 18 | 21 27 | 20 49 | 20 12 | 20 34 | 20 14 | 20 58 | 20 39 | 21 11 | 21 38 | 23 04 | 00 07 |
| लुधियाना | 21 46 | 22 14 | 21 45 | 21 49 | 21 09 | 20 29 | 20 48 | 20 28 | 21 14 | 20 56 | 21 33 | 22 03 | 23 20 | 00 10 |
| वाराणसी | 21 07 | 21 35 | 21 08 | 21 17 | 20 41 | 20 05 | 20 28 | 20 09 | 20 52 | 20 32 | 21 02 | 21 28 | 22 58 | 23 49 |
| शिमला | 21 41 | 22 09 | 21 40 | 21 44 | 21 03 | 20 24 | 20 43 | 20 22 | 21 08 | 20 51 | 21 27 | 21 58 | 23 14 | 00 04 |
| श्रीनगर (का.) | 21 56 | 22 24 | 21 54 | 21 55 | 21 12 | 20 31 | 20 47 | 20 26 | 21 13 | 20 56 | 21 37 | 22 11 | 23 19 | 00 04 |
| संगरूर | 21 45 | 22 13 | 21 44 | 21 49 | 21 09 | 20 30 | 20 50 | 20 29 | 21 15 | 20 57 | 21 32 | 22 03 | 23 20 | 00 11 |
| सहारनपुर | 21 38 | 22 06 | 21 37 | 21 43 | 21 03 | 20 24 | 20 44 | 20 24 | 21 09 | 20 51 | 21 26 | 21 56 | 23 15 | 00 04 |
| सीकर | 21 43 | 22 11 | 21 43 | 21 50 | 21 12 | 20 35 | 20 57 | 20 38 | 21 21 | 21 02 | 21 35 | 22 03 | 23 27 | 00 18 |
| हरिद्वार | 21 35 | 22 03 | 21 34 | 21 39 | 20 59 | 20 21 | 20 40 | 20 20 | 21 06 | 20 48 | 21 23 | 21 53 | 23 12 | 00 02 |
| हिसार | 21 44 | 22 11 | 21 43 | 21 49 | 21 10 | 20 32 | 20 52 | 20 32 | 21 17 | 20 59 | 21 33 | 22 02 | 23 23 | 00 17 |
| होशियारपुर | 21 47 | 22 15 | 21 45 | 21 49 | 21 08 | 20 29 | 20 47 | 20 27 | 21 13 | 20 56 | 21 32 | 22 04 | 23 19 | 00 13 |

# सन्दिग्ध व्रत–पर्व–व्यवस्था (सं. 2073 वि.)

लेखक– प्रियव्रत शर्मा, 59/6 (अभिजित), पंचकूला(हरियाणा)–134109

(यदि इस स्तम्भ में चर्चित या अन्य किसी व्रत–पर्व की तिथि के बारे में किसी को सन्देह/शंका हो तो पत्र देकर मुझसे स्पष्टीकरण मांग लेना चाहिए, – प्रियव्रत शर्मा)

( सर्वत्र भा. स्टैं. टा. दिया गया है। )

## (1) श्रीजानकी जयन्ती ( वैशाख शुक्ल नवमी )

**श्री सीता जी** का जन्म वैशाख–शुक्ल नवमी मंगलवार को मध्याह्न के समय हुआ था–

**"पुष्यान्वितायां तु कुजे नवम्यां श्रीमाधवे मासि सिते हलाग्रतः।**
**भुवोऽर्चयित्वा जनकेन कर्षणे सीता विरासीत् व्रतमत्र कुर्यात्।।"**
**–( वैष्णवमताब्ज–भास्कर )**

इसवर्ष यह नवमी दो दिन 14 और 15 मई, 2016 ई. को (दो दिन) मध्याह्नव्यापिनी है। **अतः युग्मवाक्यानुसार यह पर्व पूर्वविद्धा (अष्टमी–विद्धा) नवमी के दिन 14 मई को मनाया जाएगा।**

## (2) वटसावित्री व्रत ( ज्येष्ठी पूर्णिमा )

वटसावित्री व्रत के अनुष्ठान में दो परम्पराएं (पक्ष ) हैं । एक (उत्तरभारतीय) परम्परा के अनुसार यह व्रत ज्येष्ठ अमा को और दूसरी (दक्षिण–भारतीय) परम्परानुसार ज्येष्ठ पूर्णिमा को किया जाता है। दोनों परम्पराओं में यह व्रत पूर्व(चतुर्दशी)विद्धा अमा या पूर्णिमा के दिन ही किया जाता है–

**" भूतविद्धा न कर्त्तव्या दर्शः पूर्णा कदाचन।**
**वर्जयित्वा मुनिश्रेष्ठ सावित्रीव्रतमुत्तमम्।।"**
***–( ब्रह्मवैवर्त )***

**इस नियमानुसार इसवर्ष पूर्वविद्धा ( चतुर्दशीविद्धा ) ज्येष्ठीपूर्णिमा के दिन 19 जून, 2016 ई. को ही दक्षिण भारतीय लोग यह वटसावित्री व्रत करेंगे– यह स्पष्ट है।**

**ध्यान दें–** वेध करने वाली और विद्ध होने वाली तिथियां त्रिमुहूर्तव्याप्ति की अपेक्षा रखती हैं। तदनुसार यहां ज्येष्ठ अमा चतुर्दशी से तभी विद्ध मानी जाएगी, जबकि वह (चतुर्दशी) सूर्योदय के बाद कम से कम तीन मुहूर्त तक व्याप्त हो और पूर्णिमा/अमा भी सूर्यास्त से पूर्व कम से कम त्रिमुहूर्तव्यापिनी हो, अन्यथा यह व्रत दूसरे दिन होगा। **ध्यान रहे–** एक विशेष नियमानुसार चतुर्दशीतिथि यदि सूर्योदयानन्तर नौ मुहूर्त्त (अठारह घड़ी) तक विद्यमान हो तो वह परवर्त्ती अमा एवं पूर्णिमा को दूषित कर देती है, अर्थात् उस दिन अमा/पूर्णिमा से सम्बद्ध व्रत नहीं करना चाहिए, तब उसे परवर्त्ती दिन में करना होगा– **"भूतोऽष्टादशनाडीभिः दूषयत्युत्तरां तिथिम्"।** लेकिन यह विशेष नियम उसी स्थिति में प्रवृत्त होता है, जहां चतुर्दशी का वेध वर्जित हो। जहां चतुर्दशी का वेध विहित (ग्राह्य) है, वहां यह वाक्य प्रवृत्त नहीं होता। ***"कालमाधव"*** कार ने वटसावित्री व्रत के निर्णय में इस वाक्य की जो प्रवृत्ति दरसाई है, वह सर्वथा भ्रामक है। ***" पुरुषार्थ चिन्तामणि "*** और ***"धर्मसिन्धु"*** आदि के रचयिता आचार्यों ने **कालमाधवकार** के इस भ्रामक निर्णय का प्रतिवाद किया है। ***"पुरुषार्थ–चिन्तामणिकार"*** **का इस बारे यह वचन है,– " यद् भूत उत्तरां तिथिं दूषयति, तदष्टादश–नाडीभिरिति। यत्र पूर्व(चतुर्दशी)विद्धा निषिद्धा तत्रैवायं विशेषविधिः।"** ***"धर्मसिन्धुकार"*** **ने भी यही लिखा है –" भूतोऽष्टादश–नाडीभिः दूषयत्युत्तरां तिथिम्" इति वचनं सावित्रीव्रतातिरिक्ते ज्ञेयम्, सावित्री–व्रतोपवासेऽष्टादशनाडी–विद्धाया अपि (अमायाः/पूर्णिमायाः) ग्राह्यत्वात्।"**

## (3) कज्जली तृतीया ( भाद्र· कृष्ण–तृतीया )

इस पर्व को पर(चतुर्थी)विद्धा तृतीया में मनाने का नियम है। **'निर्णयसिन्धु'** कार का वाक्य है– **"भाद्र–कृष्णतृतीया 'कज्जली' संज्ञा। सा परा ग्राह्या।"**

# श्रीगणेशचतुर्थी एवम् श्रीकृष्णजन्माष्टमी व्रत

## [भारत के कुछ प्रसिद्ध नगरों के लिए चन्द्रोदय (संवत् 2073 वि.) (भा. स्टैं. टा.)]

| नगर | श्रीगणेशचतुर्थी चन्द्रोदय (I.S.T.) | | | | | | | | | | | | श्रीकृष्णजन्माष्टमी | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | | | | | | | | स्मार्त | वैष्णव |
| | 25 अप्रै., 2016 ई. घं. मि. | 25 मई, 2016 ई. घं. मि. | 23 जून 2016 ई. घं. मि. | 23 जुला. 2016 ई. घं. मि. | 21 अग. 2016 ई. घं. मि. | 19 सितं. 2016 ई. घं. मि. | 19 अक्तू. 2016 ई. घं. मि. | 17 नवं. 2016 ई. घं. मि. | 17 दिसं. 2016 ई. घं. मि. | 15 जन. 2017 ई. घं. मि. | 14 फर. 2017 ई. घं. मि. | 16 मार्च, 2017 ई. घं. मि. | 24 अगस्त, 2016 ई. घं. मि. | 25 / 26 अग., 2016 ई. घं. मि. |
| देहरादून | 21 36 | 22 04 | 21 35 | 21 40 | 21 00 | 20 21 | 20 40 | 20 20 | 21 06 | 20 48 | 21 23 | 21 54 | 23 12 | 00 01 |
| नाहन | 21 39 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 14 | 00 04 |
| पटना | 20 59 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 2 49 | 23 39 |
| पटियाला | 21 43 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 18 | 00 08 |
| पठानकोट | 21 49 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 19 | 00 08 |
| पुणे | 21 34 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 44 | 00 37 |
| फगवाड़ा | 21 47 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 20 | 00 09 |
| फिरोज़पुर | 21 51 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 25 | 00 15 |
| बंगलोर | 21 11 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 35 | 00 28 |
| बरेली | 21 27 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 09 | 00 13 |
| बिलासपुर ( हि.प्र.) | 21 43 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 16 | 00 05 |
| बीकानेर | 21 52 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 34 | 00 25 |
| बून्दी | 21 38 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 28 | 00 20 |
| भटिण्डा | 21 49 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 25 | 00 15 |
| भरतपुर | 21 33 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 18 | 00 09 |
| भोपाल | 21 26 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 23 | 00 15 |
| मण्डी ( हि.प्र. ) | 21 43 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 14 | 00 04 |
| मथुरा | 21 33 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 17 | 00 08 |
| मुम्बई | 21 39 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 48 | 00 40 |
| रोपड़ | 21 44 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 17 | 00 07 |
| रोहतक | 21 40 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 20 | 00 13 |
| लखनऊ | 21 18 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 04 | 00 07 |
| लुधियाना | 21 46 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 20 | 00 10 |
| वाराणसी | 21 07 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 2 58 | 23 49 |
| शिमला | 21 41 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 14 | 00 04 |
| श्रीनगर (का.) | 21 56 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 19 | 00 04 |
| संगरूर | 21 45 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 20 | 00 11 |
| सहारनपुर | 21 38 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 15 | 00 04 |
| सीकर | 21 43 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 27 | 00 18 |
| हरिद्वार | 21 35 | 22 03 | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | [illegible] | 3 12 | 00 02 |
| हिसार | 21 44 | 22 11 | 21 43 | 21 49 | 21 10 | 20 32 | 20 52 | 20 32 | 21 17 | 20 59 | 21 33 | 22 02 | 23 23 | 00 17 |
| होशियारपुर | 21 47 | 22 15 | 21 45 | 21 49 | 21 08 | 20 29 | 20 47 | 20 27 | 21 13 | 20 56 | 21 32 | 22 04 | 23 19 | 00 13 |

लेकिन इस वर्ष तृतीया 21 अगस्त, 2016 ई. को त्रिमुहूर्त्तात्पा है, जिससे यह यहां चतुर्थी से विद्धा नहीं है। अतः इसे नियमानुसार पहले दिन 20 अगस्त, 2016 ई. को ही मनाया जाएगा।

## (4) जन्माष्टमी व्रत (स्मार्त–वैष्णव)

**इसवर्ष 24 अगस्त, 2016 ई. को अष्टमी निशीथ( चन्द्रोदय )–व्यापिनी है, अतः स्मार्त्तों का यह व्रत इसी दिन होगा।** 25 अगस्त, 2016 ई. को अष्टमी नवमीयुता है, जिससे वैष्णवों का व्रत इस दिन होना चाहिए। इस दिन रोहिणी नक्षत्र अष्टमी और निशीथ– दोनों का स्पर्श कर रहा है, अतः इस दिन **'जयन्ती'** योग भी बनता है। कुछ आचार्य जयन्तीयोग वाले दिन ही स्मार्त्तों व वैष्णवों– दोनों का व्रत एकत्र करने का निर्णय देते हैं, लेकिन **हेमाद्रि** आदि अनेक आचार्य ऐसा नहीं मानते। क्योंकि 25 अगस्त को केवल रोहिणी अर्धरात्रिव्यापी है, अष्टमी नहीं। अतः इसदिन केवल वैष्णवों का जयन्ती व्रत हो सकता है, स्मार्त्तों का नहीं। **स्मार्त तो अर्धरात्रिव्यापिनी अष्टमी को ही महत्त्व देते हैं। अतः उनका जन्माष्टमी व्रत 24 अगस्त को ही होगा। मीमांसक भट्टोजिदीक्षित** ने भी **'तिथिनिर्णय'** में लिखा है कि–रोहिणीयोग न होने पर भी अर्धरात्रिव्यापिनी अष्टमी ही लेनी चाहिए। दूसरे दिन अर्धरात्रि के समय रोहिणी का योग कोई अर्थ नहीं रखता–" **रोहिणीयोगाऽभावेऽपि अर्धरात्रिव्यापिनी अष्टमी ग्राह्या। परदिने रोहिणीयोगः अकिञ्चित्करः।"**

इस प्रकार की स्थिति विगत वर्षों में भी अनेक बार आई है। लेकिन पंचांगकारों ने वहां इन दोनों सम्प्रदायों के व्रतों को एकत्र ( Combined ) नहीं किया।⊗ इस परम्परानुसार भी ये दोनों व्रत 24 और 25 अगस्त, 2016 ई. को भिन्न–भिन्न दिनों में ही किए जाने चाहिएं। इस विषय पर धर्मग्रन्थों में तुमुल वाद–विवाद है। हम उसकी उपेक्षा करते हैं।

---

⊗ ***देखिए– सं. 2054, 2055, 2057, 2059, 2060, 2065, 2066 व 2068 में ऐसी ही स्थिति आ चुकी है। वहां सभी पंचांगकारों ने स्मार्त्तों व वैष्णवों के व्रत दो भिन्न–भिन्न दिनों में ही निर्दिष्ट किए थे।***

## (5) दूर्वाष्टमी व्रत (भाद्र. शुक्ल अष्टमी )

यह स्त्रियों का व्रत है। इसव्रत को रौहिण मुहूर्त्त ( दिन के नवम मुहूर्त्त ) में व्याप्त भाद्र. शुक्ल अष्टमी में करने का निर्देश है। यहां रौहिण मुहूर्त्त के समय ज्येष्ठा और मूल नक्षत्र वर्जित हैं। यदि इस दिन अगस्त्य तारा उदित ( दृश्य ) हो तो इसे भाद्र. शुक्ल से निरन्तर पूर्ववर्त्ती ऐसे पक्ष की अष्टमी में करने का निर्देश है, जहां अगस्त्य अस्त (लुप्त) हो। इसवर्ष भाद्र. शुक्ल अष्टमी ज्येष्ठादूषित है और वहां पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, दिल्ली आदि प्रदेशों में अगस्त्य भी उदित है। अतः इसवर्ष यह व्रत इन प्रदेशों में भाद्र. कृष्ण अष्टमी के दिन **( 25 अगस्त, 2016 ई. को ) रौहिण मुहूर्त्त में किया जाएगा।** इसदिन वैष्णवों का अष्टमी व्रत भी है। जन्माष्टमी का अनुष्ठान अर्धरात्रि में और दूर्वाष्टमी का पूजन रौहिण(दिन के नवम)मुहूर्त्त में होगा। अतः इसदिन इन दोनों व्रतों का अनुष्ठान भिन्न–भिन्न कालों में अनुष्ठेय होने से व्रतियों को कोई कठिनाई नहीं होगी।

## (6) श्री उपाङ्गललिता व्रत

यह व्रत अपराह्णव्यापिनी आश्विन शुक्ल पंचमी के दिन किया जाता है–

**"अत्र पंचमी अपराह्नव्यापिनी ग्राह्या, अपराह्नस्यैव तत्पूजाकालत्वोपपत्तेः।"**

*– (धर्मसिन्धुः )*

यदि दोनों दिन पंचमी पूर्णतः अपराह्ण को व्याप्त करे अथवा समान एवम् असमानरूप से उसके एकदेश को व्याप्त करे तो यह व्रत पहले दिन होगा। दोनों दिन अपराह्ण में पंचमी की अव्याप्ति होने पर यह व्रत दूसरे दिन होता है।

इसवर्ष पंचमी 5 और 6 अक्तूबर, 2016 ई. को दोनों दिन अपराह्ण को व्याप्त कर रही है, अतः उक्त नियमानुसार यह पर्व **5 अक्तूबर, 2016 ई. को होगा।**

## (7) सरस्वती आवाहन / पूजन / बलिदान / विसर्जन

सरस्वती का आवाहन, पूजन, बलिदान और विसर्जन आश्विन शुक्लपक्ष में क्रमशः मूल, पूषा., उ.षा. और श्रवण नक्षत्रों के प्रथम पाद में किया जाता है। यहां आवाहन आदि दिन के समय ही किए जाते हैं, रात्रि में ये नहीं होते। यदि मूल आदि नक्षत्र सूर्यास्त से पूर्व तीन मुहूर्त से कम हों या उनका प्रथम पाद रात्रि के समय विद्यमान हो तो आवाहन आदि दूसरे दिन मूल आदि के द्वितीय आदि किसी भी चरण में (दिन के समय ही) करने चाहिएं–

**"तत्र मूलस्य प्रथमे पादे सूर्यास्तात् प्राक् त्रिमुहूर्त्तव्यापिनि–सरस्वत्यावाहनम्। त्रिमुहूर्त्तन्यूनत्वे रात्रौ वा प्रथमपादसत्त्वे तस्य विशेषवचनं विना ग्राह्यत्वाभावाद् द्वितीयादिपादे परदिन एवावाहनम्, एवं पूर्वाषाढादि–नक्षत्रं पूजादौ दिनव्याप्त्येव ग्राह्यम्।–"** (*धर्मसिन्धुः*)

**ध्यान दें–** यहां विशेष बात यह है कि– केवल विसर्जन श्रवणनक्षत्र के प्रथमपाद में रात्रि के प्रथमप्रहर में भी किया जा सकता है,–**"विसर्जनन्तु श्रवण–प्रथमपादे रात्रिभागगतेऽपिकार्यम्, विशेष–वचनात्। तच्च रात्रेः प्रथमप्रहरपर्यन्तमेव इति भाति।"** - (*धर्मसिन्धुः*)

**इसवर्ष आश्विन शुक्ल में मूल, पूषा. व उ.षा. के प्रथम पाद क्रमशः 7, 8 व 9 अक्तू. को रात्रिगामी ( रात्रिस्पर्शी ) हैं, अतः उपरोक्त निर्णयानुसार इन नक्षत्रों के प्रथमपादों में अनुष्ठेय सरस्वती के आवाहन, पूजन व बलिदान-कृत्य इन नक्षत्रों में क्रमशः 8, 9, व 10 अक्तूबर को दिन के समय प्रथमपाद के अतिरिक्त अन्य किसी भी दिन द्वितीयादि पाद में किए जाएंगे। इसवर्ष श्रवण का प्रथमपाद पूर्णतया रात्रिगामी है, अतः इस नक्षत्र में अनुष्ठेय सरस्वती–विसर्जन तो उपरोक्त विशेष नियमानुसार 10 अक्तूबर को ही इस ( श्रवण ) नक्षत्र के रात्रिगत प्रथम पाद में ( 19 घं. 40 मि. से 25 घं. 43 मि. तक की अवधि में ) किया जा सकेगा।**

## (8) करक चतुर्थी व्रत (कार्त्ति. कृष्ण चतुर्थी)

इसव्रत की तिथि का निर्णायक (Criterion) **'श्रीगणेशचतुर्थी व्रत'** वाला ही है। कार्त्तिक कृष्ण चतुर्थी 18, 19 अक्तूबर, 2016 ई.– दोनों दिन चन्द्रोदय का स्पर्श नहीं कर रही है, **अतः शास्त्रीय निर्णयानुसार यह व्रत 19 अक्तूबर, 2016 ई. को ही होगा–'दिनद्वये चन्द्रोदय–व्याप्त्यभावे परैव ।"**

–( *धर्मसिन्धु* )

## (9) कार्त्तिक शुक्ल (हरिप्रबोधिनी) एकादशी व्रत

**इसवर्ष कार्त्ति. शुक्ल द्वादशी का क्षय होने से स्मार्त्तों का एकादशी ( प्रबोधिनी ) व्रत सूयोदयविद्धा एकादशी के दिन आ पड़ा है, जिससे कुछ लोग यहां भ्रान्त हो सकते हैं। उनकी भ्रान्ति के निवारणार्थ यहां नीचे स्पष्टीकरण है। देखिए–**

द्वादशी का क्षय हो जाने पर स्मार्त्तों को दशमीयुता एवं वैष्णवों को द्वादशी–त्रयोदशीयुता एकादशी के दिन व्रत करना चाहिए। यहां **'पद्मपुराण'** का वाक्य है–

**" एकादशी द्वादशी च रात्रिशेषे त्रयोदशी।**
**त्र्यहःस्पृक् तदहोरात्रं नोपोष्यं तत्सुतार्थिभिः।।"**

इस वाक्यानुसार 11, 12, 13 तिथियों से मिश्रित दिन में स्मार्त्तों ( गृहस्थियों ) के व्रत का निषेध और वैष्णवों के व्रत का विधान है। अतः यहां **पद्मपुराण** का यह वाक्य प्रकारान्तरेण स्मार्त्तों को सूर्योदयवेधवती दशमी के दिन एकादशीव्रत करने की ओर संकेत करता है। इसी स्थिति में दशमीमिश्रित एकादशी में व्रत करने का स्पष्ट निर्देश **'वृद्धवसिष्ठ'** के इस वाक्य में भी है–

**"द्वादशी स्वल्पमल्पापि यदि न स्यात्परेऽहनि।**
**दशमीमिश्रिता कार्या महापातकनाशिनी।।"**

**ध्यान दें–** यहां **'वृद्धवसिष्ठ'** के इस विशेष वचनानुसार सूर्योदयवेधवती दशमी के दिन स्मार्त्तों का व्रत निर्धारित किया गया है, जोकि **"उदयोपरि विद्धा तु............"**–इस सामान्य नियमानुसार निःसन्देह निषिद्ध है। लेकिन शास्त्रों द्वारा स्मार्त्तों के लिए त्रयोदशी में पारणा भी सर्वथा वर्जित मानी गई है। यदि इस (द्वादशीक्षय की) स्थिति में स्मार्त्तों

का व्रत भी वैष्णवों के साथ कर दिया जाए तो स्मार्तों को व्रत की पारणा त्रयोदशी में करने की स्थिति आ पड़ेगी। अतः अन्य विकल्प के अभाव में स्मार्तों को दशमीमिश्रिता एकादशी में ही व्रत करने की अनुमति दी गई है। **किंच**– इस प्रकार की स्थिति में जब स्मार्तों को त्रयोदशी में पारणा करने की नौबत आ पड़े तब दशमीमिश्रिता एकादशी में ही व्रत करने की अनुमति **'ऋष्यशृंग'** ने भी इस वाक्य में स्पष्ट दी है–

**"पारणाहे न लभ्येत द्वादशी कलयापि चेत्।
तदानीं दशमीविद्धाऽप्युपोष्यैकादशी तिथिः।।"**

**इस प्रकार स्पष्ट है, इसवर्ष 10 नवंबर, 2016 ई. को सूर्योदय–वेधवती दशमी के दिन लिखा गया यह स्मार्तों का " कार्तिक शुक्ल (देवप्रबोधिनी) एकादशी का व्रत " सर्वथा शास्त्रीय है।**

## (10) भीष्मपंचक प्रारम्भ/समाप्त

शास्त्रों में **भीष्मपंचक** व्रत का अनुष्ठान (जैसा कि **'पंचक'** शब्द से ही स्पष्ट है ) केवल पांच दिन (कार्तिक शुक्ल एकादशी से पूर्णिमा तक ) का ही लिखा है। "यदि एकादशी से पूर्णिमा तक की अवधि में कोई तिथिक्षय हो जाने से एकादशी से पूर्णिमा तक की दिनसंख्या चार ही रह जाए तब दशमीविद्धा एकादशी से ही यह व्रत प्रारम्भ करके शुद्ध (चतुर्दशी से अविद्ध ) औदयिक पूर्णिमा के दिन, यदि पूर्णिमा का क्षय हुआ हो तो चतुर्दशीयुक्त पूर्णिमा के दिन ही इसे समाप्त किया जाए । **तथा च**– यदि इन पांच तिथियों में से किसी एक की वृद्धि हो जाने से व्रत के दिन 6 बनते हों, तो शुद्ध (दशमी से अविद्ध ) एकादशी के दिन प्रारम्भ करके चतुर्दशी–विद्धा पूर्णिमा के दिन, यदि पूर्णिमा की वृद्धि हुई हो तो पहिली पूर्णिमा के दिन ही इसे समाप्त करना चाहिए"– ऐसा धर्मशास्त्र का प्रतिपादन है। इस बारे में ***'धर्मसिन्धु'*** का वचन है,–

**"एकादश्यादि–दिनपंचके भीष्मपंचकव्रतमुक्तम्। तच्च शुद्धैकादश्यामारम्य चतुर्दश्यविद्धौदयिक– पौर्णमास्यां समापनीयम्। यदि शुद्धैकादश्यामारंभे क्षयवशेन पौर्णमास्यां पंचदिनात्मकव्रतसमाप्तिर्न घटते, तदा विद्धैकादश्यामपि आरम्भः। शुद्धैकादश्यामारम्भेऽपि दिनवृद्धिवशेन परविद्धपौर्णमास्यां समापने यदि षड्दिनापत्तिस्तदा चतुर्दशीविद्ध–पूर्णिमायामपि समाप्तिः कार्या।"**

**इसवर्ष कार्ति. शुक्ल में द्वादशी का क्षय हो जाने से भीष्मपञ्चक के दिन केवल चार ही बच रहे हैं। अतः उपरोक्त नियमानुसार यहां दशमीविद्धा एकादशी ( 10 नवं., 2016 ई. ) से भीष्मपञ्चक का आरम्भ माना गया है। स्पष्ट है, इससे पूर्णिमा तक के दिन पांच हो गए हैं।**

## (11) तुलसी–विवाह

जैसा कि पीछे लिख आए हैं कि– कार्तिक शुक्ल एकादशी ( प्रबोधिनी एकादशी ) की पारणा वाले दिन प्रबोधोत्सव मनाया जाता है। **" इसी दिन अथवा इससे अग्रिम चार (द्वादशी, त्रयोदशी, चतुर्दशी, पूर्णिमा वाले) दिनों में से किसी भी दिन विवाहनक्षत्र में तुलसीविवाह किया जा सकता है" – ऐसा शास्त्रनिर्देश है।** लेकिन प्रबोधोत्सव के साथ एकादशी व्रत–पारणा वाले दिन पूर्वरात्रि में (अर्धरात्रि से पहिले ही रात्रिकाल में ) तुलसीविवाह करने की परम्परा है– ऐसा 'धर्मसिन्धुकार' का निर्देश है। यदि पारणा के दिन पूर्वरात्रिकाल में विवाहनक्षत्र न हो तो दिन के समय प्राप्त विवाहनक्षत्र में, यदि वहां भी न मिले तो उसके बिना भी पूर्वरात्रि में तुलसीविवाह पारणा के दिन कर लेना चाहिए।

**इसवर्ष 11 नवम्बर, 2016 ई. को प्रबोधोत्सव है। इसदिन पूर्वरात्रि में विवाहनक्षत्र उ.भा. भी है, अतः इसदिन 'तुलसी विवाह' शास्त्रविहित है।**

## (12) श्रीगणेशचतुर्थी व्रत (पौष कृष्ण)

16 दिसंबर, 2016 ई. को चतुर्थी 20 घं. 36 मि. पर प्रारम्भ होती है और इसदिन चन्द्रोदय 20 घं. 8 मि. पर ही हो जाता है। **किञ्च**– 17 दिसंबर को चन्द्रोदय चतुर्थीसमाप्ति ( 18 घं. 51 मि. ) के अनन्तर 21 घं. 10 मि. पर

हो रहा है। इस प्रकार यहां दोनों दिन चतुर्थी चन्द्रोदय–स्पर्श से वर्जित है। अतः यहां श्रीगणेशचतुर्थी व्रत दूसरे दिन (17 दिसंबर) को ही होगा – **" दिनद्वये चन्द्रोदयव्याप्त्यभावे परैव।"**–( *धर्मसिन्धु* )

## (13) सत्यनारायण व्रत (पौष शुक्ल)

सत्यनारायण व्रत प्रदोषव्यापिनी पूर्णिमा में किया जाता है। **इसवर्ष पौष–पूर्णिमा केवल 11 जनवरी, 2017 ई. को प्रदोषव्यापिनी है। अतः यह व्रत इसी दिन लिखा गया है।** 12 जनवरी को तो पूर्णिमा प्रदोष से लगभग 32 मि. पहिले ही समाप्त हो जाती है।

11 जनवरी को ( इस व्रत वाले दिन ) पंजाब, हरियाणा आदि में प्रदोष लगभग 17 घं. 35 मि. से 20 घं. 22 मि. तक रहेगा।

## (14) चन्द्रदर्शन (फाल्गुन शुक्लीय)

27 फरवरी, 2017 ई. को सूर्यास्त के समय भारत के किसी भी स्थल पर चन्द्रमा का उन्नतांश ( altitude ) 12° प्राप्त नहीं है। वहां यह उन्नतांश $11\frac{1}{2}°$ के लगभग ही उपलब्ध है। अतः भारत में 27 फरवरी, 2017 ई. को चन्द्रदर्शन की सम्भावना नहीं है।

## (15) वारुणी–महावारुणी पर्व

### वारुणी पर्व 3 प्रकार का है–

( i ) **साधारण वारुणी पर्व–** जब चैत्र कृष्ण त्रयोदशी का शतभिषक् नक्षत्र से सम्पर्क हो तो इसे सामान्यतः **'वारुणीपर्व'** ही कहा जाता है।

( ii ) **महावारुणीपर्व–** जब चैत्र कृष्ण–त्रयोदशी का शत–भिषक् नक्षत्र व शनिवार ( इन दोनों ) से सम्पर्क हो तो इसे **'महावारुणी'** पर्व कहते हैं।

( iii ) **महामहावारुणीपर्व–** जब चैत्र कृष्ण त्रयोदशी का शनिवार, शतभिषक् नक्षत्र व शुभयोग ( इन तीनों ) से सम्पर्क हो तो इसे **'महामहावारुणी'** पर्व कहा जाता हैं।

इन तीनों पर्वों में तीर्थस्थानों पर स्नान–दान–जप आदि का भारी माहात्म्य माना गया है। **ध्यान रहे कि–** इन तीनों पर्वों के रात्रिगत काल का कोई माहात्म्य नहीं माना जाता।

**इसवर्ष तारीख 25 मार्च, 2017 ई. को 16 घं. 58 मि. से सूर्यास्त तक "महावारुणी पर्व" है, क्योंकि इस अवधि में चैत्र कृष्ण त्रयोदशी का शनिवार और शतभिषक् नक्षत्र से योग है।**

**इसीवर्ष तारीख 26 मार्च, 2017 ई. को सूर्योदय से 12 घं. 29 मि. तक चैत्र कृष्ण त्रयोदशी का केवल शतभिषक् नक्षत्र से योग होने के कारण सामान्य 'वारुणीयोग' भी बनता है।** ध्यान दें– यहां त्रयोदशी से शुभ योग का सम्पर्क होने पर भी **"महामहावारुणी "** योग नहीं बनता, क्योंकि इसके लिए शनिवार का सम्पर्क भी अपेक्षित है, जोकि यहां नहीं है। अतः यहां केवल त्रयोदशी और शतभिषा– इन दोनों के सम्पर्क से उत्पन्न सामान्य **"वारुणी पर्व"** ही सम्पन्न होता है।

## (16) वासन्त–नवरात्रारम्भ ( 2074 वि. )

28 मार्च, 2017 ई. को चैत्रशुक्ल–प्रतिपदा का क्षय है। इस स्थिति में **'वासन्तनवरात्र'** का आरम्भ इसी दिन होगा। यहां अमायुता प्रतिपदा का दोष नहीं होगा। **'निर्णयसिन्धु'** का वाक्य है– **" नवरात्रारम्भे परदिने प्रतिपदोऽत्यन्ताऽसत्वे तु दर्शयुता पूर्वैव प्रतिपद्ग्राह्या।"– इति।**

# गण्डमूल नक्षत्रों का प्रारम्भ एवम् समाप्तिकाल ( भा. स्टैं. टा. )

( 1 जनवरी, सन् 2016 से 28 मार्च, सन् 2017 ई. तक )

| प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016–17 ई. | घं. मि. | 2016–17 ई. | घं. मि. |
| 7 जन. | 8 56 | 9 जन. | 10 00 | 4 मई | 16 00 | 6 मई | 10 22 | 30 अग. | 9 12 | 1 सितं. | 10 53 | 27 दिसं. | 6 27 | 29 दिसं. | 11 17 |
| 16 जन. | 2 32 | 17 जन. | 23 57 | 12 मई | 22 44 | 15 मई | 1 52 | 9 सितं. | 4 26 | 11 सितं. | 8 44 | 5 जन. | 16 45 | 7 जन. | 14 18 |
| 24 जन. | 20 44 | 26 जन. | 23 39 | 22 मई | 21 33 | 25 मई | 1 19 | 18 सितं. | 3 22 | 19 सितं. | 22 28 | 13 जन. | 23 49 | 15 जन. | 22 43 |
| 3 फर. | 18 08 | 5 फर. | 19 43 | 1 जून | 0 41 | 2 जून | 20 16 | 26 सितं. | 15 03 | 28 सितं. | 17 25 | 23 जन. | 13 56 | 25 जन. | 13 46 |
| 12 फर. | 9 07 | 14 फर. | 5 32 | 9 जून | 7 30 | 11 जून | 9 29 | 6 अक्तू. | 11 40 | 8 अक्तू. | 16 46 | 1 फर. | 22 06 | 3 फर. | 20 01 |
| 21 फर. | 3 59 | 23 फर. | 7 22 | 19 जून | 4 14 | 21 जून | 7 30 | 15 अक्तू. | 14 01 | 17 अक्तू. | 8 16 | 10 फर. | 9 39 | 12 फर. | 8 39 |
| 2 मार्च | 2 37 | 4 मार्च | 5 19 | 28 जून | 7 04 | 30 जून | 3 55 | 23 अक्तू. | 20 38 | 25 अक्तू. | 23 02 | 19 फर. | 22 06 | 22 फर. | 3 17 |
| 10 मार्च | 18 21 | 12 मार्च | 13 14 | 6 जुला. | 16 59 | 8 जुला. | 18 10 | 2 नवं. | 17 57 | 4 नवं. | 23 20 | 1 मार्च | 4 43 | 3 मार्च | 1 41 |
| 19 मार्च | 9 49 | 21 मार्च | 13 46 | 16 जुला. | 11 56 | 18 जुला. | 15 03 | 12 नवं. | 1 00 | 13 नवं. | 19 36 | 9 मार्च | 17 12 | 11 मार्च | 17 07 |
| 29 मार्च | 9 40 | 31 मार्च | 13 23 | 25 जुला. | 12 26 | 27 जुला. | 9 40 | 20 नवं. | 3 44 | 22 नवं. | 5 08 | 19 मार्च | 6 14 | 21 मार्च | 11 51 |
| 7 अप्रै. | 5 20 | 8 अप्रै. | 23 22 | 3 अग. | 1 52 | 5 अग. | 2 58 | 29 नवं. | 23 55 | 2 दिसं. | 5 05 | 28 मार्च | 13 40 | 30 मार्च | 9 24 |
| 15 अप्रै. | 15 36 | 17 अप्रै. | 19 32 | 12 अग. | 20 17 | 14 अग. | 23 46 | 9 दिसं. | 10 12 | 11 दिसं. | 6 13 | — — — | - - - | — — — | - - - |
| 25 अप्रै. | 15 39 | 27 अप्रै. | 19 43 | 21 अग. | 18 45 | 23 अग. | 15 12 | 17 दिसं. | 13 08 | 19 दिसं. | 13 02 | | | | |

# पंचकों का प्रारम्भ एवम् समाप्तिकाल (भा. स्टैं. टा. )

( 1 जनवरी, सन् 2016 से 28 मार्च, सन् 2017 ई. तक )

| प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016 ई. | घं. मि. | 2016–17 ई. | घं. मि. | 2016–17 ई. | घं. मि. | 2017 ई. | घं. मि. | 2017 ई. | घं. मि. |
| 12 जन. | 19 18 | 17 जन. | 1 13 | 28 मई | 16 01 | 1 जून | 22 38 | 12 अक्तू. | 7 51 | 16 अक्तू. | 11 14 | 25 फर. | 19 17 | 2 मार्च | 3 16 |
| 9 फर. | 4 11 | 13 फर. | 7 12 | 24 जून | 21 25 | 29 जून | 5 38 | 8 नवं. | 16 32 | 12 नवं. | 22 30 | 25 मार्च | 4 57 | 29 मार्च | 11 38 |
| 7 मार्च | 14 51 | 11 मार्च | 15 42 | 22 जुला. | 3 42 | 26 जुला. | 11 06 | 5 दिसं. | 23 02 | 10 दिसं. | 8 29 | — — — | — — | — — — | — — |
| 4 अप्रैल | 1 15 | 8 अप्रैल | 2 21 | 18 अग. | 11 52 | 22 अग. | 16 58 | 2 जन. | 4 29 | 6 जन. | 15 45 | | | | |
| 1 मई | 9 43 | 5 नई | 13 18 | 14 सितं. | 21 43 | 19 सितं. | 0 55 | 29 जन. | 10 54 | 2 फर. | 21 11 | | | | |

# रविवार कैलेण्डर ( 1 जनवरी, सन् 2016 से 28 मार्च, सन् 2017 ई. तक )

| 2016 ई. | रविवार की तारीखें | | | | | 2016 ई. | रविवार की तारीखें | | | | | 2016 ई. | रविवार की तारीखें | | | | | 2017 ई. | रविवार की तारीखें | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जनवरी | 3 | 10 | 17 | 24 | 31 | मई | 1 | 8 | 15 | 22 | 29 | सितंबर | 4 | 11 | 18 | 25 | — | जनवरी | 1 | 8 | 15 | 22 | 29 |
| फरवरी | 7 | 14 | 21 | 28 | — | जून | 5 | 12 | 19 | 26 | — | अक्तूबर | 2 | 9 | 16 | 23 | 30 | फरवरी | 5 | 12 | 19 | 26 | — |
| मार्च | 6 | 13 | 20 | 27 | — | जुलाई | 3 | 10 | 17 | 24 | 31 | नवंबर | 6 | 13 | 20 | 27 | — | मार्च | 5 | 12 | 19 | 26 | — |
| अप्रैल | 3 | 10 | 17 | 24 | — | अगस्त | 7 | 14 | 21 | 28 | — | दिसंबर | 4 | 11 | 18 | 25 | — | | | | | | |

# अर्धकुम्भ हरिद्वार एवम् कुम्भ (सिंहस्थ) महापर्व उज्जैन, (सं. 2073 वि.)

## चैत्रशुक्ल–सप्तमी, बुधवार (13 अप्रैल, 2016 ई.) एवम् वैशाख पूर्णिमा, शनिवार (21 मई, 2016 ई.),

लेखक –प्रियव्रत शर्मा,

हिन्दुओं के सभी प्राचीन उत्सव धार्मिक आधार लिए हुए हैं। वे मनोरंजन के साथ–साथ मानव के चरित्र को आवश्यक विधियों की ओर प्रवृत्त और निषेधों से निवृत्त कर एक ऐसे अनुशासन में निबद्ध करते हैं, जिससे मानव ऐहलौकिक और पारलौकिक अभ्युदय एवं निःश्रेयस प्राप्त करता है। वे शारीरिक स्वास्थ्य और आत्मिक शुद्धि पर समान रूपेण बल देते हैं। इन उत्सवों में चार कुम्भपर्वों का स्थान विशालता और अलौकिक माहात्म्य की दृष्टि से वस्तुतः मूर्धन्य है। ये धार्मिक पर्व अपने अद्वितीय माहात्म्य के कारण प्रत्येक द्वादशाब्दी में एक–एक बार हरिद्वार, उज्जैन, प्रयाग, नासिक में अपार जनसमूह को आकृष्ट करने के लिए भारत में ही नहीं, समस्त विश्व में विख्यात हैं । यदि हम इन्हें विश्व के सबसे बडे 'जनसंगम' कहें तो अतिशयोक्ति नहीं होगी। अन्य सभी हिन्दु पर्वोत्सवों की भांति ये कुम्भपर्व भी ग्रहों की राशि–नक्षत्रों में विशेष स्थितियों से सम्बद्ध हैं। इन कुम्भपर्वों की तिथियों का निर्धारण सूर्य, गुरु और चन्द्र की विभिन्न स्थितियों पर निर्भर करता है।

## कुम्भपर्व क्यों मनाए जाते हैं ?

समुद्रमन्थन से प्राप्त अमृतकलश को इन्द्र का पुत्र जयन्त राक्षसों से दूर देवताओं की अनुमति से लेकर भागा तो राक्षसों और देवताओं के मध्य अमृतप्राप्ति के लिए बारह दिव्य दिन (बारह सौर वर्ष) तक घमासान युद्ध हुआ। इस युद्ध के दौरान अमृतकलश को राक्षसों से बचाने के लिए कभी प्रयाग, कभी उज्जैन, कभी हरिद्वार और कभी गोदावरी तट पर नासिक (त्र्यम्बक)में छुपाया गया। इसलिए इन चारों स्थलों पर बारह सौर वर्षों में एक एक बार कुम्भपर्व मनाया जाता है। इस अमृतकलश को देवासुरसंग्राम के दिनों में सूर्य ने फूटने से बचाया और गुरु (बृहस्पति) ने इसकी देखभाल (सुरक्षा) की एवम् चन्द्रमा ने भी राक्षसों को इससे वंचित रखने के लिए पूरा प्रयास किया । यही कारण है, कि– इन तीनों की विशेष राशियों में स्थिति के समय इन चार स्थलों पर कुम्भपर्व मनाये जाते हैं। कहीं ऐसा भी लिखा है कि–दैत्य–देवों की छीना–झपटी में अमृतकलश से अमृत की चार बूंदें हरिद्वार आदि इन चार तीर्थस्थलों में गिर गई थीं, इसलिए इन स्थलों पर कुम्भपर्व मनाये जाते हैं।

इस गाथा के अतिरिक्त एक और भी गाथा है। कश्यप ऋषि की दो पत्नियां कद्रु एवं विनता थीं। इन दोनों में आपसी द्वेष बहुत था। एक बार इन दोनों में शर्त लगी। कद्रु का कहना था, कि सूर्य के घोड़े काले हैं और वनिता का कहना था, सफेद हैं। कद्रु का पुत्र नागराज था और विनता का पुत्र गरुड़। नागराज ने अपनी माता को जिताने के लिए सूर्यलोक में जाकर घोड़ों को अपने काले शरीर से ढक लिया। इस प्रकार उसने अपनी माता को विजयी बना दिया। विनता को शर्त के अनुसार कद्रु की दासी बनना पड़ा। गरुड़ अपनी मां के दासीभाव से बहुत क्षुब्ध रहते थे। उन्होंने अपनी माता के दासीभाव से मुक्ति के लिए नागलोक में जाकर अमृतकुम्भ लाने का प्रयत्न किया । रास्ते मे हरिद्वार, प्रयाग, उज्जैन तथा त्र्यम्बकेश्वर (नासिक) में अमृतकुम्भ को रखकर, उन्हें वहां इन्द्र के साथ युद्ध करना पड़ा। 12 दिव्य दिनों (12 सौर वर्षों ) तक युद्ध चलता रहा। इस युद्ध के दौरान इन स्थानों पर अमृत गिरने से इनका धार्मिक महत्त्व बना। इसी कारण इन चारों स्थानों पर कुम्भपर्व प्रारम्भ हुए। पुराणों में अन्य कथाएं भी हैं। परन्तु सभी में अमृत का पात्र इन्हीं चार स्थानों पर रखने अथवा अमृत के बूंद इन्हीं स्थानों पर गिरने आदि का आख्यान एक सा है, भले ही किसी ने किसी के साथ लड़ने के लिए पात्र वहां रखा अथवा अमृत का पात्र वहां छिपा दिया। धर्मशास्त्र भी एक से वाक्यों से कुम्भपर्व के स्थानों का महत्त्व बखानते हैं, कि वहां स्नान करने से अमृतत्व की प्राप्ति होती है, इत्यादि। पुराणों में अन्य कथाएं भी हैं, जिनका सम्बन्ध कुम्भपर्वों से है।

इन चार महाकुम्भ पर्वों के अलावा हरिद्वार एवं प्रयागराज में अर्धकुम्भ भी मनाए जाते हैं, जो स्थानीय कुम्भमहापर्व से लगभग 6 वर्ष बाद घटित हुआ करते हैं। इन अर्धकुम्भों का भी स्नान–दान–जपादि के लिए बहुत माहात्म्य माना गया है। **ध्यान रहे–** उज्जैन और नासिक में अर्धकुम्भ मनाने की परम्परा नहीं है।

इस वर्ष (सं. 2073 वि.) में चैत्रशुक्ल सप्तमी, बुधवार के दिन 13 अप्रैल, सन् 2016 ई. को सिंहस्थ गुरु के समय सूर्य के मेष संक्रमण काल मेंहरिद्वार में अर्धकुम्भ पर्व एवं इसी वर्ष वैशाख पूर्णिमा, शनिवार के दिन 21 मई,सन् 2016 ई. को वृषस्थ सूर्य एवं सिंहस्थ गुरु के काल में उज्जैन का कुम्भ (सिंहस्थ)

महापर्व घटित हो रहा है। ध्यान दें– उज्जैन का यह कुम्भमहापर्व अधिकतर मेषस्थ सूर्य के समय घटित होता है, लेकिन कभी–कभार वृषस्थ सूर्य में भी आ जाता है। इस बार भी यह वृषस्थ सूर्यकाल में घटित हो रहा है। इनकी (अर्धकुम्भ हरिद्वार एवं महाकुम्भ उज्जैन की) स्नानादि तिथियों का विस्तृत विवरण इस प्रकार है–

## –: अर्धकुम्भ हरिद्वार की स्नानतिथियां :–

**प्रथम स्नान** – चैत्र अमावस, गुरुवार, (सं. 2072 वि.) ( 7 अप्रैल, सन् 2016 ई.)।

**द्वितीय स्नान**– चैत्र शुक्ल प्रतिपदा, शुक्रवार ( सं. 2073 वि. ) ( 8 अप्रैल, सन् 2016 ई.)। नवरात्र–प्रारम्भतिथि।

**तृतीय ( प्रमुख ) स्नानः**– चैत्रशुक्ल सप्तमी बुधवार ( सं. 2073 वि.) (13 अप्रै., 2016 ई.)। मेष संक्रान्ति के कारण यह तिथि इस अर्द्धकुम्भ की प्रमुख स्नानतिथि है। क्योंकि अरुणोदयवेला से ही स्नानारम्भ की परम्परा धर्मनिष्ठ श्रद्धालु जनता अपनाए हुए है, जिससे ऐसे परमपुनीत पर्व पर पुण्यार्जन का अवसर उसे नहीं चूकना चाहिए। वैसे ध्यातव्य है कि–इसदिन संक्रान्ति का पुण्यकाल मध्याह्नबाद घटित हो रहा है, जिसमें स्नान–दानादि का अक्षुण्ण फल भी शास्त्रों में पदे–पदे चर्चित है।

**चतुर्थ स्नान**– चैत्र शुक्ल एकादशी, रविवार (सं. 2073 वि.) (17 अप्रै., सन् 2016 ई. )।

**पंचम स्नान**–चैत्री पूर्णिमा, शुक्रवार (सं. 2073 वि.) (22 अप्रै., 2016 ई.)।

**षष्ठ स्नान**– वैशाख कृष्ण एकादशी, मंगलवार (सं. 2073 वि. ) (3 मई, 2016 ई.)।

**सप्तम स्नान**– वैशाखी अमा, शुक्रवार, (सं. 2073 वि.)(6 मई, 2016 ई.)।

**अष्टम स्नान**– वैशाख शुक्ल तृतीया, चन्द्रवार ( सं. 2073 वि. ) ( 9 मई, 2016 ई.)। इस दिन अक्षयतृतीया है। गंगातट पर पितृतर्पण व श्राद्ध करने का इसदिन विशेष फल है।

**नवम स्नान**– वैशाख शुक्ल षष्ठी, गुरुवार ( सं. 2073 वि. ) ( 12 मई, 2016 ई.)। यह श्रीगंगा–अवतरण तिथि है।

## हरिद्वार–अर्धकुम्भपर्व पर गंगास्नान/पूजनविधि

नित्य स्नान, पूजा आदि के पश्चात् प्रमुखस्नान के दिन (13 अप्रैल, 2016 ई. को) अरुणोदयकाल में स्नान से पूर्व स्नानकर्ता यह संकल्प करे–

**ओम् विष्णुः विष्णुः विष्णुः, अद्य ब्रह्मणो वयसो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे जम्बूद्वीपे भारतवर्षे सौम्य–नामसंवत्सरे मेषसंक्रान्तिपर्वणि, सिंहस्थे गुरौ बुधवासरे अमुकगोत्रः अमुकनामाऽहम् अद्यावधि बोधाबोधपूर्वं कृतानां पापानां मार्जनाय जन्म–मरणावर्त्तान्मुक्तये च भगवत्या गङ्गायाः श्रीशिवस्य च षोडशोपचारपूजनं विधाय गंगायाः पावनधारायां इह हरिद्वारेऽर्ध–कुम्भपर्वणि स्नानमाचरिष्यामि।**

इस संकल्प के अनन्तर भगवत्स्मरणपूर्वक गंगास्नान करें। इस अर्द्धकुम्भ महापर्व के पर्वदेव 'शिव और गंगा' हैं, अतः इस दिन पापापहारिणी भगवती गंगा एवं जगद्रक्षक भगवान् शिव की षोडशोपचार पूजा करके गंगा में पुष्पाञ्जलि अर्पणपूर्वक स्नान करते हुए यह मन्त्र पढ़े–" ओम् पापानि हर मे गंगे मुक्तिं देहि परां गतिम्"।

(ध्यान रहे– कुम्भपर्व की अन्य तिथियों में भी उक्त विधि का ही अनुसरण धर्मनिष्ठ व्यक्ति को करना चाहिए। यदि स्नान अरुणोदय में न किया जा सके तो दिन के किसी भी भाग में स्नान किया जा सकता है किंवा स्नानकर्ता षोडशोपचार पूजा करने में यदि उस समय असमर्थ हो तो पंचोपचार अथवा मानसिक पूजा ही उसे उस समय कर लेनी चाहिए।)

स्नानानन्तर गंगा के तट पर बैठकर "ॐ नमः शिवाय" का जाप तथा "गंगालहरी" एवं 'शिव–स्तोत्र' आदि का पाठ करना चाहिए। यहां आगे दिए जा रहे भगवान् शिव के 'पंचाक्षरस्तोत्र' एवं 'श्रीगङ्गाष्टक' का पाठ भी इस दिन अभीष्ट फलप्रद माना जाता है।

## –:"कुम्भ (सिंहस्थ) महापर्व" उज्जैन की स्नानतिथियां:–

**प्रथम स्नान–** चैत्री पूर्णिमा, शुक्रवार (सं. 2073 वि.) (22 अप्रै., 2016 ई.)। यह इस कुम्भमहापर्व की प्रारम्भतिथि (प्रथमस्नान–तिथि) है।

**द्वितीय स्नान–** वैशाख कृष्ण एकादशी, मंगलवार (सं. 2073 वि.) (3 मई, 2016 ई.)।

**तृतीय स्नान–** वैशाखी अमा, शुक्रवार (सं. 2073 वि.) (6 मई, 2016 ई.)।

**चतुर्थ स्नान–** वैशाख शुक्ल तृतीया, चन्द्रवार (सं. 2073 वि.) ( 9 मई, 2016 ई.)। अक्षयतृतीया होने से यह स्नानतिथि विशेष फलदा है।

**पंचम स्नान–** वैशाख शुक्ल पंचमी, बुधवार, ( सं. 2073 वि. ) ( 11 मई, 2016 ई.)। यह तिथि आद्यगुरु श्रीशंकराचार्य जी की अवतारतिथि है।

**षष्ठ स्नान–** वैशाख शुक्ल एकादशी, मंगलवार, (सं. 2073 वि.) ( 17 मई, 2016 ई.)।

**सप्तम ( प्रमुख = शाही ) स्नान–** वैशाखी पूर्णिमा, शनिवार (सं. 2073 वि.) ( 21 मई, 2016 ई.)। यह प्रमुख स्नानतिथि है। इस दिन महात्माओं की शाही यात्रा निकलेगी। इसी दिन भगवान् श्रीकूर्म एवं बुध की जयन्ती भी है; जिससे इस पर्व का माहात्म्य और भी बढ़ जाता है।

# उज्जैन कुम्भमहापर्व पर शिप्रास्नान/पूजनविधि

प्रमुखस्नान के दिन 21 मई, 2016 ई. को अरुणोदयकाल में दैनिक स्नान–सन्ध्या आदि से निवृत्त होकर यह संकल्प करें–

**शिप्रास्नानसंकल्प :– ओम् विष्णुः विष्णुः विष्णुः, अद्य ब्रह्मणो वयसो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे जम्बूद्वीपे भारतवर्षे सौम्यनामसंवत्सरे वृषस्थे सूर्ये सिंहस्थे गुरौ वैशाखमासे पूर्णिमायां तिथौ शनिवासरे अमुकगोत्रः अमुकनामाऽहम् अद्यावधि बोधाबोधपूर्वं कृतानां पापानां मार्जनाय जन्म– मरणावर्त्तान्मुक्तये च श्रीमहाकालशिवस्य षोडशोपचारपूजां विधाय पुण्यसलिलायामस्यां शिप्रायाम् अस्मिन् उज्जयिनीतीर्थे महाकुम्भपर्वणि स्नानं विधास्ये।**

क्योंकि इस महापर्व के **देव भगवान् महाकाल हैं**, अतःइस संकल्प के अनन्तर **श्रीमहाकाल शिव** की षोडशोपचार पूजा करके शिप्रा में पुष्पांजलि अर्पणपूर्वक स्नान करते हुए यह मन्त्र पढ़ें–

**"ओम् पापानि हर मे क्षिप्रं क्षिप्रे देहि परां गतिम्।"**

स्नानानन्तर शिप्रा के तट पर बैठकर **" ओम् नमः शिवाय"** मन्त्र का जाप तथा अगले पृष्ठ पर दिए **शिवस्तोत्र** का पाठ करें।

## स्नान का काल

स्नान का मुख्यकाल 'अरुणोदय' है। सूर्योदयानन्तर किए गए स्नान का माहात्म्य सामान्य है। लेकिन यह नियम सामान्य–तिथिस्नान के लिए है। कुम्भ एवं अर्धकुम्भ आदि की स्नान–तिथियों में स्नान सूर्योदय से सूर्यास्त पर्यन्त कभी भी किया जा सकता है, जिसका माहात्म्य (पुण्य) पूर्ण माना गया है । अतः कुम्भपर्व की स्नान–तिथियों के दिन अरुणोदय–काल में ही गंगा या शिप्रा में ही स्नान करना है, ऐसा आग्रह नहीं होना चाहिए ।

## जो लोग हरिद्वार आदि में न जा सकें

जो श्रद्धालु सज्जन अस्वास्थ्य या अन्य किसी अपरिहार्य कारण से हरिद्वार आदि में न जा सकें, उन्हें अर्धकुम्भ एवं कुम्भ महापर्व की केवल प्रमुख स्नान–तिथियों में (13 अप्रै. सन् 2016 ई. तथा 21 मई, 2016 ई. के दिन) समीपस्थ किसी समुद्र, महानदी, नदी, तालाब, बावड़ी अथवा अपने स्नानागार में ही हरिद्वार, उज्जैन तथा गंगा–शिप्रा का ध्यान करते हुए स्नान करना चाहिए– ऐसा शास्त्रकथन है। इससे भी पर्वस्नान का पूर्ण फल प्राप्त होता है।

# श्रीशिव-पञ्चाक्षर स्तोत्र

## (श्रीमच्छङ्कराचार्य विरचित)

नागेन्द्रहाराय त्रिलोचनाय भस्माङ्गरागाय महेश्वराय।
नित्याय शुद्धाय दिगम्बराय तस्मै 'न' काराय नमः शिवाय।।१।।
मन्दाकिनीसलिलचन्दनचर्चिताय नन्दीश्वरप्रमथनाथमहेश्वराय।
मन्दारपुष्पबहुपुष्पसुपूजिताय तस्मै 'म' काराय नमः शिवाय।।२।।
शिवाय गौरीवदनाब्जवृन्दसूर्याय दक्षाध्वरनाशकाय।
श्रीनीलकण्ठाय वृषध्वजाय तस्मै 'शि' काराय नमः शिवाय।।३।।
वसिष्ठ- कुम्भोद्भव- गौतमार्य- मुनीन्द्रदेवार्चितशेखराय।
चन्द्रार्कवैश्वानरलोचनाय तस्मै 'व' काराय नमः शिवाय।।४।।
यक्षस्वरूपाय जटाधराय पिनाकहस्ताय सनातनाय।
दिव्याय देवाय दिगम्बराय तस्मै 'य' काराय नमः शिवाय।।५।।
पञ्चाक्षरमिदं पुण्यं यः पठेच्छिवसन्निधौ।
शिवलोकमवाप्नोति शिवेन सह मोदते।।६।।

---

# श्रीगङ्गाष्टक

## (महर्षि वाल्मीकिकृत)

मातः शैलसुतासपत्नि वसुधाशृङ्गारहारावलि
स्वर्गारोहणवैजयन्ति भवतीं भागीरथि प्रार्थये ।
त्वत्तीरे वसतस्त्वदम्बु पिबतस्त्वद्वीचिषु प्रेङ्खत-
स्त्वन्नाम स्मरतस्त्वदर्पितदृशः स्यान्मे शरीरव्ययः ।। १।।
त्वत्तीरे तरुकोटरान्तरगतो गङ्गे विहङ्गो वरं
त्वन्नीरे नरकान्तकारिणि वरं मत्स्योऽथवा कच्छपः ।
नैवान्यत्र मदान्धसिन्धुरघटासङ्घट्टघण्टारण-
त्कारत्रस्तसमस्तवैरिवनितालब्धस्तुतिर्भूपतिः ।। २।।

उक्षा पक्षी तुरग उरगः कोऽपि वा वारणो वा
वारीणः स्यां जननमरणक्लेशदुःखासहिष्णुः ।
न त्वन्यत्र प्रविरलरणत्कङ्कणक्वाणमिश्रं
वारस्त्रीभिश्चमरमरुता वीजितो भूमिपालः ।। ३।।

काकैर्निष्कुषितं श्वभिः कवलितं गोमायुभिर्लुण्ठितं
स्रोतोभिश्चलितं तटाम्बुलुलितं वीचीभिरान्दोलितम् ।
दिव्यस्त्रीकरचारु-चामर-मरुत्संवीज्यमानः कदा
द्रक्ष्येऽहं परमेश्वरि त्रिपथगे भागीरथि स्वं वपुः।।४।।

अभिनवबिसवल्ली पादपद्मस्य विष्णो-
र्मदनमथनमौलेः मालतीपुष्पमाला ।
जयति जयपताका काप्यसौ मोक्षलक्ष्म्याः
क्षपितकलिकलङ्का जाह्नवी नः पुनातु ।। ५।।

एतत्ताल-तमाल-सालसरल-व्यालोलवल्लीलता-
च्छन्नं सूर्यकरप्रतापरहितं शङ्खेन्दु-कुन्दोज्ज्वलम् ।
गन्धर्वामर-सिद्ध-किन्नरवधूतुङ्ग-स्तनास्फालितं
स्नानाय प्रतिवासरं भवतु मे गाङ्गं जलं निर्मलम् ।। ६।।

गाङ्गं वारि मनोहारि मुरारिचरणच्युतम् ।
त्रिपुरारिशिरश्चारि पापहारि पुनातु माम् ।। ७।।

पापापहारि दुरितारि तरङ्गधारि
शैलप्रचारि गिरिराजगुहाविदारि।
झङ्कारकारि हरिपादरजोऽपहारि
गाङ्गं पुनातु सततं शुभकारि वारि ।। ८।।

गङ्गाष्टकं पठति यः प्रयतः प्रभाते
वाल्मीकिना विरचितं शुभदं मनुष्यः ।
प्रक्षाल्य गात्र- कलिकल्मष- पङ्कमाशु
मोक्षं लभेत्पतति नैव नरो भवाब्धौ।। ९।।

---

# ग्रहण–विवरण ( सं. 2073 वि. )

लेखक –प्रियव्रत शर्मा,

इस वर्ष सं. 2073 वि. में ( 8 अप्रैल, 2016 ई. से 28 मार्च, 2017 ई. पर्यन्त) **भूगोल पर निम्नांकित केवल दो सूर्यग्रहण ही दिखलाई पड़ेंगे, जो भारत में अदृश्य होंगे।** ये दोनों कंकणाकृति होंगे। इसवर्ष चन्द्रग्रहण तो भूगोल पर एक भी घटित नहीं होगा।

**भारत में अदृश्य इन सूर्यग्रहणों का विवरण इस प्रकार है–**

**(i) कंकण सूर्यग्रहण ( 1 सितंबर, 2016 ई.)**–भूगोल **पर इस ग्रहण के स्पर्शादि काल (भा. स्टैं. टा.) इस प्रकार हैं :–**

| | घं. | मि. |
|---|---|---|
| **स्पर्श** | 11 | 43 |
| **कंकणाकृति-प्रारम्भ** | 12 | 49 |
| **ग्रहणमध्य** | 14 | 36 |
| **कंकणाकृति समाप्त** | 16 | 24 |
| **ग्रहण समाप्त** | 17 | 30 |

अगले पृष्ठ पर दिया **चित्र (1)** देखिए:– यह ग्रहण सम्पूर्ण अफ्रीका महाद्वीप, द. ध्रुव, मेडागास्कर तथा यमन, साऊदी अरबिया एवं मलेशिया के कुछ भाग में देखा जा सकेगा। इसकी कंकणाकृति कांगो, मोजाम्बिक, मेडागास्कर, गेबन में दीखेगी। इस **चित्र (1)** (और **चित्र (2)** में भी) भूगोल पर खींची नीचे से ऊपर जाने वाली रेखाओं पर अंकित काल U.T. (G.M.T.) है। यह ग्रहण का मध्यकाल बतलाता है। दाएं से बाएं खींची रेखाओं पर ग्रहणमध्यकालिक ग्रास ( प्रतिशत ) अंकित है। भूगोल के बीच से गुजरने वाली काली बारीक पट्टी कंकणाकृति ग्रहण का मार्ग दरसाती है।

**(ii) कंकण सूर्यग्रहण (26 फरवरी, 2017 ई.)**

भूगोल पर इस ग्रहण के स्पर्शादि काल (भा. स्टैं. टा.) इस प्रकार हैं :–

| | घं. | मि. |
|---|---|---|
| स्पर्श | 17 | 41 |
| कंकणाकृति प्रारम्भ | 18 | 46 |
| ग्रहणमध्य | 20 | 23 |
| कंकणाकृति समाप्त | 22 | 00 |
| ग्रहण समाप्त | 23 | 05 |

अगले पृष्ठ पर दिया गया **चित्र (2)** देखिए :– यह ग्रहण द.अमेरिका महाद्वीप के पेरू, ब्राजील, बोल्विया, पेरागाय, अर्जेण्टायना, उरूगाय, चिल्ली तथा अफ्रीका महाद्वीप के पर्याप्त भाग में दृश्य होगा। इसकी कंकणाकृति द. अमेरिका के अर्जेण्टायना, चिल्ली तथा द. अफ्रीका के कुछ देशों में दीखेगी।

**ध्यान दें**– एक वर्ष ( 12 मासों ) की अवधि में कई बार एक भी चन्द्रग्रहण घटित नहीं होता। लेकिन यह बात सूर्यग्रहण के बारे में नहीं है। इसवर्ष ( सं. 2073 वि. में ) ठीक यही स्थिति घटित हुई है। भूगोल पर वर्ष में कम से कम दो सूर्यग्रहण अवश्य घटित होते हैं। एक वर्ष में भूगोल पर सात ग्रहण घटित हो सकते हैं, जिनमें 5 सूर्य के और 2 चन्द्र के होंगे।

पाठकों को यह भी जान लेना चाहिए– चन्द्रमा के उपच्छाया ग्रहण (Penumbral Eclipses) प्रतिवर्ष कई–कई घटित होते रहते हैं। क्योंकि इनका धार्मिक आदि दृष्टि से कोई माहात्म्य आदि नहीं माना जाता, अतः हम इन्हें अर्थहीन समझकर इनका पंचांग में निर्देश नहीं करते। हमारे फलित–सिद्धान्त एवं धार्मिक ग्रन्थों में भी इन तथोक्त ग्रहणों की कहीं चर्चा नहीं है। **ध्यान दें**– इसवर्ष 9 मई, 2016 ई. को बुध का सूर्यातिक्रमण (Transit of Mercury) होगा अर्थात् बुध का बिम्ब सूर्य बिम्ब पर से गुजरेगा। भारत में यह घटना सूर्यास्त के समय घटित होगी। बिना Telescope की सहायता के इसे देखना सम्भव नहीं होगा। इसीलिए इसका विवरण हमने नहीं दिया है।

| कंकणसूर्यग्रहण (1 सितम्बर, 2016 ई.) | कंकणसूर्यग्रहण ( 26 फरवरी, 2017 ई.) |
| --- | --- |
| चित्र(1)  | चित्र(2)  |





## आगामी वर्ष (सं. 2074 वि. में ) भारत में दृश्य ग्रहण

सं. 2074 वि. में केवल दो चन्द्रग्रहण ही भारत में दृश्य होंगे; जो 7/8 अगस्त, 2017 ई. और 31 जनवरी, 2018 ई. को घटित होंगे। भारत में इसवर्ष भी कोई सूर्यग्रहण दृश्य नहीं होगा।

# संवत् 2073 वि. की कुल जन्म–वर्ष–प्रश्न–मुहूर्त्त–कुण्डलियां

इन कुण्डलियों के श्रमसाध्य निर्माण में भारी सहयोग के लिए **'श्रीमार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय '– कुराली (पं.)** के अनुभवी कार्यकर्ता, **ग्राम सुन्हाड़–सौर, सोलन (हि.प्र.), [ सम्प्रति वार्ड–2, कुराली (मोहाली)** पं. ] निवासी प्रबुद्ध विद्वान् आचार्य **श्रीकृष्ण शर्मा, M.A.**, शास्त्री, वेदाचार्य, साहित्याचार्य को आशीर्वाद–पुरस्सर धन्यवाद दिए बिना मैं नहीं रह सकता–

– प्रियव्रत शर्मा

यद्यपि जातकपद्धति एवम् ताजिक ग्रन्थों में द्वादश–भाव– साधनपूर्वक बनाई गई भावकुण्डली द्वारा भावफलादेश कहने का निर्देश है, तथापि लगभग सभी दैवज्ञ जातक–जन्मकालिक, प्रश्नकालिक, वर्षप्रवेश–कालिक तथा विवाहादि मुहूर्त्तकालिक आदि राशि–कुण्डलियों को ही फलादेशार्थ प्रयुक्त करने की परम्परा बनाए हुए हैं। जन्म, प्रश्न वर्षप्रवेश या मुहूर्त्तकालीन लग्नराशि को प्रथम भावराशि तथा तदुत्तरवर्त्ती राशियों को क्रमशः द्वितीय आदि भावों की राशियां मानकर बनाई गई जन्मकुण्डली द्वारा ही समस्त फलादेश कहने का बहुत बडा सम्प्रदाय फलित ज्योतिष में व्यापक प्रभाव बनाए हुए है। सच बात तो यह है– फलित में भावचक्र तो केवल सिद्धान्तरूप में ही दिखाई पड़ता है, इसका प्रयोगात्मक–रूप तो लगभग लुप्त–सा ही हो गया है। इसे दृष्टि में रखते हुए यहां सं. 2073 वि. में बनने वाली सभी ( कुल 204 ) कुण्डलियां दी जा रही हैं। **"किस तारीख के कितने बजे से किस तारीख के कितने बजे तक "**– कौन–सी कुण्डली बनती है (यानी सूर्यादि ग्रह किन–किन राशियों में स्थित हैं), यह भारतीय स्टैंडर्ड टाईम अनुसार प्रत्येक कुण्डली के ऊपर यहां निर्दिष्ट है। इन कुण्डलियों के आधार पर दैवज्ञ लोग इस वर्ष में उत्पन्न होने वाले किसी भी जातक की जन्मकुण्डली (जन्मकालिक ग्रहस्थिति–कुण्डली), इस वर्ष घटित होने वाले वर्षप्रवेश–कालानुसारी वर्षप्रवेशकुण्डली ( वर्षप्रवेशकालिक ग्रहस्थिति–कुण्डली ) तथा अभीष्टकालिक प्रश्नकुण्डली ( प्रश्नकालिक ग्रहस्थिति– कुण्डली ) एवं अभीष्ट विवाहादि मुहूर्त्तकालिक ग्रहस्थिति कुण्डली तुरन्त जान सकेंगे और तात्कालिक स्थानीय लग्न ज्ञात कर इन ग्रहस्थिति–कुण्डलियों को लग्नकुण्डलियां अनायास बना सकेंगे।

क्योंकि, ये कुण्डलियां भारतीय स्टैण्डर्ड टाईमानुसार हैं, अतः भारत में इन्हें बिना किसी परिवर्तन के प्रयोग में लाया जाएगा। यदि इन्हें भारत से अन्य किसी देश के लिए प्रयोग में लाना हो तब उस देश के स्थानीय स्टैण्डर्ड टाईम को भारतीय स्टैण्डर्ड टाईम में बदलकर, इन्हें प्रयोग में लाइए।

**स्पष्टता के लिए आगे उदाहरण दे रहे हैं। पहले भारतस्थलीय उदाहरण लेते हैं–**

**उदाहरण (1)**– चण्डीगढ़ (U.T.) में 16 अप्रैल, 2016 ई. को प्रातः 11 घं. 25 मि. (भा.स्टैं.टा.) पर उत्पन्न होने वाले/हुए जातक की जन्मकुण्डली ज्ञात करनी है ?

क्योंकि, इस जातक का जन्म **"14 अप्रैल, 8 घं. 28 मि. से 16 अप्रैल, 17 घं. 16 मि."** के मध्य हुआ है, अतः इसकी जन्मकालिक कुण्डली (ग्रहस्थिति–कुण्डली) यहां दी गई इसी कालावधि वाली कुण्डली के अनुरूप होगी। **किञ्च**– चण्डीगढ़ में 16 अप्रैल को प्रातः 11 घं. 25 मि.(भा. स्टैं. टा.) पर मिथुन लग्न है। अतः इस जातक की जन्मलग्न–कुण्डली यह बनी–

4 चं.
2
गु.5रा.
3
1सू. बु.
6
12 शु.
7
9
के. 11
श. 8 मं.
10

**अब भारतेतर देश का उदाहरण लेते हैं–**

**उदाहरण (2)– 10 सितं.,** 2016 ई. को Rome (Italy) में 14 घं. 25 मि. पर पैदा हुए/होने वाले जातक की जन्मलग्नकुण्डली ज्ञात करनी है ?

Rome (Italy) में इस समय D.S.T- ( ग्रीष्मकालीन समय ) चल रहा होगा, जो क्षेत्रीय स्टैं. टा. से एक घंटा आगे रहता है। स्पष्ट है– इस जातक का जन्मसमय यहां स्टैण्डर्ड टाईम के अनुसार 13 घं. 25 मि. होगा। Italy के स्टैं.टा. से भा. स्टैं. टा. 4 घं. 30 मि. आगे रहता है, अतः इस जातक की जन्मकालिक भारतीय तारीख 10 सितं. 2016 ई. और जन्मकाल 17 घं. 55 मि. ( भा. स्टैं. टा. ) बना। क्योंकि, इस जातक का जन्म भा. स्टैं. टा. अनुसार **"10 सितं., 6 घं. 51 मि. से 12 सितं. 16 घं. 06 मि."**

व्यवस्था में तनिक भी रूपान्तर होने से दिग्दाह, उल्कापात, भूकम्प, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, युद्ध, महामारी, अराजकता आदि उपद्रवों से संसार त्रस्त हो जाता है। अतः स्पष्ट है, कि आकाशीय पिण्डों (ग्रहों) का विश्वजनीन घटनाचक्र से कुछ सम्बन्ध अवश्य है। इस तथ्य को वैज्ञानिक, विचारक एवं बुद्धिजीवियों का एक बड़ा वर्ग स्पष्ट स्वीकार करता है।

बीसवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में भौतिक ज्योतिष की अनेक शाखाओं का विकास हुआ है, जिनके आधार पर फलितशास्त्र की सत्यता के बारे में प्रमाण मिलते ही जा रहे हैं। सूर्य–कलंकचक्रों, चन्द्रमा एवं ज्वारभाटा–सम्बन्धी सिद्धान्तों के परिशीलन तथा ग्रहों के आकर्षण–सिद्धांत की प्रक्रिया के आधार पर विवेचन करने से प्राणीशास्त्र, वनस्पतिशास्त्र एवं प्रकृति के प्रत्येक पहलु पर ग्रहों का प्रभाव सत्य सिद्ध हो चुका है। यही कारण है कि – आजकल के वैज्ञानिक युग में पाश्चात्त्य एवं पूर्वीय सभी देशों में इस शास्त्र के प्रति आस्था प्रतिदिन बढ़ती ही जा रही है। इस विषय में मिन्नेसोटा विश्वविद्यालय ( अमेरिका ) (University of Minnesota) में डॉ. मार्कग्रोबार्ड (Dr. Mark Graubard) के तत्त्वाधान में हुए फलितशास्त्र–सम्बन्धी शोध के परिणाम महत्त्वपूर्ण हैं। भारत–सरकार ने वेदांग ज्यौतिषशास्त्र के विश्वविद्यालयों में अध्ययन–अध्यापन में रुचि प्रदर्शित की, लेकिन कुछ सांसदों ने इसे विवाद का विषय बना दिया और मामला सुप्रीम कोर्ट तक चला गया। यथार्थ बात तो यह है कि– ज्योतिष शायद सबसे पुराना विषय है और एक अर्थ में सबसे ज्यादा उपेक्षित विषय भी। उपेक्षित इसलिए कि फलितशास्त्र में शोध के लिए शासन उपेक्षाभाव लिए है। मनुष्यजाति के इतिहास की जितनी भी खोज हो सकी है, उसमें ऐसा कोई भी समय नहीं था, जबकि ज्योतिष मौजूद न रहा हो। इसलिए इसे पुरातनतम भी माना गया है।

विज्ञान कार्य–कारण के सिद्धांत पर ही आधारित है। परन्तु आज भी असंख्य घटनाएं ऐसी हैं, जिनका कारण समझने एवं समझाने में चोटी के वैज्ञानिक अपने आपको सर्वथा असमर्थ पा रहे हैं। सिद्धांतों के व्यभिचारमात्र से शास्त्र की वैज्ञानिकता का प्रतिवाद नहीं किया जा सकता। ज्योतिष चिरन्तन सत्य–सिद्धांतों पर आधारित एक विज्ञान है, जिसमें अभी अत्यधिक अनुसंधान की आवश्यकता है।

'ऋग्वेद' में पचानवें हजार वर्ष पूर्व ग्रह–नक्षत्रों का वर्णन उपलब्ध है। महर्षियों द्वारा प्रस्फुरित इस शास्त्र पर गुरु–शिष्य परम्परया चिंतन व संशोधन–संवर्धन होते रहे हैं। प्रत्येक ग्रह जब अपनी गति–स्थिति में अंतर लाता है, तभी विश्व का घटनाचक्र प्रभावित होता देखा गया है। इस पृथ्वी पर जो कुछ भी घटित होता अनुभव करते हैं, वह सब ग्रहों के वक्र–मार्ग आदि के ही परिणाम हैं। इस ग्रहगतिजन्य संकेत के आधार पर ही अपनी मति के अनुसार विश्व में जो भी प्रतिवर्ष घटित होता है, " श्रीमार्त्तण्डपंचांग " के माध्यम से प्रिय पाठकों के समक्ष उपस्थित करते हैं और यह इस प्रकाशन का 89 वां गौरवपूर्ण वर्ष प्रारम्भ हो रहा है।

श्री वि. संवत् २०७३ की ग्रहस्थिति के अनुसार विश्वजनीन घटनाओं की भष्यिवाणी प्रस्तुत करने से पहिले हम अपने विद्वान्, प्रबुद्ध पाठकों का आभार व्यक्त कर देना उचित समझते हैं, जिन्होंने लगातार 88 वर्षों तक हमारी भविष्यवाणियों का सही मूल्यांकन करके हमें आज 89 वें वर्षप्रवेश पर भी इस बारे में कुछ लिखने को प्रोत्साहित किया है। पाठको! आपका यह पंचांग अपनी सर्वांगशुद्ध गणित एवं आश्चर्यजनक भविष्यवाणियों के लिए भारत में ही नहीं, विदेशों में भी विश्रुत हो चुका है।

आपके इस लोकप्रिय पंचांग में प्रतिवर्ष प्रकाशित होने वाली आश्चर्यजनक, अव्यभिचरित भविष्यवाणियों में साधारण वर्ग के व्यक्ति से लेकर भारतरत्न श्रीजवाहरलाल नेहरु, श्रीमती इन्दिरा गांधी, प्रथम राष्ट्रपति डॉ.राजेन्द्र प्रसाद एवं अन्य गण्यमान्य प्रतिष्ठित ऐतिहासिक महापुरुषों की अभिरुचि रही है। आज भी यह पंचांग अपनी सफल, आश्चर्यचकित कर देने वाली भविष्यवाणियों के कारण तथा ग्रहण आदि पंचांगगणित की सूक्ष्मता एवं शुद्धि के कारण भारत में ही नहीं, विदेशों में भी लोकप्रिय है और भारत में अग्रणी स्थान प्राप्त कर चुका है।

*[ भारत–पाकविभाजन; बंगलादेश का अस्तित्व में आना; श्रीजवाहरलाल नेहरु, श्रीलालबहादुर शास्त्री एवं श्रीमती इन्दिरागांधी के शासन का अंत एवं मृत्यु की सूचना; भारत–पाकयुद्ध; भारत–चीनयुद्ध; विदेशों में घटित होने वाले महत्त्वपूर्ण घटनाचक्र; समय–समय पर भारत की राजनीति में विशेष परिवर्तनों एवं अन्य घटनाचक्र की सूचना किंवा ऐतिहासिक भूकम्प; गुजराल–सरकार का अपदस्थ होना, भाजपा सरकार के विरुद्ध अविश्वास प्रस्ताव पारित होना; पाक में श्री नवाजशरीफ की सरकार का तख्तापलट; अमेरिका में वर्ल्डट्रेड सेंटर एवं पेंटागन पर उग्रवादियों का हमला, अमरीका की कोलम्बिया आन्तरिक शटलयान दुर्घटना; इराक पर अमरीकी हमला और सद्दाम हुस्सैनशासन का अन्त; नेपाल में माओवाद से अशान्ति एवं राजशाही का अन्त; अमेरिका के भूतपूर्व राष्ट्रपति श्री रीगन की मृत्यु; संवत् 2061 वि. में भाजपा एवम् N.D.A. शासन का तख्तापलट एवम् भारत के लोकसभा–निर्वाचनों में त्रिशंकु शासनसत्ता की भविष्यवाणी के अतिरिक्त 26 दिसंबर 2004 ई. को तामिलनाडु, आन्ध्रप्रदेश एवं अण्डेमान–निकोबार में समुद्री सुनामी–लहरों से प्रलयंकारी तबाही की सटीक भविष्यवाणी, 30 अगस्त, 2004 ई. को अमरीका में भूकम्प एवम् अन्य अनेकों अवाक् कर देने वाली सफल भविष्यवाणियां कर देने का शीर्षस्थ स्थान केवल 'श्रीमार्त्तण्ड पंचांग' को ही प्राप्त हुआ है । ]*

अपि च– संवत् 2063 वि. में इराक के तानाशाह की फांसी की घोषणा; 20 दिसम्बर, 2006 ई. को समुद्रीतूफान, जहाज डूबा, 865 यात्री मारे गए– इस घटना की भविष्यवाणी; भारत–अमेरिका परमाणुकरार में बाधा एवम् प्रधानमन्त्री श्रीमनमोहन जी के निर्णय में बाधक स्थिति की सूचना; मई से जुलाई 2007 ई. के मध्य पाक आदि मुस्लिम राष्ट्रों में घटित घटनाओं का चित्रण; 30 जून, 2007 ई. को देहली के भूतपूर्व मुख्यमन्त्री श्रीसाहिब सिंह के दुर्घटनाग्रस्त होने की भविष्यवाणी, 16 अगस्त, 2007 ई. को पीरु के भयंकर भूकम्प; 21 अगस्त, 2007 ई. में मैक्सिको के भयंकर तूफान; 12 सितम्बर, 2007 को सुमात्रा–इण्डोनेशिया में 7.9 स्केल के भूकम्प; *संवत् 2064 वि.* की भविष्यवाणी के अनुसार उत्तर प्रदेश में बसपा सरकार की स्थापना, नेपाल में माओवादियों के प्रभाव की घोषणा; 27 दिसम्बर, 2007 ई. को पाक में श्रीमती बेनज़ीर भुट्टो की हत्या की भविष्यवाणी; 12 मई, 2008 ई. को चीन में भयंकर भूकम्प; 3 मई, 2008 ई. को म्यांमार में भूकम्प; सं. 2065 वि. में मुंबई स्थित ताज होटल पर सब से बड़े उग्रवादी हमले की भविष्यवाणी; 14 नवम्बर, 2008 ई. को चन्द्रमा पर भारत का तिरंगा फहराना एवं भारत के विश्व की चौथी शक्ति के रूप में उदय की भविष्यवाणी; *सं. 2066 वि. में नेपाल में राजतन्त्र की समाप्ति एवम् गणतन्त्र की स्थापना, सं 2066 वि. में अमरीका में बराक ओबामा के राष्ट्रपति बनने की भविष्यवाणी, श्री मनमोहन सिंह जी का पुनः प्रधानमन्त्री बनना; 12/13 जनवरी, 2010 ई. को हैती के विनाशकारी भूकम्प की भविष्यवाणी;* 27 फरवरी, 2010 में चिल्ली में 8.8 रैक्टेयर भूकम्प, *17 जनवरी, 2010 को भारतीय राजनीति के युग पुरुष ज्योतिवसु जी के स्वर्गवास, 15 मई, 2010 ई. को पूर्व उपराष्ट्रपति श्री भैरोसिंह शेखावत का महाप्रयाण, 5/6 अगस्त, 2010 ई. को लेह–लदाख में बादल फटने से हवाई अड्डे के ध्वस्त होने की भविष्यवाणी, 10/11 अगस्त, 2010 को जापान एवं चीन में भयंकर भूकम्प की भविष्यवाणी, 14 अप्रैल, 2010 ई. को तिब्बत के पठार में भयंकर भूकम्प की भविष्यवाणी; 11 मार्च, 2011 ई. में सदी के सबसे विनाशकारी भूकम्प की भविष्यवाणी सं. 2067 वि. के पृ. 122 पर; 13 जुलाई, 2011 ई. मुम्बई में उग्रवादियों द्वारा कहर बरपाने की भविष्यवाणी पृ. 22 पर 2 मई, 2011 ई. को आतंकवादी लादेन की भविष्यवाणी सं. 2068 वि. के पंचांग पृ. 29 पर लीबिया के शासक कर्नल गद्दाफी के मारे जाने की भविष्यवाणी एवम् 24 अक्तूबर, 2011 ई. को तुर्की में भीषण भूकम्प, लाखों लोगों के बेघर होने की भविष्यवाणी पृ. 29 पर; सं. 2069 वि. के पंचांग में 3 अगस्त, सन् 2012 ई. को चीन में भूकम्प पृ. 33–34 पर 27 अगस्त को उ.प्र., नेपाल, मुम्बई, राजस्थान, मध्यप्रदेश, छत्तीसगढ़ एवम् केरल में लाखों लोग जलग्रस्त होने की भविष्यवाणी; पृ. 100 पर; भारत के पूर्व प्रधानमन्त्री श्री इन्द्रकुमार गुजराल के निधन की भविष्यवाणी एवम् शिवसेना–प्रमुख श्री बालठाकरे के निधन की भविष्यवाणी सं. 2068 वि. के पंचांग पृ. 38, कॉलम 2 पर। 2 जून, सन् 2013 ई. को उत्तराखण्ड में प्राकृतिक भीषण आपदा से महाविनाश की भविष्यवाणी श्रीमार्त्तण्ड पंचांग सं. 2070 वि. के पृ. 44 पर लिखी गई थी।*

इत्यादि अनेकों अवाक् कर देने वाली भविष्यवाणियों की चर्चा का विस्तृत विवेचन आप गतवर्षों के पंचांगों में पढ़ सकते हैं। स्थानाभाव के कारण गतवर्षों की सभी सफल भविष्यवाणियों की चर्चा करना यहां संभव नहीं है, लेकिन संवत् 2071 वि. के श्रीमार्त्तण्ड पंचांग में से भी कुछ भविष्यवाणियों का उल्लेख संक्षेप में कर देना प्रासंगिक रहेगा। यद्यपि भविष्यवाणियों की चर्चा 'आकाशी कौंसिल' में प्रसंगवश कर दी गई है, जो अछूती भविष्यवाणियां रह गई हैं, उन्हें यहां संक्षेप में दे रहे हैं।

(1) संवत् 2071 वि. के श्रीमार्त्तण्ड पंचांग में 'प्लवंग' नामक संवत्सर के फलादेश में " भारत में सत्तापरिवर्तन" का संकेत स्पष्टरूप से पहले ही दे दिया गया था। पढ़ें– पृष्ठ 49, कॉलम 2 पर–

(2) कलेसर के 4 एकड़ जंगल में अग्निकांड, 350 अग्निकाण्ड, चण्डीगढ़ में हुए अग्निकाण्ड से 5 मंज़िला इमारत गिरी– 4 फायरमैन घायल हुए– इन सब बातों की भविष्यवाणी सं. 2071 वि. के पृ. 50, कॉलम 1 पर पढ़ें।

(3) पाक, इराक, युक्रेन, सीरिया आदि में सत्तापरिवर्तन, युद्ध, अशान्ति की भविष्यवाणी सं. 2071 वि. के पृ. 50, कॉलम 2 पर पढ़ें।

(4) भारत में केन्द्रीय सत्तापरिवर्तन, श्री मोदी जी का सत्ता में आना एवं गांधी–परिवारवाद के पतन की आश्चर्यजनक भविष्यवाणी सं. 2071 वि. के पृ. 60 कॉलम 1 पर पढ़ें।

(5) प्रधानमन्त्री श्री मनमोहन सिंह जी के सत्ता से च्युत होने की भविष्यवाणी सं. 2071 के पृ. 59, कॉलम 2 पर पढ़ें।

(6) उग्रवादियों द्वारा जम्मू–काश्मीर एवं छत्तीसगढ़ में किए गए विनाश की भविष्यवाणी सं. 2071 वि. के पृ. 56, कॉलम 1 पर पढ़ें।

अब सं. 2072 वि. के पंचांग में 17 अगस्त, ईस्वी सन् 2014 के बाद की गईं भविष्यवाणियों की संक्षिप्त चर्चा कर देना भी प्रासंगिक समझते हैं–

(1) " बिहार में भीषण तूफान, 42 मरे" 100 से अधिक घायल, हज़ारों मकान नष्ट–– (पंजाबकेसरी, 23 अप्रैल, 2015)।

इन भविष्यवाणियों को सं 2072 वि.के पंचांग, पृ.55, कॉलम 1 पर पढ़ें।

(2) " Nepal earthquake- death toll rises 2500-"

(Hindustan Times . 27 अप्रैल, 2015)

संवत् आरम्भ से ही ( अप्रैल, 2015 ई. से लगभग जून के प्रथम सप्ताह तक) राहु–मंगल एवं शनि–मंगल का षडष्टक तथा इस वर्ष सप्तवायु विचार से 'अतिवह'

नामक वायु होने से कहीं झंझावात, समुद्री–तूफान, चिल्ली, जापान, अमेरिका, इटली, भारत के दक्षिणी भाग, काश्मीर एवं मुस्लिमराष्ट्र में कहीं भारी भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप से भारी जनधनहानि के योग बनते हैं। भारत में इस समयावधि में कहीं दुर्भिक्ष की स्थिति से कृषकजन परेशान रहेंगे। लगभग जुलाई–अगस्त तक समुद्रतटवर्ती भूभाग एवं देश सुनामी आदि से जनधनहानि ग्रस्त रहें–ऐसी ग्रहस्थिति है।

जनवरी से अप्रैल, सन् 2016 ई. की ग्रहस्थिति विश्व में हवाई यानदुर्घटनाएं, समुद्री तूफान विशेषतः फिलीपीन्स, चीन, जापान, अमेरिका, पाक एवं भारत के समुद्रतटवर्ती भूभाग में भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप से भारी जनधनहानि के योग हैं। इस समयावधि में जम्मू–काश्मीर, बिहार, छत्तीसगढ एवं महानगरों में उग्रवादी भीषण दुर्घटना भी करेंगे।

" इस भूकम्प से भारत के 19 राज्य कांपे, 63 की मौत–
(पंजाब केसरी, 26 अप्रैल, 2015 ई.)

(3) भारत के सम्माननीय प्रधानमन्त्री श्री नरेंद्र मोदी जी ने यूरोपीय देशों की यात्रा करके भारत से मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध स्थापित करने में सफलता प्राप्त की।

"12 फरवरी, 2015 ई. तक मंगल अतिचारी रहेगा। उच्च मंगल भारत की प्रभावराशि में है। मकर राशि से कर्मेश शुक्र की भी मित्रक्षेत्र में स्थिति यूरोपीय देशों की भारत के लिए मैत्रीपूर्ण–सम्बन्धों एवं व्यापारिक सम्बन्धों को बढ़ावा देने वाली है। "

(4) मुस्लिम राष्ट्रों में अशान्ति, पाक में शिया–सुन्नी खतरा बनकर उभरने की भविष्यवाणी पढ़ें– सं. 2072 वि., पृ 56, कॉलम 1 पर–

"2 अक्तूबर से 26 नवंबर, 2014 ई. तक शुक्र अस्त रहेगा। साथ ही 1 नवंबर को शनि भी अस्त होकर 5 दिसंबर तक अस्त ही रहेगा। मुस्लिम–राष्ट्रविशेष कट्टरपन्थी व तालिबानी देश के रूप में जाने जाएंगे, विशेषतः पाकिस्तान। इस समयावधि में उत्तर कोरिया के साथ दक्षिण कोरिया की युद्धस्थिति बन सकती है। इसमें रूस एवं अमेरिका की दखलंदाजी संभव है। इस वर्ष ईराक, पाक एवं अफ़गानिस्तान में शिया–सुन्नी–टकराव खतरा बनकर उभरेगा।"

## मंगल पर भारत के कदम–

संवत् 2071 वि. के पंचांग में पृष्ट 51, कॉलम 2 के अन्तिम स्टैंजा में ISRO द्वारा Space में भेजे गए मंगल पर यान की चर्चा एवं धूम्रकेतु के उदय की चर्चा भी कम आश्चर्यजनक नहीं है। यह भविष्यवाणी इस घटना से एक वर्ष पूर्व 28 अगस्त, 2013 ई. को लिखी गई थी–

"लगभग अक्तूबर से दिसम्बर, 2014 ई. तक की ग्रहस्थिति के अनुसार देखें तो 27 नवंबर से 3 जनवरी, सन् 2015 ई. तक मंगल मकर राशि में चलेगा। 26 नवंबर, 2014 ई. से मंगल अतिचारी होकर मकर राशि में रहेगा। नवम्बर, 2014 ई. में मंगल ग्रह पर भारत एक यान भेजने में सफल होगा, जिससे मंगलग्रह पर जीवन की सत्ता के बारे में रहस्यपूर्ण परिणाम अगस्त, 2016 ई. से आगे उपलब्ध होंगे। ग्रहस्थिति के अनुसार नवम्बर में एक धूम्रकेतु के उदय होने का योग है।"

इसी समयावधि में मंगल पर यान स्थापित हुआ एवं धुम्रकेतु का उदय भी हुआ। इस धुम्रकेतु के उदय से वैज्ञानिक मंगल पर भेजे गए यान से टकराने की आशंका व्यक्त कर रहे थे। मंगल पर भारत की ओर से यान स्थापित करने का प्रयास विश्व में सर्वप्रथम है।

(5) जापान में ज्वालामुखी विस्फोट से 31 मरे–
(पंजाब केसरी–28/9/2014)

इस भविष्यवाणी को श्रीमार्त्तण्ड पंचांग, 2071 वि. के पृ. 51, कॉलम 1 पर पढ़ें–

" 11 जुलाई से 3 नवंबर (सन् 2014 ई.) तक की ग्रहस्थिति के अनुसार शनि–मंगल का एकराशि–सम्बन्ध एवं राहु के राशि–परिवर्तन से इन्डोनेशिया, जापान, चीन, अमेरिका, भारत के समुद्रतटवर्ती भूभाग तथा कुछ अन्य क्षेत्रों/देशों में विनाशकारी भूकम्प, ज्वालामुखी विस्फोट से भारी जनधनहानि के योग बनते हैं।"

(6) जम्मू–काश्मीर में 40 चौकियों पर गोलाबारी– रक्षामन्त्री के साथ तीनों सेना प्रमुखों की अहम बैठक– दैनिक ट्रिब्यून (8 अक्तूबर, 2014 ई.)।

इस भविष्यवाणी को सं 2071 वि के पंचांग में पृ. 61 कॉलम 1 में पढ़ें–

"14 जुलाई से सितम्बर, 2014 ई. तक शनि–मंगल का एकराशि–सम्बन्ध होने पर यहां उग्रवादियों द्वारा भयंकर खून–खराबा होने के योग बनते हैं एवं साम्प्रदायिक झगड़े भी होंगे। एक वर्गविशेष स्थानान्तरण करने पर विवश होगा। सरकार इस स्थिति का हल......"

(7) मोदी सरकार के मोहभंग की आश्चर्यजनक भविष्यवाणी, सं 2072 वि. के पंचाग, पृ. 60/61 पर–

" इस वर्ष की ग्रहस्थिति के अनुसार विदेशों से काले धन की वापसी की रणनीति पूर्णतः सफल नहीं होगी, जिससे देश की आर्थिक नीति को सुधारने में सरकार की विवशता एवम् श्री मोदी महाभाग की स्थिति मन्त्र से वशीकृत (कीलित) सांप की भांति रहेगी, जो समर्थ होने पर भी कुछ न करने को बाधित रहेगा–" भोगीव मन्त्रौषधिरुद्धवीर्यः।" क्योंकि राजग किंवा महामहिम श्री मोदी सरकार पर हिन्दुत्व किंवा साम्प्रदायिकता का तगमा लगाकर विरोधी सिद्धान्तों वाले विपक्षीदल भी एकजुट होकर मोदी सरकार से जनता का मोहभंग करने के लिए सक्रिय रहेंगे, जिससे लगभग 31 अगस्त एवम् सितम्बर में होने वाले विधानसभाई उपचुनावों में भाजपा को अधिकतर

क्षेत्रों में विशेषतः बिहार में असफलता का सामना करना पड़ सकता है। इस प्रकार नई मोदी–सरकार को आन्तरिक और काश्मीर–पाक–चीन आदिजन्य बाह्य खतरों से भी सावधान रहना जरुरी है। 25 जुलाई, 2014 ई. को यह लाईनें लिखते हुए हम सौहार्दपूर्ण शब्दों में सावधान कर देना उचित समझते हैं।"

(8) सं. 2072 वि. में भी चीन/पाक अरुणाचल प्रदेश, लेह-लदाख, मिजोरम, काश्मीर एवं सीमावर्ती क्षेत्रों पर सीमातिक्रमण की नीति से सुरक्षा को खतरा रहा है। इस बारे पंचाग पृ. 57, कॉलम 2, अन्तिम स्टैंजा में सचेत करते रहे हैं। पढ़ें –

"हम इस लेख में भारत सरकार को चीन एवम् पाकिस्तान की सैनिक/राजनैतिक कूटनीति से अवगत करा देना भी यहां उचित समझते हैं। इस संवत् 2072 वि. में हमारे देश के मिजोरम, अरुणाचल, सिक्किम, लेह–लद्दाख, काश्मीर प्रदेशों एवम् सीमावर्ती क्षेत्रों पर हमारे सैन्यबल को सुदृढ़ एवम् सुसन्नद्ध रखना नितान्त आवश्यक है। क्योंकि चीन–पाक का सीमातिक्रमण भारत की अस्मिता एवम् सुरक्षा के लिए खतरा पैदा कर सकता है। इन देशों की तथाकथित कूटनीति की अनदेखी किंवा उपेक्षा कहीं हमारा सिर न झुका दे – सरकार सावधान रहे।"

इन पक्तियों की सार्थकता के बारे कुछ लिखने की आवश्यकता नहीं। सीमा का अतिक्रमण चीन, पाक अनेकों बार कर चुके हैं– यह सर्वविदित है।

**पाठको ! स्थानाभाव के कारण इस वर्ष की सभी सफल भविष्यवाणियों की चर्चा नहीं कर पा रहे हैं, विद्वान् पाठक स्वयं ही मूल्यांकन करें।**

श्रीमार्त्तण्ड पंचांग के माध्यम से की गई या की जा रहीं भविष्यवाणियों की सफलता का श्रेय जो आप हमें दे रहे हैं, वह सब पूर्वाचार्यों एवं ज्योतिषशास्त्र के मर्मज्ञ गुरुचरणों की कृपा ही है या जनताजनार्दन के सौहार्द का परिणाम। हम उन पाठकों के भी आभारी हैं, जो विभिन्न प्रान्तों किंवा विदेशों से पत्राचार द्वारा भविष्यवाणियों की सफलता पर बधाई भेजकर हमें भावी वर्षों में ग्रहगतिजन्य संकेतों के आधार पर कुछ न कुछ लिखने के लिए प्रेरित करते रहते हैं।

## संवत् 2073 वि. की ग्रहपरिषद् के अधिकारियों का विश्व पर प्रभाव

विज्ञान 'कार्य–कारण के सिद्धान्त' को ही प्राथमिकता प्रदान करता है। परन्तु असंख्य घटनाएं ऐसी हैं, जिनका कारण समझने एवं समझाने में चोटी के वैज्ञानिक भी अपने आपको सर्वथा असमर्थ पा रहे हैं। अतः सिद्धांतों के व्यभिचारमात्र से ज्योतिषशास्त्र की वैज्ञानिकता का प्रतिवाद नहीं किया जा सकता। ज्योतिष चिरन्तन सत्यसिद्धांतों पर आधारित एक विज्ञान है, जिसमें अभी अत्यधिक अनुसंधान की आवश्यकता है।

जिस तरह पृथ्वी पर 'लोकतांत्रिक राज्य' की स्थापना के लिए प्रधानमंत्री आदि के चुनाव होते हैं और उन निर्वाचित व्यक्तियों के गुण–कर्म–स्वभाव–योग्यता का प्रभाव उनके अधिकृत क्षेत्रों एवम् शासनतंत्र पर पड़ता है, उसी प्रकार अखिलेश्वर प्रभु की इच्छा से निर्मित आकाशीय शिशुमार चक्रस्थ ग्रहों की परिषद् में संसारचक्र को चलाने के लिए प्रतिवर्ष दिव्य एवं अद्भुत शक्तिमती 'आकाशी कौंसिल' का निर्माण होता है। इस आकाशीय कौंसिल में ग्रहों की शुभाशुभ प्रकृति के अनुकूल संसार में जो उलट–फेर एवं अघटित घटनाएं घटित होती हैं, इस घटनाचक्र को त्रिकालज्ञ दैवज्ञों द्वारा लिखित ग्रन्थों के आधार पर वि. सं. 2073 की ग्रहस्थिति के अनुसार कुछ लिखने की चेष्टा कर रहे हैं।

इस संवत् ( 2073 वि) को शास्त्रों ने ' सौम्य' नामक संज्ञा दी है। 'श्रीवराहमिहिर' द्वारा निर्दिष्ट नवमयुग किंवा 'रुद्रविंशति' का यह तृतीय संवत्सर है। इसका फल संहिताग्रन्थों में इस प्रकार लिखा है–

"धान्याकुला धरा लोकाः स्वस्थाश्च निरुपद्रवाः।
सौम्य–वृष्टिर्वरारोहे सौम्ये सैन्धव-विप्लवः।।"

**अर्थात्–** सं. 2073 वि. में खाद्यान्नों की उपज अच्छी हो। रोगों पर नियन्त्रण हो, शान्ति व कानून–व्यवस्था में सुधार हो, पर्याप्त वर्षा हो एवम् सिन्ध प्रदेश में अशान्ति का वातावरण रहे।

**किञ्च–** सौम्य संवत्सर में चैत्र में महर्घता, वैशाख में प्राकृतिक उत्पात, ज्येष्ठ में यावन राष्ट्रों में अराजकता–उपद्रव किंवा युद्धमय–स्थिति बने। आषाढ में वर्षा की कमी, अन्नमहर्घता रहे। सभी धातुएं महंगी एवं सिन्ध में राजविद्रोह रहे।

गतवर्ष संवत् 2072 वि. के श्रीमार्त्तण्ड पंचांग के पृ. 54, कॉलम 1 पर हमने स्पष्ट घोषणा की थी कि–

"आचार्य वराहमिहिर द्वारा निर्दिष्ट नवमयुग एवं रुद्रविंशति के द्वितीय संवत्सर 'कीलक' नामक संवत्सर में भारत में व्यवस्थागत–जटिलताएं सकारात्मक प्रगतिपद पग उठाने में बाधक मालूम देती हैं। "भोगीव मन्त्रौषधिरुद्धवीर्यः" अर्थात् –मन्त्ररूपी औषध से कीलित सांप जैसी गतिविधि कीलक संवत्सर में नए शासनतन्त्र की रहेगी।"

ठीक इसी तरह व्यवस्थागत जटिलताएं सकारात्मक पग उठाने में प्रधान नेता बाधक परिस्थितियों का ही सामना कर रहे हैं।

इस संवत 2073 वि. का राजा शुक्र है; खाद्यान्नों की उपलब्धता पर्याप्त रहे। आतंकवाद एवं अनैतिक कार्यों पर शासन का नियन्त्रण–प्रयास प्रशस्य रहेगा। शासक

(नेतालोग) निजी प्रतिष्ठा किंवा निजी सुविधाओं पर ध्यान देंगे। भूगर्भगत–संपदा किंवा देश की प्रगति के लिए नए साधन (स्रोत) उपलब्ध होंगे। बुद्धिजीविवर्ग का प्रधान नेतृत्व को समर्थन मिलेगा।

इस संवत् का **मन्त्री बुध** होने से नई–नई योजनाओं से जनता की आर्थिक स्थिति में सुधार हो संवत्सर का **सस्येश शनि** होने से चावलादि फसलों को हानि पहुंचे। दण्डव्यवस्था कठोर होने से जनता परेशान भी रहे।

## संवत् 2073 वि. की गोचर ग्रहस्थिति एवं जगत्–लग्नकुण्डली की ग्रहस्थिति के अनुसार सांसारिक घटनाओं पर एक नज़र

**वर्षेश( जगत् )लग्नकुण्डली (संवत् 2073 वि.)**

श. 8 मं.
6
9
7
5 गु.रा.
10
4
11 के.
1 सू. बु.
3 चं.
12 शु.
2

13 अप्रैल सन् 2016 ई. 19 घं. 47 मि.(I.S.T.)

लग्नेश–शुक्र उच्चस्थ है एवम उच्च सूर्य की लग्न पर नीच दृष्टि भी है। लेकिन सप्तम भाव में बुधादित्य योग भारत में नई योजनाएं प्रगतिपद कार्यों को लागु करने में विपक्ष की भूमिका भविष्य के लिए निन्दनीय ही सिद्ध होगी। क्योंकि भारत की प्रभावराशि–मकर के स्वामी –शनि का मंगल के साथ धनस्थान में सम्बन्ध है, अतः प्रधान नेतृत्व को आग्रेसर होने में विपक्ष की भूमिका स्वार्थपरक एवं प्रशंसनीय नहीं रहेगी।

जगत् लग्न कुण्डली में चन्द्र से छटे एवम् लग्न से द्वितीय भावस्थ शनि–मंगल ईराक, सीरिया, अफगानिस्तान, पाकिस्तान आदि मुस्लिम देशों में उग्रवादजन्य किंवा भयंकर –प्राकृतिक आपदा से भारी हानि के योग हैं। सूर्य–बुध का शनि–मंगल के साथ षडष्टक योग अमेरिका, टर्की (Asia Pacific Region) एवमं चीन, जापान, पाक, काश्मीर, देहली, उड़ीसा, गुजरात एवं हिमाचल प्रदेश, उत्तराखण्ड में तूफान, भूकम्प तथा समुद्रतटवर्ती भूभाग में भारी जनधनहानि, किसी विशिष्ट व्यक्ति की मृत्यु किंवा अपदस्थ होने का योग भी इस वर्ष के मध्य बनता है। यह संवत् अप्रत्याशित अघटित घटनाओं वाला रहेगा। क्योंकि शनि–मंगल का एकराशि–सम्बन्ध लगभग सितम्बर, 2016 ई. तक चलेगा। पाक–चीन द्वारा सीमाप्रान्तों पर अशान्ति बनी रहेगी एवं मुस्लिम राष्ट्र ईराक, सीरिया आदि भी भयावह आन्तरिक अशान्ति के शिकार रहेंगे। भारत देश की विदेशनीति से विदेशों के साथ सौहार्दपूर्ण सम्बन्ध बनेंगे।

संवत् 2073 वि. में शनि वृश्चिक एवं धनु राशि में ही रहेगा, अतः इसवर्ष शनि की दृष्टि पश्चिमी देशों पर ही रहेगी। पश्चिमी देशों किंवा प्रान्तों में भयंकर भूकम्प, सुनामी आदि प्रकोपों से जनधनहानि होगी। किसी मुस्लिम देश–विशेष में किसी पूर्व शासक (सेनाधिकारी) किंवा विशिष्ट व्यक्ति की हत्या का फरमान जारी हो। इसवर्ष शनि–मंगल यावन राष्ट्रों में विशेष अशान्ति के योग बना रहे हैं।

संवत् के आरम्भ से लगभग 21 मई से जून तक शनि, मंगल, चन्द्र की स्थिति, 12 जुलाई सन् 2016 ई से लगभग 18 सितम्बर, 2016 ई तक शनि–मंगल की वृश्चिक राशि में स्थिति एवम 1 नवंबर से लगभग 11 दिसंबर, 2016 ई. तक शनि की मंगल पर दृष्टि भी विश्व में भयंकर प्राकृतिक–प्रकोप, उग्रवाद–हिंसा आदि से जनधनहानि एवं दुःखद अघटित घटनाओं को जन्म देगी।

लगभग 11 दिसंबर से 29 दिसंबर, सन् 2016 ई तक शुक्र(जगत् लग्नेश) पर गुरु एवम् शनि की दृष्टि भी प्रमुख राजनीतिज्ञों के लिए उलझनपूर्ण हालात वाली रहेगी। सुरक्षा–व्यवस्था को सुदृढ़ करना होगा। अमेरिका आदि में शासन–सत्ता में परिवर्तन होगा।

14 से 26 जनवरी, सन् 2017 ई. तक शनि की सूर्य पर दृष्टि भी भारत के प्रधान नेताओं के लिए उलझनपूर्ण रहेगी। लेकिन 27 जनवरी, सन् 2017 ई. से आगे संवत् के अन्त तक (विशेषतः 14 मार्च, 2017 ई. तक) विश्व में यानदुर्घटनाएं, समुद्री तूफान, सुनामी एवम् भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप से किंवा काश्मीर, बिहार, छत्तीसगढ़ एवं महानगरों में उग्रवादजन्य दुर्घटनाएं संभव हैं।

## यूरोप के देश

**यूरोपीय देशों की कुण्डली (1)**
1 जनवरी, 2016 ई.
मध्यरात्रि 0 घं. 00 मि.

मं. 7
गु. 5
शु
8 श.
चं. रा. 6
4
सू. 9
3
बु. 10
के. 12
2
11
1

**यूरोपीय देशों की कुण्डली ( नं. 1 )**– ( 1 जनवरी सन 2016 ई. से संवत् 2072 के अन्त तक ) की ग्रहस्थिति के अनुसार राहु–चन्द्र लग्नस्थ हैं एवम् लग्नेश बुध, शनि के क्षेत्र में शनि एवम् मंगल की दृष्टि में है। अतः यूरोप के कुछ देशों में किसी देश–विशेष की समस्या को लेकर परस्पर मैत्री–सम्बन्ध शिथिल होंगे। जिसका प्रभाव विश्व के व्यापारिक–क्षेत्र एवम् आर्थिक स्थिति को प्रभावित करेगा। बुध–गुरु का वक्रत्व एवम् शनि का ज्येष्ठा नक्षत्र में चलन, पश्चिमी भूभाग के यूरापीय देशों में युद्धात्मक–नीति से जनसंहार की सम्भावना को इस वर्ष ( सन् 2016 ई. ) में नकारा नहीं जा सकता–

"अनुराधास्थितः सौरिर्ज्येष्ठायां परिवर्तते।
पश्चिमे दारुणो घोरः संहारस्तत्र जायते।।"

जनवरी, सन् 2016 ई. से अप्रैल, सन् 2016 ई. तक देश–विशेष में कहीं समुद्री तूफान, भूकम्प किंवा उग्रवाद से भारी जनधनहानि के योग बन रहे हैं। ये योग फरवरी, 2016 ई. से लगभग अप्रैल 2016 ई. के मध्य तक विशेषरूप से कुप्रभावकारी सिद्ध होंगे– ऐसा ज्योतिष–दृष्ट्या ज्ञात होता है। कहीं राष्ट्रों में परस्पर विरोधात्मक आन्दोलन, हत्याकाण्ड, शासक के विरुद्ध विद्रोह एवम् सत्ता–परिवर्तन, देश के मानचित्र बदलने एवम् देश के विघटन आदि का भी इसवर्ष ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है। इंग्लैण्ड, यूक्रेन, U.S.A. में सत्ता–परिवर्तन आदि से यह वर्ष विशेष घटनाओं वाला जाना जाएगा। गोचर–ग्रहस्थिति एवम् यूरोपीय देशों की कुण्डली नं. (1) के अनुसार संवत् 2073 के लगभग प्रारम्भ से 17 जून, 2016 ई. तक वृश्चिक राशि में शनि–मंगल दोनों शत्रुग्रह वक्रगति से एकसाथ चल रहे हैं। इस समयावधि में अमेरिका सहित रूस, ब्रिटेन, फ्रांस, जर्मनी, चीन ईरान के परमाणु कार्यक्रम के विरुद्ध आवाज़ उठाएंगे। लेकिन आगे जून, सन् 2016 ई. के लगभग अमेरिका का रुख ईरान के पक्ष में हो जाने का योग है। इस विषय पर अमेरिका के ईरान के साथ सन्धिवार्ता पर सहमत होने के आसार बनेंगे।

**इसवर्ष के बीच अमेरिका के शासनतन्त्र में राष्ट्रपति पद पर किसी प्रतिष्ठित महिला के स्थापित होने का योग है।** 21 मई को वक्री शनि ज्येष्ठा में आकर पश्चिमी देशों में कहीं भयंकर युद्धका सूत्रपात कर सकता है।

18 जून के लगभग वक्री मंगल पुनः तुला राशि में आ जाता है। इसी समय कुछ यूरोपीय देश आपसी वैमत्य के शिकार होंगे।

**12 जुलाई, 2016 ई. को शनि–मंगल पुनः वृश्चिक राशि में एकसाथ चलने लगेंगे।** इस समयावधि में कहीं आन्तरिक अव्यवस्था अशांति का कारण बनेगी। **12 जुलाई से लगभग 17 सितम्बर तक का समय विश्व के यूरोपीय देशों के लिए भयावह रहेगा। कहीं उग्रवाद से प्रतिष्ठित व्यक्ति की हत्या, उग्रवादियों द्वारा भयंकर काण्ड एवं प्राकृतिक भूकम्प, समुद्री तूफान, ज्वालामुखी विस्फोट आदि से भारी जनधनहानि के योग बनते हैं।**

18 सितम्बर से 31 अक्तूबर तक मंगल धनुराशि में रहेगा। स्पेन, अमेरिका एवं मुस्लिम देश सन्धिवार्ता–शान्तिवार्ता के लिए सहमत होंगे। 1 नव. से 10 दिसंबर, सन् 2016 ई. तक शनि की मंगल पर दृष्टि रहेगी। इस अवधि में पाकिस्तान, ईराक, अफगानिस्तान आदि को किसी भयकर प्राकृतिक आपदा का सामना करना पड सकता है।

11 दिसम्बर से मंगल–केतु से राहु का समसप्तक योग एवं कुम्भ राशिस्थ मंगल–शुक्र–केतु भी यूरोपीय देशों में अशान्ति बनाएंगे।

## यूरोपीय देशों की कुण्डली नं. (2)

जनवरी 2017 से दिसंबर 2017 तक की गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार मंगल, शुक्र एवं केतु–कुम्भराशि में हैं एवं **राहु सिंह राशि में बैठ कर एक तरह से कालग्रसित जैसा योग बनाते हैं।** यह योग प्रभावराशि के हिसाब से यूक्रेन, रूस, बंगला देश, अफगानिस्तान, एवं अफ्रीकन देशों के लिए एवं England, Scotland आदि के लिए भयावह है।

**यूरोपीय देशों की कुण्डली (2)**
1 जनवरी, 2017 ई.
मध्यरात्रि 0 घं. 00 मि.

7, रा. 5, 8 श., गु. 6, 4, सू. 9 बु., 3, चं. 10, 12, 2, 11 मं. के. शु., 1

26 जनवरी, सन् 2017 ई. को शनि मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में आकर मकरस्थ सूर्य को देखेगा। गोचर में शुक्र मीन राशि में आकर गुरु से दृष्ट है। इसी मध्य मंगल मीन राशि में आकर किसी प्रतिष्ठित–व्यक्ति को अपदस्थ करे या उग्रवादजन्य घटना से हानि का कारण बने।

यूरोप की कुण्डली नं. 2 में शत्रुक्षेत्रीय मंगल–राहु का समसप्तक फरवरी में किसी यानदुर्घटना एवं प्राकृतिक आपदा का भी संकेत देता है। फरवरी–मार्च की गोचर ग्रहस्थिति एवं यूरोपीय (कुण्डली नं 2) के अनुसार ब्रिटेन अमेरिका आदि के किसी विशिष्ट नेता को भारी कष्ट का सामना करना पडे एवं देश विशेष में प्राकृतिक आपदा से भारी जनधन हानि के भी योग बनते हैं।

# संवत् 2073 वि. में मुस्लिम–राष्ट्रों के हालात

**मुस्लिम देशों की कुण्डली ( नं. 1)** की ग्रहस्थिति के पहले की ग्रहस्थिति के परिशीलन से (15 सितम्बर से 3 नवम्बर सन् 2015 ई. तक) शनि–राहु की गोचर स्थिति अनुसार किसी मुस्लिमराष्ट्र में प्रतिष्ठित व्यक्ति–विशेष के अपदस्थ/निधन किंवा देश में अराजकता–जैसा वातावरण बनने का योग है।

**मुस्लिम देशों की कुण्डली (1)**
**हिजरी सन् 1437 (1 मुहर्रम)**

1, 11, 2, 12 के., 10, 3, 9, 4, सू. 6 बु. रा., 8 श., मं. 5 गु. शु., चं. 7

15 अक्तू ,सन् 2015 ई.,
17 घं. 48 मि (सूर्यास्त समय)(I.S.T.)

15 अक्तूबर, सन् 2015 ई. से संवत् 2072 वि. के अन्त तक की ग्रहस्थिति के अनुसार शनि–मंगल का दशम–चतुर्थ–सम्बन्ध (परस्पर दृष्टि–सम्बन्ध) एवम् 3 नवम्बर से मंगल–राहु एवम् शुक्र की कन्याराशि में स्थिति पाक, अफगानिस्तान, सीरिया, ईराक, इरान आदि देशों के लिए भयंकर उग्रवाद किंवा प्राकृतिक प्रकोप से भारी हानिप्रद है। किसी प्रतिष्ठित व्यक्ति के निधन का समाचार मिले।

17 नवम्बर से लगभग 6 दिसंबर, सन् 2015 ई. तक सूर्य, शनि, बुध– ये तीनों ग्रह वृश्चिक राशि में आकर कहीं राष्ट्र–विशेष में जनता के अन्तर्कलह, सैन्य संघर्ष एवम् शासकों के विरुद्ध भारी संकटापन्न स्थिति बना देंगे।

मार्गशीर्ष शुक्लपक्ष में नवमी, पौष शुक्लपक्ष में पूर्णिमा एवम् माघ शुक्लपक्ष में पंचमी तिथि का क्षय होने से दिसम्बर, सन्

2015 ई. से 22 फरवरी, सन् 2016 ई. के मध्य मुस्लिमराष्ट्र में भूकम्प, तूफान, भूखमरी किंवा अराजकता से भयंकर जनधन– हानि, किसी शासक के अपदस्थ होने किंवा मृत्युकष्ट का सामना करना पड़ेगा–

" मार्गशीर्षादि मासेषु शुक्लपक्षे तिथिक्षयः।
छत्रभंगं प्रजापीडां दुर्भिक्षं वा समादिशेत्।।"

इस संवत् 2072 वि. में माघ–कृष्ण पंचमी, छठ एवम् सप्तमी क्रमशः शुक्र–शनि एवम् रविवारी होने से यावन(मुस्लिम) राष्ट्र की आन्तरिक–स्थिति गम्भीर कष्टमय, अशान्त एवम् शासकों के लिए भयावह है–

" षष्ठी च पंचमी चैव कृष्ण–माघस्य सप्तमी।
शुक्रार्कि–रवि–संयुक्ता तदा युद्धाकुला धरा।।"

20 फरवरी, सन् 2016 ई. से लगभग 17 जून, 2016 ई. (सं. 2073 वि.) तक की ग्रहस्थिति के अनुसार मंगल वृश्चिक राशि में आकर अपने शत्रुग्रह शनि के साथ एकराशि–सम्बन्ध बना लेगा। यह ग्रहस्थिति जून, 2016 ई. तक मुस्लिम देशों में विशेषतः दक्षिणी देश, इराक, पाकिस्तान, टर्की, पुर्तगाल, अफगानिस्तान आदि में भयंकर मारकाट, सत्तापरिवर्तन, सैनिक–शासन, हत्याकाण्ड एवम् प्राकृतिक–प्रकोपजन्य जनधनहानि के योग हैं। मुस्लिम देशों में आर्थिक संकट बढ़ेंगे–

" यदा वृश्चिकराशिस्थो जायते च महीसुतः।
महर्घं सर्वद्रव्याणां नृपाणां कोपमादिशेत्।।"

ध्यान दें–17 अप्रैल, 2016 ई. से 29 जून तक शनि–मंगल वक्री रहेंगे। मंगल युद्धप्रिय एवं शनि मुस्लिम–राष्ट्रों का प्रतिनिधित्व–कारक है, अतः इनका एकत्र होना एवं वक्र होना युद्ध के लिए शंस्त्रभण्डारण की प्रवृत्ति को बढ़ावा देता है, जिससे यूरोप के देश विचलित होंगे।

इस वर्ष की गोचर ग्रहस्थिति एवं मुस्लिम देशों की कुण्डली नं. (1) के अनुसार दक्षिण–एशिया में परमाणु हथियारों की होड़ विश्व के लिए भारी चिन्ता का विषय बनेगी। ईरान का परमाणु कार्यक्रम, विश्व में तेजी से बढ़ रहा परमाणु–शस्त्र–भण्डार, चीन से शस्त्र खरीदना एवं बैलिस्टिक मिज़ाईल का परीक्षण आदि पाक के ये कारनामें शुभ संकेत नहीं हैं। यह ग्रहस्थिति पुनः 13 जुलाई से 17 सितम्बर तक वृश्चिक राशि में शनि–मंगल का योग एवं मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली नं. (1) में मंगल पर शनि की और शनि पर मंगल की दृष्टि होने से मालूम देता है कि– इस समयावधि में मुस्लिम राष्ट्र–विशेष में भयंकर प्राकृतिक आपदा एवं उग्रवादियों द्वारा सीरिया, इराक एवं शिया–सुन्नी की खाई पाक को कठिन परिस्थिति में खड़ा करेगी तथा आर्थिक दृष्टि एवम् जनधनहानि की दृष्टि से भी अवश्य भयावह है।

## मुस्लिम देशों की कुण्डली ( नं. 2)

### ( 3 अक्तूबर, 2016 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक )

**मुस्लिम देशों की कुण्डली (2)**
**हिजरी सन् 1438 (1 मुहर्रम)**

| भाव | ग्रह |
|---|---|
| 1 | |
| 2 | |
| 3 | |
| 4 | |
| 5 | रा. |
| 6 | सू. बु. गु. |
| 7 | चं. शु. |
| 8 | श. |
| 9 | मं. |
| 10 | |
| 11 | के. |
| 12 | |

3 अक्तू .सन् 2016 ई., सोमवार
18 घं. 01 मि (I.S.T.)

हिजरी सन् 1438 का बादशाह चन्द्रमा है। ईरान आदि किसी देश के अणु–शस्त्रों की समस्या पर कुछ एक देश समाधान की स्थिति में आगे बढ़ेंगे। लेकिन कुछ प्रतिष्ठित देश विरोध में रहेंगे, समस्या का समाधान सरल नहीं होगा। कुछ मुस्लिम देश विग्रह से जनधनहानि में उलझेंगे। विशेषतः पश्चिमी देश उग्रवादियों के कारण (विशेषतः इराक, अफगानिस्तान, सीरिया आदि ) भयंकर आपदाग्रस्त रहेंगे।

13 अक्तूबर को शुक्र वृश्चिक राशि में आकर 7 नवंबर, 2016 ई. तक शनि के साथ मेल करेगा। इस समय मुस्लिम–राष्ट्रों में किसी प्रतिष्ठित देश की मध्यस्थता शान्ति स्थापना के लिए हितकारी सिद्ध होगी।

1 नवंबर को मंगल मकर में आकर शनि की दृष्टि में आ जाएगा। 7 नवंबर से लगभग 15 दिसंबर तक की ग्रहस्थिति " लोके भयं छत्रपतिक्षयं तत्र विनिर्दिशेत् "– इस प्रमाणानुसार किसी प्रतिष्ठित व्यक्ति का विछोह सहन करना पड़ेगा।

15 दिसंबर से लगभग 26 जनवरी, 2017 ई. तक किसी देश–विशेष में भयंकर भूकम्प, विस्फोट व उग्रवादजन्य आक्रमण से भारी जलनधनहानि संभव है, रक्षक तो प्रभु ही हैं।

26 जनवरी सन् 2017 ई. से 13 मार्च सन् 2017 ई. तक का समय तो मुस्लिम राष्ट्रों में भारी अराजकता, आर्थिक परेशानी एवं कहीं युद्धकी स्थिति से यहां के शासकों के लिए संकटापन्न ही रहेगा।

आगामी ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है कि– दक्षिण–एशियाई क्षेत्र में अस्थिरता पैदा करने वाला एकमात्र पाकिस्तान ही नहीं, भारत को संभावी शत्रु समझने वाला चीन परमाणु शस्त्रागार पाक को देगा। इस प्रकार हिन्दमहासागर की ओर से भी सचेत रहना होगा।

# संवत् 2073 वि. की गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार भारत एवं भारत–सरकार में घटित होने वाले घटनाचक्र का आकलन

सभी शुभाशुभ घटनाएं मनुष्य की पहुंच से बाहिर समझी जाती हैं, लेकिन जो रहस्य साधारणतः इन्द्रियों की पहुंच से बाहर हैं अथवा भूत–भविष्य के गर्भ में निहित हैं, वे ज्योतिषशास्त्र द्वारा प्रत्यक्ष जान लिए जाते हैं। हमारे ऋषियों ने उसी ज्योतिषशास्त्र की रचना की है, जोकि भारत के लिए गौरव की बात है,–

" ज्योतिषामयनं साक्षाद् यत्तद्ज्ञानमतीन्द्रियम्।
प्रणीतं भवता येन पुमान् वेद परावरम्।।"

– (श्रीमद्भागवतपुराण)

इस प्रकार जगत्पिता की अदृश्य, अलौकिक शक्ति ग्रहों के आकर्षण–विकर्षण के आधार पर ब्रह्माण्ड को प्रभावित करती है, संचालित करती है। ग्रहगतिजन्य इस परिणाम को हम "भवितव्यता" किंवा "ईश्वरेच्छा" कहकर स्वीकार करते हैं।

## स्वतन्त्र भारत का 69वां वर्ष

### (15 अगस्त, 2015 ई. से 7 अप्रैल, सन् 2016 ई. तक का विवेचन)

आगे 15 अगस्त, सन् 2015 ई. से 7 अप्रैल, सन् 2016 ई. तक की ग्रहस्थिति का विवेचन ग्रहस्थिति के आधार पर संक्षेप से करना भी प्रासंगिक है।

**स्वतन्त्र भारत का 69 वां वर्ष**
**15अग., 2015ई. (10घं. 23मि.) (I.S.T.)**

7
च. 5 बु. गु.
सू. 4 शु. मं.
श. 8
6 रा.
9 मुं.
3
10
12 के.
2
11
1

सं. 2072 वि. में पृ. 58 पर लिखित इन पंक्तियों का मूल्यांकन पाठक स्वयं करें;–

स्वतन्त्र भारत की 69वीं वर्ष–कुण्डली की ग्रहस्थिति के अनुसार लग्नेश बुध व्ययस्थान (सूर्य क्षेत्र) में गुरु–चन्द्र के साथ स्थित है। गुरु 12 अगस्त को ही अस्त हो चुका है। अतः भारत के समक्ष आर्थिक–राजनैतिक समस्याओं के बावजूद जनता की पूर्वसंकल्पित समस्याओं को सुलझाना कठिन होगा। जिससे सरकार को विधानसभाई निर्वाचन क्षेत्रों में उस हद तक गरिमापूर्ण सफलता को प्राप्त करना कठिन अवश्य होगा, जिसे वे पहले लोकसभा में पा चुके हैं। क्योंकि मुंथेश गुरु अस्त है। महंगाई को कंट्रोल करना सरकार को अभी सहज संभव नहीं। वर्षाङ्ग में आयेश एवम् कर्मेश चन्द्र–बुध बहुत प्रबल नहीं हैं। आयस्थान में शुक्र अस्त है एवम् मंगल नीच सूर्य के साथ ही है, जोकि योजनाबद्ध–प्रगतिप्रद कार्यों में आर्थिक संकट से बाधाकारक मालूम देते हैं–

"दैत्यगुरुर्यदा सिंहे हेम–रक्त–चतुष्पदः।
धान्यानि महर्घाणि नाशं यान्ति च वारिदाः।।"

भारत के कुछ भाग अकालग्रस्त रहने से सरकार की विवशता बढ़ेगी।

धनेश (द्वितीयेश) एवम् नवमेश–शुक्र अस्त होने से भारत सरकार को ब्रिकस अर्थव्यवस्था ( विकास बैंक ) का सहारा भी पश्चिमी विश्वबैंक एवम् अन्तर्राष्ट्रीय–मुद्राकोष वाली व्यवस्था के समक्ष सफल होता नहीं लगता क्योंकि – वर्षकुण्डली में गुरु–शुक्र ये दोनों अस्त हैं–

" तेषामतीव शुभदौ गुरु–दानवेज्यौ।
क्रूरौ दिवाकर–सुत–क्षितिजौ भवेताम्।।"

सं. 2072 वि. में पृ. 58 पर अंकित इस भविष्यवाणी पर भी ध्यान दें;–

" 69वीं वर्षकुण्डली में शनि की स्थिति मंगल के क्षेत्र में ही है एवम् मंगल नीच है अतः विपक्षीदल (कांग्रेस आदि पार्टियां ) मिलकर श्री नरेंद्र मोदी जी की सरकार के एजेन्डों की आलोचना करके सरकार की क्रियाशीलता में बाधक बनेंगे। धनेश–शुक्र अस्त होने से भारतीय–धनिकों की स्विट्जरलैण्ड आदि देशों से धन को भारत लाने की योजना असफल रहेगी। अच्छे दिन आने में अभी बहुत प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। "

महंगाई पर नियन्त्रण पाना भी सं. 2072 वि. के अन्त तक संभव नही मालूम देता। क्योंकि सारा वर्ष शनि मंगल के क्षेत्र में ही रहेगा, जोकि खाद्यान्न एवम् जनजीवनोपयोगी वस्तुओं में महंगाई का ही सूचक है–

" यदि तिष्ठति भौमस्य क्षेत्रे क्रूरग्रहस्तदा।
षण्मासात्तुष–धान्यानां जायते च महर्घता।।"

स्वतन्त्र भारत की वर्षकुण्डली (1) में 15 अगस्त, सन् 2015 ई. से मार्च, सन् 2016 ई. तक चतुर्थेश गुरु ( मुंथेश होकर ) चतुर्थभाव को देख रहा है, अतः मोदी सरकार विश्व के प्रतिष्ठित–शक्तिसम्पन्न देशों के साथ मैत्रीपूर्णसम्बन्ध बना लेगी। देश की गरिमा एवम् देश के सम्मान की अभिवृद्धि करने में सक्षम रहेगी। देश की सैन्य समृद्धि से देश की अस्मिता के रक्षण में सफल रहेगी। लद्दाख में चीन की घुसपैट एवं पाक का सीमातिक्रमण आगे देश को सह्य नहीं होगा। आतंकवाद का सामना करने के लिए पांचों ब्रिक्स देश वैचारिक, राजनैतिक अथवा धार्मिक मुद्दों पर आधारित आतंकवाद को सहन नही करेंगे। 15 सितंबर से 23 दिसंबर, सन् 2015 ई. तक एवम् 20 फरवरी, 2016 ई. से 17 जून, संवत् 2073 वि. की ग्रहस्थिति सीमाप्रान्तों पर सैन्यगतिविधि एवम् उग्रवाद के पोषक सीमावर्ती देशों से भारत को सुचेत रहना होगा। इस समयावधि में

प्राकृतिक प्रकोप तूफान, भूकम्प एवम् उग्रवादजन्य जन–धनहानि से भी सावधान रहना आवश्यक है। क्योंकि इस समयावधि में शनि–मंगल वृश्चिक राशि में वक्रगति से चलते हैं एवं 29 जून, 2016 ई. तक इनकी गति वक्र ही रहेगी। चीन–पाक की सीमाप्रान्तों पर एवं ज़म्मू–कश्मीर में उग्रवाद एवं सैन्य–सीमातिक्रमण भारी परेशानी करने वाला रहेगा। अतः शासकों एवं सेना को इस दृष्टि से सतर्क रहना नितान्त आवश्यक है। शनि–मंगल की एकराशि में स्थिति कहीं अवर्षण (सूखा) कहीं बाढ़ एवं कहीं भारी भूकम्प आदि प्राकृतिक–प्रकोप से भारी जनधनहानि भी करेगी। 17 जून से 11 जुलाई तक मंगल तुला राशि में रहेगा, जोकि "महर्घ सर्वद्रव्याणां नृपाणां कोपमादिशेत्" –प्रमाणानुसार महंगाई से जनाक्रोश का भाजन सरकार रहेगी।

तदनन्तर अगस्त, 2016 ई. तक शनि–मंगल का पुनः एक राशि में आना भी नेष्ट–फलप्रद ही रहेगा।

## 14 अगस्त, 2016 ई. से मार्च, सन् 2017 ई. तक स्वतन्त्र भारत की ग्रहस्थिति का विवेचन

स्वतन्त्र भारत का 70 वां वर्ष
14 अग., 2016 ई. (16 घं. 32 मि.)(I.S.T.)

10 | श. 8 मं. | 11 के. | 9 चं. | 7 | 12 | 6 गु. | 1 | 3 | 5 बु.शु.रा. | 2 | 4 सू.

स्वतन्त्र भारत के 70वें वर्ष की ग्रहस्थिति के अनुसार लग्नेश–गुरु के क्षेत्र में चन्द्र शुभ है। लेकिन लग्नेश–गुरु शत्रुक्षेत्र (बुध की राशि कन्या) में है। अतः प्रधान नेता देश की प्रगति के लिए नई–नई प्रगतिपद योजनाओं को लागु करने में तत्पर रहेंगे, लेकिन विपक्षीदल की कार्यशैली आर्थिक एवं राजनैतिक–परिस्थियों को बिगाड़ने पर तत्पर रहेगी। क्योंकि नवमेश–सूर्य तो चन्द्रक्षेत्र में एव नवम भावस्थ राहु–शुक्र–बुध पर शनि की दृष्टि प्रगतिपद योजनाओं में बाधक रहेगी। कुछ प्राकृतिक–परिस्थितियां भी प्रगति में बाधक मालूम देती हैं, क्योंकि शनि–मंगल खर्च खाने में एकसाथ हैं, जोकि– विदेशों से व्यापारिक सम्बन्ध समृद्ध होने पर भी शासनतन्त्र को विपक्ष की आलोचना का विषय बनना ही पड़ेगा; क्योंकि लग्नेश–चतुर्थेश–गुरु की द्वितीयभाव पर नीचदृष्टि है।

धनेश एवं सहयोगी देशों का प्रतिनिधि–शनिग्रह खर्च खाने में योजना एव व्ययेश–मंगल के साथ एकत्र होने से देश की समृद्धिपद योजनाओं में बाधाए उपस्थित होंगी।

13 अगस्त से 16 सितबर, 2016 ई. तक अनुराधा नक्षत्र में शनि के मार्गी रहने पर पश्चिमी भूभाग के देशों में प्राकृतिक आपदा किंवा उग्रवादजन्य दारुण कृत्यों से भारी हानि संभव है;–

" अनुराधां गतः सौरिर्ज्येष्ठायां वा विवर्तते।
पश्चिमे दारुणो घोरः संहारस्तत्र जायते।।"

लेकिन कन्या राशि का गुरु भारत में सुख–समृद्धि एवं विदेश–नीति में सफलताकारक बनेगा।

ध्यान दें;– कि शनि–मंगल –ये दोनों शत्रुग्रह 17 सितम्बर, 2016 ई. तक वृश्चिक राशि में ही रहेंगे, जो कि चीन–पाक आदि देशों से सीमाप्रान्तो पर सैन्य–बल एवं उग्रवादियों द्वारा काश्मीर में भी भारी जनधनहानि का कारण बनेंगे। इस समयावधि में पाक, अफगानिस्तान, इराक, सीरिया आदि में भी भारी अशान्ति एवं अराजकता रहेगी।

13 अक्तूबर से आगे, शुक्र–शनि एवं सूर्य–शनि की पोजीशन 15 दिसम्बर तक भारत में किसी प्रतिष्ठित–व्यक्ति के पदरिक्त होने का संकेत देती है। 28 दिसंबर, 2016 ई. से लगभग 19 फरवरी सन् 2017 ई. तक शनि, शुक्र एवं केतु– ये एकसाथ रहेंगे एव 26 जनवरी, 2017 ई. को शनि धनु राशि में आकर प्रतिष्ठित देशों एवं मुस्लिम देशों में कहीं प्राकृतिक–प्रकोप से हानि करे। जिसका भारतीय क्षेत्रों पर भी प्रभाव पड़ेगा। 6 फरवरी से 13 मार्च, 2017 ई. तक भूकम्प आदि प्राकृतिक–प्रकोप एवं उग्रवाद से सीमाप्रान्त अशान्त रहेंगे तथा प्रमुख देश भी क्षुब्ध रहेंगे।

## संवत् 2073 वि. में भारत पर गोचर ग्रहस्थिति का प्रभाव

पाठको ! ग्रहगतिजन्य प्रभाव से प्रताड़ित समस्त ब्रह्माण्ड देश–समाज एवम् व्यक्ति की स्थिति ठीक उस तिनके की भान्ति ही अनुभव की गई है, जो वायुवेग से प्रताडित होकर अपने अस्तित्व को खोकर इधर–उधर भागता फिरता है। नैषधचरित में स्पष्ट लिखा है–

"अवश्य भव्येष्वनवग्रह ग्रहा यया दिशा धावति वेधसः स्पृहा।
तृणेन वात्येव तयानुगम्यते लोकस्य चित्तेन भृशाऽवशात्मना।।"–(नैषधचरित)

यह बात भी नितात सत्य है कि– ग्रहों की प्राकृतिक व्यवस्था मे तनिक भी रूपान्तरण होने से दिग्दाह, उल्कापात, भूकम्प, अतिवृष्टि, अनावृष्टि, युद्ध, महामारी, अराजकता आदि उपद्रवों से संसार त्रस्त हो जाता है। अतः स्पष्ट है कि– आकाशीय

पिण्डों ( ग्रहों ) का विश्वजनीन घटनाचक्र से कुछ सम्बन्ध अवश्य है — इस तथ्य को वैज्ञानिक, विचारक एवं बुद्धिजीवियों का एक बड़ा वर्ग स्पष्ट स्वीकार करता है।

ग्रहगतिजन्य संकेतों का अध्ययन करके हम मनीषी–महर्षियों के द्वारा निर्दिष्ट–सिद्धान्तों के अनुसार भारत की राजनीति एवम् अन्य पड़ौसी देशों के साथ सम्बन्धों पर अपने विचार लिखने की चेष्टा कर रहे हैं। विद्वज्जनों के आशीर्वाद की याचना है,क्योंकि ग्रहगतिजन्य संकेतों को ठीक–ठीक पकड़ने में अनेकधा चूक भी हो सकती है, तो विद्वज्जन स्वयं संकेत को सुधारकर हमें आशीर्वाद दें;– प्रार्थना है।

**शुभ संवत् 2073 वि. की प्रवेशकालीन कुण्डली**

| | | |
|---|---|---|
| 7 | | गु 5 रा. |
| शं. 8 मं. | 6 | 4 |
| 9 | | 3 |
| 10 | सू. चं.12 शु. | 2 |
| 11 के. | | 1 बु. |

7 अप्रै. सन् 2016 ई. (16 घं. 55 मि.)

संवत् 2073 वि. का शुभारम्भ कन्या लग्न में हो रहा है। संवत् की प्रारम्भकालीन कुण्डली में लग्नेश–बुध अष्टम भाव में मंगल के क्षेत्र में है। बुध दशम भाव का स्वामी भी है। बुध पर गुरु की दृष्टि भी है। अतः विशेष सन्धिवार्ताओं के बाद भी अन्तर्राष्ट्रीय समस्याएं उलझती ही जाएंगी। संवत्–प्रवेश–कालीन कुण्डली में धनेश शुक्र उच्च होकर सूर्य–चन्द्र के साथ है, जोकि भारत के प्रधान नेता महाभाग की आर्थिक–कूटनीति का परिचायक है। मंगोलिया एवं दक्षिण कोरिया की यात्रा आर्थिक–निवेश की दृष्टि से सफल सिद्ध होगी। श्री मोदी जी दक्षिण कोरिया से 10 अरब डालर की मदद पाने में सफल रहे हैं। श्री मोदी की दूरदर्शिता से भारत की अर्थव्यवस्था को विशेष गति मिलेगी। राजनीति की गतिमत्ता के भी दूरगामी परिणाम होंगे।

यह बात विपक्षीदलो को स्वीकार्य नहीं कि– एकवर्ष का समय सरकार के काम–काज का आंकलन का अन्तिम मापदण्ड नहीं है। फिर भी भारत सरकार की रीति–नीति से सरकार के वायदों का बोध तो आगे होने की ग्रहस्थिति संकेत देती है।

अब हम संवत् के प्रारम्भ से आगे की ग्रहस्थिति पर दृष्टिपात करें तो संवत् प्रवेश–कालीन कुण्डली के तृतीय भाव में शनि–मंगल की स्थिति भारत की प्रभावराशि– मकर को प्रभावित करेगी एवं प्रधान नेता की नामराशि से इनकी स्थिति शत्रुपक्ष से भयावह स्थिति का संकेत देती है, अतः सुरक्षा–व्यवस्था को सुदृढ़ रखना नितान्त आवश्यक है। वक्री शनि–मंगल की यह स्थिति संवत् 2073 वि. के आरम्भ से 17 जून तक तथा आगे 21 जून से 4 जुलाई तक वर्ष लग्नेश–बुध अतिचारी होकर सूर्य–शुक्र के साथ चलेगा। आगे 12 जुलाई से 17 सितम्बर तक शनि–मंगल फिर से वृश्चिक राशि में आकर भारत की सीमाओं पर पाक–चीन आदि गुप्तशत्रु द्वारा सीमा का अतिक्रमण कराके शान्ति भंग करेंगे एवं प्रधान नेतृत्व को संकटमय स्थिति में डालेंगे। क्योंकि वृश्चिक राशि का शनि भारत सरकार के लिए भारी है;–

" यदा वृश्चिकगः सौरर्मेदिनी दुःख–संयुता।
वर्षामात्रमथो चोर्ध्वमिन्द्रप्रस्थो विनश्यति।।"

शनि–मंगल का एक राशि–सम्बन्ध महंगाई अथवा प्राकृतिक–प्रकोप, भूकम्प, बाढ़, व कहीं अकालग्रस्त स्थिति से जनता में असन्तोष की स्थिति बनाएगा;–युद्धदौ शनि–माहेयौ "

किञ्च–" शनैश्चर–धरापुत्रावेकस्थौ वृष्टिकारकौ।
तदा च तावती वृष्टिर्यावती गृहपातिनी।। "

" एकराशिं गतावेतौ शनैश्चर–धरासुतौ।
द्विमासं च भवेद् पश्चात् वृष्टिःनिवर्तते।।"

श्रावण कृष्णपक्ष में 31 जुलाई / 1 अगस्त के लगभग त्रयोदशी तिथि का क्षय होने से जुलाई, अगस्त किंवा अक्तूबर / नवम्बर में किसी वरिष्ट–व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त होने का योग है–

" श्रावणे कृष्णपक्षे च क्षीणा काऽपि तिथिर्भवेत्।
तदा वै कार्तिके मासे छत्रभंगः प्रजायते।।"

आगे 11 अगस्त को गुरु के कन्या राशि में आने एवं 13 अगस्त को शनि के मार्गी होने से यह समय बाढ़–वर्षा से हानि का संकेत देता है। 1 से 11 दिसंबर, 2016 ई. तक मकरस्थ मंगल पर शनि की विशेष दृष्टि रहेगी। 15 नवंबर से सूर्य–शनि ( परस्पर शत्रुग्रह ) दिसम्बर तक एकराशि में चलेंगे। यह ग्रहस्थिति शासनतन्त्र के सामने सिद्धान्तवादिता, आदर्शवाद वाली व्यावहारिक मजबूरियां हाजिर करेगी। इस दौरान भाजपा एवं विपक्ष के बीच राजनीतिक संघर्ष शुरू होगा एवं R.S.S. पर भी विपक्ष के आक्षेप आएंगे।

इसवर्ष की ग्रहस्थिति आरक्षण के मुद्दे पर भी सरकार को उलझाने वाली है। यह बात स्वीकार करनी पड़ेगी कि– नई सामाजित–आर्थिक इकाई बनाकर ही आरक्षण एवं आर्थिक सहायता दी जानी चाहिए, जो वस्तुतः असमर्थ है, इसमें जातिभेद नहीं होना चाहिए– यह मुद्दा सरकार के लिए सिरदर्द बनेगा।

शनि–मंगल, सूर्य–शनि की स्थिति के अनुसार इसवर्ष दक्षिण एशिया में

परमाणु हथियारों की दौड चिन्ता का विषय रहेगी।

26 जनवरी, सन् 2017 ई. को शनि कन्या राशि में आएगा एवं 6 फरवरी को गुरु वक्री होगा तथा 12 फरवरी से 13 मार्च तक सूर्य कुम्भ में शनि से दृष्ट होगा। इस समय मुस्लिम राष्ट्रों में अराजकता एवं भारत के प्रमुख नेता भी विदेशी अशान्ति से चिन्तित रहेंगे।

**क्योंकि इस संवत् 2073 वि. में 9 संक्रान्तियां क्रूरवारों को ही प्रारम्भ होंगी एवं इस संवत् में 5 पाद क्रूरग्रहों के अधिकार क्षेत्र में हैं अतः इस संवत् में भारी प्राकृतिक आपदाएं एवं उग्रवादियों द्वारा अभूतपूर्व अशान्ति किंवा हत्याकाण्ड भारी चिन्ता का विषय एवं जनधन--हानिकारक रहेंगे।**

**इस संवत् 2073 वि. में शनि की दृष्टि पश्चिमी भूभाग पर रहेगी एवं शनि–मंगल और शनि–सूर्य की एक राशि में गति मुस्लिम राष्ट्रों** पाकिस्तान, लीबिया, सीरिया, लेबनान, मिश्र, इराक, ईरान आदि में यह वर्ष अनेकत्र आन्तिरिक अशान्ति, कहीं गृहयुद्ध, कहीं सेना के द्वारा दमन ( सत्ता हस्तान्तरण ), **कहीं साम्प्रदायिक ( शिया–सुन्नी आदि ) कलह से भयंकर युद्धाग्नि प्रज्वलित होगी। भारत के सीमाप्रान्तों काश्मीर, राजस्थान एवम् अन्य सीमाप्रन्तों पर भी कुछ सीमावर्ती देश सैन्यबल प्रयोग के लिए विवश कर देंगे। उत्तरी एवम् पश्चिमी सीमाओं पर सेना को सतर्क रहना होगा।**

**संवत् 2073 वि. के आरम्भ से 28 जून, 2016 ई. एवं 12 जुलाई से 17 सितम्बर, 2016, ई. तक तथा 1 नवम्बर, 2016 ई. से 14 दिसम्बर 2016 ई. तक एवं 12 फरवरी से 13 मार्च, सन् 2017 ई. तक की समयावधि इसवर्ष भयंकर प्राकृतिक आपदा एवं दुःखद घटनापूरण रहेगी। इस समयावधि में प्रतिष्ठित–प्रधान नेताओं को भी अपनी सुरक्षा को सुदृढ़ रखना अनिवार्य है।**

## भारतीय गणतन्त्र का 67वां वर्ष

भारतीय गणतन्त्र के 67वें वर्ष की ग्रहस्थिति के अनुसार मुंथेश–बुध अपने मित्रग्रह–शुक्र के साथ है, इन पर बृहस्पति की दृष्टि भी है। बुध अष्टमेश एवं पंचमेश तथा शुक्र नवमेश एवं चतुर्थेश भी है। अतः यह संवत् भारतीय प्रगतिपद योजनाओं को अग्रेसर ले जाएगा। लेकिन सूर्य व्ययस्थान में शत्रुक्षेत्र में होने से प्रधान नेता को विपक्ष द्वारा भारी आक्षेप एवं आलोचना का भाजन बनाएगा। लग्नेश--शनि की सूर्य पर दृष्टि हैं एवं गुरु--चन्द्र पर भी शनि की विशेष दृष्टि होने से वृश्चिक नाम--राशि वाले प्रधान नेता के लिए कठिन परिस्थितियों वाला तो है ही, लेकिन " **उत्पत्स्यते हि मम कोऽपि समानधर्मा, कालोह्ययं निरवधिर्विपुला च पृथ्वी।**"-- अर्थात् मेरे जैसा दृढ़निश्चयी (Dedicated) व्यक्ति फिर भी कभी जन्म लेगा, जोकि आलोचना का सामना करने के बावजूद अपने देश को प्रगतिपथ पर अग्रेसर रखेगा, क्योंकि पृथ्वी बहुत व्यापक है। इस दृढ़ निश्चय को लेकर देश की गरिमा को बनाए रखेगा एवं गणतन्त्र की महिमा एवं राष्ट्रपति जी का दिग्दर्शन देश को प्रगतिपथ पर रखेगा।

भारतीय गणतन्त्र का 67 वां वर्ष
27 जन. 2016 ई.(8 घं. 25 मि.)(I.S.T.)

12 के.
सू. 10
1
11
9 बु.शु.
2
8 श.
3
गु. 5 चं.
7 मं.
4
मुं. 6 रा.

ध्यान दें– सं. 2073 वि. का उत्तरार्ध एवम् संवत् 2074 वि. के पूर्वार्ध में शनि–मंगल की स्थिति विषम( चीन–पाक से युद्ध की स्थिति ) समस्याओं को लेकर आ रही है। इससे पहिले सरकार की उदासीनता एवम् आक्रामकता का अभाव लगातार शत्रुदेशों की गतिविधि को बढ़ावा देता रहा है, जोकि N.D.A. सरकार को असह्य रहेगा। समस्या का समाधान करने के लिए अब सरकार दृढ़--संकल्प मालूम देगी। " **भय बिन प्रीत नाहीं** " वाली नीति से ही हम शत्रुदेश की गतिविधि का सकारात्मक उत्तर देने में समर्थ होंगे।

## महामहिम श्री प्रणवमुखर्जी महाभाग (राष्ट्रपति भारत गणतन्त्र)

महामहिम श्री प्रणव मुखर्जी का जन्म मिराती ( वीरभूम ) West Bengal में 11 दिसंबर, 1935 ई. को मिथुन लग्न में हुआ था। इनकी यथालब्ध जन्मकालिक ग्रहस्थिति इस प्रकार है–

जन्मकुण्डली श्री प्रणव मुखर्जी

4
2
5
चं. 3 के.
1
6
12
शु. 7
9 रा.
11 श.
सू. बु. 8 गु.
10 मं.

भाग्येश–शनि भाग्यस्थान में एवं कर्मेश गुरु की कर्मस्थान पर विशेष दृष्टि है। यह राजयोगकारक ग्रहस्थिति है। शुक्र की महादशा मे राहु के अन्तर में गुरु के प्रत्यन्तर में इन्हें राष्ट्रपतिपद प्राप्त हुआ।

जन्मांग के अनुसार परामर्शदाता शुक्र, भागेश शनि– दोनों स्वस्थ हैं। कर्मेश–गुरु (बुधादित्य योग के साथ) कर्मस्थान को देखता है, राहु केन्द्र में है। शुक्र की महादशा मे राहु के अन्तर में गुरु के प्रत्यन्तर में राष्ट्रपति पद पर विराजमान हुए थे। अब आगे 26 अप्रैल, 2017 ई. तक गुरु प्रभावित करेगा। जो कि राजयोग की समाप्ति के बाद, जुलाई, 2017 के लगभग सेहत के लिए समय खराब होने का संकेत देता है। क्योंकि शनि एवं गुरु– दोनों सप्तमेश एवम्

अष्टमेश हैं। लेकिन महामहिम राष्ट्रपति श्री [illegible] कठिन परिस्थिति की एवं शासन प्रक्रिया में सुधारात्मक प्रक्रिया के लिए हमेशा उजागर रहेगा। क्योंकि आजकल शासन–पद्धति की कमियों में न्यायपालिका को दखल देना पड़ रहा है।

देश की राजनीतिक एवं अनुशासनात्मक प्रक्रिया को सुव्यवस्थित करने के लिए न्यायपालिका द्वारा इन्हें सुधारात्मक पग उठाने पड़ेंगे। प्रान्त विशेष की अव्यवस्था पर महामहिम को शासनसत्ता को कहीं अपने हाथ में भी लेना पड सकता है। शासन, न्यायप्रणाली एवम् अन्य राज्यों के विभाजन की उठ रही चुनौतियां, जोकि आगे कहीं देश में कटुतापूर्ण मोड़ न ले सकें, उसे हल करने के श्रेय के साथ इन्हें फरवरी, 2017 तक कठोर पग उठाने होंगे। ऐसे सुयोग्य, प्रबुद्ध महामहिम राजनीतिज्ञ महाभाग के संरक्षण में भारत–गणतन्त्र प्रगतिपथ पर ही रहे – यही प्रार्थना है।

## भारत के प्रमुख राजनैतिक दल

**भारतीय जनता पार्टी–** गोचर ग्रहस्थिति एवं भाजपा की स्थापना–कालीन कुण्डली में ग्रहस्थिति के अनुसार हमने **श्रीमार्तण्ड पंचांग, सं. 2071 वि. में पृ. 58, कॉलम 2 पर भाजपा के केन्द्र में सत्तासीन होने की जो भविष्यवाणी की थी वह अक्षरशः सत्य सिद्ध हुई थी,** यह हम स. 2072 के पंचांग में भी लिख चुके हैं।

**कुण्डली भारतीय जनता पार्टी**

4 | 2 शु. | गु.श. मं.रा. 5 | 3 | 1 | 6 | 12 सू. | 7 | 9 | 11 के.बु. | 8 चं. | 10

इसवर्ष की गोचर ग्रहस्थिति एवं भाजपा स्थापना–कालीन ग्रहस्थिति पर चिन्तन करने से स्पष्ट भान होता है कि– वृश्चिक राशि मे गोचरस्थ शनि–मंगल का भाजपा कुण्डली में चन्द्रमा के साथ सम्बन्ध है, जोकि– भाजपा की आन्तरिक स्थिति को बिगाड सकती है। जिससे आगे राजनैतिक घटनाक्रम एवं प्रगतिप्रद योजनाएं प्रभावित होंगी।

गतवर्ष सं. 2072 वि. के पंचांग में पृ. 61, कॉलम 2 पर 'भाजपा' शीर्षक के अन्तर्गत हमने स्पष्ट लिखा था कि– " सं. 2072 वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार भाजपा की स्थापना–कुण्डली में गोचरस्थ (धनस्थानस्थ) कर्क राशि में स्थिति गुरु की धनेश नीचस्थ चन्द्र पर 14 जुलाई, सन् 2015 ई. तक विशेष दृष्टि रहेगी, जोकि *देश की आर्थिक स्थिति को सुव्यवस्थित करने के लिए प्रधान शासकों को नए कानून [illegible] मित्र देशों के साथ औद्योगिक नीति–निर्धारित करके देशहित में आगे बढ़ने के लिए प्रेरित करेगी।* "

ठीक, इसी तरह से श्री प्रधानमन्त्री जी ने मित्र देशों से सम्बन्ध सुधारने एवं देशहितार्थ 'बंगलादेश–सीमां समाधान' आदि एवं औद्योगिक नीति को सुव्यवस्थित करने के कार्य सुचारू रूप से किए हैं।

**ध्यान दें–** कि 16 जून, 2016 ई. तक शनि–मंगल वृश्चिकराशि में एकसाथ रहेंगे एवं 29 जून तक ये दोनों क्रूर ग्रह वक्रगति से चलेंगे। आगे 12 जुलाई से 17 सितं. के लगभग का समय भी देश में आने वाली प्राकृतिक आपदा से प्रधान नेता चिन्तित रहेंगे। सीमाप्रान्तों पर सतर्कता एवं प्रधान नेताओं की सुरक्षा के लिए भी यह समय सावधानी का है।

**नोट करें कि–** भारत का शासनतन्त्र अपनी सैन्यबल एवम् समृद्धि के पथ पर नई शासनसत्ता एवं आर्थिक, सामाजिक एवं सामरिक–स्थिति को सुव्यवस्थित करने और देश को विशेष गरिमा एवं ख्याति को प्राप्त करने में 26 जनवरी, सन् 2017 ई. तक भाजपा सरकार पूर्णतया सफल सिद्ध होगी। इसवर्ष जून से सितम्बर, सन् 2016 ई. तक शासन के सचेत रहने पर भी भारत को उत्तरी–पश्चिमी प्रान्तों में प्राकृतिक प्रकोप (भूकम्प, भूस्खलन, समुद्री तूफान) किंवा उग्रवादजन्य दुर्घटनाओं से जनधनहानि एवम् अशान्ति के योग शासनतन्त्र को क्षुब्ध करेंगे। इस संवत् की ग्रहस्थिति कुछ क्षेत्रों के सूखाग्रस्त रहने एवम् जुलाई–अगस्त में कुछ क्षेत्रों में भयंकर बाढ़ से विनाशकारक दृश्य उपस्थित करेगी।

**कांग्रेस पार्टी–**कांग्रेस पार्टी की स्थापनां–कालीन कुण्डली में शनि योजनास्थान में नीच है एवं चन्द्र के साथ है। अब गोचर में शनि–मंगल व्ययस्थान में होने से इस पार्टी के आन्तरिक कलह एवं नेतृत्व में निष्ठा की कमी होने से यह पार्टी अभी असमर्थ एवं कमजोर ही रहेगी। सत्ता की लालसा से अन्दरूनी फूट उभरती नजर आएगी।

**कांग्रेस पार्टी की कुण्डली**

10 मं. | सू. 8 बु. नेप. | शु. 7 गु. | रा.11 | 9 | 12 | 6 प्लू. यूरे. | चं. श. 1 | 3 | 5 के. | 2 | 4

गतवर्ष सं. 2072 वि. के पंचांग मे लिखी इन पंक्तियों को ध्यान से पढ़ें,–

"अब सं. 2072 वि. की गोचर ग्रहस्थिति को दृष्टि में रखते हुए लिखना पड़ेगा कि– इस संवत् का वर्षेश शनि कांग्रेस की कुण्डली में व्ययस्थान में है। अधिक समय यह शनि, शुक्र–मंगल एवम् राहु

के साथ रहता है। अतः कांग्रेस की यूपी.ए. गठबन्धन ऐसी विपरीत सिद्धांतों वाली पार्टियों के साथ होंगे, जिनके साथ आगे डूबती नाव में बट्टे डालने वाली बात नजर आएगी। बहुत से सहयोगी दल तो पहले ही वृश्चिक के शनि में कांग्रेस को छोड़ चुके होंगे, आगे इस पार्टी में विवेकहीनता एवम् अवसरवादिता के कारण यह पार्टी 'किंकर्त्तव्य–विमूढ़, मालूम देगी। लेकिन जन्मकुण्डली में मौजूदा ग्रहस्थिति के अनुसार अक्तूबर में किसी प्रान्त विशेष में शनि की दृष्टि के कारण अपनी चिरसंचालित सत्ता से इस पार्टी को विलग कर सकता है।''

कहने का तात्पर्य यह है कि– लगातार (केन्द्र–दिल्ली आदि में ) पराजयों से कांग्रेस हताशा एवं नेतृत्व के बारे जिस आन्तरिक मतभेद का शिकार है, तो गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार यह लिखने में संकोच नहीं कि– अभी कांग्रेस के बुरे दिन समाप्त नहीं हुए। जनता परिवार पार्टी में भी कांग्रेस अपने अस्तित्व एवं पुरातन गरिमा को प्रखररूप से स्थिर नहीं रख पाएगी।

## आम आदमी पार्टी (आप)–

आम आदमी पार्टी के संचालक श्रीअरविन्द केजरीवाल का जन्म 16 अगस्त, सन् 1968 ई. को रात्रि में 11 बजकर 46 मिनट पर शिवानी (हरियाणा) में हुआ था। इनकी जन्माङ्गगत ग्रहस्थिति इस प्रकार है–

जन्मकुण्डली श्री अरविन्द केजरीवाल

| भाव | ग्रह |
|---|---|
| 2 | चं. |
| 3 | |
| 1 | श. |
| 4 | मं. |
| 12 | रा. |
| 5 | बु. सू. गु. शु. |
| 11 | |
| 6 | के. |
| 8 | |
| 10 | |
| 7 | |
| 9 | |

लग्नस्थ उच्च चन्द्रमा एवम् मित्र–सहायक बन्धुस्थान (चतुर्थ स्थान) में बुधादित्ययोग के साथ गुरु–शुक्र का होना शुभ है। इनके लिए गोचरानुसार कर्कस्थ गुरु राजयोग दिलाने वाला रहा है, लेकिन तुला राशि के गोचरस्थ शनि–राहु की मंगल पर दृष्टि एवम् कुण्डली में केमद्रुमयोग ने इन्हें शनि–राहु एवम् मंगल के वक्रत्व कालारम्भ की छाया में ही 14 फरवरी, 2014 ई. तक राजयोग से वञ्चित कर दिया था।

अब पुनः गुरु में गुरु के प्रत्यन्तर में इन्हे देहली में प्रधानपद प्राप्त हुआ है। इस समय इनकी कुण्डली में भाग्येश एवं कर्मेश शनि, शत्रुक्षेत्र–वृश्चिक राशि में गोचर में मंगल के साथ वक्री होकर चल रहा है। जिससे कि इनकी पार्टी में बिखराव एवं आपसी वैमत्य उजागर होगा। आगे राजनैतिक एवं आर्थिक–समस्याओं से जूझना होगा। जो जनता से वायदे किए हैं, उनको निभाना इन्हें राजनैतिक दृष्टि से परेशान करेगा। इनके निजी लोग ही इन्हें अपदस्थ करना चाहेंगे। सितंबर, 2016 ई. तक का समय इनकी शासन सत्ता के लिए काफी संघर्षमय रहेगा। क्योंकि 'आप' भी 'एक व्यक्ति–केन्द्रित'' पार्टियों की कतार में खड़ी हो रही है। 'आप' के श्री केजरीवाल जी निजी महत्त्वाकांक्षा की पूर्ति में मन लगा रहे हैं। इस स्थिति में सभी निजी लोगों के साथ सन्तुलन बनाना श्री केजरीवाल जी के लिए कठिन सिद्ध होगा। परिणामस्वरूप पार्टी में विरोध की आग भड़क सकती है, जोकि इस पार्टी की गति एवं अस्तित्व के लिए खतरा बन सकती है– ऐसा गोचर ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है, सर्वज्ञ तो प्रभु हैं।

## भारतीय राजनीति के क्षितिज पर कुछ अन्य पार्टियों का भविष्य

इसवर्ष संवत् 2073 वि. में उग्रवादियों द्वारा किसी विशेष दुर्घटना को अंजाम दिया जा सकता है। अतः तीसरे मोर्चे आदि को केवल देश की गति–प्रगति एवम् सुख–समृद्धि के लिए ही प्रयास करने चाहिएं, अन्यथा इनके सभी प्रयास अहितकारी एवम् देश की प्रगति में बाधक ही रहेंगे।

बहिन मायावती जी की 'बसपा' पार्टी का केन्द्र से तो क्षरण हो चुका है– अब आगे की गोचर ग्रहस्थिति शनि की वृष राशि एवं सिंह राशि पर दृष्टि इस पार्टी की स्थिति को काफी कमज़ोर करेगी। अब कम्युनिस्टिक पार्टियों ने इसवर्ष 'एकता परिवार' नाम से जो राजनैतिक चाल चली है; यह पार्टी मुस्लिम–तुष्टीकरण, मजदूर वर्ग की हामी, एकाकी साम्प्रदायिता–विरोध, पुरानी राजनीतिक दशा–दिशा, राष्ट्रीय अस्मिता पर हमला करने एवं अपमानित करने की प्रवृत्ति को छोड़ नहीं पाएंगे एवं सत्तालोलुपता ही एकमात्र उद्देश्य रहेगा, एकता परिवार में जल्दी ही पद प्राप्ति की महत्त्वाकांक्षा इस पार्टी को डुबो देगी– ऐसा ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है।

## कुछ प्रतिष्ठित राजनीतिज्ञ

**श्री नरेन्द्रमोदी महाभाग–** श्री नरेन्द्रमोदी जी का जन्म 17 सितम्बर, सन् 1950 ई. में गुजरात स्थित महेसाना में 11घं. 00मि. A.M. पर हुआ। इनकी जन्मकालिक ग्रहस्थिति इस प्रकार है–

जन्माङ्गकालिक ग्रहस्थिति श्रीनरेन्द्रमोदी

| भाव | ग्रह |
|---|---|
| 8 | मं. चं. |
| 9 | |
| 7 | |
| 10 | |
| 6 | सू. बु. के. |
| 11 | गु. |
| 5 | शु. श. |
| 2 | |
| 12 | रा. |
| 4 | |
| 1 | |
| 3 | |

इस समय चन्द्रमा की महादशा में बृहस्पति का अन्तर आपके यथालब्ध जन्माङ्ग के अनुसार चल रहा है, जो कि मार्च 2016 ई. तक चलेगा।

सं. 2073 वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार चन्द्र की महादशा में शनि का

अन्तर 30 मई, 2016 ई. तक चलेगा। जन्माङ्ग मे शनि–शुक्र पर गुरु की दृष्टि है। लेकिन गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार सं 2073 वि. के प्रारम्भ से पूर्व ही 29 जून, सन् 2016 ई. तक शनि–मंगल दोनों श्री मोदी जी के जन्मलग्न (वृश्चिक राशि) में हैं। 17 जून से जुलाई, 2016 ई. तक, 12 जुलाई से 17 सितंबर, सन् 2016 ई. तक एवं आगे 1 नवम्बर से 14 दिसम्बर, सन् 2016 ई. तक तथा 12 फरवरी, 2017 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक की ग्रहस्थिति भी श्री नरेंद्र मोदी महाभाग की सुरक्षा एवम् स्वास्थ्य की दृष्टि से विशेष सावधान रहने का संकेत देती है।

ध्यान दें– सं 2073 वि. की उल्लिखित समयावधियों में विरोधीपक्ष विशेष सक्रिय रहेगा। साथ ही असम, मिज़ोरम, म्यांमार, उड़ीसा, झारखण्ड, कश्मीर एवम् महानगरों में उग्रवादियों द्वारा एवम् सीमाप्रान्तों पर भारी अशान्ति के योग बनते हैं। कहीं भयानक प्राकृतिक आपदा से भी प्रधान नेता को परेशानी का सामना करना पड़ेगा।

लेकिन जन्माङ्ग में भाग्येश–चन्द्र लग्न में नीच होकर स्वराशिस्थ मंगल के साथ 'रुचक योग' तो बना ही रहा है– अतः अनेक कठिनाइयों के बावजूद भी यह योग श्री मोदी को सात्त्विक–धर्मात्मा, शासन–व्यवस्था में कुशल शासक एवं राजा–तुल्य यशस्वी तो बनाता ही है–**"शास्त्री मन्त्रजपाधिकारकुशलो राजऽथवा तत्समः।"**

अतः श्री नरेन्द्रमोदी जी यशस्वी प्रधानमन्त्रियों की कोटि में कठिनाइयों से जूझकर भी देश को प्रगतिपथ पर अग्रेसर रखेंगे एवम् देश को आर्थिक–प्रशासनिक दृष्टि से समृद्ध देशों की कोटि में स्थापित करेंगे;– यह आगे समय बतलाएगा।

शपथ ग्रहणकालीन कुण्डली से भी भाग्येश चन्द्र लग्नेश शुक्र के साथ केन्द्र में त्रिकोणेश एवम् केन्द्रेश शनि के साथ केन्द्र में राहु–केतु के साथ है। अतः यह योग भी इन्हें राजयोग प्रदान करता है एवम् प्रशासनिक सफलता प्रदान करता है–

**" यदि केन्द्रे त्रिकोणे वा निवेसेतां तमोग्रहौ।**
**नाथेनान्यतरेणापि सम्बन्धाद् योगकारकौ।।"**

यहां शनि केन्द्रेश–त्रिकोणेश एवम् शुक्र भी केन्द्रेश है, अतः यह योग श्रीनरेन्द्रमोदी जी को लगभग फरवरी, 2017 ई. से आगे देश को समृद्धि एवम् विश्व में सशक्त देशों में स्थापित कराने का श्रेय प्रदान करेगा। लग्नेश शुक्र केन्द्रेश एवम् अष्टमेश भी है, अतः इन्हें अपनी सुरक्षापंक्ति को दृढ़तम रखना होगा, अचानक उग्रवादजन्य कुकृत्य कहीं देश को हानि न पहुंचा दे, क्योंकि " **केन्द्राधिपत्यदोषस्तु बलवान् गुरु–शुक्रयोः** "–प्रमाणानुसार श्री मोदी को देश को प्रगतिपथ पर ले जाने के लिए पहले देश की खामियों एवम् आर्थिक/प्रशासनिक व्यवस्था को दुरुस्त करने के लिए काफी दिक्कतों/परेशानियों का सामना करना होगा।

## श्रीमति सोनिया गांधी–

जन्माङ्ग श्रीमती सोनिया गांधी,
जन्म 9 दिसं.,1946, 21घं 15मि (स्टैं.टा.)
TURIN (ITALY)

- 5
- 3 च.
- नेप. 6
- प्लू. 4 श.
- 2रा.यूरे.
- शु. 7 गु.
- 1
- सू. 8 के. बु.
- 10
- 12
- 9 मं.
- 11

श्रीमती सोनिया गांधी के जन्माङ्ग में लग्नेश– चन्द्र व्ययस्थान में है, सप्तमेश एवम् अष्टमेश शनि लग्न में, सप्तमभाव एवं कर्मस्थान को देख रहा है। अतः स्वास्थ्य की दृष्टि से यह संवत् चिन्ताजनक अवश्य है।

राजनैतिक–परिपेक्ष्य से देखें तो गोचर में वृश्चिक–राशि में शनि–मंगल के वक्रगति से एकसाथ हैं। किंवा इसवर्ष सूर्य–शनि की स्थिति इन्हें एवम् इनकी पांर्टी को तथा इनके परिवार को आगे सन् 2017 ई. तक तो सत्ताप्राप्ति तक नहीं पहुंचने देगी;– ऐसा ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है। आगे की ग्रहस्थिति का चिन्तन फिर किया जाएगा।

**श्रीराहुल गांधी–**श्रीराहुल गांधी की जन्मकालिक–ग्रहस्थिति के अनुसार नीच शनि की मंगल पर विशेष दृष्टि है। गोचर में शनि–मंगल दोनों सप्तमभाव में जन्मकालिक– चन्द्र के साथ हैं;– यह सारी ग्रहस्थिति इन्हें अपनी ही पार्टी के व्यक्तियों द्वारा आलोचना का विषय बनाती है एवम् पार्टी–प्रतिष्ठा को आघात पहुंचाती है।

जन्मकुण्डली श्रीराहुल गांधी
19 जून, 1970 ई., नई दिल्ली ( 5-05 A.M.)

- सू. 3 मं.
- श. 1
- 4 शु.
- 2 बु.
- 12
- 5 के.
- 11 रा.
- 6
- 8 चं.
- 10
- 7 गु.
- 9

हां, 27 अप्रैल, 2017 ई. के बाद 27 अक्तूबर, 2017 ई. के मध्य इनका प्रभावक्षेत्र बढ़ेगा; लेकिन श्रीराहुल गांधी जी को अपनी सुरक्षा की दृष्टि से (मंगल में राहु एवम् गुरु–शनि के अन्तर में ) 24 मार्च, 2020 तक विशेष सावधान रहना होगा। राजनैतिक दृष्टि से अभी कोई विशेष उपलब्धि प्राप्ति का योग नहीं।

# भारत के कुछ प्रान्त

**पंजाब–** इस प्रान्त की प्रभावराशि मीन एवम् नामराशि कन्या है। गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार संवत् के प्रारम्भ से (अप्रैल, सन् 2016 ई. से ) 25 अप्रैल, 2016 ई. तक शुक्र मीन राशि में उच्चस्थ रहेगा। इस समयावधि में प्रधान नेता प्रान्त–हितार्थ नई–नई योजनाएं बनाऐंगे। लेकिन 27 अप्रैल से 10 जुलाई तक शुक्र अस्त रहेगा एवम् कन्या राशि से तृतीयभाव में शनि–मंगल 17 जून, 2016 ई. तक एकसाथ (वृश्चिक राशि में) वक्रगति से चलेंगे। यह समय तथा 12 जुलाई से 17 सितम्बर तक भी शनि–मंगल की पोजीशन इस प्रान्त में कुछ अलगाववादी तत्त्व प्रान्त में एवं धार्मिक स्थानों में अशान्ति का कारण बन सकते

हैं। शान्ति के लिए बादल सरकार प्रयास करेगी, लेकिन फिर भी कुछ तत्त्व अशान्ति का कारण बनते रहेंगे। धार्मिक (पवित्र) स्थानों की महिमा को हानि पहुंचेगी। लेकिन श्री प्रकाश सिंह बादल साहिब की ग्रहस्थिति अगामी दो वर्षो में इन्हें राजनीतिक दृष्टि से प्रगतिपथ पर रखेगी– ऐसा योग गुरु ग्रह के कन्या राशि में आने पर एवम् उदित होने पर यह सितम्बर, 2016 ई. से बाद सवा साल तक चलेगा।

इस प्रान्त में प्रगतिप्रद योजनाएं लागू होने में भारी आर्थिक–संकट बाधा बनेगा एवम् कुछ अशान्तिकारक तत्त्व भी सक्रिय रहेंगे, जिससे इस प्रान्त को भारी हानि एवम् अशान्ति का सामना करना पड़ेगा। शनि–मंगल के वृश्चिक राशि में रहने पर पंजाब एवम् अन्य उत्तरी प्रान्तों में वर्षा–बाढ़ या सूखे का भी अनेकत्र सामना करना पड़ेगा;–

**" शनैश्चर–धरापुत्रावेकस्थौ वृष्टिकारकौ।**
**तदा च तावती वृष्टिर्यावती गृहपातिनी।।"**

**" मासद्वये तु वृष्टिःस्यात् पश्चात् वृष्टिर्निवर्तते।।"**

**हरियाणा**– नाम राशि मिथुन एवम् प्रभावराशि मीन है। गतवर्ष सं. 2072 वि. के पंचाग में पृ. 65, कॉलम 2 पर 'हरियाणा' शीर्षक के अन्तर्गत की गई भविष्यवाणी देखें –

**" हरियाणा की नामराशि मिथुन एवम् प्रभावराशि मीन है। 3 मई से 15 जून, सन् 2015 ई. तक शनि–मंगल का षडष्टक एवम् 15 मई से 14 जून, सन् 2015 ई. तक सूर्य, मंगल, बुध का शनि के साथ समसप्तक यहां राजनीतिक दलों में काफी उलटफेर लाने वाला है। विशेषतः इस समय सत्तासीन कांग्रेस के प्रधान–नेता श्री भूपेन्द्रसिंह हुड्डा के सहयोगी व्यक्ति ही कांग्रेस के विरोध में स्वर उठाने लगेंगे एवम् आगे विधानसभाई निर्वाचनों में विपक्षीदल भाजपा को सहयोग देने के कारण कांग्रेस–संचालित सरकार के लिए चुनौती सिद्ध होंगे। क्योंकि 14 जुलाई से वक्र शनि की दृष्टि सिंहस्थ गुरु (जोकि श्री भूपिन्द्रसिंह हुड्डा जी का राशीश है) पर रहेगी। अतः भरपूर कोशिश के बावजूद भी प्रधाननेता पार्टी को एकजुट व पूर्णरूप से शक्ति प्रदान करने में समर्थ न रहेंगे।"**

यह भविष्यवाणी कहां तक ठीक सिद्ध हुई, इसका निणर्य पाठक स्वयं कर सकते हैं।

संवत् 2073 वि. की गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार 12 जुलाई 2016 ई. से 17 सितम्बर, 2016 तक यहां प्राकृतिक–प्रकोप (अतिवर्षा या अवर्षण) से हानि के योग हैं।

26 जनवरी, सन 2017 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक धनुस्थ–शनि की दृष्टि मिथुन राशि पर रहेगी। यह समय यहां के प्रधान शासक के समक्ष कठिन परिस्थितियों को लेकर आएगा। केन्द्र से सहायता प्राप्त होगी।

पशुधन–पालन, कृषिकार्य में विशेष विकासकार्य, वनविभाग, ऊर्जाश्रोत–विकास एवम् क्रीड़ाक्षेत्र में विशेष प्रगति से यह प्रान्त अन्य प्रान्तो से अग्रसर रहेगा। वर्षा की दृष्टि से कुछ क्षेत्र सूखग्रस्त रहेंगे।

**हिमाचल प्रदेश**– इस प्रान्त की नाम राशि कर्क एवम् प्रभाव राशि मीन है। गतवर्ष सं. 2072 वि. के श्रीमार्तण्ड पंचांग में पृष्ठ 65, कॉलम 2 पर 'हिमाचल प्रदेश' शीर्षक के अन्तर्गत की गई भविष्यवाणी पर ध्यान दें–

**" मीनराशि का स्वामी गुरु संवत् (सं. 2072 वि.) के आरम्भ में उच्चस्थ, वक्री है। इस समय शनि–मंगल एवम् राहु–मंगल का षडष्टक योग भी बन रहा है। यह ग्रहस्थिति प्रान्त के प्रमुख नेता जी के लिए विपक्षीदल से परेशानी का कारण बन सकती है, लेकिन चीफ मिनिस्टर श्री वीरभद्रसिंह जी को विचलित नहीं कर सकेगी।"**

विपक्षी दल के आक्षेप इन्हें विचलित नहीं कर सके–यह सर्वविदित है।

इस संवत् 2073 वि. के आरम्भ से जून, 2016 ई. तक, 12 जुलाई से 17 सितम्बर तक, 1 नवम्बर से 11 दिसम्बर, सन् 2016 ई. तक तथा 26 जनवरी, 2017 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक यहां यान–दुर्घटना, जलाप्लाव, प्राकृतिक–प्रकोप किंवा शत्रुदेशकृत घुसपैठ से हानि के योग हैं। लेकिन श्री वीरभद्र जी सशक्त नेतृत्त्व के कारण सर्वतोभावेन स्थिति को नियन्त्रण में रखने में यशस्वी रहेंगे। काश्मीर, मनाली की दिशा से उग्रवादी उल्लिखित– समयावधियों में अशान्ति का कारण बन सकते हैं। सम्पूर्ण ग्रहगोचर को ध्यान में रखते हुए यह लिखना उचित रहेगा कि– यह प्रान्त शिक्षा, प्राकृतिक–औषध, रमणीयता एवं सैलानियों के लिए आकर्षण–स्थल रहेगा। आर्थिक, राजनीतिक एवं सर्वतोभावेन प्रगतिपथ पर रहेगा।

**जम्मू–काश्मीर**– इस प्रान्त की नामराशि मकर और प्रभावराशि तुला है। गोचर ग्रहस्थिति अनुसार नामराशि का स्वामी शनि वृश्चिक–राशि में मंगल के साथ जून, 2016 ई. तक चलेगा। 27 अप्रैल से 10 जुलाई, 2016 ई. तक तुला राशि का स्वामी शुक्र अस्त रहेगा। अतः यहां की जनता में संकीर्ण मानसिकता से अलगाववादी गुट यहां अशान्ति का कारण बनते रहेंगे। यहां मुस्लिम–आतंकवाद का इलाज भारत के शासकों के लिए सिरदर्द बना रहेगा।

गत संवत् 2072 वि. के पंचांग में पृ. 66, कॉलम 2 पर लिखे ये शब्द पढ़ें–

**" संवत् 2072 वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार शनि–मंगल की स्थिति भी अराजकता एवम् जनवरी, 2016 ई. के लगभग राहु की स्थिति भी पाक–समर्थित उग्रवाद एवम् सीमाप्रान्तों पर पाक–चीन द्वारा सीमातिक्रमण से भयावह स्थिति बनेगी। भारत को सैन्य संरक्षण/प्रतिरक्षण के लिए तैय्यार रहना होगा।"**

ठीक पाक समर्थित उग्रवादी विध्वंसक कारवाई द्वारा अशान्ति का कारण बन रहे हैं।

इस वर्ष संवत् 2073 वि. में भी 12 जुलाई से 17 सितम्बर, 2016 ई. तक तथा 1 नवम्बर, 2016 ई से 26 जनवरी, 2017 ई. तक यहां सीमाप्रान्त असुरक्षित रहेंगे एवम् पाकसमर्थक गुप भारी अशान्ति का कारण बनेंगे।

**उत्तर प्रदेश–** नामराशि वृष एवम् प्रभावराशि धनु होने से संवत् 2073 वि. के प्रारम्भ से ही वृषराशि पर शनि–मंगल की दृष्टि लगभग जून तक प्रभावी रहेगी। तत्पश्चात् लगभग जुलाई से 17 सितम्बर, 2016 ई. तक इस प्रान्त की शासन सत्ता को स्थिरता एवम् सुशासन देने वाली नहीं। कानून व्यवस्था से असन्तोष, अनैतिक घटनाएं अधिक हों, सत्तालोलुपता से राजनीति दूषित रहे। विभिन्न दलों के गठजोड़ का परिपाक विशेष सफल नहीं रहे, केवल प्रान्तीय–सत्ता प्राप्ति के बाद यह गठजोड़ भी बिखरता नज़र आएगा, क्योंकि शनि की धनुराशि में 26 जनवरी, 2017 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक की ग्रहस्थिति यहां राजनैतिक अस्थिरता वाली है– ऐसा संकेत मिलता है।

**दिल्ली–** प्रभावराशि मकर एवं नामराशि मीन होने से प्रभावराशि के मालिक शनि ने मंगल के साथ जो गठजोड़ एवम् इस संवत् के प्रारम्भ से लगभग जून, 2016 ई. तक तथा 17 जुलाई से लगभग सितम्बर, 2016 ई. तक एवम् 1 नवम्बर, 2016 ई. से संवत् 2073 वि. के अन्त तक की ग्रहस्थिति से यहां के शासकों के प्रति जनाक्रोश बढ़ाएगी और श्री अरविन्द केजरीवाल को भारी राजनैतिक संकटों का सामना करना पड़ेगा–

"यदा वृश्चिकगः सौरिः मेदिनी दुःखसंयुता।
वर्षामात्रमथो चोर्ध्वमिन्द्रप्रस्थो विनश्यति।।"

क्योंकि श्री केजरीवाल को आर्थिक संकट होने से जन्ता को दिए गए आश्वासनों को पूरा करने में अशक्त रहेंगे। विपक्षी राजनीतिज्ञ इसे राजनैतिक अपरिपक्वता कह कर हावी रहेंगे।

**पाठको !** प्रभुकृपा से भूत–भविष्य में जो कुछ (ग्रहगोचरवश) अनुभव किया, आपके सामने रख दिया है। जो घटित हो चुका, वह आपने देख लिया। जो भविष्य है, उस पर आप भूतानुसन्धान के आधार पर विश्वास करें–

"समस्तमेतद् गतमागतं तथा भविष्यमप्यक्षरशो यथोत्तरम्।
निबोधितं शास्त्र–परम्परावशाद् भवादृशां भारतवासिनां पुरः।।"

| लेख पूर्ण होने की तिथि–<br>14 जून, सन् 2015 ई.<br>( प्र. आषाढ़ कृ. त्रयोदशी )<br>( वीरवार ) |
|---|

*शुभचिन्तक–*
इन्दुशेखर शर्मा, संयमी शर्मा,
श्रीमार्त्तण्ड भवन, मु. पो. कुराली,
(अजीतगढ़– मोहाली), (पंजाब)।



## आज का दिन कैसे बीतेगा

प्रातः उठकर पंचांग से ज्ञात करो कि उस समय कौन-सा नक्षत्र है। फिर नीचे दिए गये चक्र के समान एक चक्र बनाओ । इस चक्र में जहाँ १ लिखा है, वहां उस दिन के प्रातःकालीन नक्षत्र को लिखकर उससे आगे के नक्षत्रों को २-३-४ आदि अंकों के स्थान पर लिखते हुए अभिजित् सहित २८ नक्षत्रों को चक्र में लिख डालो । अब देखो कि आपके नाम का नक्षत्र कहां पड़ा है । यदि वह चक्र के भीतर है तो वह दिन सुख-शान्ति से व्यतीत होगा, उस दिन कोई शुभ समाचार मिलेगा। यदि नाम-नक्षत्र चक्र के बाहर पड़े तो दिन का आधा भाग प्रसन्नता से बीते ओर शेष भाग में चिन्ता, दुःख-शोक से चित्त खिन्न हो। यदि नाम नक्षत्र पर पड़े तो वह पूरा दिन विवाद, हानि, दुर्घटना आदि से चित्त की अशान्ति का कारण बने ।

-:चक्र:-



# संवत् 2073 वि. में भारत की जलवायु एवं वर्षा–विचार

**– संयमी शर्मा,**

जल, वायु, अनाज किंवा अन्य कृषि–उत्पादन– ये प्राकृतिक चतुष्टयी ही संवत्सर के फल की दिशा व दशा को निर्धारित करती है। यदि वर्ष के ये चार स्तम्भ सुदृढ़ हों तो वर्ष सुदृढ़, जनजीवन स्वस्थ एवं समृद्ध रहेगा;– ऐसी मान्यता है। लेकिन " **जल एवं वायु** "– ये संवत् के प्रमुख स्तम्भों में से हैं। इन्हीं के आधार पर **"अन्न स्तम्भ"** की कल्पना की जा सकती है। जलवायु के बिना प्राणियों के जीवनाधायक अन्न की भी उपज संभव नहीं। अतः सं. 2073 वि. के जलवायु का ग्रहयोग के आधार पर यहां संक्षिप्त निर्देश नीचे दे रहे हैं। **आशा करते हैं कि– यह संक्षिप्त लेख किसानों/बाग़वानों के लिए एक दिशा–निर्देशक सिद्ध होगा।**

जब सूर्य **आर्द्रा नक्षत्र** में प्रवेश करता है, लगभग उसी समय से ही भारत के प्रान्तों में वर्षा का आगमन माना जाता है।

इसवर्ष (सं. 2073 वि.) में आषाढ़–कृष्णपक्ष मंगलवार प्रतिपदा तात्कालिक द्वितीया, तदनुसार 21 जून, सन् 2016 ई. को पू.षा. नक्षत्र, ब्रह्मयोग एवम् धनुःस्थ चन्द्र के समय, 23 घं. 01 मि. (भा.स्टैं.टा.) पर सूर्यदेव आर्द्रा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे।

**सूर्य की आर्द्राप्रवेशकालीन ग्रहस्थिति(सं. 2073 वि.)**
**( 21 जून, 2016 ई., 23घं. 01मि. )(भा.स्टैं.टा.)**

12 | 10
1 | 11 के. | 9 चं.
2 बु. | श. 8
शु. 3सू. | रा. 5 गु. | 7 मं.
4 | 6

आर्द्रा–प्रवेशकालीन कुण्डली के अनुसार देश गण्य–मान्य व्यक्तियों के लिए तो आर्थिक परिस्थितियों से चिन्तित रहेगा। जम्मू–काश्मीर गुजरात, बिहार, उत्तरप्रदेश, उड़ीसा आदि में प्राकृतिक प्रकोप से हानि संभव है। प्रशान्त महासागर में मौसमी परिघटना अलनीनो (झंझावात) की सक्रियता को इसवर्ष नकारा नहीं जा सकता, जिससे मुम्बई, सृग्त, उत्तराखण्ड में कॉरपोरेट सैक्टर की प्रगति में बाधा आए। अतः हमारे देश को मॉनसून की मात्रा को लेकर अन्तर्राष्ट्रिय संस्थानों द्वारा की गई भविष्यवाणियों को भी नकारना हानिकारक रहेगा। क्योंकि वृश्चिक राशि में शनि–मंगल का 17 जून तक एकसाथ रहना विश्व के लिए अच्छा संकेत नहीं देता। भारत के लिए अर्धरात्रि के लगभग सूर्य का आर्द्रा में प्रवेश शुभ है, लेकिन महाराष्ट्र, उड़ीसा, बिहार, बंगाल, आसाम एवम् कुछ समुद्रतटवर्ती अन्य देशों/प्रान्तों में प्राकृतिक प्रकोप से हानि का योग है। सं. 2073 में चतुर्मेघ विचार से **'आवर्तक' नामक मेघ** होने से कुछ प्रान्तों में सूखा, कहीं वायुवेग व तूफान से हानि भी हो सकती है–**"आवर्ते विनिवृष्टिः स्यात्।"**

इसवर्ष **'नवमेघ विचार'** से **'नील'** नामक मेघ है। अतः उत्तरी भारत में वर्षा अच्छी हो।" **मेघः क्षिप्रं तु वर्षति**" –प्रमाणानुसार कुछ प्रान्तों में सामयिक वर्षा न होकर समय से पूर्व तीव्र वर्षा से हानि भी हो। परन्तु चतुर्मेघ का विशेष महत्त्व होने से " **आवर्ते मन्दतोयम्**"–प्रमाणानुसार कुछ प्रान्त सूखे की चपेट में आने के योग हैं।

इसवर्ष **रोहिणी का वास 'पर्वत'** पर होने से **"पर्वते बिन्दुमात्रं हि"**–प्रमाणानुसार वर्षा की कुछ प्रान्तों में बहुत कमी होने से यह वर्ष शासन के लिए परेशानी कारक रहेगा। कहीं वायुवेग, आंधी एवं तूफान व विस्फोट, भूचाल आदि से भी हानि संभव है।

**'आवह'** आदि सप्तवायु–विचार से इसवर्ष कुछ शास्त्रों अनुसार **'परावह'** किंवा कुछ अनुसार **वायु'** नामक वायु है। कहीं वर्षा की कमी व कहीं अत्यधिक वर्षा से फसलों को हानि पहुंचे। दक्षिण–पश्चिमी किंवा समुद्रतटवर्ती भूभाग में कहीं सुनामी से हानि भी संभावित है।

## संवत् 2073 वि. में जलवायु–विचारार्थ 'जलस्तम्भ' एवं 'वायुस्तंभ' का विचार–

इसवर्ष **'जलस्तम्भ'** 46.78 प्रतिशत होने से महानगरों में पेयजल के संकट को दूर करने के लिए सरकार को सकारात्मक पग उठाने पड़ेंगे।

कुछ प्रान्त अकालग्रस्त भी रहेंगे। बहुजलप्रधान चावलादि की फसल को हानि पहुंचेगी। अनेक प्रान्तों में वर्षा पर्याप्त हो।

इसवर्ष ( संवत् 2073 वि. में ) **'वायुस्तम्भ'** का मान 80.29 प्रतिशत होने से भी वायुवेग वर्षा के क्रम को बिगाड़ सकता है। वायुवेग एवम् अलनीनो (झंझावात) आदि से कुछ प्रान्तों में जनधनहानि हो। बंगाल की खाड़ी एवम् अरबसागर से मॉनसून समयानुसार (वायुवेग से) न आ सकेंगे। बादल वर्षा, वायु से ही संचालित होते हैं। अतः सरकार के लिए कठिन परिस्थितियां बनेंगी।

इस वर्ष का **राजा शुक्र** एवं **मन्त्री बुध** होने से राजनैतिक संकट कम होंगे एवं अशुभ घटनाएं भी घटित होंगी। **मेघेश मंगल** होने से जीवनरक्षक औषधियां महंगी होंगी तथा जड़ी–बूटियों एवं कन्दमूल की उपलब्धता कम होगी।

## संवत् 2073 वि. में गोचर ग्रहस्थिति के अनुसार वर्षा एवं वायु

**ध्यान दें**–यहां (आगे) जिन तारीखों में हमने वर्षा का निर्देश किया है, उन तारीखों में वर्षा यत्र–तत्र अवश्य होगी। स्थानविशेष के लिए वर्षा का विचार करने हेतु सूक्ष्मविचार की आवश्यकता होती है, जोकि समय एवं स्थानाभाव के कारण कर पाना संभव नहीं है।

**नोट करें**– आजकल **इन्टरनैट** पर जो वर्षाविचार आता है, वह अधिकतर सप्ताह तक सीमित है, **हम जो वर्षा–वायुविचार लिखते हैं, वह केवल ग्रहचाल के अनुसार एकवर्ष पूर्व ही लिखा जाता है, जोकि लगभग पूर्ण रूप से सही साबित हो रहा है– यह पुरातन ऋषियों की ग्रहगणित के चिन्तन का परिणाम है।**

संवत् 2073 वि. के प्रारम्भ में ही वृश्चिक राशि में शनि एवं मंगल हैं। राहु सिंहस्थ एवम् गुरु वक्री हैं। यह ग्रहस्थिति लगभग जून तक महाराष्ट्र, केरल, पूर्वोत्तरीय राज्यों, पश्चिमी बंगाल के पर्वतीय भूभाग, कर्णाटक, कोंकण, गोवा, उड़ीसा, झारखण्ड, रायलसीमा, तामिलनाडु, छत्तीसगढ़, बिहार के इलाकों में कहीं भारी वर्षा व कहीं सूखे की संकेतक है।

### अब संवत् 2073 वि. की ग्रहस्थिति के अनुसार मासिक वर्षाविचार संक्षेप में लिख रहे हैं–

**अप्रैल(सन् 2016 ई.)**– सं. 2072 वि. में अप्रैल 1 से 3, 5 और 6 तथा सं. 2073 में 8 से 14, 16, 17, 18, 19, 20, 25, 27 एवम् 28 अप्रैल को महाराष्ट भूटान, प. राजस्थान, उ.प्र., पूर्वी आसाम, पूर्वी सिक्किम, बिहार, बंगाल के कुछ भागों में वर्षा एवम् बादलचाल रहे। कहीं वायुवेग के साथ वर्षा भी हो।

**मई**– मई 4, 5, 6, 7, 9 से 11, 14, 16, 19, 21, 22, 24, 25 एवम् 27 मई के लगभग मध्य–मुंबई, आसाम, उड़ीसा, बिहार, हि प्र., जम्मू–काश्मीर एवम् उत्तरप्रदेश के कुछ भागों में बादल–वर्षा के अच्छे योग हैं।

**जून**– 2, 3, 4, 7, 8, 13 14, 17, 18, 20, 21, 22, 23, 26, 27, 28, 29 एवम् 30 जून को उत्तराखण्ड, हि.प्र., जम्मू–काश्मीर, उत्तरप्रदेश, उ. भारत के अन्य अनेक क्षेत्रों व महाराष्ट्र, बिहार, उड़ीसा, झारखण्ड एवम् दिल्ली आदि में अनेकत्र वायुवेग के साथ वर्षा हो।

**नोट**– **'शनि–मंगल'**– ये दोनों क्रूरग्रह वृश्चिक राशि में ही चल रहे हैं, अतः अनेकत्र कहीं बाढ़ किंवा प्राकृतिक प्रकोप से भारी जनधनहानि का भय लगभग 17 जून तक सम्भव है–

**" शनैश्चर–धरापुत्रावेकस्थौ वृष्टिकारकौ।**
**तदा तु तावती वृष्टिर्यावती गृहपातिनी।।"**

**जुलाई**–3, 5 से 13, 16, 19, 20 21, 24, 26, 27 एवम् 31 जुलाई को उत्तर भारत, राजस्थान, उड़ीसा, बिहार, आसाम, हि.प्र., उत्तरप्रदेश, जम्मू–काश्मीर एवम् केन्द्रशासित राज्यों में व्यापक वर्षा के योग हैं। कहीं–कहीं बिजली की गर्जना एवम् बादलचाल रहे।

**नोट–शुक्र–बुध–सूर्य की स्थिति के अनुसार कहीं वर्षा के अवरोध से किसान परेशान रहें। कहीं बाढ़ से हानि भी सम्भव है।**

**अगस्त**– अग. 2, 3, 4, 11 से 16, 19, 22 25, 28, 30 एवं 31 अगस्त को कुछ प्रान्तों में बादल वायुवेग से बिखरते रहेंगे। पंजाब, हरियाणा,

चण्डीगढ़, हि.प्र., दिल्ली, जम्मू–काश्मीर, उत्तरप्रदेश, महाराष्ट्र, केरल, नेपाल, दार्जीलिंग, बिहार, उत्तराखण्ड आदि में कहीं अतिवर्षा से हानि हो। **25 अगस्त के बाद विशेष वर्षा/बाढ़ के योग हैं।**

**नोट–** शुक्र सिंह राशि में आकर वर्षा की संभावना को कुछ प्रान्तों में बहुत कम कर देता है–**"सिंह शुक्र जब होय भवानी बादल बरसैं बुंद समान।"**

**सितम्बर–** 2, 3, 6, 9, 10, 12, 13, 16, 17, 18, 19, 21, 22, 24, 26, 28 सितंबर को उ.भारत के कुछ भागों में कहीं बादलचाल व खण्डवृष्टि हो। हिमाचल प्रदेश एवम् काश्मीर में कहीं हिमपात के समाचार मिलें।

**अक्तूबर–** 1, 3, 4, 5, 6, 13, 16, 17, 20, 21, 27 एवं 29 अक्तूबर को उत्तर–दक्षिणी भारत में कहीं बादलचाल व वायुवेग के साथ खण्डवृष्टि हो। हिमाचल प्रदेश एवम् काश्मीर के उन्नत शृंगों पर हिमपात हो।

**नवम्बर–** 1, 2, 6, 7, 8, 14 से 24, 28 एवं 29 नवंबर को कहीं बादल–वर्षा हो, शीत का प्रकोप बढ़ने लगेगा। वायुवेग के साथ कुछ प्रान्तों में वर्षा; उत्तराखण्ड, हिमाचल एवम् काश्मीर में अच्छी बर्फबारी हो।

**दिसम्बर** – 2, 4, 8, 9, 11, 12, 15, 19, 20, 22, 26, 28, 29 दिसंबर को उ.भारत, दिल्ली, उत्तरप्रदेश, उत्तराखण्ड, राजस्थान एवम् अन्यत्र भी शीतलहर चलेगी। धुन्ध से यातायात बाधित होगा। पर्वतीय उन्नतशृंग हिमाच्छादित रहें।

**नोट– 11 दिसम्बर के बाद शनि की मंगल पर दृष्टि एवं सूर्य–शनि का एकसाथ चलना 15 दिसंबर तक जल–वायुविचार से कुछ परेशानीकारक है।**

**जनवरी (सन् 2017 ई.)–** 3 से 6, 8, 10, 14, 15, 16 एवम् 20 से 27 और 31 जनवरी को उ.भारत भयंकर शीतलहर की चपेट में आएगा। कुछ प्रान्तों में कहीं बादलचाल, बूंदाबांदी व खण्डवृष्टि भी हो। भयंकर शीत एव धुन्ध से अनेकत्र यातायात बाधित होगा।

**नोट–** 14 से 20 एवम् 26, 27 जनवरी को शनि आदि ग्रहों की स्थिति कहीं जलवायु–विचार से जनता को रोगाक्रान्त करेगी।

**फरवरी–** 3 से 6, 10, 11, 12, 18, 21, 22, 26 एवं 28 फरवरी को लंका के पूवी–छोर, शिलांग व अन्य प्रान्तों में बादलचाल व बून्दाबांदी के योग हैं। उत्तरी भारत में हवा का जोर रहेगा। ऋतु–परिवर्तन अनुभव होने लगेगा।

**मार्च–** 4, 5, 10, 12, 14, 15, 16, 18, 21 से 25 एवम् 27 मार्च के लगभग मध्यप्रदेश, बंगाल, आसाम में कहीं बादलचाल व बूंदाबांदी के योग हैं। उ.भारत में आसमान साफ रहे। हवा का जोर एवम् गर्मी अनुभव होने लगेगी।

**नोट–** भारतीय मौसम–विभाग को अन्य देशों द्वारा की गई मॉनसून की मात्रा की भविष्यवाणी पर भी विचार करना अनिवार्य है। मौसम–विभाग के बारे में व्यक्त किए गए श्री अभिषेक कुमार सिंह जी के विचारों से हमें सहमत होना ही होगा। उन्होंने लिखा है कि– देश में मॉनसून की मात्रा को लेंकर दुनिया के कई देशों व अन्तर्राष्ट्रीय संस्थानों ने भविष्यवाणी की थी। भारतीय मौसम–विभाग इसे सिरे से खारिज करता रहा, लेकिन मॉनसून की समाप्ति पर वास्तविकता ने मौसम–विभाग को कई सबक दिए हैं।

राहु–मंगल एवम् शनि–मंगल का जलवायु पर विशेष प्रभाव होता है, जोकि इसवर्ष अधिक प्रभावी है–

**" भौमे वक्रे त्वनावृष्टिः शनौ वक्रे महाभयम्।**
**द्विवक्रे तु महाकष्टं राहुः स्यादग्निकारकः ।।"**

---

# व्यापार-विमर्श (संवत् 2073 वि.)

(संवत् 2073 वि. की ग्रहस्थिति के आधार पर व्यापारिक वस्तुओं एवं शेयर बाज़ारों में आने वाली तेज़ी एवम् मन्दी का मासिक विवरण)

**लेखक :- इन्दुशेखर शर्मा, संयमी शर्मा,**

संसार के सभी पदार्थों पर ग्रहों का नियंत्रण है, सभी पदार्थों का समावेश बारह राशियों में है। जब ग्रह भ्रमण करता हुआ राशिभोग करता है तो उस राशि में समाहित सभी व्यापारिक वस्तुएं ग्रह की प्रकृति के अनुसार प्रभावित होती रहती हैं। प्रभावित वस्तुओं में परिवर्तन आते हैं और इन्हीं परिवर्तनों से बाज़ारों में घटाबढी होती है, जिसे हम ' तेज़ी–मंदी ' कहते हैं। 'तेज़ी–मन्दी'– इन दो शब्दों से व्यापारी अपने भाग्य को आजमाता है। परन्तु मनुष्य का भाग्य कर्मफल किंवा ग्रहचाल के मुताबिक आर्थिक स्थिति को कभी बिगाड़ता है तो कभी सुधारता है। रथ के पहिए में लगे आरों की भांति मनुष्य को समाज में कभी ऊपर उठाता है तो कभी नीचे गिराता है – "चक्रारपंक्तिरिव गच्छति भाग्यपंक्तिः"। कहने का तात्पर्य यह है कि, जो व्यक्ति आज व्यापार में घाटा खा चुका है, वह सदा के लिए डूबा ही रहेगा–यह धारणा भ्रामक है। व्यापार में बहुत ही आश्चर्यजनक उतार–चढ़ाव आते हैं, न जाने आपको कब शीघ्र उत्तम धनलाभ हो जाए। जो व्यक्ति धनाढ्य होकर सट्टे का काम विचारपूर्वक नहीं करते, वे शीघ्र ही डूब सकते हैं । इस विज्ञान के युग में समस्त संसार का गठबन्धन हो चुका है। किसी भी राष्ट्र की क्रान्ति या राजनैतिक गतिविधि का प्रभाव तत्काल दूसरे राष्ट्र किंवा विश्वजनीन व्यापारक्षेत्र पर अमूमन देखा गया है। आजकल व्यापार के दो भाग महत्त्वपूर्ण हैं; पहला वायदा (सट्टा) एवम् दूसरा हाज़र। अमेरिकी या विश्व के किसी भी बाज़ार या घटनाओं से विशेषतः सोना, चान्दी, पैट्रोलियम आदि सभी प्रकार के बाज़ारों में जब उठापटक होती है तो लाखों रुपयों का नफा–नुक्सान मिनटों में होता है। इसप्रकार प्रत्येक प्रमुख देश के राजनैतिक, सामाजिक एवं आर्थिक ग्रहगोचर को अच्छी तरह आंक कर ही हम इस व्यापार–विमर्श में कुछ व्यापारिक तेज़ी–मन्दी लिखने का प्रयास कर रहे हैं।

खुलकर व्यापार करने से पहिले अप्रत्याशित हानि से बचने के लिए अपनी व्यक्तिगत ग्रहचाल को ध्यान में रखना सतर्कता है । हानिप्रद ग्रह से सम्बन्धित वस्तु का व्यापार न करें। वर्ष में जो ग्रह लाभप्रद हैं, उन ग्रहों के अधिकारक्षेत्र में आने वाली वस्तुओं का ही व्यापार करें, तभी आप लाभ ले सकेंगे। हाज़र एवम् वायदा व्यापारी जो अपने व्यापारिक जीवन से निराश हो चुके हैं, उनके लिए हम यहां 'व्यापार–विमर्श' में ग्रहों का पूर्ण अध्ययन करके तेज़ी–मन्दी का मशवरा देते हैं। व्यापारियो ! निराश न हों। हमसे प्रत्यक्ष मिलें, आपकी उलझी हुई व्यापारिक समस्या का समाधान हम करेंगे ।

संवत् 2073 वि. में गुरु, शनि, राहु, मंगल, यूरेनस, नेप्च्यून और प्लूटो आदि के चार एवम् युति/प्रतियुति के आधार पर यह स्पष्ट घोषणा की जाती है कि, इस साल जगत् में विशेष लम्बे तेज़ी एवम् मन्दे के रिएक्शन्ज़ आएंगे। इस वर्ष गुड़, खाण्ड, घी, तेल, तिलहन एवम् सोना, चान्दी, तांबा में विशेष लाभ के चांस हैं, टेलीफोन से सम्पर्क करें, फीस भेजें व अभीष्ट रिपोर्ट प्राप्त करें। विदेशी व्यापारी पत्र–द्वारा या टेलीफोन–द्वारा सम्पर्क स्थापित करें, उत्तर मिलेगा।

संवत् 2073 वि. में व्यापारिक बन्धु दालवाना, गुड़, ग्वार व सोना, चान्दी आदि धातु; चावल, गेहूं, जौ, चना आदि अनाज; तेल, तिलहन, घी के व्यापार से धनाढ्य बन सकेंगे– यह हम इसवर्ष के योगायोगों के आधार पर घोषणा कर देना चाहते हैं। अतः *प्रत्यक्ष मिलकर या वर्षभर की फीस भेजकर टेलीफोन के जरिये समय–समय पर ताजा परामर्श प्राप्त करके उत्तम लाभ प्राप्त करें।* 'व्यापार–विमर्श' लेख में जिस जगह हम ताजा मशवरा हासिल करने की बात लिखते हैं, वहां व्यापारी अगर प्रत्यक्ष मिलकर मशवरा लें तो अच्छा रहेगा । 'व्यापार–विमर्श 'लेख में हम ग्रहचाल के मुताबिक सभी व्यापारियों को प्रतिवर्ष बाज़ारों के उतार–चढ़ाव से सावधान करते रहे हैं।

संवत् 2072 वि. में वायदा व्यापारी एवम् हाजर का काम करने वाले व्यापारी रुई, दालवाना, सरसों, ग्वार, सोना, चान्दी एवम् तांबा में भयंकर तेज़ी से और आश्चर्यजनक तेज़ी एवं मन्दे के Reactions से भरपूर लाभ हमारे ताजा मशवरे से उठा चुके हैं। *व्यापारी सज्जनो ! 1 जनवरी, सन् 2016 ई. से यदि आप प्रतिमास किसी भी जिन्स की दैनिक तेजी–मन्दी की रिपोर्ट या वायदा/हाजर बाजार का चांस अर्थात् सोना, चान्दी, कॉपर आदि मैटल्ज़; चना, ग्वार आदि अनाज; तिल, तेल, सरसों*

*किंवा बिनौला आदि तिलहन; जीरा, धनिया, हल्दी, लाल–कालीमिर्च, रुई एवम् कपास में से किसी भी जिन्स की मासिक लिखित रिपोर्ट चाहते हैं तो फीस Rs.5000/– (पांच हज़ार रु.) प्रतिमास प्रतिजिन्स के हिसाब से भेजकर Advance Report प्राप्त करें। एकवर्ष की प्रतिजिन्स फीस Rs. 50,000/– ( पचास हज़ार रु.) है।*

***Note***- व्यापारियों से निवेदन है कि, वे अपनी ग्रहचाल के अनुकूल होने पर ही व्यापार करें। व्यापार में किसी प्रकार की हानि के लिए सम्पादक/लेखक जिम्मेदार न होंगे।

**इसवर्ष रुई के व्यापार में भारी तेजी बनेगी संपर्क में रहें।**

## संवत् 2073 वि. में ग्रहस्थिति के अनुसार तेज़ी–मन्दी का आकलन

**संवत् 2073 वि. में तेज़ी–मन्दी का विस्तृत विवरण देने से पहिले हम इस संवत् के नाम, वर्ष के राजा, मन्त्री, सस्येश, धान्येश, मेघेश आदि ग्रहपरिषद् का व्यापार पर क्या प्रभाव पड़ेगा ? – इसका संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत कर देना प्रासंगिक समझते हैं, जोकि निम्नांकित है;–**

**संवत् 2073 वि. 'सौम्य' नामक संवत्सर है। इसका फल शास्त्रों में इसप्रकार लिखा है–**

**" धान्याकुला धरा लोकाः स्वस्था स्युर्निरूपद्रवा।**
**सौम्या–वृष्टिर्वरारोहे सौम्ये सैन्धवविल्पवः।।"**

**किञ्च– 'भविष्यफल भास्कर' के अनुसार 'सौम्य संवत्सर' का फल इस प्रकार है –**

**"सौम्याब्दे सुखिनो लोका बहुसस्यार्घ–वृष्टिभिः।**
**विवैरिणो धराधीशा विप्राश्चाध्वर–तत्पराः।।"**

**अर्थात्**– धनधान्य–समृद्धि रहे, वर्षा पर्याप्त, किंवा अनेकत्र जल ही जल हो, शासन-तन्त्र का उपद्रवों पर कन्ट्रोल रहे, पाक (सिन्ध) में अशान्ति रहे। शासक देशहितार्थ बिना विरोध के कार्य करें। विप्र एवं अन्य सभी वर्ग शुभकार्यों में व्यस्त रहें।

इस संवत् ( 2073 वि. ) का राजा 'शुक्र' एवं मन्त्री 'बुध' है। ये दोनों परस्पर मित्र-भाव रखते हैं। अतः इसवर्ष राजनैतिक गतिविधि देश के व्यापार को संवत् मध्य में नई दिशा देगी। राजनैतिक परिस्थिति को ध्यान में रखकर व्यापार करें। शुक्र–बुध दोनों ग्रह सफेद रंग के व्यापार से लाभ देंगे। अतःइसवर्ष कपास, रुई, चावल, जीरी, चीनी आदि के व्यापारी सम्पर्क में रहें तो **करोड़ों का लाभ ले सकेंगे। तेल, तिलहन, सोना, चान्दी एवं दालवाना में इसवर्ष भयंकर तेजी–मन्दी के उछाले आएंगे। लाभप्रद वर्ष है, सम्पर्क में रहें।**

वर्तमान संवत् में धान्येश गुरु होने से अनाजों की उपज पर्याप्त हो, लेकिन गुड़, खाण्ड, शक्कर, दालवाना, चना आदि पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होंगे। लेकिन कुछ भूभाग अकालग्रस्त रहे।

इसवर्ष मेघेश मंगल होने से देश की सामाजिक अव्यवस्था पर अंकुश लगेगा। कहीं बाढ़ या सूखाग्रस्त क्षेत्र रहने किंवा प्राकृतिक प्रकोप से शासन चिन्तित रहें, फिर भी सुशासन से धन–धान्यसमृद्धि के साथ देश प्रगतिपथ पर अग्रेसर रहेगा।

इसवर्ष चतुर्मेघों में 'आवर्तक' एवं नवमेघों में 'नील' नामक मेघ है।

परिणामस्वरूप, अनेकत्र असामयिक किंवा कहीं तीव्र वर्षा, कहीं अवर्षण से खड़ी फसलों को हानि हो। रुई, कपास, ऊन पर्याप्त उपलब्ध हों। बाजरा, ज्वार, अरहर, तिलहन, कपास की उपज औसत से कम होगी।

शरत्सस्यजातक–ग्रहस्थिति के अनुसार इसवर्ष तेल, तिलहन, चना, मोटे अनाज कुछ समय तेज रहेंगे, जिससे स्टॉकिस्ट लाभ लेंगे।

ग्रीष्मसस्यजातक–ग्रहस्थिति से संकेत मिलता है कि– इसवर्ष गेहूं, जौ, चना आदि की फसल अच्छी होगी। कुछ फसलें रोगाक्रान्त रहेंगी।

**व्यापारी ध्यान दें**– संवत् 2073 वि. में *ग्रहों के वक्र/मार्ग, युति/प्रतियुति के अनुसार इस वर्ष चावल, गेहूं, चना, ग्वार आदि अनाज, गुड़, दालवाना, रुई, कपास, नरमा, मैंथा, तेल एवम् सरसों आदि तिलहन, लाल–कालीमिर्च, जीरा, लौंग, सोना–चान्दी में तेज़ी– मन्दी के भयंकर रिएक्शन्ज आएंगे।* **दूर–दराज से आने वाले व्यापारी टेलीफोन से समय निश्चित करके आएं या** सोना, चान्दी, कॉपर आदि मैटल्ज़ में से किसी भी

**जिन्स/धातु की लिखित रिपोर्ट प्राप्त करने के लिए एक मास की फीस Rs. 5000/– ( पांच हज़ार रु. ) प्रति जिन्स/प्रतिधातु के हिसाब से भेजकर आगामी मास की दैनिक तेज़ी–मन्दी की रिपोर्ट प्राप्त करें।**

**सज्जनो ! संवत् 2073 वि. के प्रारम्भ से पहले, संवत् 2072 वि. के अन्तिम चरण की ग्रहस्थिति अनुसार तेल, तिलहन, तांबा, घी, दालवाना एवं शेयरों में तेज़ी के व्यापारी लाभ ले सकेंगे।**

[नोट– संवत् के प्रारम्भ से पहले ही 14 मार्च को सूर्य मीन राशि में आकर बृहस्पति की दृष्टि से दूर हो जाता है। गुरु वक्री है। इस समय शनि–मंगल का एक राशि में होना अर्थात् संवत् 2073 वि. के प्रारम्भ में ही शनि, गुरु एवं राहु– ये वक्री हैं। अतः संवत् के प्रारम्भ में राजनैतिक गतिविधि के कारण कुछ बाजार जोरदार मन्दे की तरफ बढ़ेंगे। इस समय हमारे साथ मशवरा कर लें तो लाभ में रहेंगे।]

**ध्यान दें– संवत् 2073 वि. के प्रारम्भ से पहले ही 20 फरवरी (सन् 2016 ई.) से शनि, मंगल वृश्चिकराशि में चलेंगे, जोकि दालवाना, चना आदि अनाजों एवम् सोने, चान्दी में अच्छी तेजी करेंगे। सावधान रहें, ताजा मशवरा प्राप्त करें।**

## अप्रैल (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में ही 1 अप्रैल को राहु पू.फा. नक्षत्र में आकर बृहस्पति के साथ एकराशि एवम् एकनक्षत्र सम्बन्ध भी बना लेता है। अनाज, अलसी, तिल, तेल, सरसों, मूंग एवम् उड़द में तेजी का रुख बनेगा।

2 अप्रैल को बुध अश्विनी नक्षत्र एवम् मेष राशि में आकर बृहस्पति की दृष्टि में आ जाएगा। इस समय बृहस्पति वक्री है एवम् स्वभावतः वक्री राहु के साथ है। अतः गेहूं, ज्वार, बाजरा, जौ, चना, अलसी, मूंग, मोठ, तेज रहें। लेकिन मूंगा, मोती, सोना, चान्दी आदि धातु मन्दी रहें।

3 अप्रैल को उ.भा. नक्षत्र के शुक्र एवम् 5 अप्रैल को बुध के पश्चिम में उदित होने पर चावल, रुई, कपास, शेयर, घी, मोती, चान्दी, कपूर, नमक, खाण्ड आदि सफेद वस्तुएं मन्दी हों।

इस प्रकार 9 अप्रैल तक तेल, तिलहन, गेहूं, चावल, उड़द, चना, ऊन में सामान्यतः साधारण मन्दी एवं तेजी के झटके आएंगे, लेकिन मन्दी प्रधान रहेगी।

10 अप्रैल को बुध भरणी नक्षत्र में आकर टैम्परेरी तौर पर चावल, गेहूं, चना आदि अनाजों में 5/7 दिन में तेजी का झटका दे सकता है। 13 अप्रैल को सूर्य अश्विनी नक्षत्र एवम् मेष राशि में आकर बुध के साथ मेल करेगा। नोट करें– बुध एवम् आदित्य (सूर्य) एकराशि में होने से अलसी, एरण्ड, तिल, तेल, सोने, चान्दी लोहे, तांबे, लालचन्दन, नारियल, सुपारी, हींग, मेथी, लौंग, इलायची, बादाम, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चान्दी–सोने में तेजी करे।

14 अप्रैल को रेवती नक्षत्र का शुक्र रुई, कपास, चान्दी, चावल, चन्दन, गुड़, खाण्ड, शक्कर तथा जवाहरात में मन्दा करेगा।

**16 अप्रैल को वक्री गुरु पू.फा. में राहु के साथ एकनक्षत्र–सम्बन्ध बनाएगा। अतः गुड़, खाण्ड, शक्कर तथा गेहूं आदि अनाजों में जोरदार तेजी या मन्दी का झटका आएगा।** हमारे विचार से तेजी की जगह मन्दी संभव है, फिर भी सावधानी से काम करें।

17 अप्रैल को मंगल वक्रगति से चलने लगेगा। ध्यान दें– **यहां मंगल के साथ शनि भी एक ही राशि वृश्चिक में वक्री चल रहा है। यह योग भी उत्तम–मध्यमरूप से 29 जून तक प्रभावी रहेगा।** यह योग रुई, सोना, चान्दी, तांबा, लोहा, सभी प्रकार के अनाज, दलहन एवम् तेल–तिलहन में भयंकर तेजी किंवा मन्दी की लम्बी लाइन बना सकता है, सावधानी से काम करें। **इस समय हमसे ताजा मशवरा प्राप्त करें तो उत्तम रहेगा। इस प्रकार 17 से 24 अप्रैल तक वायदा व्यापारी तेजी खेलकर बाजार के रुख को देखकर या स्टॉकिस्ट मन्दी में स्टॉक करके तेजी में निकाल कर लाभ लेते रहें।**

**25 अप्रैल को शुक्र अश्विनी नक्षत्र एवम् मेष राशि में आकर सूर्य–बुध के साथ मेल करेगा। अतः यह योग भी बाजार को जोरदार तेजी की तरफ ले जाएगा–**

" एकराशिं गताह्यते सौम्य–शुक्र–दिनाधिपाः।
सर्वधान्य–महर्घत्वं मेघाः स्वल्पजलप्रदाः।।"

मौसम– जलवायुविचार से बाजार उठेगा, अतः जौ, चना, गेहूं आदि अनाज, दालें, गुड़, शक्कर, बारदाना आदि में अच्छी तेजी बनने का योग है।

नोट करें– शनि–मंगल का सम्बन्ध भी दालवाना, तेल, तिलहन में जोरदार तेजी से लाभ का योग बनाता है। यदि दालवाना में 25 अप्रैल के लगभग मन्दी आए तो स्टॉक करें, आगे उत्तम लाभ मिलेगा।

27 अप्रैल को सूर्य भरणी में आएगा एवम् शुक्र इसी दिन अस्त हो रहा है। सोने, चान्दी, तांबे, पीतल, जस्ते, हींग, पारे, केसर, सोनामक्खी में जोरदार उछाला आए। रुई, अलसी में मन्दी; गेहूं, जौ, चना, चावल, मोठ, अलसी, रुई, सरसों, गुड़, खाण्ड, घी तेज रहें। लेकिन 28 अप्रैल को बुध वक्री होकर अनाजों का रुख बदल सकता है। परन्तु बाजारों की यह गिरावट टिकेगी नहीं।

30 अप्रैल को बुध अस्त होकर सोने, चान्दी एवम् रुई में घटाबढ़ी करेगा, अनाज मन्दे रहें।

## मई (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में 1 से 5 मई तक बाजार अस्थिर रहेंगे।

6 मई को शुक्र भरणी नक्षत्र में आएगा, लेकिन सूर्य–बुध के साथ शुक्र का मेल तेजी ही करता है। सोना, चान्दी, अफीम, तांबा, लाल रंग की चीजों, सरसों, तिल, तेल, अलसी, घी, उड़द, नारियल में कुछ मन्दे का माहौल रहे। चना, मूंग, मोठ, ज्वार, अरहर में घटाबढ़ी; रुई तेज रहे। लेकिन हमारे अनुभव के अनुसार जब सूर्य–बुध का मेल शुक्र के साथ हो तो इन सभी चीजों में मन्दी न आकर तेजी ही बनती है। इसलिए सावधानी से काम करें।

**एक बात और नोट करें कि– 8 मई तक मंगल, बुध, गुरु, शनि– ये सभी वक्री हैं, अतः राजनैतिक उलझनें रहें एवं प्राकृतिक आपदा आदि का प्रभाव बाजारों को प्रभावित करेगा।**

7 मई को वक्री बुध भरणी नक्षत्र में आएगा। चावल, गेहूं, चना, जौ, ज्वार एवम् दालवाना में तेजी बनेगी। 8 मई को चन्द्रदर्शन होने से सोना, चान्दी, मूंग, मोठ, तिल तेज हो।

नोट– पू.फा. नक्षत्र का शुक्र एवम् राहु 9 मई तक बाजारों में उत्तरोत्तर तेजी ही करेंगे– ऐसा विचार है, अतः सोने, चान्दी, अनाज के व्यापारी इस समय लाभ लें।

9 मई को शनि से दृष्ट सिंहस्थ गुरु के मार्गी होने पर रुई, चान्दी, चावल, घी, सरसों, गुड़ के बाजारों में लगभग 3 से 9 दिन तक मन्दा रहे।

11 मई को सूर्य कृत्तिका में आकर घी, रुई, सोने, चान्दी, अलसी, एरण्ड, गेहूं, जौ, चने, मूंग, मोठ, चावल, राई, सरसों में तेजी करेगा।

13 मई तक बाजार ऊपर–नीचे चलेंगे। 14 मई को सूर्य वृष राशि में आकर शनि, मंगल के साथ समसप्तक–योग बनाएगा। चान्दी,, सोना, गुड़, खाण्ड, शक्कर, कपास, रुई, सूत, बादाम, सुपार, नारियल, तिल, तेल, सोया, सरसों एवं अन्य तिलहन, घी, आदि तेज होंगे। इन दिनों जौ, चना, गेहूं, मटर, अरहर, मूंग, चावल एवम् उड़द आदि में मन्दे की उम्मीद होने पर भी तेजी संभव है। बाजार का रुख देखकर काम करें।

16 मई को कृत्तिका नक्षत्र में शुक्र दाखिल होगा। यह योग जौ, चावल, हींग, तिल, तेल, सरसों, रुई, सूत, चान्दी, सोना, हीरे, मणि, मोती आदि जवाहरात मन्दे कर सकता है।

19 मई को बुध उदित होगा एवम् शुक्र वृष राशि में आकर सूर्य के साथ एकनक्षत्र एवम् एकराशि–सम्बन्ध बना लेगा, साथ ही वक्री शनि–मंगल के साथ समसप्तक–योग बनाएगा। यह योग यद्यपि रुई, कपास में अच्छी मन्दी का संकेत देता है; यदि कुछ मन्दे का झटका आए तो तुरन्त माल पकड़ें, बड़ी तेजी से जल्दी लाभ मिलेगा। लेकिन हमारे अनुभव के अनुसार इस योग में सोना, चान्दी, रुई, कपास, दालें, चना, बाजरा, जौ आदि तथा तेल, तिलहन में अच्छी तेजी से लाभ मिलेगा। फिर भी ताजा मशवरा प्राप्त कर लें।

**( यह तेजी 20 मई तक चल सकती है। )**

21 मई शनिवार को वक्री शनि ज्येष्ठा नक्षत्र के प्रथम चरण में दाखिल होगा। शनि–बुध–राहु ये वक्रगति में ही हैं। इस समय तिलहन–बाजारों में जोरदार तेजी बनेगी, शनि का सीधा प्रभाव कच्ची फसलों पर होता है। रुई, मूंगफली, अलसी, सरसों, सोया, कपास आदि की फसलों पर जलवायु की मार पड़ने से बाजार में तेजी की अफवाहें बाजार को तेज कर सकती हैं। क्योंकि शनि–मंगल–सूर्य शुक्र से भी प्रभावित हैं, अतः सोच–समझकर काम करें।

22 मई को बुध मार्गी होगा। रुई, चान्दी में घटाबढ़ी के झटके आकर तेजी बने। अनाज तेज एवम् तेल, तिलहन, गुड़, कपूर, चन्दन आदि में मन्दी बने। 24 मई मंगलवार को रोहिणी नक्षत्र का सूर्य तिल, तेल, अलसी, गुड़, खाण्ड, घी, गेहूं, जौ, चना, ज्वार, बाजरा, ऊन, सूत, सण, सुपारी, मिर्च में तेजी करेगा। चान्दी कुछ मन्दी रहे।

27 मई को रोहिणी नक्षत्र में शुक्र भी सूर्य के साथ आ जाएगा एवम् शनि, मंगल की दृष्टि में आकर सोने, चान्दी, आदि धातुओं; अलसी, एरण्ड, सरसों, घी, तेल, गुड़, खाण्ड, दाख, छुहारा, नारियल एवम् ऊन में जोरदार मन्दी या तेजी का झटका देगा। लेकिन बहुत सावधानी से काम करें, क्योंकि क्रूरग्रहों की दृष्टि इन पर है। शेयर बाजार जोरदार ऊपर–नीचे होंगे। हमें शेयरों में मन्दा ही मालूम देता है। 31 मई तक बाजार अस्थिर रहेंगे।

## जून (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में ही 2/3 जून को गुरु एवम् राहु– ये दोनों सिंह राशि में पू.फा. नक्षत्र के तीसरे चरण में आ जाते हैं। **यहां बाजार के रुख को देखकर काम करें, क्योंकि ये दोनों बाजारों में अचानक मन्दा कर सकते हैं।** गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूं आदि अनाजों में मन्दी एवम् रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने।

4 जून को वक्री मंगल विशाखा एवम् बुध कृत्तिका नक्षत्र में दाखिल होगा। रुई, कपास, गेहूं, चना में तेजी का झटका आते ही लाभ लें। चान्दी, अफीम में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बने। कहीं वर्षा–बाढ़ एवम् कहीं सूखाग्रस्त रहने से बाजार प्रभावित होंगे।

**7 जून को सूर्य–शुक्र दोनों मृगशिरा नक्षत्र में प्रवेश करेंगे। ये दोनों ग्रह अब भी शनि–मंगल के साथ पूर्ण दृष्टिसम्बन्ध बना रहे हैं।** अतः रुई, सूत, रेशम, सण, कपूर, चन्दन, कस्तूरी, सोना, चान्दी, उड़द, मूंग, मोठ, चना, बाजरा, अलसी, गुड़, खाण्ड एवम् शक्कर में तेजी रहे।

**8 जून को बुध वृष–राशि में आकर सूर्य–शुक्र के साथ मेल करेगा एवम् शनि–मंगल की दृष्टि में आ जाएगा।** अतः गेहूं, जौ, चना, चावल, मटर, रुई, कपास, सूत, अफीम, तिल, तेल आदि में अच्छी तेजी के झटके आएंगे। सोने, चान्दी में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने।

13 जून को शुक्र एवम् 14 जून को सूर्य भी मिथुनराशि में आकर शनि–मंगल की दृष्टि से अलग हो जाते हैं। शुक्र अस्त चल रहा है। शुक्र सूर्य के साथ आकर तेजीकारक हो जाता है। चान्दी, सोना, तांबा के बाजारों में जोरदार घटाबढ़ी चलेगी। वृष राशि का मालिक भी तो शुक्र ही है। अतः धातुओं में अच्छी उठापटक रहेगी। हमारे विचार से रुई, गुड़, खाण्ड, सोना, चान्दी, तिल, तेल, सरसों, अरहर, ग्वार आदि में काफी मन्दी आकर तेजी बनेगी। अलसी, घी में जोरदार घटाबढ़ी और गेहूं, जौ, चना, चावल तेज रहें।

**विशेष नोट– ध्यान दें अकेला शुक्र वृषराशि में जोरदार मन्दा करता है, लेकिन यहां 14 जून को सूर्य के साथ मिलकर यह जोरदार तेजी बनाएगा।** सावधान रहें।

14 जून को बारदाना, रेशम, सूत, कपास, रुई, लोहा, सरसों, तिल, तेल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, चीनी, घी, मूंग, उड़द, गेहूं, चना एवम् चावल आदि में तेजी बनेगी। सोने, चान्दी में भी तेजी का रुख रहे। यह तेजी 17 जून तक चल सकती है। 15 जून को बुध रोहिणी में आकर तेल, तिलहन, चावल, गुड़, खाण्ड में तेजी करेगा।

**17 जून को मंगल वक्रगति से चलता हुआ फिर से तुला राशि में आ जाता है और शनि से अलग हो जाता है। नोट करें कि– शनि–मंगल संवत् आरम्भ से 17 जून तक एकसाथ चल रहे हैं। मंगल जलवायु (मौसम) को प्रभावित करता है। तेल, तिलहन, जूट, चान्दी, सोना एवम् शेयर बाजारों पर प्रभाव दिखाई देगा।**

**( इस समय शेयर बाजारों में जोरदार उठापटक चलेगी। सावधानी से काम करें। )**

17 जून को वक्री मंगल के तुला में आने पर रुई, कपास, सूत, सण, पाट, बारदाना, मूंगफली, गुड़, खाण्ड, गेहूं एवम् उड़द, मूंग आदि दालवाना में जोरदार तेजी सम्भव है।

18 जून को शुक्र के आर्दा नक्षत्र में आने पर अनाजों में अचानक मन्दे का माहौल बनता है।

21 जून को सूर्य के आर्द्रा–नक्षत्र में आने पर मौसम में अन्तर आएगा। मंगल भी वर्षा की कमी को पूरा करने में सहायक होगा। फिर भी आर्द्रा नक्षत्र का सूर्य रुई, सूत, कपास, खल, अलसी, एरण्ड, गेहूं, चावल, चना, जौ, चान्दी में तेजी रहे। सोने में घटाबढ़ी चले।

23 जून को मृगशिरा नक्षत्र का बुध चान्दी, गेहूं, तिल, सरसों, उड़द में मन्दी करे। रुई में कुछ तेजी संभव है।

26 जून को बुध के अस्त होने पर अनाज, घी मन्दे एवम् रुई और सोने में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने।

27 जून को बुध मिथुन राशि में आकर सूर्य–शुक्र के साथ मेल करेगा। यह बाजारों में झटके की तेजी करेगा– सावधानी से काम करें। दालवाना, घी, गुड, खाण्ड एवम् अनाजों में तेजी बने। रुई, सोने, चान्दी में घटाबढ़ी चले।

**( 23 जून से लगभग 28 जून तक शेयर बाजार व वायदा बाजार मन्दे रह सकते हैं। )**

29 जून के लगभग मंगल के मार्गी होने एवं शुक्र के पुनर्वसु नक्षत्र में आने पर रुई, चान्दी, कपास, सूत में झटके के साथ मन्दी आएगी। चान्दी में उछाला संभव है–सावधान रहें।

30 जून को बुध आर्द्रा नक्षत्र में आ जाता है। सूर्य–बुध का आर्द्रा नक्षत्र में चलना कहीं जोरदार वर्षा का इशारा करता है। गेहूं, उड़द, चना, जौ, तिल, मूंग, मोठ मन्दे रहेंगे– ऐसी ग्रहस्थिति है।

## जुलाई (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ से लगभग 4 जुलाई तक हाजर, वायदा एवम् शेयर बाजार मन्दे रहें।4 जुलाई को सिंहस्थ गुरु पू.फा. नक्षत्र में आकर राहु के साथ एकनक्षत्र–सम्बन्ध बना लेता है। इन पर शनि की विशेष नजर भी है। गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूं एवम् रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी का झटका आए।

5/6 जुलाई को सूर्य–बुध पुनर्वसु नक्षत्र में आ जाते हैं। गुड़, खाण्ड, कपास, बिनौला, एरण्ड, अलसी, सरसों,लाख, देवदारु, तिल, ज्वार, बाजरा, मोठ, उड़द, चावल, नमक, हरड़, सुपारी, नारियल, माजू, केसर, मंजीठ, नील, सोंठ, गुग्गुल आदि सुगन्धित पदार्थ एवम् करयाणा में तेजी बने। नोट– 6 जुलाई के लगभग चान्दी, रुई, कपास में झटके की मन्दी आ सकती है– सावधान रहें।

7 जुलाई को शुक्र कर्क राशि में आएगा। चांदी, गेहूं, जौ, चना, मटर, अरहर में मन्दी बने। रुई में पहले अच्छी मन्दी, बाद में तेजी हो।

8 जुलाई को वक्री शनि अनुराधा के चतुर्थ चरण में आएगा। इस समय कालीमिर्च, मसाले, केसर, चन्दन, कपूर आदि में तेजी बनेगी। विशेषतः कपास में तेजी आने के योग हैं।

10 जुलाई को शुक्र पुष्य में आएगा एवम् यहां शुक्र का पश्चिम में उदय होना कुछ चीजों में तेजी, कुछ में मन्दा बनाता है। रुई, सूत, सण, रेशम, ऊन, सोना, चान्दी, तिल, चावल में तेजी रहे। लाख, कपूर, चमड़ा, पारा, शिंगरफ, हींग, गुड़, खाण्ड, शक्कर में मन्दा रहे। क्योंकि 11 जुलाई को बुध कर्क राशि में आकर शुक्र के साथ मेल कर रहा है, अतः वायदा एवं शेयर बाजार में मन्दी/तेजी के उछाले आने के योग हैं।

इस समय रुई में झटके की मन्दी, चान्दी में घटाबढ़ी के बाद तेजी; गुड़, शक्कर, खाण्ड, घी, तेल, मूंगफली, सरसों, सोना में पहले कुछ मन्दी, बाद में तेजी बनेगी, बाद में फिर मन्दी बने।

12 जुलाई को मंगल मार्गी गति से फिर से वक्री शनि के साथ एकराशि–सम्बन्ध बनाएगा। गुड़, रुई एवम् सोना, चान्दी, तांबा, लोहा आदि धातुओं में जोरदार तेजी बनने का योग है। तेल, सभी तिलहन, दालवाना, चना आदि में भी तेजी बनेगी। इस समय जलवायु की अधिकता या अत्यल्पता के कारण बाजार तेज रह सकते हैं।

12 जुलाई को ही बुध पुष्य नक्षत्र में आकर सोने, चान्दी एवम् रुई में मन्दी करेगा। ध्यान रहे– शनि–मंगल का एकराशि–सम्बन्ध इस दिन प्रबल है, अतः मन्दा ठहरेगा नहीं, तुरन्त तेजी खेल लाभ लें ।

16 जुलाई शनिवार को सूर्य कर्कराशि में आकर शुक्र एवं बुध के साथ एकराशि में मेल करेगा। यह योग बाजारों में दो–तरफी चाल बनाएगा। क्योंकि बुध–शुक्र पुष्य नक्षत्र में मन्दीकारक हैं, लेकिन सूर्य के साथ मिलकर ये तेजीकारक हो जाते हैं। अतः रुई, सूत, बादाम, सुपारी, फल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, तिल, नारियल, सरसों, चान्दी, सोना आदि तेज रहेंगे। गेहूं, चना, जौ, मटर, अरहर, उड़द, मूंग, चावल में मन्दी संभव है, फिर भी बाजार का रुख देखकर काम करें।

**( 19 जुलाई तक शेयर बाजार तेज रहें। )**

19 जुलाई को सूर्य पुष्य में व बुध आश्लेषा में आएगा एवं इसी दिन बुध पश्चिम में उदित भी हो रहा है। 14 दिन में तिल, तेल, सरसों, मघ, गुड़, खाण्ड, चावल, गेहूं, जौ, ज्वार, बाजरा, सुपारी, सोंठ, गुग्गुल, लौंग, हींग, हल्दी, मोम, लाख, सण, ऊनी वस्त्र, सिक्का, सोना, चान्दी तेज रहेंगे। रुई, शेयरों में 15 दिन में मन्दी संभव है।

21 जुलाई को आश्लेषा नक्षत्र का शुक्र रुई, अरहर एवं चावल में मन्दी कर सकता है।

24 जुलाई को उ.फा. के प्रथम चरण में गुरु के आने पर गुड, खाण्ड एवम् सोना, चान्दी आदि धातु और अनाज मन्दे रहें। रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी बने। इस समय चान्दी, मोती में खास मन्दी संभव है।

**( 20 से 25 जुलाई तक शेयर एवम् वायदा बाजार तेज रहें। )**

**26 जुलाई को मंगल अनुराधा नक्षत्र में आकर शनि के साथ एकनक्षत्र सम्बन्ध भी बनाएगा।** रुई, लालमिर्च, तेल, लाल–चन्दन, सोना, चान्दी, तांबा आदि में तेजी से लाभ मिलेगा। दालें एवं चना आदि भी तेज रहें।

27 जुलाई को बुध मघा नक्षत्र एवम् सिंह राशि में प्रवेश करेगा। चान्दी, सोना, रुई, सूत, ऊनी वस्त्र तेज हों। गुड़, खाण्ड, रसपदार्थ आदि मन्दे रहें।

31 जुलाई को शुक्र मघा नक्षत्र एवम् सिंह राशि में आकर बृहस्पति एवं राहु के साथ एकराशि–सम्बन्ध बनाएगा। सोना, तांबा, जौ, चना, गेहूं, लालमिर्च, घी, गुड, चीनी आदि मे तेजी से लाभ रहे। चान्दी में पहले मन्दी, फिर तेजी बनेगी।

## अगस्त (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में ही **2 अगस्त को सूर्य आश्लेषा नक्षत्र में आ जाता है। 2 अगस्त को ही मंगलवारी अमावस है। इस समय सिंह राशि में गुरु, शुक्र, राहु एवं बुध– ये ग्रह एकसाथ हैं। शनि–मंगल भी वृश्चिक में हैं। अतः कहीं भयंकर सूखे या भयंकर बाढ़ से फसलों को हानि पहुंचेगी।** व्यापारी लोग तेजी में रहेंगे। बिनौला, गेहूं, चावल, उड़द, चना, गुड, शक्कर, घी, तिल, तेल, सरसों, एरण्ड, अलसी, सोया, मिर्च, मजीठ, रुई में तेजी चलेगी। सटोरिए तेजी में रहेंगे। सोना, चान्दी, तांबा में भी तेजी से लाभ मिलेगा। 3 अगस्त तक शेयर/वायदा बाजार तेज रहेंगे।

4 अगस्त को गुरुवारी चन्द्रदर्शन एवं बुध पू.फा. में आकर गुड़, खाण्ड, गेहूं आदि अनाजों, घी, सरसों, तेल, रुई, ऊनी–सूती कपड़ों में उठापटक के साथ तेजी करे।

5 अगस्त को राहु पू.फा. 2 और केतु शतभिषा 4 में आएंगे। राहु के साथ इस समय गुरु–शुक्र–बुध भी हैं। अतः दालवाना, तेल, तिलहन, सूत, कपास, गुड, खाण्ड, चीनी, घी, रेशम तेज रहें।

**(5 से 10 अगस्त तक शेयर बाजार जोरदार ऊपर–नीचे रहें, सावधानी से काम करें। वायदा बाजारों में आगे का समय बहुत ही विचारपूर्वक काम करने का है।)**

11 अगस्त को गुरु कन्या राशि में एवं शुक्र पू.फा. में आ रहा है। क्योंकि कन्याराशि भारत की कारक राशि है, परन्तु पाश्चात्त्य विद्वान् भारत की प्रभाव राशि मकर मानते हैं। यहां अकेला गुरु ही कन्या राशि में आ रहा है, अतः देश की राजनैतिक–आर्थिक–सामाजिक घटनाएं परिवर्तित होने लगेंगी। कन्याराशि मजदूरवर्ग की राशि है, अतः सर्वजन–हितार्थ राजनैतिक भावना से व्यापार में सुधार होगा। अतः वायदा व्यापारी सावधानी से काम करें। **चान्दी एवं रुई में जोरदार मन्दी बनेगी।** ज्वार, चावल, गेहूं, मूंग, उड़द, चना, तिल, तेल, सरसों, घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर तेज रहें। ऊनी वस्त्र एवं धातुएं भी तेज हों।

**कदाचित वर्षा–पानी अनुकूल रहने से अनाजों में मन्दे की लाईन भी बन सकती है, सावधान रहें। लिखा भी है –**

" कन्याराशि-गते जीवे मेघवृष्टिस्तथोत्तमा।
सुभिक्षं सर्वधान्यानामारोग्यं लभते जनः।।"

कुछ विद्वानों के अनुसार कन्या में गुरु मार्गी हो तो अनाजों में तेजी करता है, **इसलिए बाजार के रुख को देखकर काम करें।** लेकिन हमारा विचार **दालों एवं अनाजों में तेजी का है।**

13 अगस्त को शनि मार्गी होगा। ध्यान दें– 25 मार्च से 13 अगस्त सन् 2016 ई तक शनि वक्री चल रहा है। शनि–मंगल का एकनक्षत्र एवं एकराशि–सम्बन्ध तो अब भी चल रहा है। अतः बाजारों में जोरदार तेजी–मन्दी **की प्रक्रिया चलेगी।** तेजी–मन्दी की चल रही लाईन बदल सकती है– सावधान रहें। 13 अगस्त से तेल, तिलहन, गुड़, घी, रुई, बिनौला, खल आदि में मन्दी का झटका आकर तेजी की तरफ बाजार बढ़ने लगेंगे।

**( शेयर बाजारों में लगभग 11 से 13 अगस्त तक सरकार की नीति से जोरदार मन्दा आ सकता है। )**

15 अगस्त को बुध उ.फा. में एवं 16 अगस्त को सूर्य मघा नक्षत्र एवं सिंह राशि में आ जाता है। इस समय बुध–राहु–शुक्र भी सूर्य के साथ है। अतः उड़द, मूंग, मोठ, मसूर, अरहर, ज्वार,बाजरा, सरसों, एरण्ड, तिल, तेल, रुई, सोना, चान्दी, गुड़, खाण्ड, शक्कर तेज रहें।

19 अगस्त को बुध कन्या राशि में आकर गुरु के साथ मेल करेगा। गुरु–बुध का योग बाजारों में मन्दी करेगा– ऐसा विचार है। रुई, चान्दी, सोने में अच्छी मन्दी का झटका आएगा। गुड़, शक्कर, खाण्ड, चीनी, घी एवं हल्दी में तेजी–मन्दी के झटके आएंगे।

22 अगस्त को शुक्र उ.फा. एवं 24 अगस्त को मंगल ज्येष्ठा में आकर बाजारों में अच्छी उठापटक करेगा। इस समय सोने–चान्दी में घटाबढ़ी चले। अनाजो में साधारण तेजी बने।

**( नोट– 15 अगस्त से 24 अगस्त तक बाजारों में तेजी–मन्दी के रिएक्शन्ज़ आएंगे। मन्दे में माल पकडें एवं तेजी में निकाल कर लाभ लेते रहें। )**

25 अगस्त को शुक्र कन्या राशि में आकर गुरु एवं बुध के साथ मेल करेगा। अतः घी, तेल, सभी अनाज, गुड़, खाण्ड, ऊनी/रेशमी वस्त्र तेज हों। चावलों में विशेष तेजी का झटका आए।

27 अगस्त को गुरु उ.फा. के तीसरे चरण में आकर बाजार में मन्दा करेगा। गुड़, खाण्ड, सोना, चान्दी आदि धातु व अनाज मन्दे हों। रुई में तेजी आकर मन्दी बने।

30 अगस्त को बुध वक्री होगा एवं सूर्य पू.फा. में आकर गेहूं, जौ, चना आदि में मन्दा; घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, जीरा, सोने, तेल, तिलहन, ज्वार, चावल, ऊनी कपड़े, रुई और सूत में तेजी करे। चान्दी में घटाबढ़ी रहे।।

## सितम्बर (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में 2 सितंबर को चन्द्रदर्शन होने एवं शुक्र के हस्त में आने पर रुई, चान्दी, चावल मन्दे हों। **नोट–** यदि यहां अनाज मन्दे हों तो संग्रह करें, आगे लाभ होगा।गुड़, खाण्ड, शक्कर में घटाबढ़ी रहे।

3 सितंबर को अगस्त्य के उदय होने पर कुछ बादल–वर्षा संभव है। 6 सितम्बर के लगभग बुध पश्चिम में अस्त होगा। इस समय रुई में 15/20 रुपये की शीघ्र ही मन्दी आएगी। चान्दी तेज रहे। पाट, हैसियन एवम् शेयर मन्दे रहेंगे।

9 सितंबर को वक्री एवं अस्त बुध सिंह राशि में सूर्य–राहु के साथ मेल करेगा। इसी दिन कन्यास्थ गुरु अस्त होगा। रुई, कपास, सूत, तिलहन, चान्दी, सोना, शेयर बाजार एवं ऊनीवस्त्रों में अच्छी मन्दी का झटका आकर जोरदार तेजी बनेगी। व्यापारी सावधानी से काम करें तो उत्तम लाभ होगा। हमारे विचार से तेजी अच्छी आनी चाहिए। कपूर, गुड़, खाण्ड, शक्कर मन्दे रहें।

12 सितम्बर को वक्री बुध पू.फा. में एवं गुरु उ.फा. के चतुर्थ चरण में प्रवेश करेगा। यह योग अचानक मन्दा कर सकता है। गुड़, खाण्ड, सोना, चान्दी आदि धातु, गेहूं, चना आदि अनाज मन्दे हों। रुई में पहले मन्दी, पीछे तेजी रहे। नोट करें– यदि रुई में पहले तेजी आए तो तुरन्त मन्दी आएगी।

**( 6 से 12 सितंबर तक शेयर एवं वायदा बाजार ऊपर–नीचे चलेंगे, मन्दी प्रधान रहेगी। )**

13 सितम्बर को सूर्य उ.फा. में एवं शुक्र चित्रा में दाखिल होगा। सूर्य बुध–राहु के साथ है एवं शुक्र गुरु के साथ है। लेकिन सूर्य–बुध–राहु पर शनि की विशेष दृष्टि भी है। अतः यह योग तेजी का झटका देगा। रुई, कपास, रेशम, सूत, सोने,. चान्दी, लोहे, घी, तेल, अलसी, सरसों, एरण्ड, चावल, उड़द, ज्वार, सुपारी, नारियल, मूंज, बांस, नील में तेजी रहे।

16 सितम्बर को सूर्य कन्या राशि में प्रवेश करके गुरु–शुक्र के साथ मेल करेगा। वायदा बाजार कमजोर पड़ेगा, क्योंकि गुरु–सूर्य का एकत्र होना बाजार को मन्दे की तरफ ले जाता है। फिर भी गुरु अस्त होने से इस समय जोरदार मन्दा न करके बाजार को कुछ ही कमजोर करे। रुई, नारियल, सुपारी, तिल, तेल, घी तेज रहेंगे। सोने–चान्दी में मन्दे का रुख रहे।

17 सितम्बर को ज्येष्ठा के प्रथम चरण में शनि आता है। इस समय अनाज और चान्दी में तेजी रहे।

18 सितम्बर को मुंगल मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में और इसी दिन शुक्र भी तुला राशि में प्रवेश करेगा। यह योग बाजारों में अच्छी तेजी करेगा। चावल, चना, जौ, मूंग, चान्दी, सोना, रुई, ग्वार, सूत, सण, बिनौला, सरसों, घी तथा सभी अनाज तेजी की ओर रहेंगे। गुड़, खाण्ड में तेजी का माहौल रहे–

" धनुराशिगते भौमे मूल–द्रव्य–तृणानि च।
काष्ठं च घृत–कार्पासं महर्घं च चतुष्पदाम्।।"

घी, कपास, पशुचारा, इमारती लकड़ी आदि महंगी होंगी।

21 सितम्बर को बुध पूर्व में उदित होगा और 22 सितम्बर को यह मार्गी होगा। इस समय बुध–राहु पर शनि की दृष्टि भी है। अतः रुई में पहले मन्दी

आते माल पकड़ें; जल्दी तेजी से लाभ मिलेगा। 10/15 दिन में रुई में अच्छी तेजी बनेगी। गेहूं, चना, तिल, लालमिर्च, भी तेज रहे। 8 दिन में गेहूं, जौ, चना आदि अनाज तेज हों, लेकिन अलसी, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली, गुड़, कपूर, चन्दन, अगर आदि सुगन्धित चीजों में मन्दे का वातावरण रहे।

24 सितम्बर को शुक्र स्वाती नक्षत्र में आकर बाजारों में गुड़, खाण्ड, चावल, चीनी, घी में तेजी करे। **नोट–सितम्बर मास में सरकार की Export पोलिसी को ध्यान में रखें।** किसी अनाज– विशेष ग्वार एवं तिलहन आदि के निर्यात से अचानक तेजी बनने का योग है।

26 सितम्बर को सूर्य हस्त नक्षत्र में प्रवेश करेगा। गेहूं, जौ, ज्वार, गुड़, खाण्ड, रुई, कपास, सूत, जूट, नमक, हरड़, हींग, धनिया, हल्दी, सण आदि तेज रहें।

28 सितम्बर को गुरु भी हस्त नक्षत्र में आ जाता है एवं सूर्य के साथ एकराशि, एकनक्षत्रसम्बन्ध बना लेता है। रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर, घी, तेल, सोने, चान्दी, गेहूं, चना, हल्दी में कुछ मन्दा बने।

**( इस प्रकार 26 से 30 सितम्बर तक वायदा एवं शेयर बाजारों में मन्दे एवं तेजी के उछाले बने रहेंगे। जिसमें मन्दी प्रधान रहेगी। )**

## अक्तूबर (सन् 2016 ई.)

1 अक्तूबर को सिंहस्थ बुध उ.फा. में आएगा। राहु के साथ बुध चल ही रहा है। इन पर शनि की दृष्टि भी है। सूर्य की राशि में बुध तेजीकारक हो जाता है। बुध वायदा बाजारों में जोरदार घटाबढ़ी करता है। क्रूरग्रह–योग एवं दृष्टियोग से इसकी तेजी की पावर बढ़ जाती है। झूठी–सच्ची अफवाहों से बाजारों में उठापटक चलती है। 2 अक्तूबर, इतवार को चन्ददर्शन भी होगा। अतः उड़द, मूंग, मोठ, मसूर, अरहर एवं तिल–तिलहन में जोरदार तेजी से लाभ मिलेगा। रुई और चान्दी, सोना में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने।

3 अक्तूबर को बुध अपनी राशि कन्या में आकर सूर्य एवं गुरु के साथ मेल करेगा। कन्या राशि रुई, कपास, तेलवाना आदि जिन्सों की पैदावार व फसलों को प्रभावित करती है। गुरु–सूर्य के साथ होने से यहां वायदा व्यापारी **बड़ी सावधानी से काम करें।** गेहूं, जौ, चना, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी बनेगी। तेल व सारे तिलहनों में जोरदार मन्दी और तेजी के झटके आएंगे। रुई, चान्दी में मन्दी के बाद तेजी बनेगी।

5 अक्तूबर को शुक्र विशाखा नक्षत्र में आएगा। तुला राशि में अकेला शुक्र कभी–कभी जोरदार मन्दी करता है। अतः बाजार का रुख देखकर वायदा व्यापार करें। यदि बाजार मन्दे हों तो स्टॉकिस्ट स्टॉक करें। शुक्र बाजारों को नीचे ले जाता है। गुड़, खाण्ड, कपास, रुई, पाट, बारदाना, तिलहन एवं चान्दी के बाजारों को विशेषतः प्रभावित करता है– ये मन्दे होंगे। कपड़ा, सूत आदि के Export का ऐलान सरकार कर सकती है। अनाज मन्दे हों तो स्टॉक करें।

7 अक्तूबर को राहु पू.फा.प्रथम एवं केतु शतभिषा के तीसरे चरण में आ रहा है। राहु पर शनि की दृष्टि चल ही रही है। **ध्यान रहे– 7 अक्तूबर को ही गुरु उदित हो रहा है।** गेहूं, जौ, चना, उड़द, मूंग, सरसों, तिल, गुड़, खाण्ड एवं रुई तेज हों।

8 अक्तूबर को मंगल पू.षा. नक्षत्र में आकर सोने, चान्दी, चावल, उड़द, घी, तिल, तेल, सरसों, मूंगफली एवं सोया में तेजी करेगा। गेहूं आदि अनाज कुछ मन्दे हों।

9 अक्तूबर को बुध हस्त में आएगा एवं यह इसी दिन पूर्व में अस्त होगा। क्योंकि बुध सूर्य–गुरु के साथ कन्या राशि में ही है, अतः मन्दे की उम्मीद होने पर भी बाजार तेज रहें। अनाज, घी, रुई आदि में मन्दी का झटका आकर तेजी बनेगी।

**( 1 से 9 अक्तूबर तक वायदा बाजार तेज रहें। )**

10 अक्तूबर को सूर्य चित्रा नक्षत्र में आकर रुई, सूत, सोने, चान्दी, गुड़, खाण्ड, अरहर, गेहूं, चने, ग्वार, तिल, नारियल, सण, केसर, कपूर, लालमिर्च में तेजी करे।

**( 9 से 12 अक्तूबर तक हाजर, वायदा एवं शेयर बाजारों में जोरदार उठापटक चलेगी, विचार से काम करें। )**

13 अक्तूबर को गुरु हस्त नक्षत्र के दूसरे चरण में आएगा एवं इसी दिन शुक्र वृश्चिक राशि में आकर शनि के साथ मेल करेगा। यह योग जोरदार

तेजी का है। सटोरिए उत्तम लाभ ले सकेंगे। रुई, शेयर बाजार, चान्दी, अफीम, गुड़, खाण्ड, गेहूं, जौ, चने, उड़द, मूंग, मोठ, बाजरे, अलसी, एवं सभी खाद्य तेल, तिलहनों में अच्छी तेजी से लाभ मिल सकेगा– " वृश्चिके तु गते शुक्रे सर्वधान्य–महर्घता।।"

16 अक्तूबर को शुक्र अनुराधा में आकर गुड़, खाण्ड, चावल, नमक आदि में कुछ मन्दा करे।

17 अक्तूबर को तुलाराशि का सूर्य नीचस्थ है। इसी दिन बुध चित्रा नक्षत्र में आ जाता है। सूर्य प्रत्येक वायदा एवं हाज़र के बाजारों को प्रभावित करता है। विशेषतः रुई, एरण्ड, अलसी, मूंगफली, तेल, घी, अनाज, सोना, चान्दी, तांबा, शेयर बाजार, हल्दी, तथा कालीमिर्च में तेजी का संचार रहेगा।

21 अक्तूबर को बुध भी तुलाराशि में आकर सूर्य के साथ मेल करेगा। यह तेजी की लाईन को और बल देगा।

23 अक्तूबर को सूर्य स्वाती नक्षत्र में आकर रुई, सूत, सण, रेशम, कपास, सोना, चान्दी, गुड़, शक्कर, बिनौला, सुपारी, मिर्च, अलसी, सरसों, राई, हींग, एवम् गुग्गुल तेज करेगा।

**( नोट– 13 से 24 अक्तूबर तक शेयर/हाजर बाजार एवम् सोने–चान्दी में तेजी रहे। )**

25 अक्तूबर को स्वाती नक्षत्र का सूर्य बुध के साथ मेल करेगा। इस समय रुई, दालवाना एवं अनाजों में अचानक मन्दा बन सकता है। बाजार के रुख को देखकर काम करें।

27 अक्तूबर को मंगल उ.षा. एवम् शुक्र ज्येष्ठा में आ रहा है। धान्य, घी, तेल, सरसों, उड़द एवम् रुई में तेजी बने। अनाज, सोना, चान्दी, चावल, सरसों, तेल, हींग में कुछ मन्दी सम्भव है।

28 अक्तूबर को शनि ज्येष्ठा–2 एवं गुरु हस्त–3 में आता है। चान्दी तेज हो। रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर, घी, तेल, सोना, चान्दी, गेहूं, चना, हल्दी में मन्दी का वातावरण रहेगा।

29 से 31 अक्तूबर तक बाजारों में तेजी–मन्दी के जोरदार रिएक्शन्ज़ आएंगे। मन्दी में माल पकड़ें, तेजी में बेचकर लाभ लेते रहें।

## नवम्बर (सन् 2016 ई.)

1 नवंबर मंगलवार को चन्द्रदर्शन एवम् इसी दिन मंगल मकर राशि में आकर शनि एवम् गुरु की दृष्टि में आएगा। रुई, सोने, चान्दी, तांबे, गुड़, खाण्ड, घी, तेल, अलसी एवम् ऊन में तेजी बनेगी। मकर राशि का मंगल वायदा बाजार में अच्छी तेजी करेगा। तिलहन एवम् सोया आदि खाद्य तेलों में भी तेजी बनेगी। अनाज एवम् दालवाना भी तेज रहें।

2 नवंबर को बुध विशाखा नक्षत्र में दाखिल होगा। गेहूं, बाजरा, मूंग, ज्वार, उड़द, गुड़, खाण्ड, अलसी, सरसों तेज हों। रुई में झटके की मन्दी आ सकती है।

6 नवंबर को सूर्य भी विशाखा नक्षत्र में आकर बुध के साथ एकनक्षत्रसम्बन्ध बना लेगा। वायदा एवं हाजर बाजारों में उछाला आए तो तुरन्त लाभ ले लें। जौ, चावल, गेहूं, मसूर, गुड़, खाण्ड, रुई, सूत, सरसों, तिल, एरण्ड, अफीम, अलसी एवम् चान्दी में घटाबढ़ी के बाद तेजी प्रधान रहे।

7 नवंबर को शुक्र मूल नक्षत्र एवम् धनुराशि में आएगा। गेहूं, जौ, चना आदि अन्न; चान्दी, सोना, तांबा आदि धातु एवम् शेयर बाजार तेज रहें। रुई, सूत, कपास में पहले मन्दी होकर पीछे तेजी बने–

" यदा तु धनुराशिस्थो दैत्याचार्यः प्रवर्तते।
महर्घ च विजानीयात् सर्वं सस्यं विनयति।।"

नोट–अकेला शुक्र कभी–कभी बाजार में जोरदार मन्दी भी करता है। यदि मन्दी चले तो गुड़, खाण्ड, रुई, कपास, पाट, बारदाना, तिलहन, चान्दी आदि में अच्छी मन्दी भी बन सकती है, सावधान रहें। हमें मन्दे की आशंका अधिक है।

8 नवंबर को बुध भी वृश्चिक राशि में आ जाता है। अब एक बात ध्यान में रखें कि– बुध शनि के साथ मेल कर रहा है। अतः यह घी, तेल, सरसों, सोया, रुई, चान्दी में तेजी करेगा–

" बुधो वृश्चिकराशिस्थो घृत–तैल–महर्घता।"

विशेषतः तेल, घी, तिलहन में ही तेजी बनेगी।

10 नवबर को बुध के अनुराधा नक्षत्र में आने पर सूत, सण, रुई, सोने, चान्दी में मन्दा आकर तेजी हो।

( नवंबर 1 से 13 तक शेयर बाजारों में काफी उठापटक रहेगी– सावधानी से काम करें। )

14 नवंबर को मंगल के श्रवण नक्षत्र में आने पर गेहूं एवम् अन्य अनाजों में भी भारी तेजी की उम्मीद है। जौ, चना, अफीम व सोना, चान्दी आदि धातु भी तेज ही रहें। रुई में घटाबढ़ी चले।

15 नवंबर को सूर्य वृश्चिक राशि में आकर शनि के साथ एकराशि–सम्बन्ध बनाएगा। रुई, तांबा, चान्दी, सोना, ऊनी वस्त्र तेज रहेंगे। दालवाना एवं वायदा व्यापार में अच्छी तेजी का झटका आएगा। 15 नवंबर को गुरु के हस्त नक्षत्र के चतुर्थ चरण में आने पर मूंग, मोठ, उड़द, तिल तेज रहेंगे। सोने–चान्दी में मामूली मन्दा संभव है।

18 नवंबर को शुक्र पू.षा. में तथा 19 नवंबर को सूर्य अनुराधा में और बुध ज्येष्ठा में आ जाता है। इस समय दालवाना, जौ, चावल, चना आदि अनाज, ऊन, अलसी, काली–लालमिर्च, घी, गुड़, खाण्ड एवं सोने–चादी में तेजी बनेगी।

19/20 नवम्बर के लगभग नेप्च्यून के मार्गी एवं बुध के पश्चिम में उदित होने पर रुई, सूत, कपास एवं शेयर बाजारों में अचानक मन्दी आने का योग है।

23 नवम्बर को शनि के अस्त होने पर वस्त्र, रुई, शेयर, सोना, चान्दी मन्दे हों। क्योंकि सूर्य शनि के साथ है, अतः अनाज तेज ही रहेंगे।

**28 नवंबर को बुध मूल नक्षत्र एवम् धनुराशि में आकर शुक्र के साथ राशि–सम्बन्ध बनाएगा। यहां यह बात नोट करने वाली है कि– बुध, शुक्र– ये दोनों ग्रह वायदा व्यापार में जोरदार मन्दी या तेजी करते हैं। यदि शुक्र पहले तेजी बना रहा हो तो बाजारों में बुध शुक्र के साथ मिलकर तेजी को और बढ़ावा देगा। यदि पहले मन्दी चल रही हो तो बुध शुक्र के साथ मिलकर मन्दी को और बढ़ावा देगा–** यह ध्यान में रखकर काम करें। हमारे विचार से अनाज, सोना, चान्दी, रुई, कपास, सूत, चान्दी में जोरदार मन्दी या तेजी बनेगी। बाजार का रुख देखकर काम करें।

28 नवंबर को शनि ज्येष्ठा के तीसरे चरण में एवं 29 नवंबर को शुक्र उ.षा. में दाखिल होगा। इस समय गुड़, खाण्ड, सोना, चान्दी, अलसी, एरण्ड मन्दे रहें। रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी हो।

## दिसम्बर (सन् 2016 ई.)

मासारम्भ में 2 दिसम्बर को सूर्य ज्येष्ठा में, मंगल धनिष्ठा में एवं शुक्र इसीदिन मकर में आ रहा है। इस समय सूर्य शनि के साथ है। मंगल मकर राशि में शुक्र के साथ मेल कर रहा है। मंगल–शुक्र दोनों पर शनि की विशेष नजर है।

मंगल का प्रभाव मौसम–हवा–बरसात पर विशेषरूप से होता है। शनि की दृष्टि से बाजारों में जोरदार घटाबढ़ी बनती है। तेल, तिलहन, कपास, जूट, चान्दी, सोने, तांबे, पीतल, जस्ते, लोहे में जबरदस्त उठाव सम्भव है। चावल, गेहूं, जौ, चना, अलसी, सरसों, एरण्ड, हींग, गुग्गुल, गुड़, खाण्ड, घी में भी तेजी बने। रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी बने।

**( इस समय शेयर एवं हाजर के व्यापारी लाभ में रहेंगे। )**

4 दिसम्बर को चित्रा नक्षत्र में गुरु दाखिल होगा। चान्दी व अनाजों के भाव गिरेंगे। रुई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी बनेगी।

8 दिसम्बर को बुध पू.षा. तथा 9 दिसम्बर को राहु मघा–4 एवं केतु शतभिषा–2 में दाखिल होगा। इस समय सिंहस्थ राहु पर मंगल एवं शनि की दृष्टि भी है। 8 दिसंबर के लगभग सोने–चांदी में जोरदार मन्दे का झटका आएगा। तुरन्त लाभ लें। इस समय बिनौला तेज एवं अनाज मन्दे हों।

नोट करें– 9 दिसम्बर को अनाज, घी, गुड़, खाण्ड, नमक आदि एवं लौंग, सण, दाख, हींग, तेल, कपास तेज होंगे।

11 दिसम्बर को शुक्र श्रवण नक्षत्र में आएगा एवं इसी दिन मंगल कुम्भ राशि में आकर राहु के साथ समसप्तक–योग बनाएगा। इस समय रुई, चान्दी में विशेष घटाबढ़ी चलेगी। गेहूं आदि सभी अनाज, गुड़, खाण्ड, सोना तेज हों।

**( 2, 8, 11 दिसम्बर को हाजर एवं शेयर बाजारों में झटके की तेजी आएगी। )**

15 दिसम्बर को सूर्य मूल नक्षत्र एवं धनुराशि में बुध के साथ आएगा। रुई, सूत, कपास, सोना, चान्दी, अलसी, तिल, तेल में तेजी बने।

19 दिसम्बर के लगभग बुध के वक्री होने पर सूर्य बुध का मेल तेजी का जोश बढ़ाएगा। तेल, तिलहन ( विशेषतः खाद्य तेल ), घी, गुड़, खाण्ड, शक्कर में तेजी रहे। चना, जौ आदि अनाजों में कुछ मन्दे का झटका सम्भव है।

20 दिसम्बर को शतभिषा में मंगल के आने पर रुई, सोने–चान्दी में मन्दे का झटका आकर तेजी बने। 22 दिसम्बर को शुक्र के धनिष्ठा में आने एवं बुध के पश्चिम में अस्त होने पर बाजार मन्दे हो सकते हैं। चावल, मूंग, मोठ,

ज्वार, बाजरा, चान्दी, सोने, कपास में तेजी; रुई में 15/20 टका की जल्दी मन्दी आ सकती है। इस समय शेयर बाजार मन्दे बनेंगे।

26 दिसम्बर को शनि ज्येष्ठा नक्षत्र के चतुर्थ चरण में आकर अनाजों एवम् चान्दी में तेजी करे।

28 दिसम्बर को सूर्य पू.षा. व वक्री बुध मूल नक्षत्र एवं गुरु चित्रा नक्षत्र के दूसरे चरण और इसी दिन शुक्र कुम्भ में प्रवेश करेगा एवम् 28 दिसम्बर को ही शनि उदित हो रहा है। इन सभी ग्रहों का सामूहिक फल अन्त में तेजीकारक न रहेगा। क्योंकि कुम्भ में शुक्र का मेल मंगल –केतु के साथ, सूर्य वक्री बुध के साथ एवं शनि शत्रुक्षेत्री है। अतः रुई, शेयर, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली में मन्दी का झटका आकर तेजी बनेगी। सज्जी, लोहा, जस्ता, चान्दी, सोना, गुड़, खाण्ड, गेहूं, चना, जौ, मूंग, ज्वार, बाजरा तथा श्वेत वस्तु मन्दे रहें। रुई में भी घटाबढ़ी के बाद मन्दी रहे।

30/31 दिसम्बर को भी बाजार कमजोर रहें।

**( 28 से 31 दिसम्बर तक वायदा एवम् शेयर बाजारों में जोरदार मन्दी के झटके आएं। )**

## जनवरी ( सन् 2017 ई.)

4 जनवरी को शुक्र शतभिषा में आएगा एवम् इसी दिन बुध पूर्व में उदित होगा। गेहूं, गुड़, खाण्ड, चना, चावल, घी, सरसों, रुई, सोने, चान्दी में तेजी बनेगी। तिल, पाट, हैसियन एवम् लालमिर्च में भी तेजी बने।

6 जनवरी को मंगल पू.भा. में आएगा। मंगल, शुक्र, केतु– ये सभी एक साथ हैं। अतः तिल, तेल, मूंगफली, एरण्ड, अलसी, नारियल, सुपारी, रुई, सूत, कपास, सोना, चान्दी तेज हों।

**( 1 से 7 जनवरी तक शेयर एवं वायदा बाजारों में तेजी रहेगी। )**

8 जनवरी को बुध मार्गी हो जाता है। बुध–सूर्य एकसाथ चल रहे हैं। बाजार का रुख अचानक बदल भी सकता है। चान्दी एवं रुई में घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी। 8 दिन में गेहूं, जौ, चना आदि अनाज तेज रहेंगे। लेकिन रेशम, तेल, अलसी, एरण्ड, गुड़, बिनौला, मूंगफली, कपूर, चन्दन, अगर आदि सुगन्धित चीजें मन्दी हों।

10 जनवरी को सूर्य उ.षा. नक्षत्र में आएगा। गुड़, खाण्ड, शक्कर, कपास, सरसों, दालवाना में तेजी बनेगी।

14 जनवरी को सूर्य मकर राशि में आकर लगभग 19/20 जनवरी तक मंगल, शुक्र, केतु के साथ चलेगा। घी, तेल, अलसी, गुड़, खाण्ड, शक्कर, रुई में तेजी बने। अनाज, बारदाना मन्दे की ओर रहेंगे।

**( 10 से 15 जनवरी तक घी, तेल, तिलहन, गुड़, रुई तेज रहें। )**

20 जनवरी को मंगल मीन राशि में आएगा। इस समय मंगल पर गुरु की दृष्टि भी है। सोना, चान्दी में घटाबढ़ी के बाद मन्दी रहे। मंगल में लगभग 22 जनवरी तक गुड़, चीनी, घी, तेल, तिलहन में जोरदार मन्दा बन सकता है।

21 जनवरी को बुध पू.षा. में आ जाता है। इस समय सोने–चान्दी में जोरदार मन्दी का झटका आएगा। बिनौला तेज एवं अनाज मन्दे रहें।

23 जनवरी को सूर्य श्रवण में पदार्पण करेगा। गेहूं, जौ, चना, चावल, रुई, सूत, सण, सोने, चान्दी, गुड़, खाण्ड, अलसी, सुपारी, लौंग में तेजी बने।

25 जनवरी को मंगल के उ.भा. में आने पर देवदारु, चन्दन, कपूर आदि सुगन्धित पदार्थों, सोने, चान्दी, रुई, गेहूं, जौ, चने आदि में तेजी आती है।

**( 24 से 25 जनवरी तक बाजार सामान्यतः तेज रहें। )**

**26 जनवरी को शनि मूल नक्षत्र एवं धनु राशि में पदार्पण करेगा। यहां शनि–बुध एकराशि में हैं। यदि पहले मन्दे में अनाज, दालवाना, तिलहन का स्टॉक किया हुआ हो तो 26 जनवरी के बाद अच्छी तेजी से लाभ मिलेगा।**

रुई, कपास, बिनौला, चान्दी, घी, गुड़, खाण्ड, दालवाना, चना आदि प्रत्येक जाति के अनाज तेज होंगे। शनि के मूल नक्षत्र में आने से पहले ही अन्न–संग्रह करें। ग्वार, तेल, तिलहन से भी अच्छा लाभ मिलेगा। विशेषतः अनाज के व्यापारी लाभ में रहेंगे। **नोट**– धनुराशि के शनि में कुछ क्षेत्रों में अकाल की खबरों से तेजी बने–

"धनुराशिस्थितः सौरिर्गर्जितोऽपि न जीवति।
तोयहीना धरा तत्र दुर्भिक्षं च विनिर्दिशेत्।।"

27 जनवरी को शुक्र मीन राशि में आकर गुरु के साथ समसप्तकयोग बनाएगा। अकेला शुक्र बाजारों में जोरदार मन्दा करता है, यहां गुरु की दृष्टि और भी मन्दी की तरफ प्रेरित करेगी– ऐसा विचार है। शुक्र का विशेष प्रभाव

घी, चीनी, चान्दी, गुड़, खाण्ड, कपास, पाट, बारदाना एवं तिलहन के व्यापार पर अनुभव किया गया है। इन चीजों में जोरदार मन्दा सम्भव है।

29 जनवरी, रविवार को चन्द्रदर्शन सोने–चान्दी एवं गुड़–खाण्ड में मन्दी करे। दालवाना, अनाज तेज रहें।

**( 26 जनवरी 2017 ई. के बाद बाजार टूट सकते हैं। सावधानी से काम करें। )**

31 जनवरी को बुध उ.षा. एवं शुक्र उ.भा. में आकर चावल, आदि अनाजों, मोती, चान्दी, कपूर, नमक, खाण्ड, रुई, कपास आदि सफेद वस्तुओं में मन्दी करे।

## फरवरी (सन् 2017 ई.)

मासारम्भ में 1 फरवरी को वसन्तपंचमी पर्व पर माता लक्ष्मी एवं सरस्वती का पूजन–अर्चन करके व्यापार करें–लाभ रहेगा।

**3 फरवरी को बुध मकर राशि में आकर सूर्य के साथ मेल करेगा। इन पर गुरु की दृष्टि भी है। रुई, सोना, चान्दी में अच्छी तेजी का झटका आएगा। अनाजों के भाव मध्यम रहेंगे।**

5 फरवरी को सूर्य धनिष्ठा नक्षत्र में आकर बाजारों में तेजी करेगा। सोने, चान्दी, मोती, मणि आदि जवाहरात, मूंग, मसूर, गेहूं आदि अनाजों एवं अलसी, रुई में सूर्य तेजीकारक रहेगा।

6 फरवरी को गुरु वक्रगति से मंगल–शुक्र एवं शनि की नजर में चलने लगेगा। नोट करें– गुरु के वक्री होने पर अनाजों में मन्दी आती है, लेकिन यहां हमें तेजी मालूम देती है, समझ से काम करें। गेहूं, जौ, चना, चावल आदि धान्य, अलसी एवं घी में मन्दी रहे, लेकिन हमें मन्दी की जगह मामूली लाभ की स्थिति मालूम देती है। इस समय सोना, चान्दी आदि धातुएं व ऊनी वस्त्रों में अच्छा लाभ मिलेगा।

**( 6 से 9 फरवरी तक वायदा एवं शेयरों बाजारों में जोरदार मन्दा बन सकता है। )**

10 फरवरी को बुध श्रवण एवं राहु मघा–3 व केतु शत.–1 में आएगा। गुड़, खाण्ड, अलसी, चना, चावल, घी, दाख, हींग, तेल, कपास में तेजी के झटके आएंगे, लाभ लें।

11 फरवरी को मंगल रेवती में आएगा। इस समय मंगल–शुक्र पर गुरु की दृष्टि भी है। अतः अलसी, सरसों, एरण्ड, मूंगफली, लहसुन, लाख, रुई, गेहूं, जौ, चना, चावल में तेजी बने। लेकिन यदि पहले तेजी बंने तो जल्दी ही मन्दी बन **सकती है। यदि पहले मन्दी बनी तो जल्दी ही तेजी बनेगी– यह नोट कर लें।**

12 फरवरी को सूर्य कुम्भराशि में आकर केतु के साथ मेल करेगा एवं इन पर शनि की विशेष दृष्टि भी रहेगी। यहां तेजी से घी एवं तिलहन के व्यापारी लाभ में रहेंगे। घी, तेल, नमक, सरसों, मूंगफली एवं राई में तेजी रहे। रुई, पाट, गेहूं आदि अनाज, गुड़, शक्कर में उठापटक के साथ बाजार अस्थिर रहेंगे।

17 फरवरी को बुध के पूर्व में अस्त होने पर अनाज, रुई, घी एवं सोने में जोरदार घटाबढ़ी चलेगी। मन्दे के बाद तेजी और तेजी के बाद मन्दा आता रहेगा।

18 फरवरी को धनिष्ठा नक्षत्र में बुध आएगा। रुई में घटाबढ़ी, चावल, स्वांक में तेजी एवम् सोना–चान्दी मन्दे रहेंगे।

**( 11 से 18 फरवरी तक बाजार डांवांडोल रहेंगे, सावधानी से काम करें। )**

19 फरवरी को सूर्य शतभिषा में आकर सोने, चान्दी, सूत, सण, कपड़े, तिल, तेल, एरण्ड, सरसों, हींग, जायफल, दाख, छुहारे, सोंठ, हल्दी, गेहूं एवं गुड़ में तेजी करे।

21 फरवरी को शुक्र रेवती में आकर रुई, कपास, चान्दी, चावल, चन्दन, कपूर, गुड़, खाण्ड, शक्कर तथा जवाहरात में मन्दे का रुख करेगा।

22 फरवरी के लगभग बुध कुम्भ राशि में आकर सूर्य–केतु के साथ मेल करेगा। इन पर शनि की दृष्टि भी है। अलसी, रुई मन्दे, चान्दी मन्दी होकर तेज हो। घी, तेल, रस, गुड़, खाण्ड में तेजी बनेगी।

**( 19 से 25 फरवरी तक बाजार प्रायः तेज रहेंगे। )**

26 फरवरी को शतभिषा नक्षत्र का बुध चान्दी, सोने में कुछ मन्दी व अन्न के भाव में कुछ तेजी करेगा। अगर यहां जोरदार मन्दे का झटका आ जाए तो कोई आश्चर्य नहीं।

**नोट :– 27 फरवरी को सूर्य के बुध–केतु के साथ होने से अनाजों में यदि जोरदार तेजी का झटका आता है तो तुरन्त लाभ लेना चाहिए।**

28 फरवरी को मंगलवारी चन्द्रदर्शन होने से अनाज एवं अन्य व्यापारिक वस्तुओं में प्रायः तेजी रहेगी। रुई में पहले मन्दी, बाद में तेजी, सोने–

चान्दी में घटाबढ़ी के बाद तेजी हो। घी, तेल, तिलहन में घटाबढ़ी रहे।

## मार्च (सन् 2017 ई.)

1 मार्च को मंगल अश्विनी, मेष में आकर लगभग 26 मार्च तक अकेला मेष राशि में ही रहेगा। ज्वार, बाजरा, चना, मूंग, गेहूं, गुड़, खाण्ड, रुई, सोना, चान्दी आदि धातु; मूंगा, मोती आदि रत्न; रुई, कपास, पाट, बारदाना एवं घी में तेजी बनेगी।

**4 मार्च को सूर्य पू.भा. में आएगा। इसीदिन मीन–राशि का शुक्र वक्री हो रहा है। वक्री शुक्र से वक्री गुरु का समसप्तकयोग भी है।** इसलिए रेशम, सोना, चान्दी, गेहूं, चना, उड़द, चावल, ज्वार, बाजरा, घी, सरसों, तेल, तिल, गुड़, खाण्ड, गुग्गुल, पिप्पलामूल एवं रुई में तेजी बनेगी।

5 मार्च को पू.फा. नक्षत्र में बुध दाखिल होगा। गुड़, खाण्ड व गेहूं आदि अनाज मन्दे हो सकते हैं।

**10 मार्च को बुध मीन राशि में आकर शुक्र के साथ वक्री गुरु की दृष्टि में आ जाता है।** रुई, गुड़, खाण्ड, शक्कर मन्दे हों; सोने–चान्दी में घटाबढ़ी, पहले तेजी, फिर उतनी ही मन्दी आए। बिनौला तेज रहे। 12 मार्च को बुध उ.फा. में आकर चान्दी में घटाबढ़ी करे; रुई, गुड़, खाण्ड, चावल, गेहूं आदि अनाजों का भाव सम रहे।

**( 4 से 13 मार्च तक शेयर बाजार एवं अन्य सभी बाजारों में मन्दी के अच्छे रिएक्शन्ज़ संभव हैं। बीच–बीच में तेजी से भी लाभ मिलेगा। )**

14 मार्च को सूर्य मीन में आकर बुध एवं वक्री शुक्र के साथ मेल करेगा। वक्री गुरु की इन पर दृष्टि भी है। तिल, तेल, अलसी, सरसों, गुड़, खाण्ड, शक्कर, रुई एवम् सोने–चान्दी में तेजी का उछाला आएगा। प्रत्येक जाति के अनाजों में पहले कुछ तेजी, बाद में कुछ मन्दी रहे।

15 मार्च को वक्री शुक्र उ.भा. में 16 मार्च को शनि मूल–2 एवं 17 मार्च को सूर्य उ.भा. में आएगा। रुई, कपास, चान्दी, रसकस, नमक, चावल, गुड़, खाण्ड, शक्कर, गेहूं, कपूर आदि में तेजी बनेगी। ध्यान रहे– इसी दौरान सफेद वस्तुओं में कदाचित् कुछ मन्दी भी बने तो रुकेगी नहीं।

18 मार्च को वक्री गुरु चित्रा में आकर चान्दी, अनाजों एवं रुई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी करेगा।

19 मार्च को बुध रेवती में आएगा और 21 मार्च को बुध पश्चिम में उदित होगा। केसर, मजीठ, कुसुम्भ, लालचन्दन एवं लालमिर्च, घी, गुड़, खाण्ड, तिल, तेल, सरसों एवं लाल चीजों में तेजी बने।

20 मार्च को मंगल भरणी नक्षत्र में आकर गेहूं, चना, जौ, ज्वार आदि अनाजों एवम् सोने, चान्दी, रुई में तेजी करेगा। 21 मार्च को बुध पश्चिम में उदित होकर रुई एवम् शेयर बाजारों में जोरदार मन्दी करेगा।

**( 18/21 मार्च तक बाजार नीचे आ सकते हैं। )**

22 मार्च को शुक्र पश्चिम में अस्त होगा। सूर्य एवं वक्री शुक्र का वक्री गुरु के साथ समसप्तकयोग चल रहा है। अतः सोने, चान्दी, सूत, रुई, कपड़े, घी, तेल, अलसी, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली आदि में अच्छी मन्दी का झटका आकर बाजार संभलेंगे। रुई में तेजी रहे।

25 मार्च को शुक्र पूर्व में उदित हो रहा है, जोकि रुई, सूत, चान्दी एवं सोने में तेजी बनाएगा – ऐसा विचार है। अनाज मन्दे होंगे।

**27 मार्च को बुध अश्विनी नक्षत्र एवं मेष राशि में आकर मंगल के साथ एकराशि–सम्बन्ध बना रहा है।** गेहूं, चना, जौ, ज्पार, बाजरा, चावल, अलसी, मूंग, मोठ में तेजी रहे। साथ ही दूध, घी, गुड़, खाण्ड, सरसों, तिलहन, कपास भी तेज रहें। चान्दी में खासी मन्दी का झटका आ सकता है।

नोट– यद्यपि अश्विनी नक्षत्र एवं मेष राशि का बुध ऊपर लिखी सभी चीजों में मन्दा करता है, परन्तु यहां बुध का मंगल के साथ मेल होने से हमें उल्लिखित चीजों में तेजी मालूम दे रही है। सावधानी से काम करें।

29 मार्च को चन्द्रदर्शन होगा एवं 31 मार्च को सूर्य रेवती नक्षत्र में आएगा। अलसी, सरसों, एरण्ड, मूंगफली, लहसुन, मोती, लाख, सज्जी, रुई, गेहूं, जौ, चना, चावल तेज होंगे।

---

# —:व्यापारियों के लिए विशेष सुविधा:—
## तेज़ी–मन्दी की प्रतिमास लिखित Advance Report

(अर्थात् आगामी माह की दैनिक तेज़ी–मन्दी की लिखित रिपोर्ट )

व्यापारी सज्जनो ! 1 जनवरी, सन् 2016 ई. से यदि आप प्रतिमास किसी भी जिन्स की दैनिक तेजी–मन्दी या वायदा–हाजर बाजार का चांस अर्थात् सोना, चान्दी, कॉपर आदि मैटल्ज़, चना, ग्वार आदि अनाज, तिल, तेल, सरसों किंवा बिनौला आदि तिलहन; जीरा, धनिया, हल्दी, लाल–कालीमिर्च, रुई एवम् कपास में से किसी भी जिन्स की मासिक लिखित रिपोर्ट चाहते हैं तो फीस **Rs.** 5000/– (पांच हज़ार रु. ) प्रतिमास, प्रतिजिन्स के हिसाब से भेजकर **Advance Report** प्राप्त करें। एकवर्ष की प्रतिजिन्स फीस **Rs.** 50,000/– (पचास हज़ार रु.) है।

ध्यान दें–यदि आप लिखित Report के अतिरिक्त प्रतिदिन Telephone से तेज़ी–मन्दी का विचार करना चाहते हैं तो उसकी फीस अलग से होगी।

नोट– पहली बार यदि प्रत्यक्ष मिलें तो अधिक सन्तोषजनक जानकारी मिल सकेगी। दूर से आने वाले व्यक्ति आने से पहले टेलिफोन करके आने का समय निश्चित कर लें।

पत्र या **M.O.** फार्म पर अपना नाम, पता एवम् फोन नं. साफ–साफ लिखें एवम् धनादेश किस जिन्स की तेज़ी–मन्दी जानने के लिए भेज रहे हैं– यह अवश्य लिखें। **M.O.** या **D.D.** भेजने के बाद आप अपना रजिस्ट्रेशन नंबर टेलिफोन से अवश्य प्राप्त करें।

**Payment Advance** आने पर ही अगले माह की रिपोर्ट भेजी जाएगी। **D.D.** या **M.O.** नीचे लिखे पते पर भेजें–

**PHONE: 0160-2641 277**
**0160-2641 577**

संयमी शर्मा , **M.A.**, ज्योतिषाचार्य, धर्मशास्त्राचार्य,
सुपुत्र पं. इन्दुशेखर शर्मा, शास्त्री, **M.A.**, ज्योतिषाचार्य,
श्री मार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय ,कुराली – **PIN** 140 103
(मोहाली) पंजाब।

नोट:– गुरुवार को कार्यालय में अवकाश रहता है।

# यन्त्र–मन्त्र–तन्त्र–साधना के लिए महत्त्वपूर्ण काल

## (1 जनवरी, सन् 2016 ई. से 28 मार्च, सन् 2017 ई. तक)

जप एवं यन्त्र–मन्त्र आदि की साधना के लिए शास्त्रों द्वारा बारह सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल तथा सूर्य–चन्द्र के क्रान्तिसाम्य (महापात) के काल को ठीक सूर्य–चन्द्रग्रहण के समान ही महत्त्वपूर्ण माना गया है। संहिता और ज्योतिषग्रन्थों में इस विषय के अनेक वचन उपलब्ध हैं। क्रान्तिसाम्य को तन्त्रादि की सिद्धि के लिए ऋषियों ने स्पष्टरूप से फलप्रद माना है। आचार्य भास्कर ने भी 'सिद्धान्तशिरोमणि' में कहा है कि–क्रांतिसाम्य के काल में विवाहादि मंगलकृत्य करना तो निषिद्ध है, लेकिन यदि इस समय जप, अनुष्ठानादि किया जाए तो उसकी वृद्धि होती है– *"पातस्थितिकालान्तर्गतमंगलकृत्यं न शस्यते तज्ज्ञैः। स्नान–जप–होमदानादिकमत्रोपैति खलु वृद्धिम्।।"* यन्त्र–मन्त्र–तन्त्रों की साधना में विशेष रुचि रखने वाले पाठकों के लिए हम नीचे 1 जनवरी, 2016 ई. से 28 मार्च, सन् 2017 ई. तक की सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल तथा क्रान्तिसाम्य के प्रारंभ और समाप्तिकाल (भा.स्टैं.टा.) दे रहे हैं। इन कालों में यंत्र–तंत्रों के निर्माण एवम् मंत्रजाप से वे अभीष्ट सिद्धि प्राप्त कर सकेंगे।

सूर्य और चन्द्रमा के ग्रहण के पर्वकाल को भी मन्त्रादि–साधना के लिए साधकों को उपयोग में लाना चाहिए। सायन संक्रान्तिपुण्यकाल, क्रान्तिसाम्य और सूर्य–चन्द्रग्रहण के पर्वकाल के अलावा मन्त्रादि–साधना के लिए अर्धोदय, महोदय, महामहावारुणीपर्व, महावारुणीपर्व और वारुणीपर्व भी महत्त्वपूर्ण माने गए हैं। ये अर्धोदय आदि योग कभी–कभी ही आते हैं।

सावधान–यंत्र–मंत्र–तंत्रों के प्रयोग को प्रभावशाली रूप में सद्यः फलप्रद बनाने के लिए शास्त्रविहित काल में साधना कीजिए, अन्यथा आगमशास्त्र पर साधक की निराधार अनास्था होने की पूर्ण आशंका है।

### सायनसंक्रान्ति–पुण्यकाल (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| सन् 2016 ई. | | | | | |
| 20 जन. | 14 | 33 | 21 जन. | 03 | 21 |
| 19 फर. | 04 | 40 | 19 फर. | 17 | 28 |
| 20 मार्च | 03 | 36 | 20 मार्च | 16 | 24 |
| 19 अप्रै. | 14 | 35 | 20 अप्रै. | 03 | 23 |
| 20 मई | 13 | 42 | 21 मई | 02 | 30 |
| 20 जून | 21 | 40 | 21 जून | 10 | 28 |
| 22 जुला. | 08 | 36 | 22 जुला. | 21 | 24 |
| 22 अग. | 15 | 45 | 23 अग. | 04 | 33 |
| 22 सितं. | 13 | 27 | 23 सितं. | 02 | 15 |
| 23 अक्तू. | 22 | 51 | 24 अक्तू. | 11 | 39 |
| 21 नवं. | 20 | 29 | 22 नवं. | 09 | 17 |
| 21 दिसं. | 09 | 51 | 21 दिसं. | 22 | 39 |
| सन् 2017 ई. | | | | | |
| 19 जन. | 20 | 29 | 20 जन. | 09 | 17 |
| 18 फर. | 10 | 38 | 18 फर. | 23 | 26 |
| 20 मार्च | 09 | 34 | 20 मार्च | 22 | 22 |

### निरयण संक्रान्तियों के पुण्यकाल

सायन संक्रान्तियों के पुण्यकाल की भान्ति निरयण संक्रान्तियों के पुण्यकाल में भी यंत्र–मंत्रादि की साधना की जा सकती है, लेकिन सायन संक्रान्तियों का पुण्यकाल इसके लिए विशेष महत्त्व रखता है।

### क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ और समाप्तिकाल (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| सन् 2016 ई. | | | | | |
| 03 फर. | 6 | 33 | 03 फर. | 19 | 20 |
| 14 फर. | 20 | 05 | 15 फर. | 03 | 13 |
| 27 फर. | 13 | 57 | 27 फर. | 20 | 42 |
| 10 मार्च | 21 | 20 | 11 मार्च | 02 | 17 |
| 23 मार्च | 04 | 48 | 23 मार्च | 10 | 55 |
| 05 अप्रै. | 04 | 49 | 05 अप्रै. | 10 | 04 |
| 16 अप्रै. | 19 | 37 | 17 अप्रै. | 2 | 37 |
| 30 अप्रै. | 1 | 01 | 30 अप्रै. | 9 | 50 |
| 10 मई | 15 | 33 | 11 मई | 11 | 11 |
| 30 जुला. | 9 | 19 | 31 जुला. | 2 | 38 |
| 11 अग. | 16 | 37 | 12 अग. | 2 | 19 |
| 23 अग. | 19 | 52 | 24 अग. | 2 | 04 |
| 05 सितं. | 6 | 57 | 05 सितं. | 13 | 18 |
| 18 सितं. | 0 | 11 | 18 सितं. | 5 | 05 |
| 30 सितं. | 1 | 33 | 30 सितं. | 7 | 24 |
| 13 अक्तू. | 6 | 56 | 13 अक्तू. | 12 | 29 |
| 24 अक्तू. | 17 | 43 | 25 अक्तू. | 0 | 50 |

| प्रारम्भ | | | समाप्त | | |
|---|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. | मि. |
| सन् 2016–17 ई. | | | | | |
| 06 नवं. | 21 | 47 | 07 नवं. | 8 | 25 |
| 05 फर. | 12 | 52 | 05 फर. | 21 | 28 |
| 17 फर. | 16 | 26 | 17 फर. | 23 | 45 |
| 02 मार्च | 9 | 12 | 02 मार्च | 14 | 43 |
| 14 मार्च | 11 | 02 | 14 मार्च | 16 | 39 |
| 27 मार्च | 14 | 01 | 27 मार्च | 19 | 01 |

### सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य

सूर्य–चन्द्र की राशियों के अनुसार निर्धारित किए जाने वाले क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ–समाप्तिकाल नितान्त स्थूल होता है। यहां दिया गया क्रान्तिसाम्य का प्रारम्भ–समाप्तिकाल महापातगणित द्वारा स्पष्ट किया गया है। यह सर्वथा सूक्ष्म है। विवाहादि मुहूर्तों में इसी सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य के काल को ही वर्जित किया गया है।

### सूर्य–चन्द्रग्रहण

ऊपर लिखे अनुसार यन्त्र–मन्त्र– तन्त्र–साधना के लिए सूर्य एवम् चन्द्रग्रहणों का पर्वकाल विशेष महत्त्व रखता है। लेकिन ध्यान रहे कि– इस वर्ष भारत में कोई भी (सूर्य या चन्द्र) ग्रहण घटित नहीं हो रहा है।

### महावारुणी पर्व (सन् 2017 ई.) (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ | | | समाप्त | |
|---|---|---|---|---|
| तारीख | घं. | मि. | तारीख | घं. मि. |
| 25 अप्रै. | 16 | 58 | 25 अप्रै. | सूर्यास्त |

### वारुणी पर्व (सन् 2016 ई.)

| | | | |
|---|---|---|---|
| 05 अप्रै. | सूर्योदय | 05 अप्रै. | 10 34 |
| (सन् 2017 ई.) | | | |
| 26 मार्च | सूर्योदय | 26 मार्च | 12 29 |

### महोदय योग (सन् 2016 ई.)

| | | | |
|---|---|---|---|
| 08 फर. | सूर्योदय | 08 फर. | 14 22 |

**ध्यान रहे**– मन्त्रसाधना में उच्चारणादि की शुद्धि परमावश्यक है। उच्चारणादि की अशुद्धि साधक के लिए सुफलप्रद कदापि नहीं होती। इस बारे शास्त्रवचन इस प्रकार है–

"मन्त्रो हीनः स्वरतो वर्णतो वा
मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह।
स वाग्वजो यजमानं हिनस्ति
यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्।।"

# अनेक विद्वानों द्वारा अनुभूत– यन्त्र–मन्त्र एवम् तन्त्रों का चमत्कार

इस स्तम्भ के अन्तर्गत अनुभूत यन्त्र–मन्त्र–तन्त्र गतवर्षों से देते आ रहे हैं। इस स्तम्भ के अन्तर्गत दिए गए मन्त्रों को शुभ मुहूर्त में गुरुमुख से प्राप्त करके ग्रहणवेला, क्रान्तिसाम्य या सायन–संक्रान्तियों के पुण्यकाल में दृढ–निश्चयपूर्वक अनुष्ठान करके सिद्ध कर लेना चाहिए। **ध्यान रहे–** दीपमाला के समय एवं महाशिवरात्रि की महत्त्वपूर्ण रात्रियों में किंवा **'यन्त्र–मन्त्र–तन्त्रों के लिए साधनाकाल'** की उल्लिखित समयावधियों में इन मन्त्र–तन्त्रों को सिद्ध करके इनका चमत्कार आप अविलम्ब देख सकेंगे। यन्त्र–मन्त्रों के बल पर ही दैवज्ञ अपने वैदुष्य से अक्षुण्ण यश प्राप्त कर सकता है,– **"सिद्धिर्भूषयते विद्याम्।"**

मन्त्र ऐसे दिव्यशब्दों का समूह है, जिसे दृढ इच्छाशक्तिपूर्वक उच्चारण एवं मनन से ही हम अलौकिक काम कर सकते हैं। चुने हुए गुप्त शब्द ही मन्त्र हैं। इनमें शब्दों को ऐसा क्रम दिया जाता है, कि उनके मौन या अमौन अवस्था में उच्चारणमात्र से शून्य महाकाश में एक विचित्र कम्पन उत्पन्न होती है, जिसमें अभीप्सित कार्यसिद्धि एवं रचनात्मक प्रबल–प्रछन्न शक्ति होती है–

**" मननात् त्रायते यस्मात्तस्मात् मन्त्रः प्रकीर्तितः। जपात् सिद्धिर्जपात् सिद्धिर्जपात् सिद्धिर्न संशयः।।"**

मन्त्रशास्त्र के अनुसार वेदमन्त्रों को ब्रह्मा ने शक्ति प्रदान की थी। तान्त्रिक प्रयोगों को भगवान् शिव ने शक्तिसम्पन्न किया। इसी प्रकार कलियुग में शिवावतार श्री शाबरनाथ जी ने शाबरमन्त्रों को अद्भुत शक्ति प्रदान की। शाबरमन्त्र अनमिल बेजोड़ शब्दों का एक समूह होता है, जो कि अर्थहीन मालूम देते हैं, परन्तु भगवान् शंकर जी के प्रताप से ये मन्त्र अवन्ध्य प्रभाव रखते हैं– **" अनमिल आखर अर्थ न जापू। प्रकट प्रभाव महेश प्रतापू।।"** अतः शाबरमन्त्रों को यथावत् उच्चारण करें, किसी प्रकार से इनमें न्यूनाधिकता न करें। **नोटः–** मन्त्र का पुरुश्चरण गुरु की देखरेख में गुप्तरूप से करें। प्रकट होने पर पुरुश्चरण अर्थहीन हो जाता है– **" गोपनीयं गोपनीयं गोपनीयं प्रयत्नतः।"**

## (1) हजीरा (कण्ठरोग) से मुक्ति के लिए अनुभूत प्रयोग

हजीरा (कण्ठरोग) में गले में एक या दोनों तरफ गांठें पड़ जाती है। कभी–कभी पेट में भी इस प्रकार का कष्ट देखा गया है। शान्त्यर्थ कण्ठरोग के स्थान को गोमुत्र से धोकर निम्नांकित–यजुर्वेद–मन्त्र से सात वार पढ़कर शुद्धभस्म को अभिमन्त्रित करके रोगग्रस्त स्थल के चारों ओर गोलाकार में लगाते रहें। प्रतिदिन ऐसा करने से सात दिन में हजीरा रोग नष्ट हो जाएगा। मन्त्र इस प्रकार है–

**"असौ यस्ताम्रो अरुण उत् बभ्रुः सुमङ्गलः।**
**ये चैन७ रुद्रा अमितो दिक्षु श्रिता सहस्रोऽवैषा७ हेड ईमहे।।"**

लोहे की गोली कपडे में वांधकर पीड़ित स्थान पर प्रतिदिन 3 बार यह मन्त्र पढ़कर लगाने से भी रोग नष्ट होता है–

**" याते रुद्र शिवा तनूरघोरा पापकाशिनी तया नस्तन्वा शान्त मया गिरिशन्तामि चाकशी हि।।"**

बिज्जु (वनपशु) की इन्द्री का टुकड़ा तावीज़ में बन्द कर गले में बांधने से भी हजीरारोग नष्ट होता है।

## ( 2 ) सर्वेष्ट सिद्ध्यर्थ नृसिंहमन्त्र

निम्नांकित श्लोकरूप मन्त्र के जाप से व्यक्ति सर्वविध कष्टों से मुक्ति पा सकता है। **'शारदातिलक'** मन्त्रशास्त्र में इसमन्त्र को मनोरथ–सिद्ध्यर्थ एवं महामारी से मुक्ति पाने के लिए प्रत्यक्ष फलप्रद कहा है।

मन्त्र–"ॐ उग्रवीरं महाविष्णुं ज्वलन्तं सर्वतोमुखम्।
नृसिंहं भीषणं भद्रं मृत्यु–मृत्युं नमाम्यहम्।। "

विधि– इस श्लोकात्मक मन्त्र की सूर्याभिमुख होकर प्रातः तीनमाला, प्रतिदिन करने से मनोवांछित फल मिलता है, घर में रोगकष्ट नहीं होता।

## ( 3 ) स्वप्न चक्रेश्वरी मन्त्र प्रयोग

मन्त्र – " ॐ नमः स्वप्नचक्रेश्वरि स्वप्ने अवतर अवतर गतं–वर्तमानं कथय–कथय स्वाहा। "

विधान – मन्त्रजाप से पहले गोमय (गाय के गोबर) से पृथ्वी का लेपन करके ज्योति का प्रकाश करें, बताशों का भोग ज्योति के समीप रखें और उल्लिखित मन्त्र का इक्कीस हज़ार मन्त्रजाप करें। बाद में भोग कुमारी कन्या को दे दें, तत्पश्चात् शयन करें, रात्रि में स्वप्न में आपके प्रश्न का उत्तर मिल जाएगा। यदि इसमन्त्र का जाप एकलाख करें तो स्वप्न चक्रेश्वरी देवी (मन्त्र अधिष्ठात्री देवी) स्त्रीरूप में प्रत्यक्ष आकर वर देगी, इसमें सन्देह नहीं। यह मन्त्र बड़ा ही चमत्कारी है एवं एक महात्मा ने स्वयं अनुभव किया है।

## ( 4 ) दुःख–दारिद्र्यनाशार्थ मंगलस्तोत्र

ॐ धरणीगर्भ–संभूतं विद्युत्–कान्ति समप्रभम्।
कुमारं शक्तिहस्तं च मंगलम् प्रणमाम्यहम्।।
अंगार महाभाग भगवन् भक्तवत्सल।
त्वाम् नमामि ममाशेषं ऋणमाशु विनाशय।।

ऋण–रोगादि दारिद्र्यम् ये चान्येह्यपमृत्यवः।
भय–शोक–मनस्तापा नश्यन्तु मम सर्वदा।।
अति वक्र दुरारास्य भोगमुक्त–नितात्मनः।
तुष्टो ददासि साम्राज्यं रुष्टो हरसि तत्क्षणात्।।

ब्रह्मा–विष्णु–महेशानां देवतानां तु का कथा।
तेन त्वं सर्वसत्वेन ग्रहराजो महाबलः।।
पत्नि–पुत्रान् धनं देहि त्वामहं शरणं गतः।
ऋण–दारिद्र्य–दुःखेन शत्रूणां च भयात्त तः।।

मंगलो भूमिपुत्रश्च ऋणहर्ता धनप्रदः।
स्थिरासनो महाकायः सर्वकर्मावरोधकः।।
लोहितो लोहिताक्षश्च सामगानां कृपाकरः।
धरात्मजः कुजो भौमो भूमिदो भूमि-नन्दनः।।

अंगारको यमश्चैव सर्व–रोगापहारकः।
वृष्टिकर्ताऽपहर्ता च सर्वकर्म–फलप्रदः।।
ऋण–रोगादि–दारिद्र्यं पापं क्षुदपमृत्यवः।
विनाशय महाबुद्धे संकटान् मे निवारय।।

एतानि कुज नामानि नित्यं यः श्रद्धया पठेत्।
ऋणं न जायते तस्य धनं शीघ्रमाप्नुयात्।।
प्रसादं कुरु मे नाथ मंगलप्रद मंगल।
मेषवाहन रुद्रात्मन् पुत्रान् देहि धनं यशः।।

दुःख–दारिद्र्य–नाशाय पुत्रसन्तान–हेतवे।
कृते रेखा त्रये वामपादे नैतत् प्रमार्ज्याहम्।।
ऋण–दुःख–विनाशाय मनोऽभिष्टार्थ–सिद्धये।
मार्जयाम्यसितां रेखां तिस्रो जन्म त्रयोद्भवाम्।।

।। ॐ मंगलाय नमः।।

[जो बन्धुगण इस उपरोक्त स्तोत्र का नित्य स्वच्छ होकर दीपक और अगरबत्ती लगाकर आसन पर बैठ पाठ करेगा, उसका इस जमाने में सर्वकाम लाभप्रद सिद्ध होगा।]

## ( 5 ) सम्पूर्ण वैभवप्रदा महालक्ष्मी प्राप्त्यर्थ धनदायक अनुभूत मन्त्र

**" धन प्रदायक मन्त्र" सिद्धि का रहस्य प्रकाशित कर रहे हैं। यह प्रयोग तान्त्रिक डा. श्री यादवेन्द्र जी का अनुभूत है। "विश्वास फलदायक" सफल होने पर गरीबों को वस्त्र, भोजन, औषध–दान अवश्य दें। मन्त्र-सिद्धि से पूर्व शुभ मुहूर्त्त देख लेना चाहिए। मन्त्र-सिद्धि हेतु मुहूर्त्त इस प्रकार हैं–**

तिथि– 4, 6, 8, 9, 11, 14 (दोनों पक्ष की)।

वार– सू., चं., बु., गु., शु. ।

नक्षत्र–भ., आ., म., मू. ।

लग्न– 5,11 हो।

**टिप्पणी**–संक्रान्ति, दिवाली, होली, ग्रहण, नवरात्रि भी शुभ है।

**लक्ष्मी मन्त्र सिद्धि**– (गुरुजन की आज्ञा से) मन्त्र प्रारम्भ करने के दिन एक ताम्र–पत्र पर लक्ष्मी जी का प्रतीक **" अष्टकमल "** रोली से बनाएं। तत्पश्चात् विधिपूर्वक शोडषोपचार पूजा करके एक निश्चित स्थान पर उसे स्थापित कर दें। फिर प्रत्येक दिन नीचे लिखे मन्त्र का जप करें। प्रातः स्नान–ध्यान कर **"अष्ट कमल"** को फल–फूल, धूप–दीप दें। मन्त्र का जप जितना भी हो सके सुविधानुसार स्पष्ट शुद्ध–रूप से करें। सवालक्ष जप करने पर सिद्धि हो जाएगी। ग्यारह लाख मन्त्र पूर्ण करने पर साक्षात् राजयोग का अधिकारी होता है।

**मन्त्र– " ऊँ श्रीं ह्रीं श्रीं ऐं कमलवासिन्यै स्वाहा "**

शास्त्रों के अनुसार इन्द्र ने सम्पूर्ण वैभव तथा स्वर्ग का राज्य प्राप्ति हेतु इसी मन्त्र का ग्यारह लाख जप नदी के किनारे बैठ कर किया था। तब महालक्ष्मी ने स्वयं प्रकट होकर इन्द्र को वरदान दिया था। इस घोर कलयुग में भी यह मन्त्र बहुत सफल है। प्रमाण के लिए आप भी करके देखें, आश्चर्यजनक परिणाम सामने आएंगे। सर्वज्ञ तो ईश्वर हैं।

## ( 6 ) कर्णपिशाचिनी सिद्ध करने का प्रयोग

यह प्रयोग 40 दिन का है। साधक को अलग एकान्त में एक स्वतन्त्र कमरे की व्यवस्था करनी होगी। जिसमें 40 दिन तक कोई दूसरा व्यक्ति पशु--पक्षी न आ सके। इस कमरे में अखण्ड तैल का दीपक रखना होगा। परन्तु इस दीपक पर साधक के सिवाय अन्य किसी व्यक्ति की दृष्टि नहीं पड़नी चाहिए। साधक अपना चन्द्रबल और सुमुहूर्त्त देखकर उक्त कमरे का दरवाजा बन्द करके दीपक के सम्मुख रात्रि में आसन बिछाकर बैठ जावे। **" ॐ ह्रीं कर्णपिशाचिनी मे कर्णे कथय हुँ फट् स्वाहा।"** इस मंत्र का पांच हजार (पचास माला) जप नित्य करें। जप समाप्त होने पर प्रति--दिन दीपक में थोड़ा--सा तैल अपने हाथ पैरों के बीसों नाखूनों में लगाकर उस कमरे में जप--स्थान पर सो जावें। रात--दिन में दीपक कभी बुझना नहीं चाहिए।

## ( 7 ) 'योजनगंधा–योगिनी' मन्त्र प्रयोग

**मन्त्र – " जोजन गन्धा जोगिनी ऋद्धि सिद्धि मे भरपूर।<br>मैं आयो तोय जांचणे करजो कारज जरूर ।। "**

**इसमन्त्र से प्रश्न का उत्तर जानने का विधान इस प्रकार है :–** सवा–सेर गेहूं का आटा, अढ़ाई पाव घी और अढ़ाई पाव खाण्ड, ये सब मिलाकर ,भूनकर कसार बनालें। शनिवार के दिन निराहार सूर्योदय से पहले जंगल में चींटियों के बिल में थोड़ा–थोड़ा कसार गिराता जाए, साथ ही उल्लिखित मन्त्र बोलता जाए। जंगल में खूब भ्रमण करे, मन्त्र जाप करता रहे। मध्याह्न ढलने पर जब थक जाए तो किसी वृक्ष के नीचे विश्राम करे। उसी समय निद्रावस्था प्राप्त होने से एकाकी पुरुष या स्त्री सम्मुख उपस्थित हो जाएगा और साधक के प्रश्न का स्पष्ट शब्दों में उत्तर देगा। उसकी बात साधक को अच्छी तरह सुनाई देगी। यह चार प्रहर का प्रयोग निराहार व्रत रखकर ही करें – इसमन्त्र के प्रयोग के पहले दिन ही प्रश्न का उत्तर मिलने लगता है;– इसमें सन्देह नहीं। यह विधान कई दिनों तक लगातार करने पर तो मनोवांछित फल प्राप्त होता है। भोजन घर आकर रात्रि में करें ।

## ( 8 ) मनोकामना शीघ्र पूर्ण करने के लिए अनुभूत मन्त्र

आपके कार्य में देरी हो रही हो या बनते–बनते कार्य बिगड़ने की शंका हो तो , निम्नांकित मन्त्र को एकादशी का व्रत रखकर 1008 बार जाप करें, मनोकामना अविलम्ब पूर्ण होगी।

मन्त्र – " ॐ नमः कामाक्षायै देव्यै नमः। ॐ ह्रीं क्रीं श्रीं अं कं चं टं तं पं यं शं ऐं सां ऐं मनोकामनां पूर्णां कुरु कुरु स्वाहा।"

## ( 9 ) बालक को दृष्टिदोश ( नजर ) से मुक्त करने के लिए साबरी मन्त्र

मन्त्र – "ॐ डायन मोर जादू बाण । चौंक उठे बालक के प्राण । रोए बालक फक्का फाड़। चीखें मार करे चीत्कार। दोहाई कामाक्षा देवी की, तुझे शंकर की आन। ॐ नमः रुद्राय। ॐ नमः कामाक्षादेव्यै ह्रीं क्रीं श्रीं फट् स्वाहा। "

अगर सोया हुआ बच्चा चौंक कर उठता हो, अकारण रोता रहता हो, तो झाड़ू की एक तिल्ली लेकर बच्चे को उल्लिखित मन्त्र पढ़ते हुए झाड़ दें, तिल्ली को आग में जला दें, बच्चा पूर्णतया प्रसन्न रहेगा।

## (10) बालरक्षार्थ मन्त्र

यदि अबोधबालक अकारण रोता रहे, सांस चढ़ा ले, नीला होता जाए, तो समझें कि किसी बुरी छाया का प्रभाव है। ऐसी स्थिति में निम्नांकित मन्त्र को भोजपत्र पर अष्टगन्ध या केवल लालचन्दन की मसी (स्याही) लेकर अनार की कलम से लिखें। गुग्गुल की धूप देकर, इसमन्त्र को बच्चे के गले में डाल दें, आश्चर्यजनक रूप से बच्चे को शान्ति मिलेगी।

मन्त्र– "रक्ष रक्ष महादेव नीलग्रीव जटाधर।
ग्रहैस्तु सहितो रक्ष मुञ्च मुञ्च कुमारकम्।।"

इसमन्त्र का कुलपुरोहित या विद्वान् पण्डित से जाप करा सकते हैं, मन्त्रजाप से ही यहमन्त्र पूर्णरूपेण फलद है।

## (11) श्रीघण्टाकर्ण का चमत्कारी मन्त्र

मन्त्र – " ॐ ह्रीं श्रीं क्लीम् घण्टाकर्ण महावीर सर्वव्याधि–विनाशक। आधिं व्याधिं विपत्तिं च महाभीतिं विनाशय।। नाम मन्त्रोऽस्ति ते सिद्धिः सर्वमंगलकारकः। इष्टसिद्धिं महासिद्धिं जयं लक्ष्मीं विवर्धय ।। त्वच्छ्रद्धा–भक्तियोगेन भवन्तु सर्वशक्तयः। पराभवन्तु दुष्टाश्च शत्रवो वैरिदुर्जनाः।। आपत्कालेषु मां रक्ष मम बुद्धिं प्रकाशय । सर्वोपद्रवतो रक्ष घोर– रोगान्विनाशय।। ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं घण्टाकर्ण महावीर धनसमृद्धिं प्रवर्धय। राज्यं च राज्यमानं च बलबुद्धिं प्रवर्धय।। ॐ क्लीं ह्रीं श्रीं घण्टाकर्ण महावीर सर्वव्याधिविनाशक । महारोगान्भयान्घोरान्नाशय-नाशय मे द्रुतम्।। दर्शनं देहि प्रत्यक्षं संरक्ष सर्वकंटकात् । रणे वने समुद्रे च रक्ष सरंक्ष मे द्रुतम्।। अग्निचौरादितो रक्ष त्वन्नाम मन्त्रजापतः। ह्रीं घण्टाकर्ण नमोऽस्तु ते ठःठःठः स्वाहा।। "

*-: श्रीघण्टाकर्ण महावीर का ध्यान एवं प्रयोग :-*

" रक्तमाल्याम्बरधरो रक्तगन्धानुलेपनः
सेवितो यक्ष–कन्याभिर्वेष्टितश्चन्द्रशेखरः।
एवं ध्यात्वा महावीरं जपेद् रुद्रसहस्रकम्
पायसान्नेन जुहुयाद् गुग्गुलेन घृतेन वा।।"

**अर्थात्** – भगवान् घण्टाकर्ण महावीर रक्तवर्ण के वस्त्र एवं लालवर्ण की माला धारण किए हुए हैं, लाल सुगन्धित सिन्दूर से शरीर लिप्त है। यक्षकन्याओं से सेवित शिवरूप भगवान् श्रीघण्टाकर्ण महावीर का ध्यान करके, एकहजार रुद्रमन्त्र (उल्लिखित मन्त्र) का जाप करें। तत्पश्चात् गोदुग्ध से बनी खीर, गुग्गुल या गोघृत से हवन करें तो उल्लिखित मन्त्र आश्चर्यजनक रूप से प्रभावकारी सिद्ध होगा।

**इसमन्त्र के विभिन्न प्रयोग** :– श्रीघण्टाकर्ण मन्त्र को पहले सूर्य या चन्द्रग्रहण में अथवा किसी शुभमुहूर्त में 11 हजार बार जप करके सिद्ध कर लें, तभी इसे प्रयोग में लाएं।

**ध्यान दें**–इसमन्त्र को परोपकार की भावना से ही प्रयोग में लाएं, व्यापारिक दृष्टि से नहीं।

कुत्ते के काटने पर **"ठःठःठः स्वाहा"** इसमन्त्र को पढ़कर मिट्टी के गोले से सात बार झाड़ें, तो कुत्ते के बाल मिट्टी के गोले के अन्दर आ जाते हैं। पशु बीमार हो तो उक्त घण्टाकर्णमन्त्र को सात बार जपकर पशु पर हाथ फेरने से पशु के सब प्रकार के रोग दूर हो जाते हैं। इस सिद्धमन्त्र से बड़े–बड़े साधक कार्य लेते हैं। नारियल की गिरि, छुहारा, दाख, घी, शक्कर एवं शहद से 12 हजार होम करके और इसमन्त्र का यन्त्र बनाकर अपने पास रखने से **सर्वविध उपद्रवों से मुक्ति** मिलती है। प्रातः उक्त मन्त्र को 21 बार पढ़कर, तीन अंजलि जलपान करने से विद्या–बुद्धि में वृद्धि होती है।

21 बार मन्त्रोच्चारण के बाद अपने थूक का तिलक करके राजदरबार, कोर्ट आदि में जाने से अभीप्सित कार्य सिद्ध होता है, मन्त्र पढ़कर पगड़ी के कोने में गांठ बांधकर, उस गांठ को लटकाने पर **सामने खड़ा शत्रु भी वशीभूत** हो जाए। ग्रहदोष, शाकिनीदोष आदि से सबन्धित रोग की अवस्था में झाड़ू बगैरह से झाड़ देने पर **सर्वग्रहदोष–रोगों से मुक्ति** मिले।

कुमारी कन्या के हाथ से काता हुआ नौ तन्तुओं वाला सूत का धागा सिर से पैर तक की माप कर सात गाठें दे दें। 121 बार इसमन्त्र से अभिमन्त्रित करके गुग्गुल का धूप देकर, स्त्री की कमर में बांधने से **गर्भस्तम्भन** होता है। इसमन्त्र से 21 बार फूंक देकर शिशु सहित स्त्री को वस्त्र से ओढ़ दें तो उसका बालक रोने से हट जाता है। श्वेतचन्दन को घिसकर जल में मिला लें, उसजल को इसमन्त्र से अभिमन्त्रित करके भूत–प्रेत बाधा से पीड़ित व्यक्ति को पिला देने से बाधा तुरन्त शान्त होती है–अनुभूत है। दुकान में बिक्री न होती हो तो उन चीजों पर हाथ रखकर, इसमन्त्र को 7 बार पढ़ें, तो **बिक्री चौगुनी** हो जाए। इसमन्त्र को घर के भीतर की दीवार पर हल्दी से लिखने पर **आधि–व्याधि–महामारी** आदि नहीं रहती।

## (12) गृहक्लेश दूर करने के लिए मन्त्र

निम्नमन्त्र को उत्तराभिमुख होकर रात के 9 बजे के बाद साढ़े 11 बजे से पहले प्रारम्भ करें। धूप–ज्योति जगाकर पांच–पांच माला मन्त्रजाप 33 दिन तक प्रतिदिन करें। तर्पण करें तथा ब्राह्मण भोजन कराएं। दीपावली की रात्रि या ग्रहण के समय निम्नमन्त्र को सिद्ध करके, लिखकर देने से एवं घर में हवन करने से घर में क्लेश दूर होकर, गृह में शान्ति हो जाती है।

**मन्त्र – "ऊँ दमयन्ती–नलाभ्यां तु नमस्कारं करोम्यहम्।**
**अभिवादो भवेदत्र कलिदोष–प्रशान्तिदः।।**
**ऐकमत्यं भवेदेषां ब्राह्मणानां प्रथग्धियाम् ।**
**निर्वैरता च जायेत संवादाग्ने प्रसीद मे।।"**

## (13) कुपथगामी पति किंवा पत्नी के वशीकरण के लिए मन्त्र

**मन्त्र –** "ऊँ कामातुरे काममेखले विद्योषिणि नीललोचने !
"अमुकं" मे वश्यं कुरु–कुरु ह्रीं स्वाहा।। "

*विधिः*—इस उल्लिखित मन्त्र से मिठाई या किसी मीठी भक्ष्यवस्तु को सात बार अभिमंत्रित करें, फिर दोबारा उस व्यक्ति का नाम लेकर उस व्यक्ति का ध्यान करें कि वह व्यक्ति आपके चरणों में गिर रहा है, क्षमा याचना कर रहा है, ऐसा ध्यान करके, इसमंत्र से अभिमन्त्रित करें और उस चीज को कुपथगामी व्यक्ति को खिला दें। ऐसा ही चालीस दिन करें, व्यक्ति अवश्यमेव वश में हो जाएगा। **ध्यान दें – इसमन्त्र में जहां 'अमुक' लिखा है, वहां कुमार्गगामी व्यक्ति का नाम बोलना चाहिए।**

## (14) ऋणमुक्ति के लिए अनुभूत गणपति स्तोत्र

आजकल भौतिकगुण-प्रधानविश्व में व्यापारी लोग शेयरबाजार, सट्टा या व्यापारिक वस्तुओं के स्टॉक से उत्तरोत्तर लाभ लेने की दौड़ में लगे हैं। इस दौड़ में अधिकांश व्यापारी भारी हानि में फंसकर कर्जदार हो जाते हैं, परिणामस्वरूप आत्महत्या तक सोचने लगते हैं। ऐसी स्थिति में हम उन लोगों को परामर्श देंगे कि वे निम्नांकित श्रीगणेश जी के स्तोत्र का प्रातः प्रतिदिन पाठ करना प्रारम्भ करें, कुछ ही दिनों में ऋण से मुक्ति मिलने लगेगी, यह विश्वस्त व्यक्तियों द्वारा अनुभूत है। स्तोत्र का विनियोग एवं स्तोत्र निम्नांकित है –

**विनियोगः**—"ॐ अस्य श्री ऋणविमोचन-महागणपति-स्तोत्र-मन्त्रस्य शुक्राचार्य ऋषिः, ऋण-विमोचन-महागणपतिः देवता, अनुष्टुप्-छन्दः, ऋणविमोचक-महागणपति-प्रीत्यर्थे जपे विनियोगः।"

(यहां दाएं हाथ से जल का त्याग करें।)

**स्तोत्र –**

"ॐ स्मरामि देव-देवेशं वक्रतुण्डं महाबलम्।
षडक्षरं कृपासिन्धुं नमामि ऋणमुक्तये ।।
महागणपतिं वन्दे महासेतुं महाबलम्।
एकमेवाद्वितीयं तु नमामि ऋणमुक्तये।।
एकाक्षरं त्वेकदन्तमेकं ब्रह्म सनातनम् ।
महाविघ्नहरं देवं नमामि ऋणमुक्तये।।
शुक्लाम्बरं शुक्लवर्णं शुक्ल-गन्धानुलेपनम्।
सर्वशुक्लमयं देवं नमामि ऋणमुक्तये ।।
रक्ताम्बरं रक्तवर्णं रक्त-गन्धानुलेपनम्।
रक्तपुष्पैः पूज्यमानं नमामि ऋणमुक्तये।।
कृष्णाम्बरं कृष्णवर्णं कृष्णगन्धानुलेपनम् ।
कृष्ण-यज्ञोपवीतं च नमामि ऋण-मुक्तये।।
पीताम्बरं पीतवर्णं पीतगन्धानुलेपनम् ।
पीतपुष्पैः पूज्यमानं नमामि ऋणमुक्तये।।
धूम्राक्षं धूम्रवर्णं च धूम्रगन्धानुलेपनम् ।
सर्वपुष्पैः पूज्यमानं नमामि ऋणमुक्तये।।
सर्वात्मकं सर्ववर्णं सर्वगन्धानुलेपनम् ।
सर्वपुष्पैः पूज्यमानं नमामि ऋणमुक्तये।।
एतद् ऋणहरं स्तोत्रं त्रिसन्ध्यं यः पठेन्नरः।
षण्मासाभ्यन्तरे तस्य ऋणच्छेदो न संशयः।।
सहस्रदशकं कृत्वा ऋणमुक्तो धनी भवेत् ।।"

।। ऋणनिवारक गणेशस्तोत्रं सम्पूर्णम् ।।

## (15) रोग–शान्ति एवं आरोग्य–लाभार्थ

"ॐ मां भयात् सर्वतो रक्ष श्रियं वर्धय सर्वदा।
शरीरारोग्यं मे देहि देव देव नमोऽस्तु ते ॐ ।।"

उल्लिखित मन्त्र को ग्रहण के समय या दीपावली की रात्रि में सिद्ध कर लें । तत्पश्चात् बर्तन में शुद्ध जल लेकर बर्तन को हाथ से ढककर सात बार इसमन्त्र का जप विश्वास पूर्वक करके रोगी को पिलावें। प्रतिदिन ऐसा करने से रोगी रोग से शीघ्र ही मुक्त हो जायेगा।

## (16) सुलक्षणा–पत्नी प्राप्ति के लिए अनुभूत मन्त्र

मन्त्र– "ॐ क्लीं पत्नीं मनोरमां देहि मनोवृत्तानुसारिणीम्।
तारिणीं दुर्गसंसार–सागरस्य कुलोद्भवाम् क्लीं ॐ।।"

इस मन्त्र का जाप शुभवेला में नियमपूर्वक प्रारम्भ करें। प्रतिदिन 3 माला प्रातः, सायं या रात्रि (एक सुनिश्चित समय) में लगातार इकतालीस–इकतालीस (41–41) दिन के तीन अनुष्ठान करें। इकतालीस दिन का अनुष्ठान पूरा होने पर छोटे–छोटे लड़कों एवं कन्याओं को मीठा भोजन करावें। फल एवं दक्षिणा दें। इस प्रकार तीन अनुष्ठानों के अन्दर ही किंवा तीसरा अनुष्ठान पूरा होते ही पत्नी सुख प्राप्ति का योग बनेगा।

## (17) अचानक आया संकट तुरन्त दूर हो

आजकल विश्व में अशान्त वातावरण से आत्मरक्षा के लिए किंवा समयानुसार सर्वविध संकटों से मुक्ति पाने के लिए आप निम्नांकित मन्त्र जाप करें–

**"ॐ ह्रीं सर्वस्वरूपे सर्वेशे सर्वशक्तिसमन्विते।**
**भयेभ्यस्त्राहि नो देवि दुर्गे देवि नमोऽस्तु ते।।**
**एतत्ते वदनं सौम्यं लोचनत्रय–भूषितम्।**
**पातु नः सर्वभीतिभ्यः कात्यायनि नमोऽस्तु ते ह्रीं ॐ।।"**

ऐसी स्थिति में, जबकि घर का कोई सदस्य भारी संकट में हो, राजभय किंवा आतंक का साया सिर पर हो तो अपने विश्वस्त विद्वान्–पण्डित से उक्त जाप कराएं अथवा स्वयं जप करें। समय कम होने की अवस्था में उल्लिखित मन्त्र का यथाशक्ति जाप करें एवं एक पान पर शाकल्य, 1 कमलगट्टा, 1 सुपारी, दो लौंग, एक इलायची, गुग्गुल की आहुति दें, मन्त्रजाप करते रहें, तुरन्त आपत्ति का निवारण होगा।

## (18) शिशुरक्षार्थ एक अद्‌भुत प्रयोग

खिचड़ी, जल से परिपूर्ण कलश, उसी कलश में यथाशक्ति सुवर्ण, तिल, कूट ध्वजा, सुगन्ध द्रव्य, फूल, धूप और दीप–इन सभी वस्तुओं को एक मिट्टी के सकोरे में रखकर निम्नलिखित मन्त्र से 21 बार अभिमन्त्रित करें। पात्र (सकोरे) को बच्चे के सिर से स्पर्श कर बच्चों के क्रीड़ास्थल (खेलने के स्थान) पर रख आवें।

**मन्त्रः– " नीलाम्बरधरे देवि पूतने विकृतानने।**
**शिशोर्विकारान्मुञ्चस्व प्रगृह्णीष्व बलिं त्विमाम्।।"**

यह बलिप्रयोग पूतनाग्रह से ग्रसित बच्चे की अरिष्टशान्ति के लिए है– अनुभव करें।

## (19) सर्वग्रह शान्त्यर्थ एक अद्‌भुत मन्त्र

**मन्त्रः– " ॐ मुक मुक एक एक हुष हुष जय जय आगच्छ आगच्छ ठः ठः स्वाहा।"**

लौंग, लौहवान (लोवान), गुग्गुल– तीनों को इकटठा कूट–पीसकर मिला लें। उपरोक्त मन्त्र से पीड़ित व्यक्ति की अरिष्टशान्ति की इच्छा से अष्टोत्तर संख्या में आहुतियां डालें। ऐसा करने से ग्रहजन्य पीड़ा से शान्ति मिलती है। उपरोक्त मन्त्र से अभिमन्त्रित किए हुए लौंग आदि को धूप के रूप में भी प्रयुक्त किया जा सकता है।

## (20) नेत्रज्योति–वर्धक मन्त्र

**मन्त्र– " ॐ आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वे मम। ज्योक् च सूर्यं दृशे।"**

इस मंत्र से नेत्रों को जल के छींटे देने से नेत्र ज्योति बढ़ती है।

## (21) सर्वकार्य सिद्धि यन्त्र

**विधि–** इस यन्त्र को हल्दी से कागज पर लिखें, साथ ही अपना मनोरथ भी लिखें, फिर दीपक पर जलावें। इसी प्रकार 7 रविवार तक करें, तथा हल्दी की माला से " ॐह्रीं " इस मन्त्र की 21 माला नित्य जपें तो सब दुःख दूर होते हैं और कार्य सिद्धि भी होती है।

| सर्वकार्य सिद्धि यन्त्र | | | |
|---|---|---|---|
| ५ | १५ | २ | ७ |
| ६ | ३ | ११ | १२ |
| १४ | ६ | ८ | १ |
| ४ | ५ | १० | १३ |

## (22) वशीकरण करने का यंत्र

विधि– भोजपत्र पर गोरोचन केसर से लिखकर इस यन्त्र को धारण करने से सर्वजन वश में हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ।।। | ६५ | १३ | ३० |
| ३ | ६६ | ३१ | ४ |
| ३०। | ।५। | ६६ | ।५ |
| ६६ | ।६ | ०३।। | ।।६ |

## (23) वरप्राप्ति यन्त्र

विधि–विवाह योग्य कन्याओं को चाहिए कि वे इस यन्त्र को सफेद कागज पर लाल स्याही से 72 बार लिखकर गन्धाक्षत से पूजन करें । 72 दिन तक इस प्रयोग के करने पर योग्य वर प्राप्त हो सकता है । कार्य का प्रारम्भ शुभ मुहूर्त्त में करना चाहिए ।

| वरप्राप्ति यन्त्र | | | |
|---|---|---|---|
| ७ | ३१ | ३४ | क्लीं |
| ३३ | १ | ६ | ३२ |
| २ | ३६ | २६ | ५ |
| ३० | ४ | ३ | ३५ |

## (24) विजय प्राप्त करने का यन्त्र

विधि– इस यन्त्र को शुभ दिन, डाब की जड़ से भोजपत्र पर अष्टगंध से लिखे, फिर पूजा करवा के अपने पास रखे तो विजय प्राप्त होती है ।

| विजय प्राप्ति यन्त्र | | |
|---|---|---|
| ४० | ५ | ३० |
| २० | २५ | ३० |
| १५ | ४५ | १५ |

इन यन्त्रों को रविपुष्यामृत या गुरु–पुष्यामृत योग, दीपावली / ग्रहण आदि में सिद्ध करके धारण करने से पहिले निम्नांकित मन्त्र उच्चारण करें, सब कार्य सिद्ध होने लगेंगे।

मन्त्र–" ॐ यन्त्रराजाय विद्महे महायन्त्राय धीमहि तन्नो यन्त्रः प्रचोदयात् ।"



## आभार प्रदर्शन

### हमारे परम सहयोगी मित्रवर ज्ञानी श्री करतार सिंह जी 'गढ'

( मालिक, कंवल फोटोस्टेट, चौक माता रानी, कुराली, PH. 0160-2641274 )

श्री करतार सिंह जी ज्ञानी, सन् 1992 ई. से हमारी 'शिरोमणि तिथपत्रिका' (पंजाबी) और 'श्री मार्त्तण्ड आलम जन्त्री' ( उर्दू ) के अनुवाद, पाण्डुलिपि–लेखन, प्रूफरीडिंग आदि का श्रमसाध्य पूरा कार्य अत्यन्त आत्मीयभाव, तन्मयता, परिश्रम तथा निःस्वार्थभाव से करते चले आ रहे हैं, जिससे ये दोनों प्रकाशन प्रतिवर्ष उत्तरोत्तर समृद्ध कलेवर में हमारे पाठकों को उपलब्ध होने लगे हैं। अब तक श्रीमार्त्तण्डपंचांग ( हिन्दी ) की ही संस्कार–समृद्धि की ओर हमारा अधिक झुकाव रहा । अतः ज्योतिष से सम्बद्ध विशेष लेखमाला तथा अन्य ज्ञानवर्धक स्तम्भ हम इसी ( हिन्दी ) पंचांग में प्रकाशित करते रहे हैं। उर्दू एवम् पंजाबी की इन जन्त्रियों में ऐसे लेख एवम् स्तम्भों को समाविष्ट करने से हम अनुवाद आदि के लिए समय की कमी के कारण, आज तक कतराते रहे हैं। लेकिन अब **प्रियमित्र ज्ञानी करतार सिंह जी** की हमसे निःस्वार्थ घनिष्ठता एवम् उर्दू–पंजाबी भाषाओं में इनकी प्रशस्य दक्षता के कारण इन दोनों प्रकाशनों को भी हम ऐसे लेख–स्तम्भों से श्री मार्त्तण्डपंचांग की ही भान्ति अलकृत करने में अपने आप को समर्थ पा रहे हैं। विगत कुछ वर्षों से दिए जा रहे नए–नए आकर्षक, ज्ञानवर्धक विषयों से वर्धमान कलेवर वाली **'शिरोमणि तिथपत्रिका'** का श्रेय आपको ही है। इन उर्दू–पंजाबी जन्त्रियों के अनुवाद आदि के भारी उत्तरदायित्त्व को पूरी तरह निभाते हुए आप जैसे–तैसे समय निकालकर हिन्दी के श्रीमार्त्तण्डपंचांग की प्रूफरीडिंग आदि में भी हाथ बंटाने में हर्ष अनुभव करते हैं। अपने प्रति इस निःस्वार्थ सौहार्दातिशय के लिए हम सभी हृदय से ज्ञानी जी के ऋणी हैं । आप अपने व्यस्त जीवन के क्षणों में भी हमारे लिए प्रचुर पर्याप्त समय सहर्ष निकाल लेते हैं। आपके इस सौहार्दभरे स्पृहणीय सहयोग से हमारा प्रकाशन–कार्यभार काफी कुछ हल्का हुआ है। एतदर्थ हम आपके प्रति विनम्रतापूर्वक आभार प्रकट किए बिना सचमुच नहीं रह सकते।

### आपका सहयोग भी हमारे लिए कम महत्त्वपूर्ण नहीं है

श्रीमार्त्तण्ड ज्योतिष कार्यालय कुराली के प्रबन्धक, हमारे पूज्य पिताजी के प्रियशिष्य, हमारे अनुजकल्प *चि. प्रेमचन्द्र शर्मा*, सोलन (हि.प्र.) निवासी चि. *श्रीकृष्णशर्मा, शास्त्री,* **M.A.**, वेदाचार्य, साहित्याचार्य; नालाबलोग (पंचकूला) के निवासी *चि. सुरेशानन्द शर्मा,* बी.ए., सुपुत्र श्री सुन्दरराम शर्मा भी 'श्रीमार्त्तण्डपंचांग' (हिन्दी) की पाण्डुलिपि–लेखन, प्रूफरीडिंग आदि का काम बड़ी तत्परता, सावधानी, अपनापन और आदरभाव से करते हैं। विगत वर्ष (सन् 2014 ई.) से चि. रवि सम्भु सुपुत्र राणा रणजीत सिंह, वार्ड नं. 2, कुराली (पं.) एवम् इस वर्ष (सन् 2015 ई.) से *चि. सचिन शर्मा सुपुत्र श्री प्रेमचन्द्र शर्मा* ने भी इस कार्य में अपना सहयोग देना प्रारम्भ किया है। इस पंचांग के प्रकाशनकार्य का हमारा भार इन युवाओं के रक्त्व भरे उत्साहपूर्ण सहयोग से काफी हल्का हुआ है। एतदर्थ इनके निरन्तर प्रगतिमय, परमोज्ज्वल भविष्य के लिए हमारा इन्हें सस्नेह आशीर्वाद है।

सम्पादक–मण्डल

# सौर परिवार का स्थावर एवम् जंगम जगत् पर प्रभाव

( एक संक्षिप्त विवरण )

## लेखक–संयमी शर्मा

ज्योतिष क्या है ? क्या एकमात्र सूर्यादि ग्रहों का बोध कराने वाले शास्त्र को ही ज्योतिषशास्त्र कहते हैं ! सृष्टि प्रत्येकरूप से कालचक्र से बाहिर नहीं तथा इस कालचक्र का सही निरूपण एवम् शुभाशुभ सौरपरिवार पर ही निर्भर है। सहीरूप से ज्योतिषशास्त्र जनहितार्थ ऋषि–मुनियों के अनुभव (अनुसन्धान) का ही परिणाम है। भारतरत्न डॉ. पी. वी. काणे ने अपनी **' History of Dharam shastra' ( हिस्ट्री ऑफ धर्मशास्त्र )** में स्पष्ट लिखा है– As a science astrology has discovered "Correct methods and reached correct knowledge about the influence of planets on the human mind and on the day to day activities of human beings."

**प्रो. एम. रामकृष्ण भट्ट के अनुसार– "Asrtology is, therefore, a valuable guide to look up to, in order to have an insight into one's own life, here as well as here after"**

अतः Astrology and Astronomy एक विलक्षण विज्ञान हमें प्राप्त है, जोकि एक–दूसरे से पृथक नहीं किए जा सकते, जिससे हम सौरपरिवार पर कुछ चिन्तन करने के लिए प्रेरित हैं। विषय–वस्तु बहुत गम्भीर है लेकिन मोटे तौर पर केवल सौरपरिवार पर ही कुछ लिखने का दुःसाहस कर रहे हैं। इस गंभीर विषय पर बहुत ही पल्लवग्राहित्व प्रयास के लिए विद्वान् क्षमा करेंगे। आयुर्वेद के विद्वान् **पैरासेल्सस** का मत है कि– ज्योतिषविज्ञान एकमात्र आकाशीय–पिण्डों की गति–स्थिति की जानकारी मात्र ही नहीं है, अपितु ग्रहों के पृथ्वी के वातावरण, प्राणियों एवम् अचेतन जगत् पर पड़ने वाले प्रभावों का अध्ययन–विश्लेषण एवम् परस्पर आदान–प्रदान से लाभ उठाना भी इसका उद्देश्य है।

**सूर्य**– यह ग्रहपिण्ड, जिन्हें शास्त्रों में एक विलक्षण रूप से वर्णित किया है, इन्हें ही इस ब्रह्माण्ड के संचालक एवम् निर्माता के रूप में वर्णित किया गया है। आजकल के KENTS आदि वैज्ञानक पृथ्वी को सूर्य की ऊर्जा किंवा सूर्य के पिण्ड से छिटके हुए एवम् शीतलता को प्राप्त खण्ड के रूप में ही जानते हैं।

विश्व में दृश्य किंवा अदृश्य (भविष्य के गर्भ में निहित) संसार को संचालित करने में सक्षम यह अद्भुत सौर–परिवार ही है जिसे हम विभिन्न ग्रहों के रूप में अध्ययन करते हैं व दान–पूजार्चना द्वारा इन्हें प्रसन्न करते हैं। कल्पित मूर्तियों के रूप में पूजने एवम् मन्दिरों में आराधना का चलन तो सदियों बाद शुरू हुआ है, लेकिन प्रत्यक्ष में दिखाई देने वाले जीवनाधायक सूर्यदेव की उपासना तो वैदिक–काल से ही प्रचलित है। प्रतिदिन आकाश में तपते–चमकते–विराट–अग्निपिण्ड के रूप में अपनी उपस्थिति से सम्पूर्ण भूगोल को प्रकाशित करते हुए सूर्य को देखकर प्राणियों ( विशेषतः मनुष्यों ) का ध्यान अपने भीतर बैठी सूक्ष्म–शक्तियों के अन्वेषण में प्रवृत्त हुआ। उन शक्तियों को जानने किंवा गवेषणा ने ही साक्षात्–कृद्धर्मा ऋषियों ने ही सूर्य को **'जगत् की आत्मा'** के रूप में स्थापित किया है;–

जीवात्मा **'ज्ञान'** के अधिकरण के रूप में स्पष्ट दिखाई देता है। परन्तु परमात्मा तो एक ही है जिससे पशु–पक्षी एवम् वृक्षों में आक्सीजन–नाइट्रोजनप्राप्ति किंवा परित्याग के रूप में सूर्य से प्राप्त करते हैं। सूर्य न होता तो जीवनाधायक गैसों के आदान–प्रदान न होने से वृक्ष, पौधे एवम् सम्पूर्ण संसार ही निष्क्रिय किंवा समाप्त हो जाता।

इस आध्यात्मिक सच्चाई (सूर्य की जीवात्मा रूप में स्थिति) से पहिले प्रसिद्ध नक्षत्र विज्ञानी **'जे. एस. पुण्डीर'** के अनुसार सूर्य व्यक्ति एवम् स्थावर जगत् को जीवन भर प्रभावित करता रहता है। इस प्रभाव

की रूपरेखा जन्म के समय ही निर्धारित कर देता है। अनुसन्धान के अनुसार प्रत्येक 11 वर्ष में वृक्षों के मूलभूत–स्तम्भ पर एक गहरा छल्ला बनता है। इसका कारण सूर्य में क्रमशः ग्यारहवें वर्ष में चुम्बकीय एवम् नाभिकीय–तूफान ही है।

अन्तरिक्ष–विज्ञानी **'डॉ. लिंडन वोहर'** का चिन्तन है, कि ये नाभिकीय तूफान वृक्षों के साथ जीव–जन्तुओं और अन्तर्ग्रही आदान–प्रदानों को भी प्रभावित करते हैं। कीट–पतंग से लेकर ग्रह–नक्षत्रों तक, सौर–मंडल के हर घटक पर सूर्य में घटित होने वाले आग्नेय–तूफानों का अलग–अलग असर पड़ता है। विस्तार से किए गए मन्थन के बाद डॉ. वोहर ने अपनी पुस्तक **" द वाइब्रेट लाइफ साईकिल आन सन "** में लिखा है, कि सूर्य में घटित होने वाली उथल–पुथल के प्रभाव को एक पंक्ति में व्यक्त करें, तो इन तूफानों के कारण जीवन जिन रूपों में भी मौजूद है, वह हर ग्यारहवें साल विक्षुब्ध होता है। इन अध्ययनों का एकमात्र तत्त्व यह है, कि– सम्पूर्ण स्थावर एवं जंगम–जगत् (जीव–जन्तु, वृक्ष, वनस्पति आदि ) अन्ततः सूर्यरूपी ग्रह से ही संचालित है। अतः उपनिषदों का यह सन्देश शतप्रतिशत सही है, कि **'सूर्य जगत् की आत्मा है–" "सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च।"**

नवग्रहों में सूर्य को राजपद से अलंकृत किया जाता है। क्योंकि समस्त ब्रह्माण्ड इसी से आलोकित होता है। सारे भौतिक–विज्ञानी **"सृष्टि के अस्तित्व को सुरक्षित रखने, सृष्टि के विकास एवम् पोषण में सूर्य ही सक्षम है।"**– इस सत्य को स्वीकार करते हैं।

यदि सूर्य जन्म समय नीच, क्रूरग्रह–सन्निकर्ष एवम् नीच नवांशक में हो तो जातक को नेष्टफलप्रद होता है। सूर्य नेष्टफलप्रद हो तो कुष्ट रोग, व्यर्थ परिश्रम, पदच्युति, धनहानि, नेत्रपीड़ा, हृद्रोग आदि से जातक को निराश करता है; यह फल गोचर में नेष्ट होने से भी करता है;–

**जन्मन्यायासदोर्कः क्षुपयति विमवान् कुष्ठरोगाध्वदाता।**
**वित्तभ्रंशं द्वितीये दिशति च सुखं वञ्चनां हृद्रुजं च।।"**

सूर्यदेव के नेष्टफलप्रद होने पर सूर्य का रत्न 'माणिक्य' (Ruby) धारण करने का विधान है। रत्न के प्रभाव में वृद्धि करने के लिए सूर्य से सम्बन्धित ' ॐ घृणिः सूर्याय नमः" इस मन्त्र का सोने या चान्दी का यन्त्र बनाकर उसके साथ या मध्य में माणिक रत्न को जड़वा कर गले में इतवार वाले दिन धारण करें। यह रत्न( एकमात्र ) अंगूठी में भी धारण कर सकते हैं। माणिक रत्न धारण करते समय सूर्य मेष या सिंह राशि में हो या सूर्य की होरा में माणिक्य रत्न धारण करें। रत्न मघा नक्षत्र में खरीदें तो अधिक उपयुक्त रहे।

**माणिक्य में ऐल्युमीनियम, लौह क्रोमियम एवं आक्सीजन आदि तत्वों का मिश्रण होता है।** यह मानव जीवन को सक्रिय एवम् उत्साहित करके सफलता प्रदान करने की क्षमता रखता है। सूर्य की किरणों के सम्पर्क से यह रत्न जीवनाधायक माना गया है।

**चन्द्र**– चन्द्रमा पृथ्वी का एकमात्र प्राकृतिक उपग्रह है। आचार्य **वराहमिहिर** के समय कुछ लोग चन्द्र की स्थिति सूर्य से ऊपर मानते थे, लेकिन आचार्य ने चन्द्र को सूर्य के नीचे ही स्वीकार किया है। सूर्य के नीचे चन्द्र की स्थिति होने से चन्द्र के जिस भाग पर सूर्य की किरणें पड़ती हैं, वह भाग चमकता है। कहने का तात्पर्य यह है, कि **'चन्द्र स्वयं–प्रकाश' नहीं, सूर्य के प्रकाश से ही चन्द्र चन्द्रिकायुक्त (प्रकाशित ) है। 'बृहत्संहिता'** में लिखा है कि– सूर्य के प्रकाश (आतप) में रखे घड़े का जो भाग सूर्य की ओर होगा, वह भाग ही प्रकाशित होगा। उसी प्रकार चन्द्र का सूर्य के समक्ष–स्थित भाग ही प्रकाशित होता है–

**"नित्यमधःस्थस्येंदोर्भाभिर्भानोः सितं भवत्यर्द्धम्।**
**स्वच्छाययाऽन्यदसितं कुम्भस्येवाऽऽतपस्य।।"**

**जलीय–उपग्रह चन्द्र पर जब सूर्य की किरणें पड़ती हैं तो रात्रि में चन्द्रिका का आभास होता है और अन्धकार में भी प्रकाश की प्रतीति होती है।** जिस प्रकार घर में सूर्य की किरणों के समक्ष स्थापित दर्पण (शीशा) से परिवर्तित होकर सूर्य की किरणें घर के अन्तस्थ–भाग को भी प्रकाशित करती है, उसी प्रकार जलमय–चन्द्र पर सूर्य की किरणें उस चन्द्र को प्रकाशित करती हैं। **'आर्यभट्ट'** ने इसी बात को इस प्रकार स्पष्ट किया है–

**" भूग्रह–भानां गोलार्धानि स्वच्छायया विवर्णानि।**
**अर्धानि यथा सार्धं सूर्याभिमुखानि दीप्यन्ते।।"**

चन्द्र स्वयं प्रकाश नहीं अपितु सूर्य–मण्डल से ही यह प्रकाशित होता है;–इस तथ्य को **श्री हर्ष** ने **" नैषधचरित सर्ग–6 "** में इस प्रकार

लिखा है कि– 'दिक्पालों की ओर से दमयन्ती के कुण्डिनपुर पहुंचने पर नल सारथि–सहित रथ से उतर कर उस नगरी में इस प्रकार प्रविष्ट हुए जिस प्रकार सूर्य मण्डल से निकल कर सूर्य की किरणें चन्द्रबिम्ब में प्रविष्ट होती हैं।

**" रथादसौ सारथिना सनाथाद् राजावतीर्याय पुरं विवेश।**
**निर्गत्य बिम्बादिव माननीयात् सौधाकरं मण्डलमंशु–संघः।।"**

बहुत स्पष्ट है कि सूर्य एवम् चन्द्र की विशेष स्थिति एवम् समुद्री तूफान, भूकम्प, पूर्णिमा की निकटवर्ती द्वादशी किंवा अमावस के अन्तिम घण्टो में ही प्रत्यक्षतः अनुभव किय गए हैं। क्योंकि इनका गुरुत्वाकर्षण पर प्रभाव **सीस्मोग्राफिक वेवस** एवम् चट्टानों को प्रभावित करता है।

**इतिहास गवाह है, कि**–जब कभी विनाशकारी भूकम्प, सुनामी आदि से भयंकर जनधनहानि होती है, तो भारतीय–महाद्वीप में उस समय पूर्णिमा किंवा अमावस्या के लगभग ही घटित होते हैं– **जैसे**– 26 दिसम्बर, सन् 2004 ई. को भारत में अण्डेमान–निकोबार द्वीप समूह, थाईलैण्ड, लंका एवम् दक्षिण–पूर्वीय समुद्रतटवर्ती देशों में सुनामी लहरों द्वारा व्यापक जनधन हानि हुई थी। यह भविष्यवाणी **'श्रीमार्त्तण्ड पंचांग'** में भी की जा चुकी थी।

इसी प्रकार सूर्य–चन्द्र की स्थिति के आधार पर **भुज** भूकम्प 26 जनवरी, 2001 ई. का ऐतिहासिक भूकम्प एवम् अनेकों प्राकृतिक–आपदाओं की भविष्यवाणी दैवज्ञ करते रहे हैं। जन्मपत्रिका द्वारा फलादेशकथन में चन्द्रमा की महत्त्वपूर्ण भूमिका है। कई दैवज्ञ तो चन्द्र को लग्न मानकर किंवा केन्द्र मानकर फलादेश करते हैं;–**"लग्नात् चन्द्रवशाच्चापि वाच्यं बल–विवेकतः।"** चन्द्रमा–मन ( चिन्तनशक्ति ) को प्रभावित करता है। जन्माङ्ग में चन्द्रमा अशुभ किंवा नीच हो तो जलतत्त्व प्रधान होने से शारीरिक रक्त–संचार को भी प्रभावित करता है, जिसका संचालक हृदय (Heart) है। माता का विचार भी चन्द्र से किया जाता है। स्त्रीवर्ग का ग्रह होने से चन्द्रमा सभी ग्रहों को प्रभावित भी करता है। नीच चन्द्र जन्माङ्ग में **'विचारशक्ति'** को तो प्रभावित करता ही है, साथ ही विषयवासना से भी जातक को हीनमति करता है। **चन्द्र की स्थिति के ज्ञान से फलितशास्त्री काफी महत्त्वपूर्ण फलादेश कह सकते हैं। इसका वैज्ञानिक–रहस्य भी है।** निकटतम होने से चन्द्र का प्रभाव भूस्थित वनस्पति एवम् प्राणियों पर अन्य सभी ग्रहों की अपेक्षा अधिक अनुभव किया गया है। समुद्र में **'ज्वारभाटा'** लाने में भी चन्द्रमा सूर्य से द्विगुणित प्रभाव रखता है, क्योंकि चन्द्रमा का ज्वारभाटांक सूर्य के ज्वारभाटांक से दोगुणा है। चन्द्रमा के भगणकाल का **'स्त्री के मासिक धर्म'** से भी साक्षात् सम्बन्ध आयुर्वेदज्ञ मानते हैं। चन्द्रमा पृथ्वी से 3, 82, 400 किलोमीटर की दूरी पर स्थित है। इसका व्यास 3456 किलोमीटर कहा गया है। सूर्य के प्रकाश से ही यह प्रकाशित होता है और पृथ्वी का चक्कर लगभग 28 दिन में पूरा कर लेता है। चन्द्र पश्चिमोत्तर दिशा का स्वामी है। श्वेतवर्ण, जल एवम् स्त्रीतत्त्व का परिचायक है।

माता, स्त्री, वनस्पति, सौन्दर्य, मानसिक–स्वास्थ्य, शिष्टता, दूरदर्शिता, स्मृति, जलयात्रा, पारिवारिक जीवन, मानसन्मान एवम् व्यवहारकुशलता, भावनात्मक सम्बन्ध का कारक चन्द्र ही है।

चन्द्र से जातक के हृदय, मस्तिष्क, रक्तचाप, नेत्र, गुर्दे, शरीर में जलस्तर, पागलपन, लकवा, हिस्टीरिया, चर्मरोग–सम्बन्धी रोग शुभाशुभ चन्द्र के विचार से कहे जा सकते हैं। वैज्ञानिकों ने कुछ प्रयोग भी किए हैं, जिससे अचरजगत् (वनस्पति आदि) पर चन्द्रमा का प्रभाव स्पष्टरूप से ज्ञात होता है। इसीलिए चन्द्रमा को **'औषधीनां पतिः' भी कहा गया है।** अतः जन्मपत्र आदि के अभाव में चन्द्रांग के आधार पर ही फलादेश करने की परिपाटी को ही फलित–शास्त्री महत्ता देते हैं।

नवीन फलितवेत्ता जन्मपत्र की अंग्रेज़ी तारीख के हिसाब से भी फलादेश करने लगे हैं। इस पद्धति के अनुसार सायन–सूर्य की राशि के आधार पर ही फलादेश करते हैं, जबकि चन्द्रराशि के आधार पर फलादेश करना अधिक उपयुक्त है। अतः प्राचीन–फलितज्ञों ने जन्मकालीन चन्द्र की स्थिति को जन्मराशि का नाम दिया है। हमारी प्राचीन फलित–प्रक्रिया में इसका विशेष महत्त्व है।

यदि जन्माङ्ग में आपका चन्द्र नीच किंवा खलयुत है तो आप 5 से 7 रत्ती तक शुद्ध गोल मोती सोना विशेषतः चान्दी की अंगूठी में सोमवार को, सम्भव हो तो पुष्यनक्षत्र में धारण करें। मानसिक शान्ति मिलेगी। अच्छे सहयोगियों का मार्गदर्शन मिलेगा।

***मंगल ग्रह***– *सौर जगत् में पृथ्वी पर ही आज हम जीवन को देखते आ रहे हैं। जीवनाधायक प्राकृतिक परिस्थितियां यहां जीवन प्रदान कर रही हैं। सूर्य को तो जगत् की आत्मा के रूप में अनन्तकाल से ही* स्वीकार करते आ रहे हैं, लेकिन सूर्य के अधूरे कार्य का पूरक–मंगल भी है, जोकि जलवायु को प्रभावित करके फसलों की परिपक्वता देता है। संस्कृतज्ञ एवम् वैज्ञानिक लोग मंगल को पृथ्वी का पुत्र (भौम) मानते हैं। क्योंकि मंगल जलवायु की अनुकूलता से पृथ्वी पर " **अन्नं वै प्राणः**" अन्न एवं वनस्पतियों की परिपक्वता प्रदान करता है।

मंगल की सूर्य से दूरी 14 करोड़ 17 लाख मील के लगभग मानते हैं। मंगल का व्यास 4, 216 मील कहा जाता है। अपनी कक्षा में 24 घण्टा 37 मिनट के लगभग एक परिक्रमा करता है।

**अब मंगल पर भारत ने एक ही प्रयास में यान भेजकर एक नया कीर्तिमान स्थापित कर दिया है। यह भी जानकारी मिली है कि पृथ्वी की भान्ति वहां जल एवम् विशाल पर्वत भी हैं।** आगे भी भारत स्पेस–साईस में भव्य कीर्तिमान स्थापित करके विश्व में सर्वमान्य होने का गौरव प्राप्त करेगा– ऐसा विश्वास है। मंगल ग्रह के दो चन्द्रमा हैं जिन्हें **फोबोष** और **डिमोज** नाम से जाना जाता है। मंगल और पृथ्वी पर ऋतुएं ज्यादातर एक जैसी हैं।। लेकिन ऋतुओं की लम्बाइयां पृथ्वी से लगभग दो गुनी हैं।

वैज्ञानिकों के प्रमाण सुझाव देते हैं कि मंगल ग्रह–जैसा कि आज है, उसकी तुलना में एक समय काफी अधिक रहने योग्य था। परन्तु चाहे जो हो वहां कभी रहे जीवों की मौजूदगी अनजान बनी हुई है। मध्य 1970 के **वाइकिंग यान** ने अपने सम्बन्धित अवतरण–स्थलों पर मंगल की मिट्टी में सूक्ष्मजीवों का पता लगाने के लिए जान–बूझ कर परीक्षण किये और परिणाम सकारात्मक रहा, जिसमें पानी और पोषक तत्वों पर से अनावृत $CO_2$ के उत्पादन की एक अस्थाई वृद्धि भी शामिल है। जीवन का यह चिन्ह बाद में कुछ वैज्ञानिकों के द्वारा विवादित रहा था, जिसका परिणाम निरन्तर बहस के रूप में हुआ। नासा के वैज्ञानिक **गिल्बर्ट लेविन** ने जोर देते हुए कहा कि **वाईकिंग ने जीवन पाया हो सकता है।** आधुनिक ज्ञान के प्रकाश में जीवन के **चरमपसंदीरूपों** के वाइकिंग आंकड़ों के एक पुनः विश्लेषण ने सुझाव दिया है कि जीवन के इन रूपों का पता लगाने के लिए वाईकिंग के परीक्षण पर्याप्त परिष्कृत नहीं थे। इस परीक्षण ने एक जीवनरूप (कल्पित) को भी मार डाला है। **फीनिक्स मार्स लैंडर** द्वारा किए गए परीक्षणों से पता चला है कि मिट्टी की एक बहुत **क्षारीय** pH है और यह मैग्नीशियम, सोडियम, पोटेशियम और क्लोराइड शामिल करता है। मिट्टी के पोषक तत्व जीवन को आधार देने के लिए समर्थ हो सकते हैं लेकिन जीवन को अभी भी गहन पराबैंगनी प्रकाश से परिरक्षित करना होगा। मंगल अधिकार एवम् पराक्रम का प्रतीक ग्रह है। जब यह शनि के साथ मेल करता है तो और उग्र होकर युद्ध की स्थिति बनाता है एवम् पृथ्वी के विशेष भूभाग को अकालग्रस्त भी करता है–" **युद्धदौ शनि–माहेयौ तथा दुर्भिक्षकारकौ।**" इसीलिए मंगल को **'अंगारक', क्रूरनेत्र, क्षितिज, आग्नेय** नाम से भी जाना जाता है। इसका क्षेत्र वृश्चिक एवम् मेष राशि ही जाना गया है।

मंगल जब मेष, वृश्चिक में प्रसार करता है तो जातक को जमीन जायदाद का स्वामी, वाहन का सुख एवम् कृषिकर्म व जड़ी–बूटियों से लाभ देता है। मंगल जब उच्च (मकर) राशि में हो तो जातक को राजकीय–विशेषाधिकार, सेना में पद–प्राप्ति एवम् प्रभावशाली व्यक्तित्व का धनी बनाता है। विदेश यात्रा भी अनेक बार होती है।

जब मंगल अपनी नीच राशि ( कर्क ) में स्थित होता है तो नीचवृत्ति से अर्थोपार्जन, यात्रा (सवारी) से दुर्घटना, पशुधनहानि, जमीन–जायदाद (बुजुर्गों द्वारा दी गई) की हानि, राजा, अग्नि, भाई–बन्धु से वैमत्य रहता है– " **अग्नि–चौरादिजं भयम्।**" भारत विश्व का पहला देश है जिसने प्रथम प्रयास में ही मंगल पर यान पहुंचाया है। इस यान से मंगल ग्रह पर जो तथ्य सामने आए हैं वे इस प्रकार हैं;–

**(1) मंगल पर भरपूर आयरन–आक्साईड होने से यह लाल रंग का नज़र आता है।**

**(2) इसे ग्रीक शब्द 'मार्स' नाम से जाना जाता है, क्योंकि यह 'युद्ध का देवता' है।**

**(3) यह सूर्य से 227,000,000 किलोमीटर दूर है। सूर्य तथा मंगल**

के बीच बुध–शुक्र और पृथ्वी हैं।

(4) मंगल ग्रह के दो चन्द्रमा हैं।

(5) मंगल पर एकदिन 24 घण्टे से कुछ बड़ा है और पृथ्वी की तुलना में यहां गुरुत्वाकर्षण भी कम है।

(6) मंगल सूर्य की परिक्रमा 687 दिनों में करता है।

(7) सौरमण्डल में सबसे बड़ा ज्वालामुखी मंगल पर ही है। इसका नाम 'ओर्लम्पस मोंस' है। यह तथ्य मंगल यान से प्राप्त हुए हैं लेकिन और भी जानकारी हमारे पुरातन–ग्रन्थों में उपलब्ध है; जो कि अभी शोध का विषय है।

मंगल वक्री हो तो अग्नि एवम् चौरादि से धनहानिकारक भी होता है। स्थावर वस्तुओं (जंगल, औषध एवम् जड़ी–बूटियों) की नीचस्थ मंगल सूखाग्रस्त करके भारी हानि करता है।

मंगल की दृष्टि जन्माङ्ग में चतुर्थ, सप्तम एवम् अष्टम भाव पर ही रहती है। अतः जगत् लग्न कुण्डली एवम् संवत्सर कुण्डली द्वारा इन भावों पर विचार करके जलवायु एवम् कृषि आदि के बारे में विचार किया जा सकता है।

**बुध ग्रह**–बुध बालग्रह है, जोकि हमेशा सूर्य के आसपास ही रहता है। **गाम्भीर्य एवम् विवेकशक्ति का प्रतीक यह ग्रह स्वतन्त्ररूप से विशिष्ट फलदाता नहीं। बुध ग्रह को हम जलवत् समझें, जैसा रंग जल में मिलता है वैसा ही हो जाता है। इसी प्रकार सूर्य के साथ मिलकर 'बुधादित्य योग, शुभंकर हो जाता है, लेकिन अन्य ग्रहों की संगति में यह न्यूनाधिक फलप्रभावी ग्रह के अनुरूप हो जाता है।**

**बुध ग्रह का मेदिनी पर प्रभाव**– 'पराशर' ने बुध की सात गतियां कही हैं। लेकिन 'देवलाचार्य' ने केवल चार गतियों को ही स्वीकारा है।

संक्षेप में– बुध के उदयास्त–फलानुसार वैशाख, आषाढ़, श्रावण, पौष, माघ में बुध का उदय भयकारक लिखा है। 'वृद्धगर्ग' के अनुसार रोग, दुर्भिक्ष, वायुप्रकोप, वैशाख में महामारी, आषाढ़ व श्रावण में दुर्भिक्ष की स्थिति बनती है–

**" पौषे करोति मरकं माघे वातं तथा च सोमसुतः।**
**वैशाखे जनमरकमाषाढ़े श्रावणे च दुर्भिक्षम्।।"**

**नोट करें**–जिन ग्रहों की कक्षाएं सूर्य से पृथ्वी की कक्षा के भीतर हैं–वे आभ्यन्तर ग्रह हैं। बुध–शुक्र दोनों आभ्यन्तर ग्रह हैं। हमारा चन्द्र भी आभ्यन्तर पिण्ड है; जो कि सूर्य की परिक्रमा कर रही पृथ्वी के गिर्द चक्कर लगाता है। शेष सभी ग्रह बाह्य हैं क्योंकि वे सूर्य एवम् पृथ्वी की कक्षा के मध्य न हो कर बाहिर ही हैं। बुध बहुत ही छोटा ग्रह है अतः इसे देखना भी सहज संभव नहीं है।

**बुध की विशेषता यह है कि जब यह सूर्य–शनि–मंगल–राहु–केतु आदि ग्रहों के साथ मेल (राशि–सम्बन्ध) करता है, तो यह अशुभ एवम् क्रूर हो जाता है।** अकेला बुध जब उदित होता है तो उत्पात (जल–अग्नि किंवा वायुवेग) से हानिकारक हो जाता है–

**" नोत्पात परित्यक्तः चन्द्रजो ब्रजत्युदयम्।**
**जल–दहन–पवनभयकृद्–धान्यार्धक्षय–विवृद्धयैव।।"**

इस समय कृषि–वृक्ष एवम् जड़ी–बूटियों को भी हानि पहुंचती है।

रोमन मिथकों के अनुसार बुध ग्रह व्यापार, यात्रा किंवा अफवाहों का देवता है। यह देवताओं का सन्देश–वाहक भी माना गया है। यह आकाश में तेजी से गमन करता है। बुध पर पृथ्वी जैसे अन्य ग्रहों के समान मौसम में कोई परिवर्तन नहीं होता। बुध की धरती क्रेटरों से अटी पड़ी है और इसकी धरती बिल्कुल हमारे चन्द्रमा जैसी है। इससे संकेत मिलता है कि–भूवैज्ञानिक–रूप से यह अरबों वर्षों तक मृतप्रायः रहा है। बुध सौरमण्डल के चार स्थलीय ग्रहों में से पृथ्वी के समान एक पिण्ड मात्र है।

**प्रथम भाव में बुध**– शुक्र या गुरु के साथ होकर जातक को विद्वान, उदार, उत्तमवक्ता, नेता, तार्किक, साहित्य–काव्यप्रेमी एवम् शासन व्यवस्था की तरफ प्रवृत्त करता है।

**द्वितीय भाव में**– वैज्ञानिक, कवि, साहित्यकार, विपुल धन–सम्पत्ति का स्वामी बनाता है।

**तृतीय भाव में–** बुध चंचलस्वभाव, व्यापारी एवम् जातक को परिस्थितियों के अनुकूल बनाता है।

**चतुर्थ भाव में–** धनी, पण्डित, दुर्बल शरीर, स्थावर सम्पति का स्वामी, राज्याधिकारी एवम् एकाधि स्त्री संग देता है।

**पंचम भावस्थ बुध–** सन्तति, विद्या एवम् वैभव का सुख नियन्त्रित करता है। यदि सूर्य या गुरु के साथ पंचम भाव में हो तो सन्तति–कष्टकारक होता है। पंचमभावस्थ– बुध पूर्वजों की सम्पदा एवम् वन्य सम्पति का ह्रास करता है।

**षष्ठ भावस्थ बुध–** जातक को उग्र–प्रकृति, कामातुर, गुप्त–क्रूर शत्रुओं से भयप्रद होता है। मानसिक रोगी भी बना सकता है।

**सप्तम भावस्थ बुध–** हो तो जातक यशस्वी, चंचल, परगामी, ज्योतिषी, वाचाल, वकील होता है।

**अष्टम भावस्थ बुध–** हो तो जातक कुरूप, कामी, बड़ी आयु की स्त्री से सम्बन्ध बनाकर धनाढ्य होता है।

**नवम भावस्थ बुध–** हो तो जातक सदाचारी, साहित्यकार, दार्शनिक, प्रतापी, यशस्वी, तीव्रबुद्धि, व्यवहार–कुशल होता है।

**दशम भावस्थ बुध–** होने पर गणितज्ञ, अध्यापक, कलर्क, पिता के व्यवसाय से लाभ लेने वाला होता है।

**एकादश भाव में बुध–** होने पर जातक नीति–निपुण, समृद्ध, मित्रों से लाभान्वित होता है।

**द्वादश भावस्थ बुध–** जातक को अतिव्ययी, दुर्जन, एकाधिक भार्यावाला, एकान्त–प्रिय, भोगी होने पर भी अन्त में मोक्ष की तरफ प्रवृत्त करता है।

**नोट– 'लघुपाराशरी'** के अनुसार तो **" न दिशंति शुभं नृणां सौम्याः केन्द्राधिपाः यदि "**– प्रमाणानुसार बुध 1, 4, 7, 10 भावों में अशुभ ही माना गया है। लेकिन केन्द्रेश एवम् त्रिकोणेश बुध के साथ राहु–केतु का मेल राजयोगकारक भी माना गया है।

उल्लिखित भावफल बुध का विभिन्न भावों में स्वतन्त्ररूप से कहा गया है।

**गुरु ग्रह–** इसे बृहस्पति नाम से भी जाना जाता है। ये देवताओं के गुरु एवम् अंगिरा ऋषि के पुत्र थे। ज्योतिष शास्त्र में गुरु को विशेष शुभ एवम् योजना, विद्या–बुद्धि का दाता भी माना जाता है। बृहस्पति अर्थशास्त्र, तन्त्रज्ञ एवम् आयुर्वेद के ज्ञाता भी थे–

**" विश्वेदेवाः मरुतो भगवांश्च बृहस्पतिः।**
**इन्द्रश्च देवराजश्च सर्वलोक–चिकित्सकाः।।"**

गुरु एवम् शुक्र को अतीव शुभग्रह–रूप में जाना जाता है–

**"तेषामतीव–शुभदौ गुरु–दानवेज्यौ।"**

यद्यपि गुरु–शुक्र परस्पर शत्रु हैं, लेकिन शुक्र–गुरु परस्पर सम हैं। बृहस्पति सूर्य से पांचवा और हमारे सौर मण्उल का सबसे बड़ा ग्रह है। बृहस्पति को एक गैसीय ग्रह के रूप में वर्गीकृत किया है। यह सौरमण्डल का सबसे बड़ा ग्रहीय वायुमण्डल है। इस पर कोई धरातल नहीं। यह एक विलक्षण सौरमण्डल का ग्रह है।

**बृहस्पति का विस्मयकारी 'महान लाल धब्बा'** (Great Red Spot), जो कि एक विशाल तूफान है, के अस्तित्व को 17वीं सदी के बाद तब से ही जान लिया गया था जब इसे पहली बार दूरबीन से देखा गया था। यह ग्रह एक शक्तिशाली चुम्कीय क्षेत्र और एक धुंधले ग्रहीय वलय प्रणाली से घिरा हुआ है। बृहस्पति के कम से कम 64 चन्द्रमा हैं। इनमें वो चार सबसे बड़े चन्द्रमा भी शामिल हैं जिसे गैलीलियन चन्द्रमा कहा जाता है, जिसे सन् 1910 ई. में पहली बार गैलीलियो गैलिली द्वारा खोजा गया था। **गैनीमीड** सबसे बड़ा चन्द्रमा है, जिसका व्यास बुध ग्रह से भी ज्यादा है। यहां चन्द्रमा का तात्पर्य उपग्रह से है।

## गुरु की वलय प्रणाली– ( गुरु के छल्ले )–

बृहस्पति में एक धुंधली वलय–प्रणाली है जो मुख्यतः तीन भागों में बनी है। अंदरूनी छल्ला, अपेक्षाकृत चमकीला मुख्य **छल्ला** और बाहरी पतला छल्ला। ऐसा लगता है कि यह छल्ले **शनि के छल्ले** जैसे बर्फीले

न होकर धूल से बने हैं। संभवतः इसका मुख्य छल्ला **ऐड्रास्टीया (Adrastea)** और **मीटस (Metis)** चन्द्रमा की सामग्री के छिटकने से बना है। यह आमतौर पर चांद पर वापस गिरने वाली वह सामग्री है जिसे बृहस्पति के शक्तिशाली **गुरुत्वाकर्षण** ने अपनी ओर खींच लिया है। इस घूमती सामग्री की **कक्षा** की दिशा बृहस्पति की ओर है। इसी तरह, **थीबी** (Thebe) और **ऐमलथीया** (Amalthea) चन्द्रमा, संभवतः दो अलग–अलग घटकों की धूलयुक्त बाहरी छल्ले बनाते हैं। ऐमलथीया की कक्षा के साथ वहां चट्टानी छल्ले के भी प्रमाण मिले हैं जो इसी चन्द्रमा के मलबे से बने हो सकते हैं।

फलित ज्योतिष में गुरु की दृष्टि परमशुभफलप्रद लिखी है, लेकिन जन्माङ्ग में इस ग्रह का केन्द्रेश होना बहुत बड़ा दोष है–

**" केन्द्राधिपत्यदोषस्तु बलवान् गुरुं–शुक्रयोः। "**

हां, केन्द्र में बृहस्पति की स्थिति तो कुछ आचार्यो ने शुभ कही है –

**" किं कुर्वन्ति ग्रहाः सर्वे यस्य केन्द्रे बृहस्पतिः।"**

**अतः गुरु ग्रह का केन्द्रेश होना ठीक नहीं, केन्द्र में स्थिति शुभ कही है।** एक बात जातक ग्रन्थों के अनुसार ठीक घटित होती देखी गई है कि– **अगर गुरु पंचमेश होकर पंचम भाव में न हो तो प्रथम–सन्तति (विशेषतः पुत्र सन्तान) को नष्ट करता है–" सुतगते गुरुभे प्रथमक्षयः। "** जब गोचर में गुरु मीन राशि में प्रविष्ट होकर वक्री होता है तो **मेदिनी विचार से विशेष हानिकारक माना गया है।** फसलों, फल, फूल एवम् कपास आदि की भारी क्षति होने से कपास आदि के भाव द्विगुणित हो जाते हैं;–

**" मीनराशिं गतो जीवो वक्रतामुपयाति चेत्।**
**लवण–घृत–तैलादि–सर्वधान्य– महर्घता।**
**कार्पासस्यार्ध–सम्प्राप्तिर्लाभस्तेषां चतुगुणः।"**

यह महत्त्वपूर्ण ग्रह देवगुरु नाम से जाना जाता है। इस गुरु के चार से ही प्रभव आदि संवत्सर होते हैं। गुरु के कार्त्तिकादि महीने में कृत्तिका आदि दो 2 और पांचवां तथा अन्त के दो– ये तीन महीनों में तीन (3) नक्षत्र होते हैं। जिस नक्षत्र पर गुरु का उदय हो, उसे **'नाक्षत्र–संवत्सर'** कहते हैं। कहीं **सूर्य सिद्धान्त** के मत से गुरु जिस नक्षत्र पर अस्त हो उसे **'नाक्षत्र संवत्सर'** कहते हैं। प्रवास के अन्त में जिस राशि के साथ गुरु का उदय हो उस काल से गुरुग्रह का **वर्ष** होता है—ऐसी परम्परा थी, जो कि आजकल यह प्रथा प्रचलन में नहीं है।

बृहस्पति का **Equator Diametre** 142984 किलोमीटर है। यहां तापमान 108° है। यह सौर परिवार का चौथा चमकीला object है। यहां का दिन सब से छोटा लगभग 9 घं. 55 मि. का ही होता है। यह इतना बड़ा ग्रह है कि– 3 पृथ्वियें इसमें समा जाएं। इसका सर्फेस (धरातल) गैसिअस एवम् मैटैलिक हाइड्रोजन आदि से युक्त है।

सौरमण्डल के ग्रह गुरु का व्यापार, पृथ्वी के घटनाक्रम चेतन व अन्य अचेतन जगत पर भारी प्रभाव देखा गया है।

**शुक्र ग्रह–** शुक्र ग्रह का वर्ण दही, कुमुदपुष्य व चन्द्र जैसा श्वेत तथा निर्मल होता है–

**" दधि–कुसुम–शशांक–कान्तिभृत् स्फुटविकसत्किरणो बृहत्तनुः।"**

नक्षत्र–विचार से इसके चार द्वार माने गए है–भरणी से आश्लेषा तक शुक्र **'मेघद्वार'** में, मघा से चित्रा तक यह ग्रह **'धूलिद्वार'** में, स्वाती से उ.षा. नक्षत्र तक यह ग्रह **'राजद्वार'** तथा श्रवण से अश्विनी नक्षत्र तक शुक्र **'सुवर्णद्वार'** में माना जाता है।

**मेदिनी ज्योतिष के अनुसार** शुक्र का गमन जब धूलिद्वार में होता है, तब "प्रजादुःखं जलनाशात्तदोप्रदवमादिशेत्।" दुर्भिक्ष, वायुवेग किंवा प्रजा में अशान्ति का कारण बनता है। शेष द्वारों में संचरण से शुक्र प्रजा में सुख–समृद्धिप्रद माना गया है। **शुक्र के चार गण हैं–** एक महत्त्वपूर्ण बात ये है कि–शुक्र जब अश्विनी, मृगशिर, रेवती, हस्त, पुष्य, पुनर्वसु, अनुराधा, श्रवण एवम् स्वाती नक्षत्र में संचार करता है तो **'शुक्र देवगण'** में रहता है। जब शुक्र तीनों पूर्वा, तीनों उत्तरा, रोहिणी एवम् भरणी नक्षत्र में संचार करे तो **'मनुष्यगण'** में शुक्र की स्थिति मानी जाती है।

जब शुक्र की गति कृत्तिका, मघा, आश्लेषा, विशाखा, शतभिषा, चित्रा, ज्येष्ठा, धनिष्ठा एवम् मूल नक्षत्र में रहती है, तो शुक्र की गति **'राक्षसगण'** में मानी जाती है– ये उपरोक्त गतियां–स्थितियां केवल शुक्रग्रह की ही विशेषताएं हैं। इनमें शुक्रोदयास्त के विभिन्न फल हैं। एक सम्भावना यह है कि– शुक्र का कोई ठोस भीतरी कोर नहीं है और कोर का तरल हिस्सा लगभग एक ही तापमान पर है। यह ग्रह 224.7 पृथ्वी दिनों में सूर्य–परिक्रमा करता है। सूर्योदय से पहले या सूर्योदय के बाद केवल कुछ देर के लिए ही अपनी चमक दिखाता है। **शुक्र** (Venus), सूर्य से दूसरा **ग्रह** है और प्रत्येक 22.7 पृथ्वी–दिनों में सूर्य–परिक्रमा करता है। ग्रह का नामकरण प्रेम और सौंदर्य की **रोमन देवी** पर हुआ है। **चन्द्रमा** के बाद यह रात्रि को आकाश में सबसे चमकीली प्राकृतिक वस्तु है। इसका **आभासी परिमाण** -4.6 के स्तर तक पहुंच जाता है और यह छाया डालने के लिए पर्याप्त उज्ज्वलता है। चूँकि शुक्र एक **अवर ग्रह** है इसलिए पृथ्वी से देखने पर यह कभी सूर्य से दूर नज़र नहीं आता है। इसका **प्रसरकोण** 47.8 डिग्री के अधिकतम तक पहुंचता है। शुक्र सूर्योदय से पहले या सूर्यास्त के बाद थोड़ी देर के लिए ही अपनी अधिकतम चमक पर पहुंचता है। यही कारण है जिसके लिए यह प्राचीन संस्कृतियों के द्वारा सुबह का तारा या शाम का तारा के रूप में संदर्भित किया गया है।

शुक्र एक **स्थलीय ग्रह** के रूप में वर्गीकृत है और समान आकार, गुरुत्वाकर्षण और संरचना के कारण कभी–कभी उसे पृथ्वी का **"बहन ग्रह"** कहा गया है। शुक्र आकार और दूरी दोनों में पृथ्वी के निकटतम है। हालांकि अन्य मामलों में यह पृथ्वी से एकदम अलग नज़र आता है। शुक्र **सल्फयूरिक एसिड** युक्त अत्याधिक परावर्तक बादलों की एक अपारदर्शी परत से ढका हुआ है। जिसने इसकी सतह को **दृश्य प्रकाश** में अंतरिक्ष से निहारने से बचा रखा है। **इसका वायुमण्डल चार स्थलीय ग्रहों में सघनतम है** और अधिकांशतः **कार्बन डाईक्साइड** से बना है। ग्रह की सतह पर **वायुमण्डलीय दबाव** पृथ्वी की तुलना में 92 गुना है। 735° K (462° C, 863°F ) के औसत सतही तापमान के साथ शुक्र **सौर मण्डल में** अब तक सबसे तप्त ग्रह है। कार्बन को चट्टानों और सतही भूआकृतियों में वापस जकड़ने के लिए यहां कोई **कार्बन–चक्र** मौजूद नहीं है और न ही जीव–द्रव्य को इसमें अवशोषित करने के लिए कोई कार्बनिक जीवन यहां नज़र आता है। शुक्र पर अतीत में महासागर हो सकते हैं। शुक्र की अधिकतर सतह ज्वालामुखी गतिविधि द्वारा निर्मित नज़र आती है। **शुक्र पर पृथ्वी की तरह अनेकानेक ज्वालामुखी हैं और इसके प्रत्येक 100 कि.मी. के दायरे में कुछ 167 के आसपास बड़े ज्वालामुखी हैं।** पृथ्वी पर इस आकार की ज्वालामुखी जटिलता केवल **हवाई के बड़े द्वीप** पर है। यह इसलिए नहीं कि शुक्र ज्वालामुखी नज़रीए से पृथ्वी की तुलना में अधिक सक्रिय है, बल्कि इसकी पर्पटी पुरानी है। पृथ्वी की **समुद्री पर्पटी विवर्तनिक प्लेटों** की सीमाओं पर **भूगर्भिय प्रक्रिया** द्वारा निरन्तर पुनर्नवीकृत कर दी जाती है और **करीब 10 करोड़ वर्ष औसत उम्र की है,** जबकि शुक्र की सतह 30–60 करोड़ वर्ष पुरानी होने का अनुमान है। वस्तुतः जीवन का अस्तित्व यहां सम्भावित नहीं है।

शुक्र का वायुमण्डल अत्यन्त घना है, जो मुख्यरूप से **कार्बन डाइऑक्साइड** और **नाइट्रोजन** की एक छोटी मात्रा से मिलकर बना है। वायुमण्डलीय द्रव्यमान पृथ्वी के वायुमण्डल की तुलना में 93 गुना है, जबकि ग्रह के सतह पर दबाव पृथ्वी की सतह के दबाव की तुलना में 92 गुना है– यह दबाव पृथ्वी के महासागरों की एक किलोमीटर करीब की गहराई पर पाए जाने वाले दबाव के बराबर है। सतह पर घनत्व 65 किलो/घनमीटर है (पानी की तुलना में 6.5 %)। यहां का $CO_2$– बहुल वायुमण्डल, **सल्फर डाइऑक्साइड** के घने बादलों के साथ–साथ, सौर मंडल का सबसे शक्तिशाली **ग्रीन हाउस प्रभाव** उत्पन्न करता है और कम से कम 462°C (864° F) का सतही तापमान पैदा करता है। यह शुक्र की सतह को बुध की तुलना में ज्यादा तप्त बनाता है। बुध का न्यूनतम सतही तापमान–220 °C और अधिकतम सतही तापमान 420 °C है। शुक्र ग्रह सूर्य से दोगुनी के करीब दूरी पर होने के बावजूद बुध सौर **विकिरण** (irradiance) का केवल 25% प्राप्त करता है। प्रायः शुक्र की सतह नारकीय रूप में वर्णित है।

**शनि**–शनि सूर्य से छठे क्रम का और गुरु के बाद सौरमण्डल का सबसे भारी गैसीय ग्रह है। **सूर्य की मन्दगति से परिक्रमा करने के कारण इसे शनैश्च नाम भी दिया गया है।** प्राचीन रोम में इसे सैटर्न

अर्थात् कृषि या फसलों का देवता मानते थे। 1675 में इटली के खगोलविद् **'जीन डोमनिक कैसिनी'** ने शनि के गिर्द दो वलयों को देखा। इन दोनों वलयों के रिक्त हिस्से को **कैसिनी डिवीजन** नाम दिया गया। यह रिक्त भाग 4800 किलोमीटर का है।

शनि बेहद ठण्डा एवम् जीवन के प्रतिकूल है। सूर्य से 143 करोड़ किलोमीटर की औसत दूरी पर स्थित शनि को सूर्य का एक चक्कर लगाने में लगभग 29 वर्ष एवम् 168 दिन लगते हैं। इसका तापमान शून्य से 180 डिग्री सैल्सियस नीचे दर्ज किया गया है।

शनिग्रह इतना विशाल है कि– इसमें 758 पृथ्वियां समा सकती हैं।

**शनि के 62 चन्द्रमा ढूंढे जा चुके हैं, जिनमें 'टाइटन' सौरमण्डल का सबसे बड़ा चन्द्रमा है।** सौरमण्डल का यह एक ऐसा चन्द्रमा है जिसका अपना वायुमण्डल है और इसमें जीवन की संभावना के बारे वैज्ञानिक अनुमान लगा रहे हैं। पुनरपि अनेकों रहस्यों पर से पर्दा उठना शेष है।

**स्थावर जगत् पर शनि अनेक प्रकार के प्रभाव डालता है। मूल** नक्षत्र में शनि जब गति करता है तो अवर्षणकारक (दुर्भिक्ष की) स्थिति बनाता है– **"क्षुच्छस्त्रावृष्टिकरो मूले प्रत्येकमपि वक्ष्ये।"** विशाखा नक्षत्रगत शनि केसर, लाख, रांगा एवम् अनाज आदि का क्षयकारक कहा गया है– **" सस्यान्ययमाञ्जिष्ठं कौसुम्भं च क्षयं याति।"**

इस प्रकार से शनि–मंगल योग युद्धकारक एवम् दुर्भिक्ष कारक भी है।

**शनि के कुप्रभाव से होनेवाले रोग–** पक्षाघात, हाथ, पैर या शरीर का कम्पन, मिरगी तथा स्नायु सम्बन्धी रोग, गठिया, कैंसर, राजयक्ष्मा, विषबाधा, उदरशूल, प्लीहा एवम् कृमि आदि रोग शनि के कुप्रभाव से होते हैं।

शनि यदि जन्मांग में अनुकूल–उच्च का या बृहस्पति के क्षेत्र का हो तो–" **स्थानवृद्धिकरः शनिः**" –प्रमाणानुसार राजयोग बना कर प्रभावशाली पदाप्ति योग भी बनाता है। शनि के कुप्रभाव की शान्ति के लिए नीलम रत्न 4/5 से 7 रत्ती के लगभग शनिवार को विधिवत् शुद्ध करके मध्यमा अंगुली में धारण करें।

**राहु–केतु :–** सर्वप्रथम यह जान लेना नितान्त आवश्यक है कि **राहु–केतु ग्रह नहीं हैं।** लेकिन भारतीय ज्योतिष में राहु–केतु सहित 9 ग्रह एवम् 10 उपग्रह माने गए **हैं।** वस्तुतः सूर्य का काल्पनिक भ्रमण मार्ग दीर्घवृत्ताकार **'क्रान्तिवृत्त'** कहलाता **है** तथा चन्द्र का भ्रमणमार्ग **'चन्द्रकक्ष्या'** कहलाता है। सूर्य और चन्द्र के ये भ्रमणमार्ग ( क्रान्तिवृत्त एवम् चन्द्रकक्ष्या) न तो समानान्तर हैं और न समतलवर्ती हैं। फिर भी परस्पर अत्यन्त दूर होने से दोनों वृत्त दो बिन्दुओं पर एक–दूसरे को क्रास करते (काटते) हुए प्रतीत होते हैं। **इन दोनों के क्रास–स्थल ही चन्द्रमा के पात या राहु–केतु कहे जाते हैं।** राहु–केतु की वक्रगति हमेशा ही 3′–11′′ रहती है। राहु–केतु को आकाश में अन्य ग्रहों की भान्ति वक्री–मार्गी, उदयास्त होते हुए किंवा वैसे भी देखा नहीं जा सकता। अतः ये ग्रह चन्द्र के पातमात्र ही हैं।

लेकिन पुरातन–ग्रन्थों में इनका उल्लेख पौराणिक–कथा (कल्पनाओं) तक ही सीमित है।

पुनरपि, **लघुपाराशरी** आदि ग्रन्थों में इन्हें **'तमोग्रह' (छायाग्रह) के रूप में फलादेश में विशेष–महत्त्व दिया गया है। फलितशास्त्र में इनके फल को नकारा तो नहीं गया लेकिन स्वतन्त्ररूप से फलादेश की चर्चा भी नहीं की गई–**

**" यद्यद्भावगतौ वापि यद्यद्भावेश–संयुतौ।**
**तत्तद्फलानि प्रबलौ प्रदिशेतां तमोग्रहौ।।"**– (*लघुपाराशरी*)

**किञ्च–** केन्द्रेश एवम् त्रिकोणेश के साथ केन्द्र किंवा त्रिकोण में इन छायाग्रहों (राहु–केतु) का फल राजयोगकारक भी लिखा गया है, जो कि अनुभव में सही सिद्ध होता है;–

**" यदि केन्द्रे त्रिकोणे व निवसेतां तमोग्रहौ।**
**नाथेनान्यतरेणापि सम्बन्धाद्योगकारकौ।।"**

सूर्य–चन्द्रग्रहण राहु–केतु के ग्रसने से होता है– यह मिथ

पुरातन कथाओं से सम्बन्धित है। हजारों वर्ष पूर्व 'सूर्यसिद्धान्त' में स्पष्ट लिखा है–

"छादको भास्करस्येन्दुरधःस्थो घनवद्भवेत्।
भूच्छायां प्राङ्मुखश्चन्द्रो विशत्यस्य भवेदसौ।।"

संक्षेप में– वैज्ञानिक धारणाओं के अनुसार सम्पूर्ण ऊर्जा के भण्डार ( पैट्रोलियम, कोयला आदि ) पुरातन समय से सूर्य की प्रक्रिया (ऊर्जा) के कारण ही उपलब्ध है। विश्व में वृक्षों में श्वसन क्रिया एवम् जड़ी–बूटियों की उत्पत्ति सूर्य से ही सम्भव है। सूर्योदय के बाद अश्वत्थ आदि वृक्षों द्वारा आक्सीजन ( जीवनदायक गैस ) प्राप्त होती है। भारतीयसांख्य आदि दर्शनों के अनुसार सम्पूर्ण चेतन एवम् अचेतन (स्थावर–जंगम) जगत् की उत्पत्ति अव्यक्त प्रकृति एवम् ब्रह्म के कारण ही है। अतः विश्व में चेतन–अचेतन परस्पर एक दूसरे पर निर्भर हैं। ग्रहगति के प्रभाव से अकाल, तूफान प्राकृतिक आपदा ( भूकम्प, ज्वालामुखी विस्फोट ) आदि घटनाएं स्थावर–जंगम जगत् को प्रभावित करती आ रही हैं। जिसके गहन अध्ययन में विश्व के वैज्ञानिक निरन्तर क्रियाशील हैं। यह धारणा कि– " पृथ्वी एवम् उस पर बस रहे प्राणिजगत् पर ग्रहों का कोई प्रभाव नहीं"–नितांन्त अज्ञानता का प्रदर्शन है। इस विषय में फ्रांस, इंग्लैण्ड अमेरिका, जर्मनी आदि देशों के प्रबुद्ध ऐस्ट्रोनौमर एवम् अन्य प्राणिशास्त्रियों ने शोध किए हैं। इनके शोध–परिणाम ग्रहों के परस्पर गुरुत्वाकर्षण एवम् चुम्बकीय बलों पर आधारित हैं। यह पृथ्वी एक वैद्युत अंगीठी (**Electric Heater**) एवम् चुम्बकीय क्षेत्र के पिंजरे में है। सूर्य आदि ग्रहों की व्यक्त एवम् अव्यक्त किरणें भी इस पृथ्वी पर स्थावर जंगम जगत् को प्रभावित करती रहती हैं। ब्रह्माण्ड में बृहस्पति आदि ग्रह अपने चुम्बकीय बलों से इस पृथ्वी को प्रभावित करते रहते हैं। अतः स्पष्ट है कि इस सौर जगत् में सभी स्थावर–जंगम हमेशा प्रभावित होते रहते हैं। इस विषय में सरकार को ज्योतिर्विज्ञान के विद्वानों को प्रोत्साहित करना होगा एवम् *नासा* आदि के वैज्ञानिकों को भी शोध–शाखा पर ध्यान देना होगा।

पृथ्वीवासी स्थावर–जंगम पर चन्द्र का प्रभाव, समुद्री ज्वारभाटा पर चिन्तन, क्योंकि सूर्य के कारण जल व ठोस पदार्थ आकर्षित होते हैं। यह सत्य है कि– चन्द्र का पृथ्वी पर आकर्षण सूर्य के आकर्षण से 2 गुणा है, क्योंकि चन्द्र पृथ्वी के बहुत नजदीक है। सूर्य एवम् चन्द्र का समुद्री ज्वारभाटा में योगदान बहुत है। अतः समुद्र में उठने वाली जलतरंगें, उतार–चढ़ाव, भूकम्प में चन्द्र–प्रभाव यह सभी शोध के विषय हैं जोकि पृथ्वी पर आजतक भयंकर विनाश के कारण बने हुए हैं। सरकार एवम् वैज्ञानिक ध्यान दें।

---

# प्रसूति-लग्न विचार



**मेष**—जन्मसमय मेष लग्न हो, तो माता का पूर्व या पश्चिम में सिर, उपसूतिका दो या तीन, प्रसव में माता को कष्ट अधिक, पाद से प्रसव, भूमि में घर के पूर्व भाग में जन्म हुआ, बालक जन्मोपरान्त दीर्घ शब्द से रोया। माता ने लाल एवम् मीठा भोजन किया था। वस्त्र लाल, मलिन थे। ४। ११। १६। ४४। ५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे; इन वर्षों के प्रारम्भ में तुलादान, गोदान, मृत्युञ्जय जप कराना श्रेष्ठ है। इन वर्षों से बचे, तो १०० वर्ष जीवे।

**वृष**— माता का दक्षिण में सिर, उपसूतिका ३ या ४, जन्मोपरान्त दो और आई, जन्मते ही बालक दीर्घ शब्द से रोया, गौरवर्ण, अधोमुख, पाद से प्रसव, घर से पूर्व में सूतिका-स्थान, श्वेत स्वच्छ वस्त्र, जन्म से पहले माता ने शुष्क शाकादि भोजन किया। १। २८। ३३। ४४। ६१ वर्षों में बालक कष्ट पावे। इन वर्षों के प्रारम्भ में महामृत्युञ्जय का जाप और ब्राह्मणभोजन करवाना श्रेष्ठ है। इन वर्षो से बचे, तो ९० वर्ष जीवे।

**मिथुन**— माता का सिर पश्चिम में, उपसूतिका ३ या ५, माता का हरा या जीर्ण वस्त्र, सिर से प्रसव, मुख ऊपर को, जन्मते ही दीर्घ शब्द किया, नाल छूटा था, घर के आग्नेय भाग में जन्म, माता ने पहले लवणयुक्त विचित्राल्प भोजन किया, दूध कम उतरे। ४। १०। १४। ३८। ५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे। इन वर्षों के आरम्भ में शिवार्चन और मृत्युञ्जय का जप करवाएं। यदि इन वर्षों से बचे, तो ८६ वर्ष जीवे।

**कर्क**—माता का उत्तर में सिर, उपसूतिका ५ या ४, बालक जन्मते ही छीका, नाल छूटा, भूमि पर जन्म, घर के दक्षिण भाग में प्रसवस्थान, माता के वस्त्र श्वेत व लाल, माता ने प्रसव से पहले मधुर व शीतल भोजन किया था, दीपक उठाया गया, बालक के वामांग मे लहसुन आदि का चिह्न, देर से रोया। ५। २५। ४०। ५८। ६२— इन वर्षों में बालक कष्ट पावे। इनसे बचे तो १०० वर्ष जीवे। कष्टकारक वर्षो के प्रवेश के समय तुलादान, छायादान और मृतसञ्जीवनी मन्त्र का जाप करवाना कल्याणप्रद है।

**सिंह**— माता का पश्चिम या पूर्व में सिर, मलिन या लाल वस्त्र, शुष्क कसैला या खट्टा भोजन किया था, जन्मसमय स्त्री ३, पीछे से १ आई, दीपक स्थिर रहा, बालक जन्मते ही तुरन्त रोया, घर के दक्षिण भाग में प्रसवस्थान। ५। १३। २८। ३६। ४८— इन वर्षों में बालक कष्ट पावे। इनसे बचे तो ६७ वर्ष जीवे। कष्टकारक वर्षो के प्रवेश होते ही श्रीसूर्यनारायण के मन्त्र का जाप या आदित्यहृदय का पाठ और ब्राह्मणों को मीठा भोजन करावे तो कल्याण रहेगा।

**कन्या**—माता का दक्षिण में सिर, रक्त जीर्ण वस्त्र, मिष्ठान्न बासी चीज या बड़े आदि का भोजन, जन्मसमय स्त्री ३ या ५, दीपक हाथ में उठाया गया, बालक ने जन्मते ही अर्द्ध शब्द किया, घर के नैर्ऋत्यकोण में सूतिका-स्थान। ४। १६। २३। ३६। ५५— वर्ष कष्टकारक हैं। यदि इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीवे।

**तुला**— माता का सिर पश्चिम या पूर्व को, श्वेत जीर्ण वस्त्र, भुना हुआ अन्न, ठंडा जल या कोई मामूली चीज क्रोधपूर्वक खाई थी। जन्मसमय स्त्री ३ या ६, वहां एक कन्या भी हो, दीपक उठाया गया, बालक जन्मसमय कुछ ठहरकर अर्धशब्द करके रोया, घर के पश्चिमभाग में सूतिकास्थान। ८। १५। ३१। ३५। ६२। ६४— इन कष्टकारक वर्षों के प्रारम्भ में नवग्रहों का दान, हवन, जप करवाना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ७५ वर्ष जीवे।

**वृश्चिक**—माता का दक्षिण या उत्तर में सिर, रक्त या दग्ध वस्त्र, कष्ट अधिक, अमधुर मामूली क्रोधपूर्वक भोजन, जन्मसमय स्त्री २ या ३, पीछे से भी २ आई, दीपक स्वस्थान में टिका रहा, बालक जन्मोत्तर देरी से रोया। छींक भी किया, दीर्घ केश, घर के पश्चिमभाग में प्रसवस्थान। ११। २८। ३८। ५२। ६२— इन कष्टकारक वर्षो के प्रारम्भ में मृत्युञ्जय जप और तुलादान कराना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीवे।

**धनु**—माता का सिर पश्चिम या पूर्व को, पीत या रक्त वस्त्र, पक्वान्नादि भोजन, जन्मसमय स्त्री १ या ५, दीपक हाथ में उठाया गया, बालक जन्मोत्तर तत्काल दीर्घ शब्द से रोया और छींक भी किया, घर के वायव्यकोण में सूतिकास्थान। २। १०। १८। ३१। ३८। ४२। ६७— इन वर्षों के आरम्भ में शिवार्चन, महामृत्युञ्जय जप, ब्राह्मणभोजन श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षो से बचे तो ८१ वर्ष जीवे।

**मकर**— माता का सिर दक्षिण में, ऊपर काला व जीर्ण कमजोर वस्त्र; गुड़, दुग्ध, कसैला भोजन, ठण्डा जलपान किया था। जन्मसमय स्त्रियां २, पीछे से एक आई। दीपक हाथ में उठाया गया। बालक जन्मोत्तर अर्धशब्द से रोया और छींक भी किया, घर के उत्तरभाग मे पुराना सूतिकास्थान। ५। १३। २७। ३६। ५७। ६३। ८७— इन कष्टकारक वर्षो से बचे, तो ९५ वर्ष जीवे। कष्टकारक वर्षो के शुरु में शिवार्चन, मृतसंजीवनी आदि का जाप रखे।

**कुम्भ**—माता का सिर पश्चिम को, जीर्ण, धुम्रवर्ण वा कुरुप वस्त्र, मधुर-शीत शाकादि का भोजन, कष्ट अधिक, जन्मसमय पास स्त्रियां ४, दो स्त्री पीछे से आई, उन में एक स्त्री गर्भिणी भी हो, दीपक स्वास्थान में टिका रहा, बालक जन्मोत्तर अर्द्धशब्द से रोया, वामांग में कोई चिह्न भी हो, घर के उत्तरभाग में सूतिका-गृह। २। २८। ३३। ४८। ६४— इन कष्टकारक वर्षो के प्रारम्भ में तुलादान, गोदान, मृत्युञ्जयजप हितकारक है। इन वर्षों से बचे तो ९० वर्ष जीवे।

**मीन**— माता का सिर उत्तर में, पीत या मलिन वस्त्र, विचित्र अल्प भोजन, जन्मसमय स्त्री २ या ५, दीपक हाथ में उठाया व जलाया गया था, बालक जन्मोत्तर देरी से रोया, घर के ईशान में सूतिका-स्थान। ११ ८। १३। ३६। ४८— इन कष्टकारक वर्षो के प्रारम्भ में ग्रह-शान्ति-हवन, मृतसञ्जीवनीमन्त्र का जप कराना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ८३ वर्ष जीवे। **स्मरण रहे**—अधिकांश जिस लग्न के लक्षण मिलें – वही बालक का जन्मलग्न जानना चाहिए, क्योंकि यह साधारण लग्न के फल बलाबल के कारण सभी नहीं मिल सकते।

**पितृपरोक्ष जन्मज्ञान**— (१) जन्मलग्न को चन्द्रमा न देखे, (२) बुध-शुक्र के मध्य में चन्द्रमा हो, (३) लग्न में शनि चन्द्रमा से अदृष्ट हो, (४) भौम सप्तम, चन्द्रमा लग्न को न देखता हो— इन चारों योगों में से एक भी योग में उत्पन्न हुए बालक का पिता के परोक्ष में जन्म कहना चाहिए।

**जन्मकुण्डली में दिशाज्ञान**— प्रथम भाव पूर्व, द्वितीय-तृतीय ईशान, चतुर्थ उत्तर, पञ्चम-षष्ठ वायव्य, सप्तम पश्चिम, अष्टम-नवम नैर्ऋत्य, दशम दक्षिण, एकादश तथा द्वादश भाव को आग्नेय समझना चाहिए।

## प्रसूतिस्थान से पाकशालादि का विचार

जन्मकुण्डली में सूर्य, मंगल जिस दिशा में हों, वहां अग्निस्थान (पाकगृह) जानना चाहिए। इसी तरह चन्द्रमा से जलस्थान, बुध से भण्डार, गुरु से धनस्थान, शुक्र से देवस्थान और शनि से अशुभ मैला स्थान जानना चाहिए। दोहा– लग्ननाथ जो केन्द्र में तीन दिशा को द्वार। वा लग्न दिशि जानिए कहत बुद्धि आगार।। केन्द्र (१। ४। ७। १०) स्थान में एक से अधिक ग्रह हों तो उनमें, जो बली (स्वराशि, मित्रोच्च, व मूलत्रिकोण राशि का) केन्द्रस्थान में स्वमित्र, शुभ के नवांश में स्थित ग्रह हो, उसकी दिशा में अथवा लग्नपति की दिशा में सूतिकागृह का द्वार होता है।

**ग्रहों की दिशा**–सूर्य की पूर्व, चन्द्र की वायव्य, भौम की दक्षिण, बुध की उत्तर, गुरु की ईशान, शुक्र की आग्नेय, शनि की पश्चिम और राहु, केतु की नैर्ऋत्य।

**चन्द्रात्तैलज्ञानम्**– चन्द्रमा से दीप के तैल का ज्ञान होता है, जैसे रात्रि का जन्म है और जन्मकाल पर चन्द्रमा के कम अंश व्यतीत हुए हैं, तो दीपक में तैल ज़्यादा कहना। यदि चन्द्रमा आधी राशि भोग कर चुका हो, तो दीपक में आधा तैल कहें। यदि चन्द्रमा शीघ्र ही दूसरी राशि पर बदलने वाला हो तो बहुत ही कम तैल कहना।

**सो०**– तनुस्थान शशि जाई, वा शशि षष्ठे भवन में, शिशुजन्म तब आई, तब कही दीपकतैल नहीं। सित–शनि दशमें धाम, पंचम तनुपै चन्द्रमा, शिशुजन्म में तब वाम, दीपकतैल सौं युक्त कहि।

**लग्नाद्दीपवर्तिज्ञानम्**– जन्मलग्न के कम अंश हों तो बड़ी बत्ती कहें, अधिक अंश हों तो छोटी कहें।

**चन्द्रलग्नांतर्गतैर्ग्रहैःस्युरुपसूतिकाः**– यदि लग्न की निर्बलता के कारण लग्न फलानुसार उपसूतिका का पूरा पता न लगे तो जन्मकाल में लग्न से चन्द्रपर्यन्त जितने ग्रह हों, उतनी ही उपसूतिका कहना। परन्तु जब कोई ग्रह चन्द्रमा के साथ हो तो उसके अंश देखें। यदि उसके अंश चन्द्रमा से कम हों तो उसकी गणना करें, अन्यथा उसे नहीं जोड़ें। इस प्रकार जो ग्रह लग्न में हो और उसके अंश लग्न से अधिक हों तब ही उसकी संख्या जोड़ें, अन्यथा नहीं जोड़ें। लग्न–चन्द्रांतर्गत कोई ग्रह वक्र या उच्च का हो तो तीन गुणा करें और स्वराशि, स्वनवमांश, स्वद्रेष्काण में हो तो द्विगुण करें, इसी प्रकार जितने ग्रह नीच राशि के, अस्त होवें, उनका आधा करके उपसूतिकाओं में जोड़ने से ठीक उपसूतिका स्त्रियों की संख्या का ज्ञान होगा। इसमें भी विशेष यह ध्यान रखने योग्य है, कि– वह लग्न, चन्द्रांतर्गत ग्रह लग्न के भोगांश से सप्तमभावपर्यन्त होवे तो सूतिकागृह से बाहर समीप में, और सप्तमभाव से लग्न के भुक्तांशपर्यन्त हों तो सूतिका के समीप में अन्दर जानना चाहिए। उन ग्रहों में जो शुभ ग्रह वहां हों तो, धर्मशील, सौभाग्यवती स्त्रियां कहें, अशुभ ग्रहों से विधवा, दुश्चरित्रा कहें।

## शय्या–शिर व पादविचार

"लग्नदिशि शय्या शिरस्त्रिषट्क्रान्त्येषु पादाः।" लग्न की दिशा की तरफ पलंग का सिरहाना कहें। अर्थात् १। २ लग्न में पूर्व, ३ में अग्निकोण, ४। ५ में दक्षिण, ६ में नैर्ऋत्य, ७। ८ में पश्चिम, ९ में वायव्यकोण, १०। ११ में उत्तर और १२ लग्न में ईशान कोण की तरफ जानें। तीसरा, छठा, नौवां, बारहवां स्थान पाये जानना चाहिए। इन स्थानों में से जिन स्थानों में पाप ग्रह हों, वहां सूतिका के पलंग का पावा फटा, टूटा समझना चाहिए।

दो०– मीन–मिथुन–सिंह–तुला–मेष होय तत्काल।
अन्तरिक्ष भयो बालक, शेषे भूमि विशाल।।

**अथचिह्नज्ञानम्**– दोहा–षट्त्रिकोण वा लग्न रवि बुध भाषे धरि ध्यान। वामे कुछ लहसन अहै गर्गवचन परमाण।। भानु तथा सौरी तनधन कुंज कण्टक चन्द। बालक के षट् अंगुली भाषत कविकुलवृन्द। तनु स्थान में शुक्र हो अष्टम जावे राहु। वामकर्ण वा मस्तके अवश चिह्न दरशाहु।। सुहृद भाव में कवि तव भौम वा सौरी लग्न। वामपाद के चिह्न को भाषत ज्योतिषमग्न।। नौमे पांचे भृगु बसे तनु व चौथे मन्द। मृत्यु जावे बुध गुरु उदरे चिह्न भणंद।"

**प्रसवकष्ट दूर हो**– प्रसवकाल से पहले शुक्लपक्ष की चतुर्दशी को प्रातः सूर्योदय से पहले सहदेवी या अपामार्ग (पुठकण्डा) की जड़ें लाकर, घृतयुक्त गुग्गुल की धूनी देकर कटि में बांधे और साथ ही "ॐ मुक्ताः आशा विपाशाश्च मुक्ताः सूर्येण रश्मयः। मुक्ताः सर्वभयाद् गर्भमेहि माचिर–माचिर स्वाहा।।"– इस मन्त्र से सात बार शुद्ध जल अभिमन्त्रित करके गर्भिणी स्त्री को पिलावे तो सुख से शीघ्र ही प्रसव होगा। अगर तीस का यंत्र भी अनार की कलम से कांसे की थाली में लिख, धोकर पिला देवें तो गर्भिणी को कोई भय न होवे, बच्चा बिना कष्ट पैदा होवे। स्मरण रहे कि– पहले उपरोक्त मंत्र तथा यन्त्र ग्रहण के समय या दीपमाला की रात्रि को मन्त्र का जाप करके तथा यन्त्र को लिखकर सिद्ध कर लें, तब कष्ट को मिटाता है।

## बालक के लिए अरिष्ट

दो०:– "धूनाष्टमतनु पाप खग, बरहै शशि जो खीन। कण्टक शुभ खग ना बसै, वेगि ताहियमलीन।। बसैचन्द्रा द्वादसे अष्टभवन दो पाप। एक मास में शिशु मरे मातु–पिता संताप।। लग्नाष्टम शशि राहुयुत जन्मसमय जो पाप। एक मास में शिशु मरे मातु–पिता संताप।। लग्नाष्टम शशि राहुयुत जन्मसमय जो पाव। बालक दशवासर जिये कहत बुद्धि गुण भाव।।"

**अथकाणयोगः**– "तनु धन व्ययपतियुक्त भृगु आई बसै त्रिकधाम। वा शशि धन कवि पाप युत, ताहि नेत्र बेकाम। सार्कशुक्र तनुनाथयुक्त भवन बसै त्रिक जाय। जन्म अन्ध यह योग है भाषत बुध समुदाय।। तात मात भ्राता तनय मातुल त्रिकघर नाथ।। चन्द्र भौम जो द्वादशे वाम नैन की हान।। भानु राहु दहनों नयन, बुधजन कहत बखान।।"

**मूक योगः**– "पञ्चमेश गुरुयुक्त त्रिक मूक बाल तब होय। जौ न भौमपतियुक्त गुरु त्रिकहि मूक कहि सोय।। शुक्र त्रिके गुरु सिंह अज दशम भानु कुज वास। मूक होय संशय नहीं बुधजन करत प्रकाश।।"

**दुःखदयोग**–रिपु मृत्यु द्वादश गेह में पापयुक्त लग्नेश। जन्मसमय जाके परे ताको अंग कलेश।। पापयुक्त तनुभवन में रिपु भृत्युप के ईश। यथा जोग जाके परे तनु सुख विस्वाबीस।। पापग्रहयुत लग्नपति परै लग्न में आय। वीर्यहीन नर होय तो अधिक व्याधि रुजताय।।

**बन्धनयोग**– क्रूर रहै धन नवम व्यय और पञ्चम आगार। सो नर सूर कसूर करि निवसै कारागार।।

**सर्पवेष्टितयोग**– यदि अष्टमेश लग्न में राहुसहित हो तो बालक सर्पवेष्टित अर्थात् सर्प जैसे नाल से वेष्टित पैदा होता है।

**यमल जन्मयोग**–चतुष्पद राशि (मेष, वृष, सिंह, मकर का पूर्वार्द्ध और धनु के

# बारह राशियों का मासिक फलादेश एवं संक्रान्ति फलादेश (सम्वत् 2073 वि.)

## वैशाख मास



### मेषसंक्रान्ति (13 अप्रैल से 13 मई, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति**– लग्न में 'बुधादित्य योग', ईरान, अफगानिस्तान, अरबराष्ट्र किंवा अमेरिका आदि में कहीं प्राकृतिक आपदा का कारण बने। भारत की प्रभावराशि मकर का अधिपति शनि अष्टम में अष्टमेश के साथ होने से भारत के लिए अनेकों समस्याओं को जन्म देने वाला है। कहीं उग्रवादजन्य कारणों एवम् प्राकृतिक घटनाओं आदि से भारी हानि हो। वैशाख में घी, गुड़, तेल, तिलहन में भारी तेजी संभव है।

**वैशाखसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

| भाव | ग्रह |
|---|---|
| 1 | सू. बु. |
| 2 | |
| 3 | चं. |
| 4 | |
| 5 | गु. रा. |
| 6 | |
| 7 | |
| 8 | श. मं. |
| 9 | |
| 10 | |
| 11 | के. |
| 12 | शु. |

मेषसंक्रान्ति प्रवेशकाल =13 अप्रैल, 2016 ई.; 19 घं. 47 मि. (I.S.T.)
मु. 45, पुण्यकाल मध्याह्न बाद,

### वैशाख मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष**– लग्नेश मंगल 8वें अपनी राशि का होने पर भी शनि के साथ होने से चोटभयकारक है। राजकीय कार्यों में परेशानी रहे। 5वें गुरु–राहु का योग संतानपक्ष से कुछ चिन्ता एवम् बन्धु–बांधवों से अनबन करे। **अप्रैल** 14, 15, 16, 24, 25, 26; **मई** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**वृष**– शुक्र उच्चस्थ है। सेहत ठीक रहे, आर्थिक लाभ होकर हाथ से निकले, निजीजन सहयोग, मित्र–बन्धु से सुख, पति/स्त्रीकष्ट, कारोबार में गड़बड़। **अप्रैल** 17, 18, 27, 28; **मई** 6, 7 अशुभ।

**मिथुन**– राशीश बुध उच्चस्थ सूर्य के साथ है। सेहत ठीक रहे, आर्थिक लाभ भरपूर हो, निजीजनों से अनबन, बन्धुसुख, शत्रुप्रबल, राजपक्ष से लाभ, आय से व्यय अधिक। **अप्रैल** 19, 20, 21, 29, 30; **मई** 8, 9 अशुभ।

**कर्क**– कफ–पित्तविकार, आर्थिक लाभ होकर हानि, निजीजन–सहयोग, बन्धुकष्ट, सन्तानहेतु विशेष खर्च किंवा कष्ट–चिन्ता, शनि–मंगल का दान करें। नई योजना से लाभ। **अप्रैल** 13, 22, 23; **मई** 2, 3, 10, 11 अशुभ।

**सिंह**– सिर व नेत्रकष्ट, अर्थहानि, मित्र–बन्धु से मदद, यात्रा में कष्ट, गुप्त शत्रुभय, मासान्त में लाभ। **अप्रैल** 14, 15, 16, 24, 25, 26; **मई** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**कन्या**– वायुरोग, वृथाव्यय, भाई–बन्धुओं का कष्ट, शत्रु–प्रबल, मासमध्य के बाद समय अनुकूल रहे। **अप्रैल** 17, 18, 27, 28; **मई** 6, 7 अशुभ।

**तुला**– नेत्रकष्ट, वृथाव्यय, मित्र–बन्धु से मदद, सन्तानपक्ष हेतु खर्च, स्त्रीपक्ष से लाभ, कारोबार ठीक। **अप्रैल** 19, 20, 21, 29, 30; **मई** 8, 9 अशुभ।

**वृश्चिक**– वृथा कलह से बचें, अर्थलाभ, भ्रातृकष्ट, राजपक्ष से भय, कार्यान्तर/स्थानान्तर का योग, शनि–मंगल का दान करते रहें। **अप्रैल** 13, 22, 23; **मई** 2, 3, 10, 11 अशुभ।

**धनु**– सेहत ठीक, आर्थिक संकट, निज–बन्धु से मदद, स्त्रीपक्ष से लाभ, मासान्त अशुभ। **अप्रैल** 14, 15, 16, 24, 25, 26; **मई** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**मकर**– रक्त–पित्तविकार, अर्थहानि, मित्र–बन्धु से सुख/लाभ, पति/स्त्रीपक्ष से परेशानी, नई योजना से लाभ, संतानपक्ष से सुख। **अप्रैल** 17, 18, 27, 28; **मई** 6, 7 अशुभ।

**कुम्भ**– उदरविकार, अर्थलाभ होकर वृथाव्यय, निजीजनों से लाभ, संतानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीकष्ट, कारोबार में रद्दोबदल। **अप्रैल** 19, 20, 21, 29, 30; **मई** 8, 9 अशुभ।

**मीन**– सेहत ठीक, धनलाभ, बन्धुकष्ट, संतानपक्ष से खुशी, चोरभय, यात्रा में कष्ट हो। **अप्रैल** 13, 22, 23; **मई** 2, 3, 10, 11 अशुभ।

## ज्येष्ठ मास



### वृषसंक्रान्ति (14 मई से 13 जून, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नस्थ सूर्य पर शनि–मंगल की दृष्टि देश के कुछ प्रान्तों में उग्रवादजन्य अथवा प्राकृतिक आपदा से जनधनहानि का योग बनाती है। भीषण गर्मी व सूखा आदि से भी हानि हो। मुस्लिम – राष्ट्रों में विस्फोट व आगजनी आदि घटनाओं से भी हानि सम्भव है। कपास, चीनी, तेल, तिलहन आदि एवम् खाद्यपदार्थों में तेजी आए।

ज्येष्ठसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति

| भाव | ग्रह |
|---|---|
| 2 | सू. |
| 1 | बु. शु. |
| 3 | |
| 4 | |
| 5 | चं. गु. रा. |
| 6 | |
| 7 | |
| 8 | श. मं. |
| 9 | |
| 10 | |
| 11 | के. |
| 12 | |

**वृषसंक्रान्ति प्रवेशकाल = 14 मई, 2016 ई.; 16 घं. 41 मि. (I.S.T.)**
**मु. 30, पुण्यकाल 10 घं. 17 मि. बाद,**

### ज्येष्ठ मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** शनि–मंगल की स्थिति स्वास्थ्य खराब करेगी। चन्द्र–राहु योग मानसिक कष्टकारक है। आर्थिक–स्थिति कमजोर रहे। स्त्री कष्ट, सम्पत्ति–विवाद, माता–पिता को कष्ट। कारोबार कुछ ठीक रहे। **मई** 22, 23, 31; **जून** 1, 8, 9 अशुभ।

**वृष–** मित्र–बन्धुकष्ट, रोगभय, शत्रुप्रबल, धनलाभ होकर हाथ से निकले, संतानपक्ष से सुख, कार्यक्षेत्र में संघर्ष से सफलता प्राप्त हों। **मई** 14, 15, 24, 25; **जून** 2, 3, 10, 11, 12 अशुभ।

**मिथुन–** मानसिक व शारीरिक स्वास्थ्य कुछ खराब रहे। आय–व्यय बराबर। सन्तानकष्ट व चिन्ता, पारिवारिक उलझनें बढ़ें, कारोबार में प्रगति। **मई** 17, 18, 26, 27, 28; **जून** 4, 5,13 **अशुभ।**

**कर्क–** शरीर–कष्ट, धनलाभ, परिवार–कष्ट, सन्तानपक्ष से शुभ समाचार, स्त्रीकष्ट, व्यापार में लाभ, राजपक्ष से लाभ, कार्यक्षेत्र उज्जवल रहे। **मई** 19, 20, 21, 29, 30; **जून** 6, 7 अशुभ।

**सिंह–** शरीर–कष्ट, रोगभय, आर्थिक-स्थिति कमजोर, मित्र–बन्धु को तकलीफ, संतानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीपक्ष से हानि, कारोबार में रद्दोबदल। **मई** 22, 23, 31; **जून** 1, 8, 9 अशुभ।

**कन्या–** स्वास्थ्य ठीक रहे। स्त्रीपक्ष से सुख–लाभ रहे। पारिवारिक जीवन में असन्तोष रहे। बन्धुकष्ट, संततिचिन्ता, कारोबार में उन्नति। **मई** 14, 15, 24, 25; **जून** 2, 3, 10, 11, 12 अशुभ।

**तुला–** सिरो–व्यथा, शरीर–कष्ट, स्त्रीकष्ट, रोगभय, नई योजनाओं से कारोबार में प्रगति, परिवार–सुख, खर्चविशेष, आय–व्यय बराबर। **मई** 17, 18, 26, 27, 28; **जून** 4, 5, 13 **अशुभ।**

**वृश्चिक–** स्वास्थ्य ठीक, स्त्रीपक्ष शुभ, संतानपक्ष से चिन्ता एवं सन्तान हेतु खर्च। आय सें व्यय अधिक, बन्धुकष्ट, कारोबार ठीक। **मई** 19, 20, 21, 29, 30; **जून** 6, 7 अशुभ।

**धनु–** शरीर–कष्ट, वायुविकार, मानसिक परेशानी, पारिवारिक उलझनें बढ़ें, स्त्रीपक्ष से चिन्ता, संतानकष्ट, आर्थिक स्थिति कमजोर। **मई** 22, 23, 31; **जून** 1, 8, 9 अशुभ।

**मकर–** स्वास्थ्य निर्बल रहे, आर्थिक स्थिति कमजोर। स्त्रीपक्ष से चिन्ता, बन्धुकष्ट, पारिवारिक–सुखहानि, कार्यक्षेत्र में संघर्ष से प्रगति। **मई** 14, 15, 24, 25; **जून** 2, 3, 10, 11, 12 अशुभ।

**कुम्भ–** रोगभय, शत्रुपक्ष से हानि, बन्धुकष्ट, धनलाभ, स्त्रीसुख, संतति-चिन्ता, कारोबार में हानि, आय–व्यय बराबर। **मई** 17, 18, 26, 27, 28; **जून** 4, 5, 13 अशुभ।

**मीन–** स्वास्थ्य–हानि, शत्रु से भय, रोगभय, स्त्रीपक्ष से लाभ, बन्धुसुख, शुभसमाचार, सन्तान पर खर्च, कारोबार कमजोर, दुर्घटना भय। **मई** 19; 20, 21, 29, 30; **जून** 6, 7 अशुभ।

## आषाढ़ मास



### मिथुनसंक्रान्ति (14 जून से 15 जुलाई, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नेश बुध का द्वादशेश शुक्र के साथ राशि–वैपर्यय है तथा बुध छठे स्थान में स्थित शनि–मंगल के साथ सम–सप्तक योग भी बना रहा है, जोकि राजनैतिक दृष्टि से सामाजिक प्रगतिपद–योजनाओं में बाधा उपस्थित करने वाला है। लेकिन नवम–स्थान पर गुरु की दृष्टि तथा पञ्चमेश शुक्र के लग्न में होने से नई योजनाएं कार्यान्वित होंगी। ईराकादि मुस्लिम राष्ट्रों में उग्रवादजन्य कष्टप्रद घटनाएं हो सकती हैं। उत्तरी भारत, नेपाल आदि में भी प्राकृतिक प्रकोप से हानि सम्भव है। शनि–मंगल अनाज व दालवाना आदि में महंगाई से तेजी बनाएंगे।

**आषाढ़संक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

4
2 बु.
5 गु.रा.
सू. 3 शु.
1
6 चं.
12
7
9
11 के.
मं. 8 श.
10

मिथुनसंक्रान्ति प्रवेशकाल =14 जून, 2016 ई., 23 घं. 20 मि. (I.S.T.)
मु. 30, पुण्यकाल मध्याह्न बाद.

### आषाढ़ मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** स्वास्थ्य ठीक रहे। आर्थिक लाभ, किन्तु खर्च विशेष हो। मित्र–बन्धु सुख, शत्रु प्रबल, स्त्रीपक्ष से लाभ, संतानपक्ष शुभ, रोग व चोटभय। शनि–मंगल का दान करें। **जून** 18, 19, 27, 28; **जुलाई** 6, 7, 14, 15 अशुभ।

**वृष–** स्वास्थ्य ठीक रहे। धनहानि, आय से व्यय अधिक, बन्धुसुख, संतति–कष्ट, योजनाओं में बाधा उपस्थित हो, स्त्री कष्ट, कारोबार में प्रगति। **जून** 20, 21, 22, 29, 30; **जुलाई** 8, 9 अशुभ।

**मिथुन–** सेहत ठीक रहे। कारोबार ठीक। धन व परिवार–सुख। बन्धुसुख, सम्पति–विवाद, कष्टभय, संतानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट। **जून** 14, 23, 24; जुलाई 1, 2, 10, 11, 12, अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, मन प्रसन्न रहे। कारोबार में प्रगति। धनसुख लेकिन सम्पत्ति–विवाद में हानिभय। बन्धुकष्ट रहे। संतति-चिन्ता, स्त्रीपक्ष से हानि। **जून** 15, 16, 17, 25, 26; **जुलाई** 3, 4, 5 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक। घरेलू झंझट, नेत्रकष्टभय, मित्र–बन्धु सुख, संतानपक्ष से सुख, कारोबार में रुकावट, स्त्रीपक्ष शुभ। **जून** 18, 19, 27, 28; **जुलाई** 6, 7, 14, 15 अशुभ।

**कन्या–** देहकष्ट, रोगभय, कारोबार मध्यम, स्वजनों से सम्पत्ति विवाद, योजनाओं में सफलता, संतति सुख, स्त्रीकष्ट, शनि–मंगल का दान करें। **जून** 20, 21, 22, 29, 30; **जुलाई** 8, 9 अशुभ।

**तुला–** स्वास्थ्य ठीक रहे। मानसिक–शान्ति, धनहानि, नेत्रकष्ट सम्भव है। बन्धुकष्ट, स्थिर–सम्पत्ति विवाद सुलझे, संतानपक्ष से हानि, स्त्रीकष्ट। **जून** 14, 23, 24; **जुलाई** 1, 2, 10, 11, 12 **अशुभ।**

**वृश्चिक–** सेहत ठीक। धर्म–कर्म में मन लगे, धनक्षय, घरेलू झगड़े हल हों। सम्पत्ति–लाभ, सन्तान–सुख रहे। स्त्रीपक्ष शुभ। कारोबार में रुकावट। **जून** 15, 16, 17, 25, 26; **जुलाई** 3, 4, 5 अशुभ।

**धनु–** स्वास्थ्य निर्बल। स्त्रीपक्ष से लाभ। भ्रातृसुख, सम्पत्तिलाभ, संतति सुख रहे। मानसिक कष्ट, योजनाओं में सफलता मिले। कार्यक्षेत्र में संघर्ष बढ़े। **जून** 18, 19, 27, 28; **जुलाई** 6, 7, 14, 15 अशुभ।

**मकर–** स्वास्थ्य ठीक रहे। स्त्रीसुख व मन प्रसन्न रहे। सम्पत्ति सुख व धन लाभ। मित्र–बन्धु का सहयोग मिले। संतानपक्ष शुभ, शत्रु दबे रहें। कारोबार ठीक। **जून** 20, 21, 22, 29, 30; **जुलाई** 8, 9 अशुभ।

**कुम्भ–** देहकष्ट, मन अशान्त, धन व परिवार–सुख, भ्रातृसुख–लाभ, संतति–चिन्ता, स्त्रीसुख, चोटभय, कारोबार में रुकावट। **जून** 14, 23, 24; **जुलाई** 1, 2, 10, 11, 12 अशुभ।

**मीन–** स्वास्थ्य ठीक, स्त्रीकष्ट, शनि–मंगल का दान करें। बन्धु–सुख, सम्पत्ति–सम्बन्धी विवाद सुलझें। संतानपक्ष से प्रसन्ता रहे। कारोबार में रुकावट। **जून** 15, 16, 17, 25, 26; **जुलाई** 3, 4, 5 अशुभ।

## श्रावण मास



## कर्कसंक्रान्ति (16 जुलाई से 15 अगस्त, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नेश चन्द्रमा पञ्चम अर्थात् योजना स्थान में नीचराशिस्थ एवम् शनि–मंगल से आक्रान्त है। नवमेश धनस्थान में तथा लाभेश व सुखेश शुक्र लग्न में है। मंगल की स्थिति दृढ़ है। धनस्थ गुरु व मंगल की स्थिति सरकार की प्रगतिपद योजनाओं में धन–सम्बन्धी समस्याओं का हल निकाल लेगी। फिर भी चन्द्रमा की निर्बल-स्थिति महंगाई से आम जनता के लिए परेशानीकारक ही रहेगी। तिलहन, गुड़, अनाज तेज रहेंगे।

**श्रावणसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

गु. 5 रा. | 3 | 6 | सू. 4 बु. शु. | 2 | 7 | 1 | श.8 मं.चं. | 10 | 12 | 9 | 11 के.

| कर्कसंक्रान्ति प्रवेशकाल = 16 जुलाई, 2016 ई.; 10 घं. 15 मि. (I.S.T.) मु. 30, पुण्यकाल 16 घं. 39 मि. तक, |
|---|

### श्रावण मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** मनोबल कमजोर रहे। धनस्थान में गुरु आर्थिक स्थिति मजबूत करें। मित्र–बन्धु सुख ठीक, सम्पदा लाभ, सन्तानपक्ष से चिन्ता, मन अशान्त, कारोबार ठीक। **जुलाई** 16, 17, 24, 25; **अगस्त** 2, 3, 12, 13 अशुभ।

**वृष–** सेहत गड़बड़, आर्थिक स्थिति निर्बल, निजीजनों को कष्ट, शनि–मंगल कष्टकारक हैं। रक्तविकार, वायु रोग, संतानपक्ष शुभ। गुप्तशत्रु से सावधान, स्त्रीकष्ट। **जुलाई** 18, 19, 27, 28; **अगस्त** 4, 5, 14, 15 अशुभ।

**मिथुन–** स्वास्थ्य कमजोर, आय–व्यय बराबर, मित्र–बन्धु को कष्ट, धनहानि, पराक्रम बढ़े, संतानपक्ष शुभ, शत्रु व रोगभय, स्त्रीपक्ष से हानि। **जुलाई** 20; 21, 29, 30; **अगस्त** 7, 8 अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, घरेलू झगड़े, मानसिक कष्ट, स्त्रीपक्ष से लाभ, मित्र–बधु का सहयोग मिले। नेत्रकष्ट, संतति-चिन्ता, सम्पदालाभ, अचानक खर्च। **जुलाई** 22, 23, 31 ; **अगस्त** 1, 9, 10, 11 **अशुभ**।

**सिंह–** क्रोध बढ़े, मानसिक कष्ट, धनलाभ, पारिवारिक झगड़े सुलझें, संतानपक्ष शुभ, सम्पदा–सुख, स्त्रीकष्ट। शनि–मंगल का दान करें। **जुलाई** 16, 17, 24, 25; **अगस्त** 2, 3, 12, 13 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक लेकिन मानसिक कष्ट रहे। आय से व्यय अधिक, नेत्रकष्ट, भ्रातृकष्ट, सम्पदा–सुख, सन्तानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीकष्ट। **जुलाई** 18, 19, 27, 28; **अगस्त** 4, 5, 14, 15 अशुभ।

**तुला–** सेहत ठीक, मन परेशान, आर्थिक संकट, घरेलू झगड़े, मित्र–बन्धु से अनबन, सम्पत्तिलाभ, संतति–चिन्ता, स्त्रीकष्ट, रोगभय। **जुलाई** 20, 21, 29, 30; **अगस्त** 7, 8 अशुभ।

**वृश्चिक–** उदर–विकार, धनलाभ, परिवार–सुख, कारोबार ठीक, भ्रातृसुख, सन्तानपक्ष से चिन्ता, शत्रु व रोगभय, स्त्रीपक्ष से सुख रहे। **जुलाई** 22, 23, 31 ; **अगस्त** 1, 9, 10, 11 **अशुभ**।

**धनु–** सेहत गड़बड़, धनलाभ होकर हानि, बन्धुकष्ट, सम्पदाहानि, संतति–चिन्ता, शत्रु दबे रहें, कारोबार में हानि। **जुलाई** 16, 17, 24, 25; **अगस्त** 2, 3, 12, 13 अशुभ।

**मकर–** मानसिक व शारीरिक कष्ट, शनि–मंगल का दान करें। राजभय, मित्र–बन्धु सुख, संतानपक्ष शुभ, स्त्री व परिवार का सुख, कारोबार गड़बड़। **जुलाई** 18, 19, 27, 28; **अगस्त** 4, 5, 14, 15 अशुभ।

**कुम्भ–** सेहत ठीक, स्त्रीकष्ट, मानसिक परेशानी, बन्धुसुख, धन व सम्पत्ति सुख, संतानपक्ष ठीक, कारोबार में लाभ। **जुलाई** 20, 21, 29, 30; **अगस्त** 7, 8 अशुभ।

**मीन–** सेहत ठीक रहे, रोग व शत्रुभय, धनहानि, भ्रातृसुख, सम्पत्तिलाभ, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख ठीक रहे, पराक्रम बना रहेगा। **जुलाई** 22, 23, 31 ; **अगस्त** 1, 9, 10, 11 **अशुभ**।

## भाद्रपद मास



### सिंहसंक्रान्ति (16 अगस्त से 15 सितंबर, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नस्थ ग्रहचतुष्टयी पर शनि की विशेष दृष्टि तथा चतुर्थ भाव में शनि–मंगल का एकराशि-सम्बन्ध कहीं उग्रवाद व अग्निकाण्ड आदि से अशान्ति का कारण बने। किसी मुस्लिमराष्ट्र में स्थिति अधिक खराब हो। महंगाई बढ़े, जनता में असन्तोष रहे। भारत की प्रभावराशि मकर व चन्द्रमा पर पञ्चमेश गुरु की दृष्टि होने से केन्द्रीय शासन की कुशलता से प्रगतिपद योजनाओं में सफलता प्राप्त होगी। घी, चीनी, पैट्रोल, डीज़ल एवम् खाद्य पदार्थ तेज रहेंगे।

**भाद्रपदसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

गु. 6 | 4 | 7 | सू. 5 बु. शु.रा. | 3 | श. 8 मं. | 2 | 9 | 11 के. | 1 | चं.10 | 12

**सिंहसंक्रान्ति प्रवेशकाल = 16 अगस्त, 2016 ई.; 18 घं. 40 मि. (I.S.T.)**
**मु. 45, पुण्यकाल 12 घं. 16 मि. बाद,**

### भाद्रपद मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** सेहत ठीक रहे, मित्रबन्धु का सहयोग मिले। यात्रा में कष्ट। जायदाद सम्बन्धी स्थिर संपत्ति-विवाद, सन्तान का सुख मिले। स्त्रीकष्ट, कारोबार में संघर्ष रहे। **अगस्त** 21, 22, 29, 30; **सितंबर** 8, 9 अशुभ।

**वृष–** सेहत ठीक रहे, मित्र–बन्धुकष्ट, सम्पत्ति सुख रहे। सन्तानपक्ष शुभ, रोग व शत्रुभय, पराक्रम बढ़े, स्त्रीपक्ष से सुख–लाभ, कारोबार में हानि। **अगस्त** 23, 24; **सितंबर** 1, 2, 11, 12 अशुभ।

**मिथुन–** स्वास्थ्य निर्बल रहे। नेत्रकष्ट, वृथा–विवाद से बचें। निजीजनों से लाभ, सम्पत्ति–विवाद, संतानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीपक्ष शुभ, वृथाव्यय। **अगस्त** 17, 18, 25, 26; **सितंबर** 3, 4, 13, 14 अशुभ।

**कर्क–** रोगभय, क्रोध बढ़े, रक्तचाप से परेशानी सम्भव, नई योजना से कार्यक्षेत्र में उन्नति, धनलाभ, संतानपक्ष शुभ, शुभसमाचार, स्त्रीकष्ट, शनि–मंगल का दान करें। **अगस्त** 19, 20, 27, 28; **सितंबर** 6, 7, 15 अशुभ।

**सिंह–** स्वास्थ्य ठीक रहे, किन्तु नेत्रकष्ट सम्भव। आय से व्यय अधिक। बन्धुकष्ट, सम्पदा–लाभ। सन्तानकष्ट, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार में तरक्की। **अगस्त** 21, 22, 29, 30; **सितंबर** 8, 9 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक रहे, घरेलू झगड़े, मित्र–बन्धु सहयोग, सम्पदा मिले। संतानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीपक्ष से सुख रहे। कारोबार में गड़बड़। **अगस्त** 23, 24; **सितंबर** 1, 2, 11, 12 अशुभ।

**तुला–** सेहत खराब रहे, उदरविकार, अपव्यय, पराक्रम व कार्यकुशलता से कारोबार में प्रगति हो। बन्धुसुख, संतान व स्त्रीपक्ष से चिन्ता। **अगस्त** 17, 18, 25, 26; **सितंबर** 3, 4, 13, 14 अशुभ।

**वृश्चिक–** स्वास्थ्य ठीक रहे, आय–व्यय बराबर। बन्धुकष्ट, सम्पत्ति–विवाद। संतानपक्ष शुभ, शत्रु प्रबल, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **अगस्त** 19, 20, 27, 28; **सितंबर** 6, 7, 15 अशुभ।

**धनु–** सेहत ठीक रहे, धन व सम्पत्ति–सुखलाभ, भ्रातृसुख मिले, संतानपक्ष शुभ। वृथा व्यय हो। स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार ठीक। **अगस्त** 21, 22, 29, 30; **सितंबर** 8, 9 अशुभ।

**मकर–** रक्त–पित्तविकार, स्त्रीकष्ट, धन–सम्पत्ति सुख, मित्र–बन्धु का सहयोग रहे। संतानपक्ष से शुभ समाचार, कारोबार में रद्दोबदल। **अगस्त** 23, 24; **सितंबर** 1, 2, 11, 12 अशुभ।

**कुम्भ–** स्वास्थ्य ठीक रहे, धनहानिभय, मित्र–बन्धुसुख मिले। सम्पत्ति-सम्बन्धी विवाद सुलझें। संतानपक्ष शुभ, रोगभय, शत्रु प्रबल, स्त्रीसुख। **अगस्त** 17, 18, 25, 26; **सितंबर** 3, 4, 13, 14 अशुभ।

**मीन–** स्वास्थ्य ठीक रहे, घरेलू झगड़े, वृथा–व्यय हो। मित्र–बन्धु से सहयोग। संतानकष्ट, शनि–मंगल का दान करें। स्त्रीसुख ठीक, कारोबार ठीक। **अगस्त** 19, 20, 27, 28; **सितंबर** 6, 7, 15 अशुभ।

## आश्विन मास



### कन्या–संक्रान्ति (16 सितम्बर से 16 अक्तूबर, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** द्वादशेश सूर्य लग्न में और लग्नेश बुध द्वादशस्थ है। धनेश शुक्र भी लग्नस्थ नीच है। अतः आर्थिक स्थिति कमज़ोर होने के बावजूद भी केन्द्रीय शासन–सत्ता को दूसरी पार्टियों का सहयोग मिलने से देश में विकासकार्यों में प्रगति होगी। शनि–मंगल का तृतीयस्थ होना उच्चपदासीन नेताओं की कार्यक्षमता को बढ़ाएगा। लग्नस्थ गुरु, सूर्य–शुक्र से युक्त होने पर देश में स्वच्छशासन व पारदर्शिता को बढ़ावा मिलेगा। पाक, अफगानिस्तान व इराकादि मुस्लिम राष्ट्रों में अशान्ति रहे। गुड़, अनाज, दालवाना व तिलहनों में तेजी सम्भव है।

**आश्विनसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

7
बु. 5 रा.
मं.श.8
सू. 6 गु. शु.
4
9
3
10
12
2
चं.11के.
1

| |
|---|
| कन्या–संक्रान्ति प्रवेशकाल =16 सितंबर, 2016 ई.; 18 घं. 35 मि. (I.S.T.) मु. 30, पुण्यकाल 12 घं. 11 मि. बाद. |

### आश्विन मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** पित्त–विकार, शत्रु एवम् रोगभय, धनहानि, नेत्रकष्ट, पराक्रम बढ़े, सम्पदालाभ, स्त्रीसुख, सन्तान पक्ष भी ठीक रहे, कारोबार कमजोर। **सितंबर** 17, 18, 25, 26, 27; **अक्तूबर** 5, 6, 7, 15, 16 अशुभ।

**वृष–** नेत्रकष्ट, पारिवारिक कलह, धनलाभ, भ्रातृपक्ष से हानि सम्पदा–सुख, संतानकष्ट, शत्रुओं से सावधान, स्त्रीसुख, कारोबार में हानि। **सितंबर** 19, 20, 28, 29; **अक्तूबर** 8, 9 अशुभ।

**मिथुन–** सेहत ठीक, क्रोध बढ़े, धनलाभ, भ्रातृसुख, स्थिर सम्पत्ति–विवाद, सन्तानपक्ष से सुख मिले, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **सितंबर** 21, 22; **अक्तूबर** 1, 2, 10, 11 अशुभ।

**कर्क–** नेत्रकष्ट, आय से व्यय अधिक, बन्धुकष्ट, सम्पत्ति–सुख, सन्तानपक्ष से चिन्ता, गुप्त शत्रु से सावधान, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **सितंबर** 23, 24; **अक्तूबर** 3, 4, 12, 13, 14 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक, घरेलू झगड़े, बन्धुसुख, सम्पत्ति–लाभ, संतानकष्ट, स्त्रीपक्ष से अनबन, कारोबार में हानिभय। **सितंबर** 17, 18, 25, 26, 27; **अक्तूबर** 5, 6, 7, 15, 16 अशुभ।

**कन्या–** पेट में गड़बड़, मन अशान्त, धनहानि, मित्र–बन्धु सहयोग, संतानपक्ष से चिन्ता, शत्रु–रोगभय, कारोबार ठीक। **सितंबर** 19, 20, 28, 29; **अक्तूबर** 8, 9 अशुभ।

**तुला–** सेहत ठीक, मानसिक परेशानी, धन व परिवार–सुख, भ्रातृपक्ष से सहयोग मिले, संतानपक्ष से चिन्ता, मित्रों से अनबन, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **सितंबर** 21, 22; **अक्तूबर** 1, 2, 10, 11 अशुभ।

**वृश्चिक–** सेहत ठीक, आय से व्यय अधिक, भ्रातृसुख, सम्पत्ति–विवाद, संतान पर खर्च, स्त्रीपक्ष से हानि, राजपक्ष से भय। **सितंबर** 23, 24; **अक्तूबर** 3, 4, 12, 13, 14 अशुभ।

**धनु–** सेहत ठीक, स्त्रीकष्ट, शनि–मंगल का दान करें। धन–सम्पत्ति–लाभ, संतानपक्ष शुभ, कारोबार की चिन्ता, भ्रातृकष्ट। **सितंबर** 17, 18, 25, 26, 27; **अक्तूबर** 5, 6, 7, 15, 16 अशुभ।

**मकर–** स्वास्थ्य ठीक, धनलाभ, मित्र–बन्धु सहयोग मिले, सम्पदाहानि–भय, संतानपक्ष से चिन्ता, शत्रुप्रबल, स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार में प्रगति। **सितंबर** 19, 20, 28, 29; **अक्तूबर** 8, 9 अशुभ।

**कुम्भ–** स्वास्थ्य कमज़ोर, मानसिक कष्ट, आय से व्यय अधिक, बन्धुसुख, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति। **सितंबर** 21, 22; **अक्तूबर** 1, 2, 10, 11 अशुभ।

**मीन–** सेहत ठीक, धन–सम्पति सुख, परिवार–सुख ठीक, सम्पत्ति–लाभ, सन्तानपक्ष शुभ। मातृ–पितृकष्ट, स्त्रीपक्ष से चिन्ता, कारोबार गड़बड़। **सितंबर** 23, 24; **अक्तूबर** 3, 4, 12, 13, 14 अशुभ।

## कार्तिक मास



### तुलासंक्रान्ति (17 अक्तूबर से 14 नवम्बर, सन् 2016 ई. )

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नस्थ नीच राशि का सूर्य पाकिस्तान, नेपाल, अफगानिस्तान व चीन आदि में भूकम्प आदि प्राकृतिक प्रकोप से हानि करेगा। अथवा किसी प्रतिष्ठित व्यक्ति का पद रिक्त भी हो सकता है। द्वितीयस्थ शनि–शुक्र एवम् तृतीस्थ धनेश मंगल कदाचित् आर्थिक–स्थिति में सुधार लाएगा, लेकिन व्यय स्थान में बुध बलवान् होने से कुछ देशों में व्यापारिक सम्बन्ध खराब होने से आर्थिक संकट भी पैदा हो सकता है। तेल, गुड़, चीनी और जनजीवनोपयोगी वस्तुओं में तेज़ी रहे।

**कार्तिकसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

- सू. 7
- श. 8 शु.
- मं.9
- 10
- के.11
- 12
- चं.1
- 2
- 3
- 4
- 5 रा.
- 6 बु. गु.

> तुला–संक्रान्ति प्रवेशकाल =17 अक्तूबर, 2016 ई.; 6 घं. 31 मि. (I.S.T.)
> मु. 30, पुण्यकाल मध्याह्न तक,

### कार्तिक मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** रक्त–पित्तविकार, आर्थिक स्थिति सुधरे, भ्रातृसुख, सम्पत्तिलाभ, संतानपक्ष से चिन्ता रहे, शत्रुओं से हानि सम्भव, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक रहे। **अक्तूबर** 23, 24; **नवम्बर** 1, 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**वृष–** स्वास्थ्य ठीक, किन्तु नेत्रकष्ट सम्भव, धनलाभ, मित्र–बन्धुसुख, स्थिर सम्पदा-विवाद, सन्तानपक्ष से शुभ समाचार, शत्रुभय, स्त्रीसुख, कारोबार में हानि। **अक्तूबर** 17, 18, 25, 26; **नवम्बर** 4, 5, 13, 14 अशुभ।

**मिथुन–** स्वास्थ्य ठीक, क्रोध बढ़े, धन–हानिभय, भ्रातृकष्ट, सम्पदा–सुख, कारोबार में प्रगति, स्त्रीसुख, सन्तानपक्ष भी ठीक रहे। **अक्तूबर** 19, 20, 27, 28, 29; **नवम्बर** 6, 7, 8 अशुभ।

**कर्क–** नेत्रकष्ट, घरेलू झगड़े, मित्र–बन्धुसुख, सन्तानपक्ष शुभ रहे। स्त्रीपक्ष से सुख मिले, शत्रु दबे रहें, कारोबार में रुकावट। **अक्तूबर** 21, 22, 30, 31; **नवम्बर** 9, 10 अशुभ।

**सिंह–** शरीर–कष्ट, उदर–विकार, धनलाभ, परिवार–सुख, भ्रातृसुख, सम्पत्ति–लाभ, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **अक्तूबर** 23, 24; **नवम्बर** 1, 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक, धनलाभ, परिवार सुख ठीक, मित्र–बन्धु–सुख, स्त्रीपक्ष से लाभ मिले, सन्तानपक्ष शुभ, रोग व शत्रुभय, कारोबार ठीक। **अक्तूबर** 17, 18, 25, 26; **नवम्बर** 4, 5, 13, 14 अशुभ।

**तुला–** सेहत ठीक रहे, आर्थिकस्थिति सुधरे, भ्रातृसुख ठीक, सम्पदालाभ, सन्तानपक्ष से चिन्ता, शत्रुपक्ष से हानिभय, स्त्रीकष्ट, कारोबार कुछ ठीक। **अक्तूबर** 19, 20, 27, 28, 29; **नवम्बर** 6, 7, 8 अशुभ।

**वृश्चिक–** सेहत ठीक रहे, धन व परिवार का सुख मिले, स्थिरसम्पत्ति–विवाद, संतानपक्ष ठीक, शुभ–समाचार, रोगभय, स्त्रीकष्ट, कारोबार में रुकावट। **अक्तूबर** 21, 22, 30, 31; **नवम्बर** 9, 10 अशुभ।

**धनु–** स्वास्थ्य–सुख शुभ रहे, धन–सम्पत्ति से सुखलाभ, बन्धुकष्ट, सन्तानकष्ट, स्त्रीपक्ष से सहयोग, कारोबार में प्रगति। **अक्तूबर** 23, 24; **नवम्बर** 1, 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**मकर–** स्वास्थ्य ठीक रहे, घरेलू झंझट, धनहानि, मित्र–बन्धुसुख, सन्तानपक्ष शुभ, शत्रु दबे रहें, स्त्रीसुख मिले, कारोबार ठीक रहे। **अक्तूबर** 17, 18, 25, 26; **नवम्बर** 4, 5, 13, 14 अशुभ।

**कुम्भ–** उदरविकार, धन व परिवार सुखलाभ, भ्रातृकष्ट, पराक्रम में कमी, सम्पदा-सुख, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति। **अक्तूबर** 19, 20, 27, 28, 29; नवम्बर 6, 7, 8 अशुभ।

**मीन–** स्वास्थ्य ठीक रहे, पारिवारिक कलह, आय से व्यय अधिक, बन्धुसुख, सम्पदालाभ, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीपक्ष से सुख मिले, कारोबार ठीक। **अक्तूबर** 21, 22, 30, 31; **नवम्बर** 9, 10 अशुभ।

## मार्गशीर्ष मास



### वृश्चिकसंक्रान्ति (15 नवम्बर से 14 दिसम्बर, सन् 2016 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति**— लग्नस्थ वृश्चिक राशि में सूर्य, शनि व बुध का योग राजनैतिक दृष्टि से कष्टप्रद स्थिति बनाने वाला है। विशेषकर सिंह व मकर राशि वाले राजनीतिज्ञों को अपनी सुरक्षा का ध्यान रखना चाहिए। लेकिन पञ्चम (योजना) स्थान पर गुरु की दृष्टि तथा सप्तम स्थान में चन्द्रमा के उच्च राशिस्थ होने से सरकार की जन–कल्याण योजनाओं में प्रगति एवम् सफलता का संकेत मिलता है। साथ ही राहु–केतु व शनि की स्थिति पूर्वोत्तरवर्ती राज्यों एवम् देशों में उग्रवादजन्य उपद्रवों अथवा प्राकृतिक आपदा से जन–धन–हानि का योग भी बनाती है। तिलहन, दालवाना एवम् कॉस्मैटिक्स में तेजी सम्भव है।

**मार्गशीर्षसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

शु. 9
7
मं.10
सू. 8 श. बु.
6 गु.
के. 11
5 रा.
12
2 चं.
4
1
3

> वृश्चिक–संक्रान्ति प्रवेशकाल =15 नवंबर, 2016 ई.; 30 घं. 17 मि. (I.S.T.) मु. 45, पुण्यकाल अगले दिन मध्याह्न तक,

### मार्गशीर्ष मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष**— पित्त–वायुविकार, धनलाभ, लेकिन खर्चविशेष, बन्धुसुख, पराक्रम बढ़े, माता–पिता को कष्ट, संतानपक्ष से सुख, शत्रुप्रबल, स्त्रीसुख, कारोबार गड़बड़। **नवम्बर** 19, 20, 29, 30; **दिसम्बर** 8, 9 अशुभ।

**वृष**— सेहत ठीक, आय से व्यय अधिक, बन्धुकष्ट, सम्पदा सुख, संतानपक्ष शुभ, स्त्रीपक्ष से हानि, कारोबार में रुकावट। **नवम्बर** 21, 22, 23; **दिसम्बर** 1, 2, 3, 10, 11 अशुभ।

**मिथुन**— शरीर-कष्ट, ब्लड–प्रैशर, घरेलू झंझट, मित्र–बन्धु का सहयोग मिले, सम्पदा–सुख, संतान एवम् शुभकार्य पर खर्च, स्त्रीसुखलाभ। **नवम्बर** 15, 16, 24, 25; **दिसम्बर** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**कर्क**— उदर–विकार, धन व परिवार का सुख, बन्धुसुख, संतानपक्ष ठीक, सम्पदा लाभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति। **नवंबर** 17, 18, 26, 27, 28; **दिसम्बर** 6, 7, 14 अशुभ।

**सिंह**— सेहत ठीक, धनलाभ, भ्रातृसुख, पराक्रम बढ़े, सम्पदा मिले, संतानपक्ष शुभ, स्त्रीपक्ष से सुखलाभ, कारोबार में प्रगति। **नवम्बर** 19, 20, 29, 30; **दिसम्बर** 8, 9 अशुभ।

**कन्या**— सेहत ठीक, धन–सम्पत्ति सुखलाभ, बन्धुकष्ट, संतानपक्ष से चिन्ता, वृथाव्यय, स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार ठीक। **नवम्बर** 21, 22, 23; **दिसम्बर** 1, 2, 3, 10, 11 अशुभ।

**तुला**— सेहत ठीक रहे, धन–हानिभय, मित्रबन्धु सुख, स्थिरसम्पदा–विवाद, योजनाओं में सफलता, संतानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार की चिन्ता। **नवम्बर** 15, 16, 24, 25; **दिसम्बर** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**वृश्चिक**— स्वास्थ्य गड़बड़, रोग एवम् शत्रुभय, सद्व्यय, बन्धुकष्ट, स्त्री एवम् संतानपक्ष शुभ, कारोबार में उन्नति। **नवंबर** 17, 18, 26, 27, 28; **दिसम्बर** 6, 7, 14 अशुभ।

**धनु**— सेहत ठीक रहे, घरेलू झंझट, मित्र–बन्धु का सहयोग मिले, संतानकष्ट, स्त्रीसुख ठीक, शुभकार्य सम्पन्न हों, कारोबार ठीक। **नवम्बर** 19, 20, 29, 30; **दिसम्बर** 8, 9 अशुभ।

**मकर**— उदर–विकार, परिवार–सुख, बन्धुसुख, स्थिर सम्पदा–विवाद, संतानपक्ष शुभ, शत्रु–हानिभय, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **नवम्बर** 21, 22, 23; **दिसम्बर** 1, 2, 3, 10, 11 अशुभ।

**कुम्भ**— सेहत ठीक रहे, धन–सम्पत्ति–सुख–लाभ, बन्धुसुख, पराक्रम बढ़े, सन्तानपक्ष ठीक, स्त्रीसुख मिले, धर्म–कर्म में मन लगे। **नवम्बर** 15, 16, 24, 25; **दिसम्बर** 4, 5, 12, 13 अशुभ।

**मीन**— सेहत ठीक रहे, परिवारिक कलह, भ्रातृपक्ष से हानि, मातृकष्ट, योजना असफल, संतानपक्ष से चिंता, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **नवंबर** 17, 18, 26, 27, 28; **दिसम्बर** 6, 7, 14 अशुभ।

## पौष मास



**धनुसंक्रान्ति (15 दिसम्बर, 2016 ई. से 13 जनवरी, सन् 2017 ई. )**

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्न में बुधादित्य–योग है। नवम–दशमपति का लग्न में एकत्र होना तथा गुरु की चतुर्थ भाव पर दृष्टि देश में नई–नई प्रगतिपद योजनाओं की सफलता में सहायक बनेगी। लेकिन धनेश शनि व्यय स्थान में होने से आर्थिक-स्थिति में गिरावट आ सकती है। व्ययस्थान का शनि और भाग्यस्थान का राहु घी, गुड़, चना, चावल एवम् खाद्य–पदार्थों में तेजीकारक बनते हैं।

**पौषसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

| | | |
|---|---|---|
| शु. 10 | | 8 श. |
| 11 के. मं. | सू. 9 बु. | 7 |
| 12 | | 6 गु. |
| 1 | चं. 3 | रा. 5 |
| 2 | | 4 |

धनु–संक्रान्ति प्रवेशकाल =15 दिसंबर, 2016 ई.; 20 घं. 55 मि. (I.S.T.) मु. 45, पुण्यकाल मध्याह्न बाद,

### पौष मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** स्थान–परिवर्तन की योजना बने, कारोबार में प्रगति, धनलाभ होकर हानि, बन्धुकष्ट, सम्पदा–सुख, सन्तानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीसुख। **दिसम्बर** 16, 17, 18, 26, 27; **जनवरी ( 2017 ई. )** 5, 6 ,13 अशुभ।

**वृष–** सेहत ठीक रहे, घरेलू झंझट, मित्र–बन्धु का सहयोग मिले, सन्तानपक्ष से सुख, स्त्रीपक्ष शुभ, शुभकार्यों पर खर्च, कारोबार में प्रगति। **दिसम्बर** 19, 20, 28, 29, 30; **जनवरी ( 2017 ई. )** 7, 8 अशुभ।

**मिथुन–** सिर व नेत्रकष्ट, क्रोध बढ़े, धन व परिवार–सुख, बन्धुसुख, संतानसुख, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **दिसम्बर** 21, 22, 31; **जनवरी ( 2017 ई. )** 1, 9, 10 अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, वृथाव्यय, बन्धुसुख, सम्पत्तिलाभ, माता–पिता का सुख ठीक, स्त्रीपक्ष से लाभ, योजना सफल, कारोबार में उत्साहवर्धक प्रगति। **दिसम्बर** 15, 23, 24, 25; **जनवरी ( 2017 ई. )** 2, 3, 4, 11, 12 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक, धनलाभ होकर हानिभय, मित्रबन्धु - सहयोग, सन्तानपक्ष से चिन्ता, शत्रु दबे रहें, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार ठीक। **दिसम्बर** 16, 17, 18, 26, 27; **जनवरी ( 2017 ई. )** 5, 6 ,13 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक, धनलाभ, निजीजन – सहयोग, स्थिर सम्पत्ति–विवाद, सन्तानपक्ष से सुख, योजना सफल, स्त्रीकष्ट, कारोबार में परेशानी सम्भव। **दिसम्बर** 19, 20, 28, 29, 30; **जनवरी ( 2017 ई. )** 7, 8 अशुभ।

**तुला–** सेहत ठीक रहे, धन–सम्पत्तिसुख–लाभ, बन्धुकष्ट, सन्तानपक्ष शुभ, शत्रुभय, स्त्रीसुख, कारोबार में प्रगति। **दिसम्बर** 21, 22, 31; **जनवरी ( 2017 ई. )** 1, 9, 10 अशुभ।

**वृश्चिक–** स्वास्थ्य ठीक रहे, घरेलू झगड़े, मित्र–बन्धु सहयोग, स्त्रीपक्ष से लाभ, सन्तानकष्ट, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार में रद्दोबदल। **दिसम्बर** 15, 23, 24, 25; **जनवरी ( 2017 ई. )** 2, 3, 4, 11, 12 अशुभ।

**धनु–** सेहत गड़बड़, उदर-विकार, धनलाभ, भ्रातृपक्ष से हानि, स्थिरसम्पत्ति–विवाद, योजना में सफलता, स्त्रीकष्ट, कारोबार में हानि। **दिसम्बर** 16, 17, 18, 26, 27; **जनवरी ( 2017 ई. )** 5, 6 ,13 अशुभ।

**मकर–** सेहत ठीक, नई योजना की सफलता से धन–सम्पत्तिलाभ, बन्धुकष्ट, शत्रुपक्ष से हानिभय, स्त्री सुख–लाभ, कारोबार में विशेष प्रगति व सम्मान। **दिसम्बर** 19, 20, 28, 29, 30; **जनवरी ( 2017 ई. )** 7, 8 अशुभ।

**कुम्भ–** सेहत ठीक, पारिवारिक कलह, बन्धुसुख, सम्पत्तिलाभ, सन्तानपक्ष से चिन्ता, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक रहे। **दिसम्बर** 21, 22, 31; **जनवरी ( 2017 ई. )** 1, 9, 10 अशुभ।

**मीन–** सेहत गड़बड़, वायुविकार, धनलाभ, बन्धुसुख, स्थिर सम्पत्ति–विवाद, सन्तापपक्ष से सुखलाभ, स्त्रीसुख, कारोबार की चिन्ता। **दिसम्बर** 15, 23, 24, 25; **जनवरी ( 2017 ई. )** 2, 3, 4, 11, 12 अशुभ।

## माघ मास



### मकरसंक्रान्ति (14 जनवरी, से 11 फरवरी, सन् 2017 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्न में मकरराशिस्थ सूर्य पर शनि की दृष्टि विशिष्ट नेताओं के लिए अशुभ है। लेकिन लग्न पर गुरु की दृष्टि होने से सुरक्षा–प्रणाली सुव्यवस्थित रहेगी और प्रमुख नेताओं के यश–मान में वृद्धि होगी। धनस्थ मंगल–केतु तथा अष्टमस्थ राहु सरकार के सन्मुख नई समस्याओं को उजागर करेंगे। चन्द्रमा प्रजा में अमन–चैन बनाएगा। तिलहन, गुड़, अनाज व दालवाना तेज रहेंगे।

**माघसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

मं.शु11के. | 9 बु. | 12 | सू. 10 | 8 श. | 1 | 7 | 2 | चं. 4 | 6 गु. | 3 | 5 रा.

**मकर–संक्रान्ति प्रवेशकाल =14 जनवरी, 2017 ई.; 7 घं. 38 मि. (I.S.T.)**
**मु. 15, पुण्यकाल सारा दिन,**

### माघ मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** पित्त–विकार, घरेलू झंझट, मित्र–बन्धु सहयोग, शुभकार्य पर खर्च, सन्तानपक्ष ठीक, रोगभय, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। जनवरी (2017 ई.) 14, 22, 23, 24; **फरवरी** 1, 2, 9, 10 अशुभ।

**वृष–** रक्तचाप, क्रोध बढ़े, धन–सम्पत्ति सुखलाभ, बन्धुसुख, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में रद्दोबदल। **जनवरी** (2017 ई.) **15**, 16, 25, 26; **फरवरी** 3, 4, 11 अशुभ।

**मिथुन–** सेहत ठीक, योजना सफल, सन्तानपक्ष से सुख, कारोबार में प्रगति, सम्मान मिले, खर्च–विशेष, बन्धुकष्ट, सम्पत्तिलाभ। **जनवरी** ( 2017 ई.) 17, 18, 19, 27, 28, 29; **फरवरी** 5, 6 अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, धनलाभ, मित्र–बन्धु सहयोग, सम्पत्ति–सुख, सन्तानकष्ट, शुभकार्य पर खर्च, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार ठीक। **जनवरी** ( 2017 ई.) 20, 21, 30, 31; **फरवरी** 7, 8 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक, धनलाभ, निजीजन सहयोग, स्थिर सम्पत्ति–विवाद, शुभसमाचार, सन्तान–सुख, स्त्रीकष्ट, कारोबार गड़बड़। **जनवरी** ( 2017 ई.) 14, 22, 23, 24; **फरवरी** 1, 2, 9, 10 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक, घर में मंगलकार्य हों, बन्धुकष्ट, स्त्रीपक्ष से सुख, सन्तानपक्ष शुभ, गुप्त शत्रु से सावधान, कारोबार ठीक। **जनवरी** ( 2017 ई.) **15**, 16, 25, 26; **फरवरी** 3, 4, 11 अशुभ।

**तुला–** स्वास्थ्य–सुख ठीक, घरेलू झगड़े, निजीजनों से अनबन, सन्तानपक्ष से चिन्ता, शत्रु से हानिभय, स्त्रीकष्ट। **जनवरी** ( 2017 ई.) 17, 18, 19, 27, 28, 29; **फरवरी** 5, 6 अशुभ।

**वृश्चिक–** उदर–विकार, धनलाभ, बन्धुसुख, सम्पति–चिन्ता, सन्तान–सुख, योजना सफल, शत्रुभय, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **जनवरी** (2017 ई.) 20, 21, 30, 31; **फरवरी** 7, 8 अशुभ।

**धनु–** सेहत ठीक, वृथा–व्यय, शत्रु व रोगभय, भ्रातृकष्ट, सम्पदा–सुख, सन्तान–चिन्ता, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार में प्रगति। जनवरी ( 2017 ई.) 14, 22, 23, 24; **फरवरी** 1, 2, 9, 10 अशुभ।

**मकर–** सेहत ठीक, घरेलू झंझट, भाई–बन्धु से सुख, सम्पत्ति–चिन्ता, सन्तानकष्ट, स्त्रीसुख, कारोबार उज्ज्वल। **जनवरी** ( 2017 ई.) **15**, 16, 25, 26; **फरवरी** 3, 4, 11 अशुभ।

**कुम्भ–** स्वास्थ्य–हानि, वायु–विकार, धनलाभ, बन्धुकष्ट, स्थिर सम्पदाविवाद, सन्तानपक्ष से सुख रहे, स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार की चिन्ता। **जनवरी** ( 2017 ई.) 17, 18, 19, 27, 28, 29; **फरवरी** 5, 6 अशुभ।

**मीन–** सेहत ठीक, वृथाव्यय, निजीजन–विरोध, सम्पत्ति–सुख, सन्तानपक्ष ठीक, स्त्रीसुख रहे, कारोबार में उन्नति व सम्मान। **जनवरी** (2017 ई.) 20, 21, 30, 31; **फरवरी** 7, 8 अशुभ।

## फाल्गुन मास



### कुम्भसंक्रान्ति (12 फरवरी से 13 मार्च, सन् 2017 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्नस्थ सूर्य–केतु के साथ चन्द्र–राहु का सम–सप्तक उग्रवाद–जन्य कार्यवाही अथवा प्राकृतिक प्रकोप आदि से अशान्ति एवम् जन–धनहानिकारक बनता है। मंगल, शुक्र एवम् बुध पर गुरु की दृष्टि देश की आन्तरिक सुरक्षा–स्थिति को सुदृढ़ बनाए रखेगी। मुस्लिम राष्ट्रों में अशान्ति बढ़ेगी। आर्थिक स्थिति में मज़बूती आएगी। तिलहन, अनाजों व चीनी के भाव स्थिर रहेंगे।

फाल्गुनसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति

मं. 12 शु.
10 बु.
1
सू. 11 के.
9 श.
2
8
3
चं. 5 रा.
7
4
6 गु.

कुम्भसंक्रान्ति प्रवेशकाल = 12 फरवरी, 2017 ई.; 20 घं. 39 मि. (I.S.T.) मु. 30, पुण्यकाल मध्याह्नबाद,

### फाल्गुन मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** पित्त–विकार, मन अशान्त, घरेलू–विवाद सुलझें, धन–लाभ, निजीजन-सहयोग, सम्पदा–सुख, सन्तान पर खर्च, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **फरवरी** 19, 20, 28; **मार्च** 1, 9, 10 अशुभ।

**वृष–** सिर व नेत्रकष्ट, धनलाभ, निजीजन सहयोग, सम्पदा–लाभ, संतान–कष्ट, रोगभय, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **फरवरी** 12, 13, 21, 22, 23; मार्च 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**मिथुन–** सेहत ठीक, धनहानि, बन्धुसुख, सम्पत्ति–विवाद, सन्तानकष्ट, स्त्रीपक्ष पर खर्च, कारोबार ठीक। **फरवरी** 14, 15, 24, 25; मार्च 4, 5, 13 अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, धनलाभ, निजीजन–चिन्ता, सम्पत्ति–विवाद, सन्तानपक्ष शुभ रहे, स्त्रीसुख, कारोबार गड़बड। **फरवरी** 16, 17, 18, 26, 27; **मार्च** 6, 7, 8 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक, धनलाभ, निजीजन–कष्ट, सम्पत्ति–सुख, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति। **फरवरी** 19, 20, 28; **मार्च** 1, 9, 10 अशुभ।

**कन्या–** सेहत ठीक, मानसिक कष्ट, घरेलू झगड़े, मित्र–बन्धु से मदद मिले, सम्पदा–लाभ, धर्म–कर्म में उन्नति, कारोबार ठीक। **फरवरी** 12, 13, 21, 22, 23; मार्च 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**तुला–** उदर–विकार, मन अशान्त, अपव्यय, बन्धुसुख, सम्पदालाभ, संततिचिन्ता, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। **फरवरी** 14, 15, 24, 25; मार्च 4, 5, 13 अशुभ।

**वृश्चिक–** सेहत ठीक,, स्त्रीपक्ष से धनलाभ, बन्धुसुख, सम्पदा–सुख, सन्तानसुख, शत्रु व रोगभय, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। **फरवरी** 16, 17, 18, 26, 27; **मार्च** 6, 7, 8 अशुभ।

**धनु–** सेहत ठीक, विशेष खर्च, भ्रातृचिन्ता, सम्पत्ति–सुख, सन्तानकष्ट, शत्रु दबे रहें, स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार में रद्दोबदल। **फरवरी** 19, 20, 28; **मार्च** 1, 9, 10 अशुभ।

**मकर–** सेहत ठीक, धन–लाभ, निजीजन–सहयोग, सम्पदा–विवाद, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख, कारोबार में रुकावट। **फरवरी** 12, 13, 21, 22, 23; मार्च 2, 3, 11, 12 अशुभ।

**कुम्भ–** वायु–विकार, धनलाभ, निजीजनों से अनबन, सम्पदा–सुख, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख, कारोबार में तरक्की। **फरवरी** 14, 15, 24, 25; मार्च 4, 5, 13 अशुभ।

**मीन–** सेहत ठीक, घरेलू झंझट, निजीजनों से मेल, सम्दालाभ, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीपक्ष से चिन्ता, कारोबार ठीक। **फरवरी** 16, 17, 18, 26, 27; **मार्च** 6, 7, 8 अशुभ।

## चैत्र मास



### मीनसंक्रान्ति (14 मार्च से 12 अप्रैल, सन् 2017 ई.)

**संक्रान्तिकालीन गोचर ग्रहस्थिति–** लग्न में मौजूद सूर्य–बुध–शुक्र पर गुरु की दृष्टि देश में सुख व शान्ति बनाएगी। राजनैतिक दृष्टिकोण से विशिष्ट नेताओं की सूझ–बूझ व कार्य–कुशलता से तरक्की के नए आयाम स्थापित होंगे। अमन व शान्ति बनी रहेगी। लेकिन राहु–केतु की स्थिति कुछ राज्यों में उपद्रवों से जनधन–हानि भी करेगी। दालवाना व अनाजों में कुछ मन्दे का रुख रहे।

**चैत्रसंक्रान्ति–ग्रहस्थिति**

मं. 1 | 11 के. | 2 | सू. 12 बु. शु. | 10 | 3 | 9 श. | 4 | चं. 6 गु. | 8 | 5 रा. | 7

**मीनसंक्रान्ति प्रवेशकाल = 14 मार्च, 2017 ई.; 17 घं. 33 मि. (I.S.T.)**
**मु. 30, पुण्यकाल 11 घं. 09 मि. बाद,**

### चैत्र मास में प्रत्येक राशि के लिए फल

**मेष–** सेहत ठीक रहे, धन व परिवार का सुख, निजीजनों से मेल हो, सम्पदा–सुख, सन्तानपक्ष से उत्साहवर्धक परिणाम, शत्रुभय, स्त्रीसुख, कारोबार ठीक। मार्च 18, 19, 27, 28 अशुभ।

**वृष–** सेहत ठीक, धनलाभ होकर खर्च विशेष हो, निजीजन-हानि, सन्ततिचिन्ता, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार ठीक। मार्च 20, 21, 22 अशुभ।

**मिथुन–** स्वास्थ्य ठीक, धनलाभ लेकिन खर्च विशेष, मित्रबन्धु-सुख, सम्पदा–विवाद, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख, कारोबार में रद्दोबदल। मार्च 14, 23, 24 अशुभ।

**कर्क–** सेहत ठीक, धन व सम्पदा–सुख, बन्धुकष्ट, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति व सम्मान मिले। मार्च 15, 16, 17, 25, 26 अशुभ।

**सिंह–** सेहत ठीक, घरेलू झंझट, निजीजन-सहयोग, सम्पदा–सुख, सन्तानसुख ठीक, स्त्रीपक्ष शुभ, कारोबार में तरक्की। मार्च 18, 19, 27, 28 अशुभ।

**कन्या–** उदरविकार, धन व परिवार–सुख, बन्धुसुख, सम्पदा मिले, सन्तान–सुख, स्त्रीकष्ट, कारोबार ठीक। मार्च 20, 21, 22 अशुभ।

**तुला–** सेहत ठीक, मन प्रसन्न रहे, धन एवम् सम्पदा सुखलाभ, निजीजन-सहयोग, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख ठीक, कारोबार सामान्य। मार्च 14, 23, 24 अशुभ।

**वृश्चिक–** सेहत ठीक, धनलाभ, पराक्रम बना रहे, सम्पत्ति–सुख, सन्तानपक्ष से चिन्ता, शत्रुपक्ष से हानिभय, स्त्रीकष्ट, कारोबार में हानि। मार्च 15, 16, 17, 25, 26 अशुभ।

**धनु–** सेहत ठीक, धनलाभ, निजीजन-सहयोग, स्थिर सम्पत्ति–विवाद, सन्तानपक्ष शुभ, शत्रुप्रबल, स्त्रीसुख, कारोबार की चिन्ता। मार्च 18, 19, 27, 28 अशुभ।

**मकर–** वायुविकार, धनलाभ, भ्रातृकष्ट, सम्पत्ति–विवाद सुलझे, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीपक्ष से सुख, कारोबार में तरक्की। मार्च 20, 21, 22 अशुभ।

**कुम्भ–** सेहत ठीक, घरेलू झगड़े, निजीलोगों से मेल, सम्पदा-लाभ, सन्तानपक्ष शुभ, स्त्रीसुख, नई योजना से कारोबार में प्रगति। मार्च 14, 23, 24 अशुभ।

**मीन–** सेहत गड़बड़, उदर–विकार, धनलाभ, भ्रातृसुख, सम्पदा–लाभ, सन्तति–चिन्ता, स्त्रीकष्ट, कारोबार में प्रगति। मार्च 15, 16, 17, 25, 26 अशुभ।

---

# अथ वर्षराजादि–फलविचार (संवत् २०७३ वि.)
## (सन् २०१६–१७ ई. की ग्रहपरिषद् का विवरण)

**कल्पादि से गतवर्ष १९७२९४९११७, सृष्टि संवत् १९५५८८५११७, श्रीविक्रम संवत् २०७३, शक संवत् १९३८, श्रीकृष्ण- जन्म संवत् ५२५२, कलि-संवत् ५११७, सप्तर्षि-संवत् ५०९२, श्रीजैन महावीर-निर्वाण-संवत् २५४१-४२, श्रीबुद्ध संवत् २६३९-४०, हिजरी सन् १४३७-३८, फसली सन् १४२३-२४, ईस्वी सन् २०१६-१७ ।**

**वर्षारम्भ में गुरुमान से शिव(रुद्र)विंशति का 'सौम्य' नामक संवत्सर है । यह 'वराहमिहिर' द्वारा निर्दिष्ट 'नवम युग' किंवा शिव(रुद्र)विंशति का तृतीय संवत्सर है । इसका फल शास्त्रों में इस प्रकार लिखा है–**

**" धान्याकुला–धरा लोकाः स्वस्था स्युर्निरूपद्रवाः।**
**सौम्या–वृष्टिर्वरारोहे सौम्ये सैन्धव–विप्लवः।।"**

**अर्थात्– 'सौम्य'**–संवत्सर (सं. 2073 वि.) में पर्याप्त वर्षा होने से खाद्यान्नों की उपज अच्छी हो, जनता निरोग एवं जनजीवन सुखशान्तिमय रहे। शान्ति व कानून-व्यवस्था की स्थिति में सुधार हो। सिन्ध–प्रदेश (पाकिस्तान के प्रान्त विशेष) में अशान्ति का वातावरण रहे।

**किञ्च–** ' मेघ महोदय ' के अनुसार **'सौम्य'** संवत्सर का फल निम्नांकित है;–

**" सौम्य–संवत्सरे रुद्रः स्वामी, अल्पमेघः गावोऽल्पक्षीराः, स्वल्पफला वृक्षाः, चैत्रे महर्घता, वैशाखे उद्दण्ड–वायुः, ज्येष्ठे विग्रहः प्रजापीड़ा, आषाढ़ेऽल्प–मेघोऽन्नं च महर्घम्, श्रावणे महामेघः, धान्ये द्विगुणो लाभः, सर्वरस–धातु–समर्घता, कार्त्तिकादि मासे सिन्धुदेशे राजविरोधः।।"**

**इस संवत् का राजा** (ग्रहपरिषद् के प्रधान) **शुक्र, मन्त्री बुध; सस्येश** (चौमासी फसलों के स्वामी) **शनि, धान्येश** (शीतकालीन फसलों के स्वामी) **गुरु; मेघेश** (मौसम, वर्षा–पानी के स्वामी) **मंगल; रसेश** (गुड़–खाण्ड, रसकस आदि के स्वामी) **सूर्य; नीरसेश** (सर्वविध धातु आदि व्यापार के स्वामी) **शुक्र; फलेश** (फल–फूल आदि के स्वामी) **मंगल; धनेश** (धन–दौलत एवं खजाना के स्वामी) **शुक्र एवं दुर्गेश** (सुरक्षा एवं प्रतिरक्षा के स्वामी) **मंगल हैं।**

संवत् २०७३ वि. के उल्लिखित पदाधिकारियों का फल इसप्रकार है –

### (१) संवत्सर २०७३ वि. के राजा शुक्र का फल–

**"सस्याढ्यो धर्मबहुलो गतातंको बहूदकः।**
**कामिनां कामदः कामं सिताब्दो नृपशर्मदः।।"**

**अर्थात्–** संवत्सर का राजा शुक्र होने से चावल (जीरी), गेहूं आदि अन्न, किंवा चीनी आदि सितवर्ण की वस्तुओं की उपलब्धता अच्छी हो, धर्म–कर्म में भी जनता मन लगाए। वर्षा बहुत हो। उपद्रवों (प्राकृतिक किंवा आतंकवाद–जन्य) पर शासकों की लगाम लगे। स्त्री–पुरुषों (कामियों) के सम्बन्धों में अधिक स्वच्छन्दता, सामाजिक–बन्धनों की अवहेलना के कारण एकमात्र निजी सुख को विशेष महत्त्व दिया जाए। शासक लोग अपनी प्रतिष्ठा किंवा निजी सुविधाओं पर ध्यान दें एवं अपने निजीजनों के कल्याणार्थ प्रयत्नशील रहें।

**किञ्च–** जब भी संवत्सरेश शुक्र होता है, तो नए बांध, नई नहरों (सिंचाई आदि) किंवा बिजली के संकट को समाप्त करने की योजनाएं बनती हैं। भूगर्भगत संपदा किंवा उपयोगी श्रोत की खोज भी होती है। मादक द्रव्यों का चलन किंवा आपूर्ति हो एवं बुद्धिजीवि–वर्ग का प्रधाननेतृत्व को समर्थन भी मिलता है।

### (२) मन्त्री बुध का फल–

**" शशिसुते खलु मन्त्रिपदं गते बहुधनं बहुवारि–समन्वितम्।**
**भवति चानुचितं रमणं बहु यव–चणान्न–मसूर–महर्घता।।"**

**अर्थात्–** मन्त्री बुध हो तो जनता में धन–धान्य-समृद्धि रहे एवम् नई योजनाओं द्वारा देश एवम् जनता की आर्थिक स्थिति में सुधार हो। वर्षा अधिक हो, यौन–शोषणादि अपराधों की अनुचित घटनाएं अधिक होने से स्त्री–पुरुषों में कुलीनता की कमी चिन्ताजनक रहे। चना, मसूर एवम् सभी अनाजों के भाव महंगे हों।

## (३) सस्येश शनि का फल–

"रविसुतो यदि सस्यपतिः जना नृपतिभिः परिपीड़ित–विग्रहाः।
गदमयं तुषधान्यहरं सदा दुरित वाद–विवादरता नराः।।"

**अर्थात्**– संवत्सर का सस्येश शनि हो तो राजनीतिज्ञों किंवा शासकों द्वारा जनता परेशान रहे, दण्डव्यवस्था किंवा कर आदि से लोग दुःखी रहें। नानाविध रोगों से भी जनता दुःखी रहे। चावल, चना आदि अनाजों की फसलों को हानि पहुंचे। जनता झूठे किंवा दुःखद वाद–विवाद में उलझे एवम् मुकद्में आदि दायर करने में परेशानी रहे।

## (४) धान्येश गुरु का फल–

" गुरौ धान्याधिपे जाते सुभिक्षं च समर्घता।
गोधूम–शालि–माषानां कोद्रवादेश्च हायने।।"

**अर्थात्**– संवत्सर का धान्येश गुरु हो तो सर्वत्र सुभिक्ष रहता है। बाजारों में कुछ मन्दा किंवा स्थिरता रहे। विशेषतः गेहूं, चावल, उडद तथा कोदों आदि में यह संवत्सर स्थिरता किंवा सुलभता वाला रहेगा।

## (५) मेघेश मंगल का फल–

" अवनिजे जलदाधिपतौ भुवि श्रुतिविचार–विहीन–पराभवाः।
क्वचिदवर्षण–वर्षणजं भयं क्वचिदथो बहुताप–भयापदः।।"

**अर्थात्**– मेघेश मंगल हो तो जनता में सदाचार, नीति किंवा शास्त्र सम्मत–विचार की भी कमी होने से समाज में अव्यवस्था रहे। कहीं क्षेत्र सूखाग्रस्त रहने से परेशानी, कहीं अतिवर्षण, बाढ आदि से कृषि किंवा जनता क्षुब्ध रहे। कहीं भारी प्राकृतिक किंवा उग्रवादजन्य आपदा से जनता त्रस्त रहे।

**नोट–क्योंकि इसवर्ष स्थानीय सूर्योदय–भेद से तुलार्कप्रवेश दो भिन्न–भिन्न वारों में घटित हो रहा है, अतः रसेश पद द्विग्रह शासित होने से चण्डीगढ़ से पूर्ववर्ती क्षेत्र में रसेश चन्द्र होगा एवं पंजाब में रसेशपद का मालिक सूर्य होगा। दोनों का फल हम यहां लिख रहे हैं। रसेश कहां 'सूर्य' होगा और कहां 'चन्द्र'–इसका स्पष्टीकरण पृष्ठ 277 पर संबद्ध लेख में देखें।**

## (६) [क] रसेश चन्द्र का फल–

" अथ विधौ रसपे भुवि मानवा नव–नवैर्विधिभिः प्रियभाषिणः।
जलधरा बहुवारि –विधायका रसवती धनधान्यवती मही।।"

**अर्थात्**– राजनीतिज्ञ अपने मनोभावों को व्यक्त करते हुए बनावटी व विनम्र भाषण करें। वर्षा बहुत हो। पृथ्वी धनधान्य–सम्पन्न रहे।

## (६) [ख] रसेश सूर्य का फल–

" रसपतौ तरणौ धरणी तदा विरस–भोगरताल्प–पयोधरा।
वसन–तैल–घृत–प्रियता भवेत् सुखरसेन भुनक्ति महीपतिः।।"

**अर्थात्**– सूर्य रसेश होने से भौतक सुखों मे कमी एवम् वर्षा की अनेकत्र कमी अनुभव हो। लोगों में प्रदर्शन की भावना बलवती हो, फैशन पर खर्च करने की प्रवृत्ति बढ़े।

## (७) नीरसेश शुक्र का फल–

" कर्पूरागरु–गन्धानां हेम–मौक्तिक–वाससाम्।
अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशो भृगुर्यदा।।"

**अर्थात्**– शुक्र के नीरसेश होने पर कपूर, अगर आदि सुगन्धित वस्तुएं, सोना, चान्दी, मोती, वस्त्र आदि के बाजारों में तेजी रहती है।

## (८) फलेश मंगल का फल–

" फलपतिर्यदि भूतनयो भवेत् सुबहु पुष्प–फलोद्गमशालिनी।
गतभयाश्च जनाजनपालका विविध–वाद–विवाद–कारकाः।।"

**अर्थात्**– मंगल फलेश होने से इसवर्ष फल–फूलों की उपज अच्छी हो। जनता को भयमुक्त वातावरण मिले। राजनीतिज्ञ किंवा शासकवर्ग अनेकविध वाद–विवाद एवम् एक दूसरे पर लाञ्छन लगाते रहें।

## (९) धनेश शुक्र का फल–

" द्रविणपे भृगुजे द्रविणैर्युता बहुधना सविशेष्य जनास्तदा।
समसुखाः क्रय–विक्रय–जीविनो नृपतयो नरपालन–तत्पराः।।"

**अर्थात्–** इस संवत् में शुक्र के कोषाधीश (धनाधिकारी) होने से धनी लोग अधिक धनाढ्य होते हैं। व्यापारी वर्ग ( खरीदो–फिरोखत करने वाले) समान सुख के भागी हों। शासक–जन मर्यादानुसार ( कल्याणकारी भाव से ) शासन करते रहें।

## (१०) दुर्गेश मंगल का फल–

" अवनिजो यदि कोट्टपतिर्भवेत् विविध कष्टयुता जनता तदा।
समधिकेन भयं क्रय–विक्रये भवति दण्डभयं न सुखं बहु।। "

**अर्थात्–** इसवर्ष मंगल के दुर्गेश होने पर जनता में अनेक प्रकार के कष्ट व्याप्त हों। सट्टा–बाजार, शेयर–बाजार, खरीदो–फिरोखत किंवा स्टॉक करने पर प्रायः शासकीय दण्ड का भय बना रहेगा।

**नोट–** यद्यपि संवत् के इन दशाधिकारियों का फल सर्वत्र अनुभव किया गया है, किन्तु विशेषतः **राजा का फल** काश्मीर, अफगानिस्तान एवं बराड़ देश में; **मन्त्री का फल** आन्ध्र, वाल्हीक, उज्जैन एवम् मालवा में; **सस्येश** का पौण्ड्र, विदर्भ में; **धान्येश** का गुजरात, नर्मदा के तटवर्ती प्रदेश एवं मध्यप्रदेश में; **मेघेश** का मगध एवं बंगाल में; **रसेश** का कोंकण एवं गोवा में; **नीरसेश** का मालवा व बिहार में; **धनेश** का राजस्थान एवं बाड़मेर में; **फलेश, दुर्गेश** एवं **राजा** का फल सब जगह विशेष होता है।

## वर्षादि के विश्वामान

वर्षाविश्वा १३, धान्य १५, तृण ७, शीत ७, तेज १७, वायु १३, वृद्धि १५, क्षय १५, विग्रह ११, क्षुधा ६, तृषा ११, निद्रा ५, आलस्य ७, उद्यम १३, शांति १५, क्रोध १३, दम्भ ५, लोभ ३, मैथुन १५, रस ६, फल १३, उत्साह ११, उग्रता १३, पाप १३, पुण्य १, व्याधि १७ व्याधिनाश १५, आचार १५, अनाचार ३, मृत्यु १७, जन्म ६, देशोपद्रव १५, देशस्वास्थ्य ३, चौर ९, चौरनाश १, अग्नि १५, अग्निशांति १, उद्भिज्ज ७, जरायुज ३, अण्डज १३, स्वेदज ६, टिड्डी ६, तोता ५, मूषक १३, सोना १३, तांबा १५, स्वचक्र १७, परचक्र ५, वृष्टि ७, वृष्टिनाश १५ एवं संवत्विश्वा १८ हैं।

**चतुर्मेघविचार :–** आवर्तकादि चतुर्मेघों में **'आवर्तक'** नामक मेघ है।

**फल :–** "आवर्ते विनिवृष्टिः स्यात् " अर्थात् कुछ प्रान्तों में वृष्टि का अवरोध रहे या अकाल की स्थिति बनेगी। वर्षा की असामयिकता किंवा वर्षा की कमी से फसलों को हानि पहुंचे;– " आवर्ते मन्दतोयम्।"

**नोट–** नवमेघ एवम् चतुर्मेघों में मेघचतुष्टय का विशेष महात्व है।

**नवमेघविचार–** इसवर्ष सं. २०७३ वि. में ' **नील** ' नामक मेघ है।

**फल :–** " सत्पयो दिशति गोकुलपूर्णा वस्त्राखिल मही परिपूर्णा।
नीलनाम्नि जलदे जलवृष्टिर्जायते सकलमानवतुष्टिः।।"

**अर्थात्–** इस संवत्सर में **'नील नामक मेघ'** होने से फल–फूल, घास, रस–निष्पत्ति (गाय का दूध) आदि पर्याप्त मात्रा में उपलब्ध होंगे। रुई, कपास, ऊन, आदि वस्त्र सहज में उपलब्ध हों। वर्षा अच्छी हो और जल संसाधन पर्याप्त हों। **"नीलः क्षिप्रं तु वर्षति–** "प्रमाणानुसार अनेकत्र आकालिक किंवा समय से पूर्व तीव्र वर्षा से ' नील नामक' मेघ फसल को हानि भी पहुंचाता है।

**अनन्तादि अष्टनाग विचार–** अनन्तादि अष्टनागों में **'कुलीर'** नामक नाग है।

**फल :-** कुलीर नामक नाग में सर्पादि एवम् सरीसृपों से भय रहता है। वर्षा कहीं अधिक, कहीं वर्षा का अभाव रहे।

## सुबुध्नादि "द्वादशनागों में "अश्वतर" नामक नाग का फल–

" नागेऽश्वतरे स्वल्पं जलं सस्यं विनश्यति।"

**अर्थात्–** जल (वर्षा) की कमी किंवा जलप्रदूषण के कारण धान्य, पशुचारा आदि का नाश किंवा अकाल की स्थिति बनती है।

**आवह आदि सप्तवायु–विचार–** इस वर्ष में **'वायुसप्तक'** विचार से **'परावह'** किंवा ' वायु ' नामक वायु है।

**नोट–** सप्तवायु विचार में कुछ मतान्तर है। अतः हमने यहां दोनों के फल लिख दिए हैं।

**फल**— परावह किंवा वायु के वायुसप्तक होने से नदियों के मार्ग बदलें, भारी वर्षा व धान की फसल को भारी क्षति पहुंचे।

दक्षिण—पश्चिम में किंवा समुद्र तटवर्ती भूभागों में तूफान (सुनामी) किञ्च काश्मीर, उड़ीसा, गुजरात आदि में प्राकृतिक—प्रकोप एवम् भूस्खलन आदि से भारी हानि संभव है।

**संवत् २०७३ वि. का वाहन**— समय का वाहन— इस संवत् का राजा ' शुक्र ' होने से संवत् का वाहन **'हाथी'** होगा।

**फल**—" गजारूढ़े सुभिक्षं स्यात् योगक्षेमं प्रजासुखम्।
वर्षासु शोभना वृष्टिः सुखिनः सर्वजन्तवः।।"

**अर्थात्**— प्रजा में सुभिक्ष, सुख—शान्ति, वर्षाकाल में अच्छी वर्षा सभी प्राणी सुखपूर्वक रहें।

## संवत् २०७३ वि. के चार स्तम्भ

**(१) जलस्तम्भ**—(चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र) ४६.७८ प्रतिशत है।

**(२) तृणस्तम्भ**—(वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र) ३१.६२ प्रतिशत है।

**(३) वायुस्तम्भ**—(ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिरा नक्षत्र) ८०.२६ प्रतिशत है।

**(४) अन्नस्तम्भ**—(आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को पुनर्वसु नक्षत्र) ६०.८ प्रतिशत है।

**ये उल्लिखित चार स्तम्भ देश के कुशल—क्षेम—ज्ञानार्थ विशेष महत्त्व रखते हैं। क्योंकि, सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की सत्ता जल, वायु, अन्न एवं तृण (जड़ी—बूटियों) आदि पर ही निर्भर है। संवत् के शुभारम्भ पर देश की प्राकृतिक व्यवस्था के नियामक इन चार स्तम्भों का आकलन आवश्यक समझा गया है।**

**(१) जलस्तम्भ**— इसवर्ष 'जलस्तम्भ' ४६.७८ प्रतिशत होने से कुछ प्रान्तों में भयंकर वर्षा एवं भारी बाढ़ से विनाशकारी दृश्य उपस्थित न होंगे। कहीं समुद्री तूफान, सुनामी से प्रलयंकारी दुःखद घटनाएं समुद्रतटवर्ती क्षेत्रों में संभव हैं। इसवर्ष प्रतिपदा का कुलमान २० घं. १२ मि. है। बहुजल— प्रधान अन्न जीरी, चावल, बाजरा आदि की फसलें काफी अच्छी होंगी। भूजल के स्तर में काफी उठाव बने।

**(२) तृणस्तम्भ**— इसवर्ष (सं. २०७३ वि. में ) 'तृणस्तम्भ' ३१.६२ प्रतिशत होने से कमजोर है। भूसे से निकलने वाले प्रमुख अनाज, कृषि उपज, वनस्पतियां, जड़ी—बूटियां व अन्य पदार्थों की पैदावार व उपलब्धता सहज संभव न रहेगी। पशुचारा अच्छा होगा। सब्जी, फल आदि पर्याप्त मात्रा में सुलभ रहें। वैशाख शुक्ल प्रतिपदा का कुलमान २० घं. १८ मि. है। अतः महंगाई तो रहेगी ही।

**(३) वायुस्तम्भ**— सं. २०७३ वि. में 'वायुस्तम्भ' ८०.२६ प्रतिशत होने से बहुत प्रबल है। इसवर्ष तूफान, बवंडर आदि से जन—धनहानि के योग बनते हैं। लू, गर्महवाओं एवं नानाविध रोगों से जनता परेशान रहे। क्योंकि बादलों का सञ्चालन वायुवेग से ही होता है, अतः कहीं महावृष्टि तो कहीं सूखे से दुर्भिक्ष की स्थिति बनेगी। कहीं खड़ी फसलें सूखेंगी। मानसून के अव्यवस्थित होने से गर्मी से जनजीवन क्षुब्ध रहने का योग भी बनता है।

**(४) अन्नस्तम्भ**— इसवर्ष 'अन्नस्तम्भ' ६०.८ प्रतिशत होने से काफी प्रबल है। आषाढ़शुक्ल प्रतिपदा का कुलमान २२ घं ५ मि. है। घरेलू उत्पाद, खाद्यान्न एवम् चहुंमुखी प्रगति की ओर देश बढ़ेगा। मानसून समयोचित एवम् प्रशासन पर जनता का विश्वास दृढ़ होगा।

इस वर्ष स्तम्भों के विचार से कहीं बाढ़, कहीं सूखे से कृषक परेशान रहें। वायु एवम्अन्नस्तम्भ प्रबल होने से शासनतन्त्र के समक्ष महंगाई का मुद्दा सुलझेगा। परिणाम दूरगामी होंगे।

## आर्षमान—विचार (सं २०७३ वि. की रक्षा के लिए चार दुर्ग)

**(१) प्रथम आर्ष** (अक्षय तृतीया को रोहिणी नक्षत्र) ३६.२५ प्रतिशत है।

**(२) द्वितीय आर्ष** (गत संवत् २०७२ वि. में पौष अमा को मूल नक्षत्र) ६.०६ प्रतिशत है।

**(३) तृतीय आर्ष** ( श्रावण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र ) ३४.८३ प्रतिशत है।

**(४) चतुर्थ आर्ष** (कार्तिक पूर्णिमा को कृत्तिका नक्षत्र) १४.५५ प्रतिशत है।

**नोट— उल्लिखित चारों आर्षमान इस संवत्सर में जनजीवन एवं देश की सुरक्षा, कानून व्यवस्था, आर्थिक—समृद्धि, सामाजिक शान्ति, सर्वविध समृद्धि किंवा नैतिक मूल्यों को सुनिश्चित करते हैं। ये भी संवत्सर के मर्मस्थल माने जाते हैं।**

## सर्वार्थसिद्धि योग (सन् २०१६-१७ ई.) ( भा. स्टैं. टा. )

| प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | | प्रारम्भ | | समाप्त | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २०१६ ई. | घं. मि. | २०१६ ई. | घं. मि. | २०१६-१७ ई. | घं. मि. | २०१६-१७ ई. | घं. मि. | २०१७ ई. | घं. मि. | २०१७ ई. | घं. मि. |
| अग. ३ | १ ५३ | अग. ३ | सू. उ. | नवं. ७ | सू. उ. | नवं. ८ | ४ १७ | फर. ६ | सू. उ. | फर. ६ | १५ २९ |
| अग. ५ | सू. उ. | अग. ६ | ४ २६ | (नवं. १२ | १ ०१ | नवं. १२ | सू. उ.)शु. | (फर. ६ | १५ ३० | फर. ७ | सू. उ.)चं. |
| अग. ७ | सू. उ. | अग. ८ | सू. उ. | नवं. १३ | सू. उ. | नवं. १३ | १९ ३६ | फर. ९ | सू. उ. | फर. ९ | १० ४८ |
| अग. ११ | १७ ४५ | अग. १२ | सू. उ. | नवं. १५ | सू. उ. | नवं. १५ | १३ १७ | (फर. ९ | १० ४९ | फर. १० | सू. उ.)गु. |
| अग. १४ | सू. उ. | अग. १४ | २३ ४६ | नवं. १६ | सू. उ. | नवं. १७ | सू. उ. | फर. १५ | सू. उ. | फर. १५ | ११ ३१ |
| अग. २१ | सू. उ. | अग. २१ | १८ ४५ | नवं. १८ | ५ ३८ | नवं. १९ | ४ १६ | फर. २४ | सू. उ. | फर. २५ | ७ १० |
| (अग. २३ | सू. उ. | अग. २३ | १५ १२)मं. | नवं. २६ | १५ ०४ | नवं. २७ | सू. उ. | फर. २८ | सू. उ. | मार्च १ | ४ ४३ |
| अग. २४ | १३ ३४ | अग. २५ | सू. उ. | नवं. २८ | २१ ०५ | नवं. २९ | सू. उ. | मार्च २ | सू. उ. | मार्च ३ | १ ४१ |
| अग. २९ | ९ ०४ | अग. ३० | सू. उ. | दिसं. ४ | सू. उ. | दिसं. ४ | ९ ०७ | (मार्च ४ | २२ ३० | मार्च ५ | सू. उ.)श. |
| अग. ३० | ९ १३ | अग. ३१ | सू. उ. | दिसं. ५ | सू. उ. | दिसं. ५ | १० ३२ | (मार्च ६ | सू. उ. | मार्च ६ | १९ ४२)चं. |
| सितं. २ | सू. उ. | सितं. २ | १२ २६ | दिसं. ९ | १० १३ | दिसं. ९ | २२ २८ | (मार्च ९ | सू. उ. | मार्च ९ | १७ १२)गु. |
| (सितं. ४ | सू. उ. | सितं. ४ | १६ ५३)र. | (दिसं. ९ | २२ २९ | दिसं. १० | सू. उ.)शु. | मार्च १२ | १७ ४२ | मार्च १३ | सू. उ. |
| (सितं. ८ | १ ३८ | सितं. ८ | सू. उ.)बु. | दिसं. १३ | ० ४० | दिसं. १३ | सू. उ. | मार्च २४ | सू. उ. | मार्च २४ | १६ ४५ |
| सितं. ८ | सू. उ. | सितं. ९ | ४ २६ | दिसं. १५ | १६ २३ | दिसं. १६ | १४ २५ | मार्च २८ | सू. उ. | मार्च २८ | १३ ४० |
| सितं. ११ | सू. उ. | सितं. ११ | ८ ४४ | दिसं. २१ | १६ १२ | दिसं. २२ | सू. उ. | | | | |
| सितं. १९ | ० ५६ | सितं. १९ | सू. उ. | दिसं. २४ | सू. उ. | दिसं. २५ | ० ३६ | | | | |
| सितं. २० | २० ११ | सितं. २२ | सू. उ. | दिसं. २६ | सू. उ. | दिसं. २७ | ६ २७ | | | | |
| सितं. २५ | १४ ३८ | सितं. २६ | १५ ०३ | दिसं. ३१ | १४ ४८ | जन. १ | सू. उ. | | | | |
| सितं. २७ | सू. उ. | सितं. २७ | १६ १० | जन. ५ | १६ ४६ | जन. ६ | सू. उ. | | | | |
| (अक्तू. ५ | ८ ४३ | अक्तू. ६ | सू. उ.)बु. | (जन. ६ | सू. उ. | जन. ६ | १५ ४५)शु. | | | | |
| अक्तू. ९ | १८ ३५ | अक्तू. १० | सू. उ. | जन. ९ | १० १७ | जन. १० | सू. उ. | | | | |
| अक्तू. १० | १९ ४१ | अक्तू. ११ | सू. उ. | जन. १२ | सू. उ. | जन. १३ | १ १९ | | | | |
| अक्तू. १६ | ११ १५ | अक्तू. १७ | सू. उ. | (जन. १३ | १ २० | जन. १३ | सू. उ.)गु. | | | | |
| अक्तू. १८ | सू. उ. | अक्तू. १९ | २ ३२ | जन. १८ | सू. उ. | जन. १९ | २ ३८ | | | | |
| अक्तू. १९ | सू. उ. | अक्तू. २० | ० ०८ | जन. २१ | सू. उ. | जन. २१ | ८ ०३ | | | | |
| अक्तू. २१ | २१ ०० | अक्तू. २२ | सू. उ. | जन. २३ | सू. उ. | जन. २३ | १३ ५६ | | | | |
| अक्त. २३ | सू. उ. | अक्त. २३ | २० ३८ | जन. २७ | २१ ५० | जन. २८ | २२ ३९ | | | | |
| (नवं. २ | सू. उ. | नवं. २ | १७ ५७)बु. | जन. ३१ | २२ ४५ | फर. १ | सू. उ. | | | | |
| नवं. ६ | सू. उ. | नवं. ७ | ३ १४ | फर. २ | सू. उ. | फर. ३ | २० ०१ | | | | |

## रवि योग (सन् २०१६ ई.) ( भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ | | समाप्त | |
|---|---|---|---|
| अप्रै. ९ | २० ३५ | अप्रै. १० | १८ ०७ |
| अप्रै. ११ | १६ १२ | अप्रै. १२ | १४ ५४ |
| अप्रै. १५ | १५ ३७ | अप्रै. १७ | १९ ३२ |
| अप्रै. २० | १ ११ | अप्रै. २१ | ४ १४ |
| अप्रै. २८ | २१ ०३ | अप्रै. २९ | २१ ४७ |
| मई ९ | २ ०७ | मई १० | ० ०९ |
| मई १० | २२ ५३ | मई ११ | ५ ४८ |
| मई ११ | २२ २४ | मई १२ | २२ ४४ |
| मई १५ | १ ५३ | मई १७ | ७ १९ |
| मई १९ | १३ ३२ | मई २० | १६ २८ |
| मई २८ | ३ ५९ | मई २९ | ३ ५६ |
| जून ७ | ८ ४७ | जून ७ | २३ ५६ |
| जून ८ | ७ ४६ | जून ९ | ७ ३० |
| जून १० | ८ ०६ | जून ११ | ९ २९ |

## रवि योग (सन् २०१६ ई.) ( भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ | | समाप्त | |
|---|---|---|---|
| २०१६ ई. | घं. मि. | २०१६ ई. | घं. मि. |
| जून १३ | १४ १७ | जून १५ | २० १९ |
| जून १८ | १ ५७ | जून १९ | ४ १४ |
| जून २६ | ८ ५७ | जून २७ | ८ १० |
| जुला. ७ | १७ १३ | जुला. ८ | १८ १० |
| जुला. ९ | १९ ५२ | जुला. १० | २२ ०९ |
| जुला. १३ | ३ ५५ | जुला. १५ | ९ ३६ |
| जुला. १७ | १३ ४७ | जुला. १८ | १५ ०३ |
| जुला. २५ | १२ २७ | जुला. २६ | ११ ०६ |
| अग. ६ | ४ २७ | अग. ७ | ६ २९ |
| अग. ८ | ९ ०२ | अग. ९ | ११ ५३ |
| अग. ११ | १७ ४५ | अग. १३ | २२ १९ |
| अग. १६ | ० ३५ | अग. १६ | १८ ३९ |
| अग. १७ | ० ४४ | अग. १८ | ० १७ |
| अग. २३ | १५ १३ | अग. २४ | १३ ३३ |
| सितं. ४ | १६ ५४ | सितं. ५ | १९ ३९ |
| सितं. ६ | २२ ३९ | सितं. ८ | १ ३७ |
| सितं. १० | ६ ५२ | सितं. १२ | ९ ५६ |
| सितं. १३ | ८ २८ | सितं. १३ | १० २४ |
| सितं. १५ | ९ ११ | सितं. १६ | ९ ३८ |
| सितं. २१ | १८ १० | सितं. २२ | १६ ३१ |
| अक्तू. ४ | ५ ४२ | अक्तू. ५ | ८ ४२ |
| अक्तू. ६ | ११ ४१ | अक्तू. ७ | १४ २५ |
| अक्तू. ९ | १८ ३५ | अक्तू. १० | १२ ५४ |
| अक्तू. १० | १९ ४१ | अक्तू. १२ | १९ ३२ |
| अक्तू. १४ | १६ २६ | अक्तू. १५ | १४ ०१ |
| अक्तू. २० | २२ १५ | अक्तू. २१ | २० ५९ |
| नवं. २ | १७ ५८ | नवं. ३ | २० ४६ |
| नवं. ४ | २३ २१ | नवं. ६ | १ ३३ |
| नवं. ९ | ४ ३७ | नवं. ११ | २ ५५ |

## रवि योग (सन् २०१६-१७) (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ २०१६-१७ ई. | घं. मि. | समाप्त २०१६-१७ ई. | घं. मि. |
|---|---|---|---|
| नवं. १२ | २२ ३१ | नवं. १३ | १६ ३६ |
| नवं. १९ | ४ १७ | नवं. २० | २ १७ |
| नवं. २० | ३ ४५ | नवं. २१ | ४ ०२ |
| दिसं. २ | ५ ०६ | दिसं. २ | १७ ५१ |
| दिसं. ३ | ७ १७ | दिसं. ४ | ९ ०७ |
| दिसं. ५ | १० ३३ | दिसं. ६ | ११ २५ |
| दिसं. ८ | ११ १८ | दिसं. १० | ८ २९ |
| दिसं. १२ | ३ ३४ | दिसं. १३ | ० ३९ |
| दिसं. १९ | १३ ०३ | दिसं. २० | १४ १५ |
| जन. १ | १६ ०२ | जन. २ | १६ ५१ |
| जन. ३ | १७ १८ | जन. ४ | १७ १५ |
| जन. ६ | १५ ४६ | जन. ८ | १२ २६ |
| जन. १० | ७ ५७ | जन. ११ | १ ०४ |
| जन. ११ | ५ ३३ | जन. १२ | ३ १७ |
| जन. १८ | ० ३८ | जन. १९ | २ ३८ |
| जन. ३० | २३ ०५ | जन. ३१ | २२ ४४ |
| फर. १ | २२ ०७ | फर. २ | २१ ११ |
| फर. ४ | १८ ४० | फर. ६ | ६ ३१ |
| फर. ६ | १५ ३० | फर. ७ | १३ ४९ |
| फर. ९ | १० ४९ | फर. १० | ९ ३६ |
| फर. १६ | १३ ४२ | फर. १७ | १६ १७ |
| मार्च १ | ४ ४४ | मार्च २ | ३ १६ |
| मार्च ३ | १ ४२ | मार्च ४ | ० ०४ |
| मार्च ६ | १९ ४३ | मार्च ८ | १७ ४५ |
| मार्च १० | १६ ५९ | मार्च ११ | १७ ०७ |
| मार्च १९ | ६ १५ | मार्च २० | ९ ०९ |

## सिद्धियोग (सन् २०१६-१७) (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ २०१६-१७ ई. | घं. मि. | समाप्त २०१६-१७ ई. | घं. मि. |
|---|---|---|---|
| अप्रै. १४ | सू. उ. | अप्रै. १४ | १४ ३६ |
| अप्रै. २३ | सू. उ. | अप्रै. २३ | १० १७ |
| मई ३ | १८ २१ | मई ४ | सू. उ. |
| मई ३१ | सू. उ. | जून १ | ० ४१ |
| जून २८ | सू. उ. | जून २८ | ७ ०४ |
| जुला. ८ | १८ ११ | जुला. ९ | सू. उ. |
| जुला. १७ | १३ ४७ | जुला. १८ | सू. उ. |
| अग. ५ | सू. उ. | अग. ६ | ४ २६ |
| अग. १४ | सू. उ. | अग. १४ | २३ ४६ |
| अग. २४ | १३ ३४ | अग. २५ | सू. उ. |
| सितं. २ | सू. उ. | सितं. २ | १२ २६ |
| सितं. ११ | सू. उ. | सितं. ११ | ८ ४४ |
| सितं. २१ | सू. उ. | सितं. २१ | १८ ०९ |
| अक्तू. १० | १९ ४१ | अक्तू. ११ | सू. उ. |
| नवं. ७ | सू. उ. | नवं. ८ | ४ १७ |
| नवं. १८ | ५ ३८ | नवं. १८ | सू. उ. |
| नवं. २६ | १५ ०४ | नवं. २७ | सू. उ. |
| दिसं. ५ | सू. उ. | दिसं. ५ | १० ३२ |
| दिसं. १५ | १६ २३ | दिसं. १६ | सू. उ. |
| दिसं. २४ | सू. उ. | दिसं. २५ | ० ३६ |
| जन. १२ | सू. उ. | जन. १३ | १ १९ |
| जन. २१ | सू. उ. | जन. २१ | ८ ०३ |
| जन. ३१ | २२ ४५ | फर. १ | सू. उ. |
| फर. ९ | सू. उ. | फर. ९ | १० ४८ |
| फर. २८ | सू. उ. | मार्च १ | ४ ४३ |
| मार्च २८ | सू. उ. | मार्च २८ | १३ ४० |

## द्विपुष्करयोग (२०१६-१७ ई.) (भा.स्टैं.टा.)

| प्रारम्भ २०१६-१७ ई. | घं. मि. | समाप्त २०१६-१७ ई. | घं. मि. |
|---|---|---|---|
| मई २८ | ७ ०९ | मई २९ | ३ ५६ |
| जुला. ३० | ८ ३५ | जुला. ३१ | ३ ५६ |
| अग. ९ | ८ १५ | अग. ९ | ११ ५३ |
| अक्तू. २ | ७ ४६ | अक्तू. ३ | २ ४४ |
| नवं. २६ | सू. उ. | नवं. २६ | १० ११ |
| दिसं. ६ | सू. उ. | दिसं. ६ | ११ २५ |
| जन. २९ | ५ ४५ | जन. २९ | २३ ०३ |
| मार्च १४ | २० १३ | मार्च १४ | २१ ५० |
| मार्च २५ | सू. उ. | मार्च २५ | १३ ३४ |

## त्रिपुष्कर योग (२०१६-१७ ई.) (भा.स्टैं.टा.)

| प्रारम्भ २०१६-१७ ई. | घं. मि. | समाप्त २०१६-१७ ई. | घं. मि. |
|---|---|---|---|
| अप्रै. २३ | १३ २१ | अप्रै. २४ | १३ ०६ |
| मई ३ | १४ ५९ | मई ३ | १८ २० |
| मई ७ | २१ १८ | मई ८ | ४ ३५ |
| जून २६ | १४ २२ | जून २७ | सू. उ. |
| जुला. ५ | १४ ३७ | जुला. ५ | १७ २८ |
| जुला. १० | १५ ०९ | जुला. १० | २२ ०९ |
| अग. २० | सू. उ. | अग. २० | १० ४५ |
| अग. २८ | १५ २३ | अग. २९ | सू. उ. |
| सितं. १३ | ७ ५८ | सितं. १३ | १० २४ |
| अक्तू.२२ | सू. उ. | अक्तू.२२ | १३ १० |
| नवं. १ | सू. उ. | नवं. १ | १५ ०० |
| नवं. ६ | १२ १७ | नवं. ७ | ३ १४ |
| दिसं. २० | १४ १६ | दिसं. २० | १८ ४४ |
| दिंसं. २५ | ३ ३३ | दिसं. २६ | ३ ३७ |
| जन. ९ | ५ ०४ | जन. ९ | सू. उ. |
| फर. १८ | सू. उ. | फर. १८ | ११ ४८ |
| मार्च ४ | ८ २४ | मार्च ४ | २२ २९ |

## अमृतसिद्धि योग (सन् २०१६-१७) (भा. स्टैं. टा.)

| प्रारम्भ २०१६-१७ ई. | घं. मि. | समाप्त २०१६-१७ ई. | घं. मि. |
|---|---|---|---|
| (अप्रै. ११ | १६ १२ | अप्रै. १२ | ० २७)चं. |
| (अप्रै. १४ | १४ ३७ | अप्रै. १४ | २१ २६)गु. |
| (मई ८ | ४ ३६ | मई ८ | सू. उ.)श. |
| (मई ९ | सू. उ. | मई १० | ० ०९)चं. |
| (मई १२ | सू. उ. | मई १२ | २२ ४४)गु. |
| (जून ४ | १५ ०६ | जून ५ | सू. उ.)श. |
| (जून ६ | सू. उ. | जून ६ | १० २६)चं. |
| (जून ९ | सू. उ. | जून ९ | ७ ३०)गु. |
| (जुला. २ | सू. उ. | जुला. २ | २१ ५७)श. |
| (जुला.१० | २२ १० | जुला. ११ | सू. उ.)र. |
| (जुला.२६ | १७ ३७ | जुला. २७ | सू. उ.)मं. |
| (अग. २३ | सू. उ. | अग. २३ | १५ १२)मं. |
| (सितं. ४ | सू. उ. | सितं. ४ | १६ ५३)र |
| (सितं. ८ | १ ३८ | सितं. ८ | सू. उ.)बु. |
| (अक्तू. ५ | ८ ४३ | अक्तू. ६ | सू. उ.)बु. |
| (नवं. २ | सू. उ | नवं. २ | १७ ५७)बु. |
| (नवं. १२ | १ ०१ | नवं. १२ | सू. उ.)शु. |
| (दिसं. ९ | २२ २९ | दिसं. १० | सू. उ.)शु. |
| (जन. ६ | सू. उ. | जन. ६ | १५ ४५)शु. |
| (जन. १३ | १ २० | जन. १३ | सू. उ.)गु. |
| (फर. ६ | १५ ३० | फर. ७ | सू. उ.)चं. |
| (फर. ९ | १० ४९ | फर. १० | सू. उ.)गु. |
| (मार्च ४ | २२ ३० | मार्च ५ | सू. उ.)श. |
| (मार्च ६ | सू. उ. | मार्च ६ | १९ ४२)चं. |
| (मार्च ९ | सू. उ. | मार्च ९ | १७ १२)गु. |

# श्रीमार्त्तण्ड पञ्चाङ्ग (सं. 2073 वि.) का 'शोधनिबन्ध विशेषांक'

## ( लेखक एवम् सम्पादक – प्रियव्रत शर्मा )

### इस विशेषांक के विषय :–

विषय — पृष्ठ

# पूर्णिमा का महालय श्राद्ध किस दिन करें ? 

आज से लगभग 30–40 वर्ष पूर्व अनेक पञ्चांगकार पूर्णिमा में दिवंगत व्यक्ति का महालय–श्राद्ध ( कन्यागत श्राद्ध ) आश्विन अमा के दिन ही लिखते रहे हैं। इसे हम सर्वथा अशास्त्रीय तो नहीं कह सकते; हां, उनका यह मत आंशिकरूप से अवश्य अशास्त्रीय था। सभी पितरों का महालय श्राद्ध उनकी अपनी मृत्युतिथि में करना चाहिए– यह प्रमुख शस्त्रीयनियम है, (अपमृत्यु वालों, सौभाग्यवती स्त्रियों, संन्यासी आदि कुछेक के लिए यह नियम लागू नहीं होता)। इसके साथ ही शास्त्र कहते हैं, आश्विन अमा के दिन अमामृत्युतिथि वालों , चतुर्दशी में प्राकृतिक (अपमृत्यु से भिन्न)मृत्यु वालों का महालय श्राद्ध करना चाहिए। किंच, क्योंकि यह **"अमा" सर्वपितृ अमा** है, अतः इस दिन उन दिवंगतों का महालयश्राद्ध भी, जिनकी मृत्युतिथि अज्ञात है, करना चाहिए तथाच इसी दिन ज्ञात–मृत्युतिथि वाले सभी दिवंगतों का महालय श्राद्ध भी समुदितरूप में (एकत्र) पुनः करना चाहिए। इस प्रकार स्पष्ट है आश्विन अमा के दिन सभी ज्ञात एवम् अज्ञात मृत्युतिथि वाले दिवंगतों का समुदित (इकट्ठा) महालयश्राद्ध करने का विधान है। इसीलिए इस अमा को **' सर्वपितृ अमा'** कहा गया है। **ध्यान दें–** क्योंकि यह **'सर्वपितृ अमा'** है, इसलिए पूर्णिमा में दिवंगतों का महालय श्राद्ध भी इसी दिन वे पंचांगकार भ्रान्तिवश लिखते रहे, जबकि पूर्णिमा में दिवंगतों का महालय भाद्रपूर्णिमा के दिन करना चाहिए और उसे आश्विन अमा के दिन ज्ञातमृत्युतिथि वालों के महालयश्राद्ध के साथ आवृत्त करने का विधान है। देखिए, नीचे दिया गया विवेचन स्पष्ट करता है कि भाद्रपूर्णिमा को, जिसे **प्रौष्ठपदी पूर्णिमा** की संज्ञा दी गई है, महालय पक्ष ( पितृपक्ष, आश्विन कृष्णपक्ष ) का ही अंग माना गया है, अतः पूर्णिमा का महालयश्राद्ध इसदिन करना शास्त्रप्रतिपादित है। **गार्ग्य** का वचन है–

**" पौर्णमासीषु सर्वासु निषिद्धं पिण्डपातनम्।**
**वर्जयित्वा प्रौष्ठपदीं यथादर्शस्तथैव सा।।"**– (*गार्ग्य* )

अर्थात्– पूर्णिमा में श्राद्ध करना यद्यपि निषिद्ध है, लेकिन प्रौष्ठपदी पूर्णिमा को श्राद्धार्थ अमा के समान ग्राह्य समझना चाहिए।

**गार्ग्य** के इस वाक्य का स्पष्ट संकेत है कि– प्रौष्ठपदीपूर्णिमा महालय श्राद्ध का अंग है। अतः इसमें पूर्णिमा–मृत्युतिथि वालों का महालयश्राद्ध करना चाहिए। **'स्मृत्यन्तर'** का यह वचन तो इसे और भी स्पष्ट कर रहा है कि– प्रौष्टपदी पूर्णिमा को मिलाकर पितृपक्ष (आश्विनकृष्ण) की 16 तिथियां माननी चाहिएं और इन तिथियों में 16 महालय श्राद्ध करने चाहिएं–

**" तिथयः पञ्चदश स्युः प्रेतपक्षे तु षोडश।**
**अनुमत्यादिकं कुर्यात् पितृणां दत्तमक्षयम्।।"**

अर्थात्– वैसे तो पक्ष में तिथियां 15 ही होती हैं, लेकिन प्रेतपक्ष (पितृपक्ष) में ये 16 मानी गई हैं, क्योंकि इसमें ⊕अनुमति (पूर्णिमा,यानी प्रौष्ठपदी पूर्णिमा) भी समाविष्ट है। इन 16 तिथियों में श्राद्ध करने का अक्षय माहात्म्य है।

**हेमाद्रि** एवं अन्य कई आचार्यो ने भी **'स्मृत्यन्तर'**कार के इस मत का समर्थन किया है; लेकिन कुछेक ने आश्विन कृष्णपक्ष को तिथिवृद्धि हो जाने की स्थिति में षोडशतिथ्यात्मक बतलाया

---

⊕ दो प्रकार की पूर्णिमाएं मानी गई हैं, एक **'अनुमति'**, जिसमें चन्द्रमा की एक कला कम होती है। दूसरी **'राका'**, जिसमें चन्द्रमा सर्वथा पूर्ण (16 कला–सम्पन्न) होता है ( **" कलाहीने सानुमतिः पूर्णे राका निशाकरे"**–अमरः)।इस पद्य में **'स्मृत्यन्तर'**कार ने पूर्णिमा के लिए **'अनुमति'** का प्रयोग किया है, क्योंकि एक कलाहीन चन्द्रमा वाली पूर्णिमा भी पूर्णिमा ही कहलाती है।

 

है, जो कि गलत है। क्योंकि किसी तिथि की वृद्धि हो जाने पर उस तिथि में दो श्राद्ध नहीं हो सकते, वहां श्राद्ध तो एक ही होगा। **देवल** का यह कहना भी सर्वथा अयुक्त है कि आश्विन शुक्ल प्रतिपदा क्षीणचन्द्र के कारण अमा के समान है, अतः उसे आश्विन कृष्णपक्ष के साथ मिलाने पर वह पक्ष षोडशतिथ्यात्मक हो जाता है–

**" अहःषोडशकं यत्तु शुक्ल –प्रतिपदा सह।**
**चन्द्रक्षयाऽविशेषेण सापि दर्शात्मिका स्मृता।।**– ( *देवल* )

यदि वादिपरितोषन्यायेन **देवल** की यह बात मान भी ली जाए तो पितृपक्ष में दो अमाएं हो जाएंगी। पूर्णिमा का महालय उस अमा में कैसे किय जा सकता है। एक पक्ष में दो अमाएं भी किस काम की ?

इस विषय में **धर्मसिन्धुकार** का यह वाक्य भी हास्यास्पद है; जो तिथिवृद्धि हो जाने की स्थिति में आश्विन कृष्ण में सोलह श्राद्धों के अनुष्ठान की बात करता है–

**" तत्र (महालये) शक्तेन भाद्रपदापरपक्षे प्रतिपदमारभ्य दर्शान्तं तिथिवृद्धौ षोडश महालयाः कर्त्तव्याः, वृद्धिक्षयाभावे पञ्चदशैव महालयाः।"**

क्योंकि तिथिक्षय हो या तिथिवृद्धि, दोनों स्थितियों में महालयश्राद्ध तो पन्द्रह ही रहते हैं– यह स्पष्ट है।

इस प्रकार उपरोक्त निबन्ध का यह सारांश है– पूर्णिमा तिथि में दिवंगत का महालयश्राद्ध **प्रौष्ठपदी पूर्णिमा को, चतुर्दशी में सामान्य (अपमृत्यु से अतिरिक्त) मृत्यु वालों एवं अमा मृत्युतिथि वालों का महालयश्राद्ध 'सर्वपितृअमा' में किया जाए।** किञ्च इसी सर्वपितृअमा में सभी ज्ञात– अज्ञात मृत्युतिथि वालों का भी महालय समुदित (इकट्ठा) किया जाए। पंचांग में पंचांगकारों को भाद्र–पूर्णिमा (प्रौष्ठपदी पूर्णिमा) के दिन **महालयारम्भ, पूर्णिमा महालयश्राद्ध,** और आश्विनकृष्णपक्ष प्रतिपदा के दिन **पितृपक्ष प्रारम्भ** तथा आश्विन अमा के दिन **पितृपक्ष एवं महालय समाप्त**– इसप्रकार लिखना चाहिए– यही शास्त्रानुमत है। यह प्रसन्नता की बात है– अब लगभग सभी पंचांगकार इस शास्त्रानुमति का अनुसरण करते हुए प्रौष्ठपदी पूर्णिमा को महालय का अंग मानते हुए पूर्णिमा मृत्युतिथि वालों का महालय श्राद्ध इसी (प्रौष्ठपदी पूर्णिमा) तिथि में निर्दिष्ट करने लगे हैं।

**ध्यान रहे– पुरी के शंकराचार्य जगदगुरु श्री निरञ्जनदेव तीर्थ जी ने इस शास्त्रीय मत का भारी विरोध किया, लेकिन उन्हें धर्मशास्त्रमर्मज्ञ पंचांगकारों ने प्रमाण नहीं माना।**

---

# इसवर्ष (सं. 2073 वि. में) भारत के कुछ भाग में रसेश चन्द्र और कुछ भाग में रवि होगा :–

## लेखक–प्रियव्रत शर्मा,

हमारे वर्ष आदि के दस पदाधिकारियों ( वर्षेश, मन्त्री, धान्येश आदि ) का निर्णय वर्षारम्भ एवं मेषादि संक्रान्तियों के समय वर्त्तमान 'वार' के स्वामी पर आधारित है। क्योंकि, भारतीय ज्योतिषानुसार वार स्थानीय सूर्योदय पर प्रारम्भ होता है। अतः स्थानभेद से वारों में भिन्नता रहती है, इसी कारण वर्षारम्भकालीन तथा संक्रान्ति–( सूर्यद्वारा राशि–संक्रमण )– कालीन वार हमेशा सूर्योदयकाल–भेद के कारण भूगोल के एक अर्धभाग पर कुछ और तथा दूसरे अर्धभाग पर कुछ और हुआ करता है। ये दोनों वार एक–दूसरे से आगे या पीछे वाले होते हैं। **उदाहरणार्थ–** यदि एक भूगोलार्ध पर रविवार है तो दूसरे भूगोलार्ध पर या तो चन्द्रवार होगा या शनिवार। यह स्थिति अनिवार्यतः घटित रहती है। इस कारण प्रतिवर्ष हमारे इन दस पदाधिकारियों में से प्रत्येक पदाधिकारी दो भूगोलार्धों पर भिन्न–भिन्न ( दो–दो ) हुआ करते हैं। इस प्रकार की स्थिति एक ही देश में भी अक्सर उत्पन्न होती रहती है। इस प्रकार की स्थिति का हम भारतीय भी दो–तीन वर्षों में एक–दो वार अक्सर सामना करते हैं। गत वर्ष ( सं. 2072 वि. ) में कन्यासंक्रान्ति के **'वार'** के विषय में यही स्थिति उत्पन्न हुई थी। जिस पर अच्छा लम्बा लेख हमने उस वर्ष के पंचांग में दिया था। (इस विषय की अधिक स्पष्टता के लिए कृपया उस लेख को पुनः पढ़ें )। भारत में इसवर्ष **( सं. 2073 वि. में)** भी (17 अक्तूबर, 2016 ई. चन्द्रवार *) को यह समस्या आ पड़ी है। इसवर्ष भारत में तुला–संक्रान्तिकाल स्थानभेद से दो वारों ( चन्द्रवार और रविवार ) में घटित हो रहा है। **यहां दिया गया भारत मानचित्र देखिए–** इसमे अंकित **'क–ख'** रेखा पर स्थित भारत–भूभाग पर सूर्योदय $6^h$ $30^m$ (भा.स्टैं.टा.) पर होगा। इस रेखा से पूर्व में स्थित स्थलों पर सूर्योदय इससे ($6^h$ $30^m$ से) पहले हो जाएगा और इससे पश्चिमस्थ स्थलों पर यह इसके अनन्तर होगा। देखिए– इसवर्ष **इसदिन** ( 17 **अक्तूबर**, 2016 ई. को ) यह तुलासंक्रान्ति $6^h$ $31^m$ (भा.स्टैं.टा.) पर घटित हुई है। अतः यह **'क–ख'** रेखा से पूर्व में स्थित भारतभूभाग पर सूर्योदयानन्तर घटित होने के कारण वहां चन्द्रवार को घटित हुई है। (अर्थात् यह तब घटित हुई है, जब इस भारतभूभाग पर चन्द्रवार है।) अतः **'क–ख'** रेखा से पूर्वस्थ इस भारतभूभाग पर इसवर्ष **'रसेश'** ( तुलासंक्रान्ति–वारेश ) **'चन्द्र'** होगा। **किञ्च–** यह तुलासंक्रान्ति–संक्रमणकाल इस **'क–ख'** रेखा के पश्चिमस्थ भारत–भूभाग में सूर्योदय से ( चन्द्रवार की प्रवृत्ति से ) पहले का है, अतः वहां संक्रान्तिकालीन वार **रविवार है।** इसलिए भारत के इस भूभाग का रसेश **रवि** माना जाएगा।

**ध्यान दें**–इन दोनों रसेशों (रवि और चन्द्र) का फल परस्पर **बिल्कुल** विपरीत ( एक का शुभ, दूसरे का अशुभ) लिखा है। **देखिए– यह क–ख'** रेखा पंजाब, जम्मू–कश्मीर , राजस्थान, म.प्र., महाराष्ट्र–प्रदेशों को विभाजित कर रही है। इन विभाजित प्रदेशों के ये भाग इस विभाजक रेखा के अनुरूप शुभ–अशुभ फलों के भागी किस प्रकार बनते हैं– यह द्रष्टव्य है।

---

* *यह **'चन्द्रवार'** अर्धरात्रि पर परिवर्त्तित होने वाली **'वारपद्धति'** के अनुसार है, जबकि भारतीय ज्योतिष–पद्धति अनुसार **'वार'** सूर्योदय पर परिवर्त्तित होता है।*

चित्र

सं. 2073 वि. में भारतीय भूभाग पर तुलासंक्रान्ति दो वारों में।

'क–ख' रेखा से दाईं ओर वाले भूभाग पर तुलासंक्रान्ति 17 अक्तूबर, 2016 ई. के दिन चन्द्रवार को और बाईं ओर वले भूभाग पर यह रविवार को होगी।

परिलेखक–प्रियव्रत शर्मा





( पृष्ठ 273 भी देखिए। )

# जन्मकुण्डलियां कृत्रिम, लेकिन फलादेश यथार्थ

## लेखक– प्रियव्रत शर्मा,

**ध्यान रहे–** यदि जातक को दैवज्ञ व्यक्तिगत रूप से नहीं जानता हो, तब उसकी जन्मकुण्डली आदि से उसके चरित्, प्रकृति एवं अतीत या वर्तमान घटनाओं का भी यथावत् निर्देश कर पाना दैवज्ञ के लिए सचमुच टेढ़ी खीर है। जातक की वर्तमान एवं अतीत घटनाओं का उसकी जन्मपत्री में दी गई ग्रहस्थिति आदि ( वह वास्तव हो या अवास्तव ) के फलितयोगों से समन्वय कर डालने की प्रवृत्ति या कुशलता दैवज्ञों में अक्सर पाई जाती है। **श्री गुरुनानक, श्री आद्य शंकराचार्य, सम्राट् विक्रमादित्य, हर्षवर्धन, जैन महावीर आदि महापुरुषों** की पुरातन साहित्य में उपलब्ध अनेक जन्मकुण्डलियों का मूल गणित द्वारा परीक्षण मैंने अपने महानिबन्ध **हमारे अवतार एवं महापुरुषों की कृत्रिम जन्मकुण्डलियां** में किया है। आश्चर्य की बात है– ये सभी कुण्डलियां कृत्रिम सिद्ध हुई हैं। इन कुण्डलियों में ग्रहों की स्थितियां जातकग्रन्थों में निर्दिष्ट महापुरुषयोगों को दृष्टि में रखकर किन्हीं चतुर ज्योतिषियों ने बनाई हैं। इनमें से अधिकतर कुण्डलियों में तीन या चार ग्रहों को उच्चस्थ दिखलाया गया है, जबकि गणितपरीक्षण से स्पष्ट हुआ है कि– इन महापुरुषों के जन्म के समय इस प्रकार ग्रह उच्चस्थ नहीं थे। इससे और भी आश्चर्य की बात यह है कि– अनेक लब्धप्रतिष्ठ दैवज्ञों ने, जिन्हें यह ज्ञात नहीं था कि– ये जन्मकुण्डलियां (इन जन्मकुण्डलियों में दर्साई ग्रहस्थितियां) वास्तविक नहीं हैं, इन महापुरुषों के जीवन की प्रमुख–प्रमुख घटनाओं एवं इनकी प्रकृति, योग्यता, सम्पत्ति, विपत्ति, उत्त्थान, पतन, यश–प्रतिष्ठा, मृत्युकाल आदि सभी का सम्बन्ध प्राचीन और आधुनिक ग्रन्थों में प्रकाशित इन कृत्रिम जन्मकुण्डलियों में प्रदर्शित कृत्रिम ग्रहयोगायोगों से भी सिद्ध कर डाला है। मध्यप्रदेश के एक विख्यात दैवज्ञ द्वारा सम्पादित **'कुण्डलीसंग्रह'** नामक पुस्तक में इन महापुरुषों की ऐसी अनेक कृत्रिम जन्मकुण्डलियां ऐसे ही फलादेशसहित प्रकाशित हैं। क्योंकि ये सभी कुण्डलियां शताब्दियों पूर्व लिखे गए प्रामाणिक ग्रन्थों में प्रकाशित मिलती हैं, अतः **'कुण्डलीसंग्रह'** के सम्पादक इस दैवज्ञ ने इन्हें वास्तविक समझकर ही इन पर फलादेश लिख डाला। इन कृत्रिम जन्मकुण्डलियों में दिखाए गए ग्रहयोगों का इन महापुरुषों के जीवन की घटनाओं से समन्वय दिखलाने वाले ऐसे फलितीय विवरण हमें अनेक अन्य प्रामाणिक ग्रन्थों में भी प्रकाशित मिलते हैं। दैवज्ञों द्वारा इन महापुरुषों की बनावटी जन्मकुण्डलियों में निर्दिष्ट बनावटी ग्रहस्थितियों को आधार मान कर लिखा गया, इन महापुरुषों की जीवनघटनाओं और उनके गुणावगुण आदि पर पूरी तरह घटित होने वाला यह फलादेश स्पष्ट करता है कि– फलितीय योगायोगों की जातक के जीवन की घटना आदि के अनुरुप व्याख्या कर सकना संभव है, क्योंकि प्रत्येक फलितीय योग की उपलभ्यमान बीसों फलितीय पद्धतियों के अनुसार अनन्त विधाएं बनती हैं। किसी जातक के वर्तमान या अतीत जीवन-घटना आदि के साथ उन विधाओं में से किसी अभीष्ट विधा का समन्वय कर डालने की क्षमता प्रत्येक प्रवीण दैवज्ञ में रहती है। एक ही ग्रहयोग की सम्भावित अनन्त, अगण्य विधाओं के बारे में **'यवनेश्वर'** ने भी अपने जातक ग्रन्थ में निर्देश किया है और इनकी उपमा उसने अपरिमेय समुद्रजल से इस प्रकार की है–

**"अन्योन्य–राश्यंशक–सम्प्रयोगैः अन्योन्य–सन्दर्शन–संगमैश्च।**
**अन्योन्य–संयोग–विकल्पनाभिः इदं समुद्राम्बुवदप्रमेयम्।।"**

**देखिए– जगदगुरु आदिशंकराचार्य** के जन्मकाल के बारे में भारी मतभेद है, जिनमें शताब्दियों का अन्तर है। विभिन्न कालीन प्राचीन दैवज्ञों ने इनके आधार पर जगदगुरु की अनेकों जन्मकुण्डलियां बनाई हैं, ये शताब्दियों पूर्व के विभिन्न प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध हैं। उनमें से उदाहरणार्थ केवल तीन कुण्डलियां

यहां उद्धृत की जा रही हैं–



| जन्मकुण्डली श्री आदि शंकराचार्य ( नं. 1 ) | जन्मकुण्डली श्री आदि शंकराचार्य ( नं. 2 ) | जन्मकुण्डली श्री आदि शंकराचा ( नं. 3 ) |
| --- | --- | --- |
| के. 5 मं. / 3 | 5 / 3 चं. | 5 / 3 |
| 6 / 4 गु. / 2 चं. | 6 / 4 गु. / 2 बु.शु. | 6 / 4 गु. चं. |
| 7 श. / शु. 1 सू. बु. | 7 श. रा. / के. 1 सू. | 7 श. / 1 सू. बु. |
| 8 / 10 / 12 | 8 / 10 मं. / 12 | 8 / 10 मं. / 1 |
| 9 / रा. 11 | 9 / 11 | 9 / 11 |
| जन्म सन् 686 A.D. | जन्म सन् 806 A.D. | जन्म सन् 509 A.D. |

(आश्चर्य है– श्रीशंकराचार्य की एक ऐसी ही कुण्डली B.C. की भी उपलब्ध है।)

देखिए– इनमें नं. (1) **कुण्डली** सातवीं शताब्दी की, नं. (2) **कुण्डली** नवम शताब्दी की और नं. ( **कुण्डली** छठी शताब्दी की है। इन कुण्डलियों के निर्माता दैवज्ञों ने केवल इस बात को ध्यान में रखा कि– इनमें चार ग्रह उच्चस्थ हों, क्योंकि **'बृहज्जातक'** आदि जातक ग्रन्थकारों ने तीन या चार ग्रहों उच्चस्थिति को **'महापुरुषयोग'** माना है –

**" वकाऽर्कजार्क–गुरुभिः सकलैस्त्रिभिश्च स्वोच्चेषु षोडश नृपाः कथितैक लग्ने।**
**द्व्येकाश्रितेषु च तथैकतमे विलग्ने स्वक्षेत्रगे शशिनि षोडश भूमिपाः स्युः।।"**

–(बृहज्जातव

इन कुण्डलियों की मूल गणित द्वारा परीक्षा करने पर ये सभी गलत सिद्ध हुई हैं। इस प्रकार व कृत्रिम महापुरुषयोगों वाली राम, कृष्ण, महात्मा बुद्ध, जैन महावीर, नानक, अशोक आदि अनेक महापुरु की प्रचलित जन्मकुडलियों की गणितपरीक्षा मैंने अपनी प्रकाश्यमान **" फलितज्योतिष के निराधार सिद्धान्त** पुस्तक के एक प्रकरण में विस्तार से की है, जिससे वे सभी आधारहीन सिद्ध हुई हैं। ★

**★ ( मेरा प्रयास है, यह मेरी पुस्तक शीघ्रातिशीघ्र प्रकाशित हो, ताकि फलितज्योतिष के ब में प्रचलित अनेक निराधार धारणाएं समाज से निरस्त हों। )**

# प्रणयविवाह का मुहूर्त्त

## लेखक :– प्रियव्रत शर्मा,

प्रणयविवाह (Love-Marriage), जिसे शास्त्रों में गान्धर्व–विवाह की संज्ञा दी गई है, यद्यपि उत्कृष्टकोटि की विवाहप्रणाली के रूप में शास्त्रकारों द्वारा समर्थित नहीं है, तथापि इस प्रणाली का पर्याप्त प्रचलन अब भारत में भी पाश्चात्य सभ्यता और उच्चशिक्षा के प्रभाव के कारण दिखाई पड़ने लगा है। प्रणयविवाह करने वाले प्रमी–प्रेमिका विवाहबन्धन में बंधने के लिए अक्सर इतनी शीघ्रता में होते हैं कि– वे शास्त्रप्रतिपादित मुहूर्त्तकाल की प्रतीक्षा नहीं कर पाते; कुण्डली मिलान की बात तो दूर रही। बिना कुण्डली मिलान करवाए, बिना मुहूर्त्त के ही मन्दिर आदि में जाकर एक दूसरे के गले में वर–माला डालकर पति–पत्नी बन जाना ज्योतिषशास्त्र की दृष्टि से यद्यपि अपराध है, फिर भी **''प्रेमावेश किसी भी प्रकार के नियन्त्रण को सहन नहीं करता''**– इस मनोवैज्ञानिक तथ्य को दृष्टि में रखकर हम यहां मुहूर्त्तसम्बन्धी दो आवश्यक बातें बतला रहे हैं, जिन्हें यदि प्रणयविवाह के समय ध्यान में रखा जाए तो प्रेमी–प्रेमिका का दाम्पत्य–जीवन कुछ दृष्टियों से पर्याप्त सुख–समृद्धिमय हो सकता है। वे दो आवश्यक बातें ये, हैं–

(1) प्रेमविवाह के समय मृत्युबाण के समय को सावधानीपूर्वक छोड़ देना चाहिए। इससे दोनों जीवनसाथी अकाल मृत्यु से बचे रहेंगे।

हम यहां दो कोष्ठक (1), (2) दे रहे हैं, इनकी सहायता से बड़ी आसानी से यह जाना जा सकता है कि– मृत्युबाण किस दिन कब से कब तक रहेगा।

मृत्युबाण एक वर्ष में 48 बार आता है। जब भी यह आता है, तब यह लगभग $25\frac{1}{2}$ घण्टे तक रहता है। कोष्ठक (1) में **''मृत्युबाण की लगभग तारीखें''** (जिन तारीखों के आसपास मृत्युबाण प्रतिवर्ष आया करता है) दी गई हैं। यदि प्रणयविवाह की तारीख का कोष्ठक (1) में दी गई **'' मृत्युबाण की लगभग तारीख ''** से अन्तर आगे या पीछे तीन दिन से अधिक हो तब उस दिन प्रणयविवाह निःशंक होकर किया जा सकता है। क्योंकि कोष्ठक (1) में दी गई इन **''मृत्युबाण की लगभग तारीखों''** से मृत्युबाण के काल का अन्तर आगे या पीछे तीन दिन से ज्यादा कभी नहीं होता। यदि प्रणय़–विवाह का दिन कोष्ठक (1) में दी गई **''मृत्युबाण की लगभग तारीख''** से एक, दो या तीन दिन आगे या पीछे हो, तब सम्भव है कि– उसदिन मृत्युबाण हो। ऐसी स्थिति में मृत्युबाण की वास्तविक तारीख और टाईम का ज्ञान कोष्ठक (1) और कोष्ठक (2) की सहायता से इस प्रकार कर लीजिए–

जिसदिन तारीख के आसपास प्रणयविवाह करने की इच्छा है, उस तारीख के समीप वाली **''मृत्युबाण की लगभग तारीख''** के आगे कोष्ठक (1) में लिखे वार घं. मि. उठा लें। इन्हें अपने ईस्वी सन् के आगे कोष्ठक (2) में दिए गए वार घं. मि. में जोड़ दें ;– यह मृत्युबाण शुरु होने का वार और टाईम (भा. स्टै. टा.) होगा। इस वार के अनुसार मृत्युबाण के शुरु होने की ठीक तारीख का निर्णय किया जा सकता है। यह तारीख (मृत्युबाण शुरु होने की तारीख) **''मृत्युबाण की लगभग तारीख''** (जो हमें कोष्ठक (1) से मिली है) से दो दिन से ज्यादा आगे–पीछे नहीं हो सकती, जैसा कि पहले भी बतला चुके हैं, मृत्युबाण 25 घं. 30 मि. (अर्थात् 1 दिन 1 घं. 30 मि.) रहता है। अतः मृत्युबाण शुरु होने के वार और टाईम में 1 दिन (वार), 1 घं. 30 मि. जोड़ देने पर इसकी समाप्ति का वार घं. मि. (भा. स्टै. टा.) मालूम हो जाएंगे।

मान लीजिए– 7 जनवरी 1983 ई. के दिन मृत्युबाण ज्ञात करना है। कोष्ठक (1) में जनवरी की 3 और 12 तारीखें **''मृत्युबाण की लगभग तारीखें''** लिखी हैं, जो हमारी 7 जनवरी के समीप की तारीखें हैं। इन दोनों तारीखों से 7 जनवरी का अन्तर तीन दिन से ज्यादा है, अतः स्पष्ट है कि– इसदिन मृत्युबाण नहीं होगा।

मान लीजिए– 4 जनवरी, 1983 ई. को मृत्युबाण मालूम करना है, इस तारीख के समीप वाली **''मृत्युबाण की लगभग तारीख''** कोष्ठक (1) में 3 जनवरी है। इस कोष्ठक में 3 जन. के आगे 4 वार, 18 घं., 28 मि. लिखा है। कोष्ठक (2) से ई. सन् 1983 के आगे लिखे 5 वार, 0 घं. 37 मि. है। इसमें 4/18/28

जोड़ने पर 9 वार (2 वार) 19 घं. 5 मि. मिले। यह मृत्युबाण के प्रारम्भ होने का वार और भा.स्टैं.टा. है 1983 ई. में 3 जनवरी को सोमवार ही है, अतः स्पष्ट हुआ कि– **मृत्युबाण 1983 ई. को 3 जनवरी के दि 19 घं. 5 मि. (I.S.T.) अर्थात् शाम के 7 बजकर 5 मि. पर प्रारम्भ होगा।** क्योंकि मृत्युबाण 1 दिन, 1 घं. 3 मि. तक रहता है, अतः इसकी समाप्ति 2 वार, 19 घं. 5 मि.+ 1 वार, 1 घं. 30 मि.= 3 वार, 20 घं. 35 मि पर [अर्थात् मंगलवार (4 जन.) को 20 घं. 35 मि. पर] होगी। **सारांश यह हुआ कि– यह मृत्युबाण जनवरी, 1983 ई. को 19 घं. 5 मि. से प्रारम्भ होकर 4 जनवरी, 1983 ई. को 20 घं. 35 मि. तक चलेग अतः इस अवधि में प्रणयविवाह नहीं करना चाहिए।**

ध्यान रहे, इन कोष्ठकों से जाना गया मृत्युबाण का वार **अंग्रेज़ी** पद्धति के अनुसार रात के बार बजे शुरू होने वाला है। 1 संख्या से रविवार, 2 से सोमवार इत्यादि समझें। 0 या 7 संख्या में शनिव समझना चाहिए।

(2) मृत्युबाण का विचार कर लेने के बाद प्रणयविवाह (परस्पर वर माला डालने) के सम लग्न का विचार कर लेना भी नितान्त आवश्यक है। विवाह के समय लग्नेश यदि लग्न, चतुर्थ, पंचम, नव दशम या ग्यारहवें भाव में हो अथवा गुरु, शुक्र या बुध में से कोई भी ग्रह लग्न, चतुर्थ, पंचम, नवम या दश भाव में पड़ा हो तो उस समय किया गया विवाह–सम्बन्ध अटूट, पारस्परिक–प्रेम का पोषक एवं अनेकवि सुख सम्पदाओं को देने वाला माना जाता है। मुहूर्त्तकारों का कहना है कि– इस प्रकार की ग्रहस्थिति वा लग्न के समय यदि विवाह किया जाए तो मुहूर्त–सम्बन्धी अनेक महादोष लगभग समाप्त हो जाते हैं।

**कोष्ठक (1)**

| मृत्यबाण की लगभग तारीख | वा.घं. मि. | मृत्यबाण की लगभग तारीख | वा.घं. मि. |
|---|---|---|---|
| जन. 3 | 4 18 28 | जुला. 5 | 5 09 29 |
| 12 | 6 14 27 | 14 | 0 20 07 |
| 15 | 2 13 09 | 17 | 3 23 37 |
| 24 | 4 09 23 | 27 | 6 09 47 |
| फर. 2 | 6 05 54 | अग. 5 | 1 19 36 |
| 11 | 1 03 04 | 15 | 4 04 54 |
| 14 | 4 02 18 | 18 | 0 07 47 |
| 23 | 6 00 27 | 27 | 2 15 55 |
| मार्च 3 | 0 23 30 | सितं. 5 | 4 23 13 |
| 12 | 2 23 16 | 15 | 0 05 30 |
| 15 | 5 23 31 | 18 | 4 07 20 |
| 25 | 1 00 54 | 27 | 5 12 04 |
| अप्रै. 3 | 3 03 20 | अक्तू. 6 | 0 15 44 |
| 12 | 5 07 00 | 15 | 2 18 14 |
| 15 | 1 08 29 | 18 | 5 18 49 |
| 24 | 3 13 38 | 27 | 0 19 47 |
| मई 3 | 5 19 49 | नवं. 5 | 2 19 47 |
| 13 | 1 05 08 | 14 | 4 18 48 |
| 16 | 4 05 47 | 17 | 0 18 14 |
| 25 | 6 14 14 | 26 | 2 16 01 |
| जून 3 | 1 23 25 | दिसं. 5 | 4 13 14 |
| 13 | 4 09 18 | 14 | 6 09 53 |
| 16 | 0 12 43 | 17 | 2 08 38 |
| 25 | 2 22 59 | 26 | 4 04 43 |

**कोष्ठक (2)**

| ई. सन् | वा. घं. मि. | ई. सन् | वा. घं. मि. | ई. सन् | वा. घं. मि. |
|---|---|---|---|---|---|
| 1980 | 1 06 09 | 2010 | 3 22 44 | 2040 | 6 15 19 |
| 1981 | 2 12 18 | 2011 | 5 04 53 | 2041 | 0 21 28 |
| 1982 | 3 18 27 | 2012 | 6 11 02 | 2042 | 2 03 37 |
| 1983 | 5 00 37 | 2013 | 0 17 11 | 2043 | 3 09 46 |
| 1984 | 6 06 46 | 2014 | 1 23 21 | 2044 | 4 15 56 |
| 1985 | 0 12 55 | 2015 | 3 05 30 | 2045 | 5 22 05 |
| 1986 | 1 19 04 | 2016 | 4 11 39 | 2046 | 0 04 14 |
| 1987 | 3 01 13 | 2017 | 5 17 48 | 2047 | 1 10 23 |
| 1988 | 4 07 22 | 2018 | 6 23 57 | 2048 | 2 16 32 |
| 1989 | 5 13 32 | 2019 | 1 06 06 | 2049 | 3 22 41 |
| 1990 | 6 19 41 | 2020 | 2 12 16 | 2050 | 5 04 50 |
| 1991 | 1 01 50 | 2021 | 3 18 25 | 2051 | 6 11 00 |
| 1992 | 2 07 59 | 2022 | 5 00 34 | 2052 | 0 17 09 |
| 1993 | 3 14 08 | 2023 | 6 06 43 | 2053 | 1 23 18 |
| 1994 | 4 20 17 | 2024 | 0 12 52 | 2054 | 3 05 27 |
| 1995 | 6 02 27 | 2025 | 1 19 01 | 2055 | 4 11 36 |
| 1996 | 0 08 36 | 2026 | 3 01 11 | 2056 | 5 17 45 |
| 1997 | 1 14 45 | 2027 | 4 07 20 | 2057 | 6 23 55 |
| 1998 | 2 20 54 | 2028 | 5 13 29 | 2058 | 1 06 04 |
| 1999 | 4 03 03 | 2029 | 6 19 38 | 2059 | 2 12 13 |
| 2000 | 5 09 12 | 2030 | 1 01 47 | 2060 | 3 18 22 |
| 2001 | 6 15 22 | 2031 | 2 07 56 | 2061 | 5 00 31 |
| 2002 | 0 21 31 | 2032 | 3 14 06 | 2062 | 6 06 40 |
| 2003 | 2 03 40 | 2033 | 4 20 15 | 2063 | 0 12 50 |
| 2004 | 3 09 49 | 2034 | 6 02 24 | 2064 | 1 18 59 |
| 2005 | 4 15 58 | 2035 | 0 08 33 | 2065 | 3 01 08 |
| 2006 | 5 22 07 | 2036 | 1 14 42 | 2066 | 4 07 17 |
| 2007 | 0 04 17 | 2037 | 2 20 51 | 2067 | 5 13 26 |
| 2008 | 1 10 26 | 2038 | 4 03 01 | 2068 | 6 19 35 |
| 2009 | 2 16 35 | 2039 | 5 09 10 | 2069 | 1 01 45 |

# दशाप्रारम्भ का सूक्ष्म काल

## लेखक– प्रियव्रत शर्मा,

[दशा की प्रारम्भकालिक लग्नकुण्डली में दशेश आदि की शुभाशुभ स्थिति के आधार पर दशा का शुभाशुभ फल प्रभावित होता है,–ऐसा 'वराहमिहिर' आदि का मत है। दशा की प्रारम्भकालिक कुण्डली बनाने के लिए दशा के प्रारभ होने (दशाप्रवेश) का काल सूक्ष्म (सर्वथा शुद्ध) होना चाहिए। जन्मपत्रियों में दशाओं के जो प्रारम्भकाल दैवज्ञों द्वारा परम्परया लिखे जाते हैं, उनमें घण्टा–मिनटों या घड़ी–पलों तक की सूक्ष्मता की तो बात छोड़िये, दिन तक की भी सूक्ष्मता नहीं होती। यद्यपि मेरा मत है (जोकि सिद्धान्तानुसार संगत भी है), कि दशा–प्रवेशकाल में क्रियात्मकरूप से इतनी सूक्ष्मता लाना लगभग असम्भव है*, पुनरपि यहां गणित द्वारा इसका सूक्ष्मकाल जानने की यथार्थ पद्धति, जिसे मौलिक रूप से मैंने ज्ञात किया है, दे रहा हूँ। इससे उन पाठकों को भी सान्तवना मिलेगी, जो दशाप्रवेशकाल को परम सूक्ष्मता से जानने के लिए मुझे पत्र लिखते रहे हैं।]

जन्मकालिक नक्षत्र के भुक्तकाल (भयात) को जन्मकालिक दशेश के पूर्ण दशावर्षों से गुणाकर भभोग से भाग देकर पांच लब्धियां (क्रमशः वर्ष, मास, दिन, घड़ी, पल) प्राप्त करें। यह जन्मकालिक दशेश की दशा का **भुक्तकाल** होगा। इसे जन्मकालीन दशेश के पूर्ण दशावर्षों में से घटाने पर शेष वर्ष, मास, दिन, घड़ी, पल उस (जन्मकालीन) दशेश की दशा के जन्मकालीन **भोग्यवर्ष** आदि होंगे। इन्हें जन्मकालिक **विक्रमसंवत्**◊ और **जन्मकालिक** स्पष्टसूर्य के राशि, अंश, कला, विकलाओं में क्रमशः जोड़ दें। (**अर्थात्**– वि. संवत् में भोग्य वर्ष और जन्मकालिक स्पष्ट सूर्य के राशि, अंश, कला, विकलाओं में क्रमशः भोग्यमास–दिन–घड़ी–पल जोड़ दें)। यहां जोड़ करते समय जन्मकालिक स्पष्टसूर्य के राशि, अंश, कला, विकलाओं को क्रमशः मास, दिन, घड़ी, पल मानना होगा– यह ध्यान रहे। इस प्रकार जो योगफल प्राप्त

---

* *अपने इस मत का प्रतिपादन मैंने इस लेख के अन्त में किया है, उसे पढ़िए।*

⬟ *यहां पाठक को यह बतला देना आवश्यक है कि– सूर्य आदि के दशावर्ष (6, 10 आदि) सौर वर्ष हैं। सूर्य का भगणकाल (12 राशियों का भोगकाल) सौर वर्ष कहलाता है।* ***उदाहरणार्थ– " चन्द्रमा के दशावर्ष 10 हैं–"*** *इसका अभिप्राय है कि-चन्द्रमा के दशाकाल में सूर्य 10 भगण पूरे करता है (अर्थात् 12 राशियों को 10 बार भोगता है)। यहां यह भी समझ लेना चाहिए कि– सूर्य द्वारा* ***1 राशि का भोगकाल एक सौरमास, 1 अंश का भोगकाल 1 सौरदिन, 1 कला का भोगकाल 1 सौर घड़ी और 1 विकला का भोगकाल 1 सौरपल*** *होता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि– भुक्त–भोग्य दशा के जो वर्ष, मास, दिन, घड़ी, पल भयात, भभोग द्वारा उपरोक्त गणित से प्राप्त होते हैं, वे क्रमशः सूर्य के भुक्त–भोग्य वर्ष (भगण) राशि, अंश, कला, विकलाएं ही होती हैं। जैसे– यहां आगे दिए गए उदाहरण में जातक के जन्म के समय गुरु की दशा का भुक्तकाल 4 वर्ष, 8 मास, 2 दिन, 38 घड़ी, 44 पल है। इसका अभिप्राय है कि– जातक के जन्म के समय गुरु की दशा की उतनी अवधि बीत चुकी है,* ***जितनी अवधि में सूर्य 4 भगण, 8 राशि, 2 अंश, 38 कला और 44 विकला*** *पार कर जाता है। इसी तरह यहां जन्म के समय गुरु की भोग्यदशा 11 वर्ष, 3 मास, 27 दिन, 21, घड़ी, 16 पल है। इसका अभिप्राय है कि– जन्म के समय गुरु की दशा की उतनी अवधि शेष है, जितनी* ***अवधि में सूर्य 11 भगण, 3 राशि, 27 अंश, 21 कला और 16 विकलाएं भोगता है। ध्यान रहे–*** *दशा के भुक्त, भोग्यसाधन की प्रक्रिया से प्राप्त सूर्य के भुक्त–भोग्य भगण, राशि, अंश, कला, विकलाओं को दैवज्ञ लोग क्रमशः वर्ष, मास, दिन, घड़ी, पल ही कहा करते हैं, जो ठीक ही है। क्योंकि दशा के भुक्त–भोग्य का यह काल सौर वर्ष, मास आदि ही तो है। हमने भी इस लेख में इसे गणितप्रक्रिया के लिए अनेकत्र वर्ष, मास आदि ही लिखा है।*

◊ *यहां सर्वत्र विक्रम संवत् का प्रारम्भ मेषसंक्रान्तिकाल से ही माना जाएगा, चैत्र शुक्ल–प्रतिपदा से नहीं, यह ध्यान रहे।*

होगा, वह **जन्मकालिक दशेश की दशा** का समाप्तिकालिक क्रमशः वि. संवत् और स्पष्ट सूर्य की राशि, अंश, कला, विकलाएं होंगी।* इस (जन्मकालिक दशेश के दशा-समाप्तिकालिक) विक्रम संवत् में परवर्ती दशेशों के पूर्ण दशावर्षों को उत्तरोत्तर यथाक्रम जोड़ देने पर शेष सभी दशेशों की दशाओं के समाप्तिकालीन वि. संवत् प्राप्त हो जाएंगे। **ध्यान रहे–** इन सभी दशाओं के समाप्ति के समय स्पष्टसूर्य के राश्यादि ठीक वही होंगे, जो जन्मकालीन दशेश की दशा की समाप्ति के समय हैं। **नीचे दिया गया उदाहरण देखिए–**

9 मार्च, 1997 ई. (वि. सं. 2053) को प्रातः 5 घं. 30 मि. (भा.स्टैं.टा.) पर किसी जातक का जन्म हुआ, जबकि स्पष्टसूर्य 10 रा. 24 अं. 38 कला 25 वि. था। इसके जन्म के समय पू.भा. नक्षत्र और भभोग 21घं. 10 मि.(=1270 मि.) तथा भयात 6 घं. 11 मि.(=371 मि.) था। इसका जन्मकालिक दशेश गुरु है। गुरु के दशावर्षों(16) को भयात (371 मि.) से गुणा करके भभोग (1270 मि.) से भाग देकर पांच लब्धियां क्रमशः 4 वर्ष, 8 मास, 2 दिन, 38 घड़ी, 44 पल मिले। यह जातक के जन्म के समय गुरु की भुक्त दशा है। इसे गुरु के दशावर्षों(16) में से घटाने पर 11 वर्ष, 3 मास, 27 दिन, 21 घड़ी, 16 पल मिले। ये जन्म के समय गुरु की भोग्यदशा है। दशा के इन भोग्य वर्ष, मास, दिन, घड़ी, पलों को जन्मकालिक वि. संवत् 2053 और स्पष्टसूर्य के राश्यादि 10/24/38/25 याने (10 मास, 24 दिन, 38 घड़ी, 25 पल) में क्रमशः जोड़ देने पर योगफल 2065/2/21/59/41 मिला। **जैसे–**

| वर्ष | मास | दिन | घड़ी | पल |
|---|---|---|---|---|
| 2053 | 10 | 24 | 38 | 25 |
| + 11 | 3 | 27 | 21 | 16 |
| 2065 | 2 | 21 | 59 | 41 |

**इसका अभिप्राय यह हुआ कि**–वि. सं. 2065 में जब स्पष्टसूर्य के राश्यादि 2/21/59/41 होंगे, ठीक उसी समय गुरु की दशा समाप्त हो जाएगी। अब गुरु से अग्रिम दशेशों (शनि, बुध, केतु, शुक्र आदि) के दशावर्षों (19, 17, 7, 20 आदि) को गुरुदशा की समाप्ति के वर्ष 2065(वि. सं.) में क्रमशः उत्तरोत्तर जोड़ देने पर शनि आदि की दशाओं के समाप्तिवर्ष ( वि. सं. ) क्रमशः 2084, 2101, 2108, 2128 आदि ज्ञात हो गए। यहां प्रत्येक ग्रह की दशा की समाप्ति के समय स्पष्ट सूर्य के राश्यादि 2/21/59/41 ही होंगे,– यह तो पूर्वोक्त निर्देशानुसार स्पष्ट ही है। इसे हम चक्र द्वारा इस भान्ति दर्सा सकते हैं:–

## दशासमाप्ति–कालिक वर्ष और स्पष्टसूर्य

[(जन्मतारीख 9/3/97, समय प्रातः 5 घं. 30 मि.(भा.स्टैं.टा.)]

| दशेश | | गुरु | शनि | बुध | केतु | शुक्र | सूर्य | चन्द्र | मंगल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दशासमाप्तिवर्ष वि. संवत्) | | 2065 | 2084 | 2101 | 2108 | 2128 | 2134 | 2144 | 2151 |
| दशासमाप्ति के समय स्पष्टसूर्य | रा. | 2 | 2 | 2 | 2 | 2 | 2 | 2 | 2 |
| | अं. | 21 | 21 | 21 | 21 | 21 | 21 | 21 | 21 |
| | क. | 59 | 59 | 59 | 59 | 59 | 59 | 59 | 59 |
| | वि. | 41 | 41 | 41 | 41 | 41 | 41 | 41 | 41 |

---

* *ध्यान दें– यहां दशा के भोग्यकाल (वर्ष आदि) में जन्मकालिक वि. संवत् और स्पष्टसूर्य को जोड़ते समय हमने स्पष्टसूर्य की राशि, अंश, कला, विकलाओं को यद्यपि क्रमशः मास, दिन, घड़ी, पल माना है, लेकिन यहा इनके योगफल को हमें स्पष्टसूर्य के राशि, अंश, कला, विकला ही मानना होगा।*

इस प्रकार प्रत्येक दशा की समाप्ति का वर्ष तो स्पष्टतया ज्ञात हो ही जाता है, लेकिन इनकी समाप्ति का दिन (तारीख) व काल (घं. मि.) तभी मालूम हो सकेगा, जब हम यह ज्ञात कर लें कि– दशा–समाप्तिकालीन स्पष्ट सूर्य (जो सभी दशाओं की समाप्ति के समय समान है), इन भिन्न–भिन्न दशावर्षों में कब–कब(किन–किन तारीखों को किस–किस समय) होगा। इसे ज्ञात करने की विधि इस प्रकार है– जातक के जन्म के ईस्वी सन्■ से पूर्ववर्ती ई. सन् के पंचांग में दिए गए दैनिक स्पष्ट ग्रहों में देखिए कि– हमारा दशासमाप्ति–कालीन स्पष्टसूर्य वहां किन दो पंक्तियों◈ के मध्य पड़ता है। इन दोनों पंक्तियों वाले स्पष्टसूर्य के राश्यादि का अन्तर कीजिए (अर्थात् सूर्य की गति निकालिए)। प्रथम पंक्ति के स्पष्टसूर्य का दशा–समाप्तिकालीन स्पष्टसूर्य से अन्तर कीजिए। इस अन्तर को 24 से गुणा करके सूर्यगति से भाग देकर दो लब्धियां (घं. मि.) प्राप्त कीजिए। इन्हें प्रथम पंक्ति के वार◆ तथा काल (घं. मि.) में जोड़िए। इससे जो वार घं. मि. प्राप्त होंगे, उनमें 1 वार, 6 घं. 9 मि. जोड़ दें। इससे प्राप्त योगफल (वा.घं. मि.) में **'प्रथम दशा की वर्षसंख्या'*** **द्वारा दशा–समाप्तिकाल–कोष्ठक** से प्राप्त वार, घं. मि. जोड़ देने पर जन्मकालीन दशेश की दशासमाप्ति का वार और काल (घं. मि.) प्राप्त हो जाएंगे। इसमें जन्मकालीन दशेश से अग्रिम (क्रमानुसार परवर्त्ती) दशेश की दशा की वर्षसंख्या द्वारा **"दशा–समाप्तिकाल कोष्ठक"** से ही प्राप्त वार, घं. मि. जोड़ देने पर उस परवर्त्ती दशेश की दशासमाप्ति का वार और काल मालूम हो जाएगा। इसी प्रकार क्रमानुसार उससे परवर्ती शेष दशेशों की दशाओं की वर्षसंख्याओं द्वारा इसी कोष्ठक से प्राप्त वार, घं. मि. को उत्तरोत्तर जोड़ते हुए उनकी दशाओं के समाप्तिकालीन वार, घं. मि. (काल) भी मालूम कर लेने चाहिएं।

**दशासमाप्ति–काल कोष्ठक**

| वर्ष–संख्या | वार | घं. | मि. | वर्ष–संख्या | वार | घं. | मि. | वर्ष–संख्या | वार | घं. | मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 0 | 0 | 00 | 00 | 8 | 3 | 01 | 13 | 16 | 6 | 02 | 27 |
| 1 | 1 | 6 | 9 | 9 | 4 | 07 | 22 | 17 | 0 | 08 | 36 |
| 2 | 2 | 12 | 18 | 10 | 5 | 13 | 32 | 18 | 1 | 14 | 45 |
| 3 | 3 | 18 | 27 | 11 | 6 | 19 | 41 | 19 | 2 | 20 | 54 |
| 4 | 5 | 00 | 37 | 12 | 1 | 01 | 50 | 20 | 4 | 03 | 03 |
| 5 | 6 | 06 | 46 | 13 | 2 | 07 | 59 | | | | |
| 6 | 0 | 12 | 55 | 14 | 3 | 14 | 08 | | | | |
| 7 | 1 | 19 | 04 | 15 | 4 | 20 | 17 | | | | |

**आगे उदाहरण देखिए–इस उदाहरण से आप इस गणितप्रक्रिया को अत्यन्त सहजता से जान लेंगे।**

---

■ *क्योंकि ईस्वी सन् जनवरी आदि मास व स्टैं. टा. का ही प्रयोग सर्वसाधारण द्वारा किया जाता है और इससे गणितप्रक्रिया कुछ सहज भी हो जाती है, अतः अब हम वि. संवत् तथा चैत्र आदि मास व घड़ी–पलों की जगह ई. सन्, जनवरी आदि मास तथा स्टैं. टा. में ही दशाओं का समाप्तिकाल निकालेंगे।*

◈ *स्पष्टग्रह पंचांग में जिस दिन (तारीख) का दिया होता है, उस दिन (तारीख) को ग्रह की पंक्ति कहते हैं। पंक्ति के ग्रह पंचांग में जिस समय के दिए रहते हैं, उस समय को **'पंक्तिकाल'** कहते हैं। **जैसे– 'श्रीमार्तण्ड पंचांग' में दैनिक** स्पष्टग्रह प्रातः 5 घण्टा 30 मिनट के दिए रहते हैं, अतः यहां **'पंक्तिकाल'** प्रातः **5 घं. 30 मि.** है।*

◆ *यहां वार सर्वत्र पाश्चात्त्य पद्धति वाला (रात्रि के 12 बजे बदलने वाला) ही लिया जाएगा।*

* *जन्मकालीन दशेश की दशा के समाप्तिकालीन ई. सन् और जन्मकालीन ई. सन् के अन्तर को यहां **" प्रथम दशा की वर्षसंख्या"** लिखा गया है।*

हमारे उदाहरण में जन्म के ई. सन् 1997 से पूर्ववर्त्ती ई. सन् 1996 है। इस वर्ष के (ई. सन् 1996 वाले) पंचांग में हमारा दशा–समाप्तिकालीन स्पष्टसूर्य 2/21/59/41 (राश्यादि) 7 और 8 जुलाई वाली पंक्तियों के बीच पड़ता है।⊕ इन दोनों पंक्तियों वाले स्पष्टसूर्य के राश्यादि का अन्तर (सूर्यगति) 57/12 (कलादि) है। प्रथम पंक्ति वाले स्पष्टसूर्य 2/21/20/55 और दशा–समाप्तिकालीन स्पष्ट सूर्य 2/21/59/41 के अन्तर 38/46 (कलादि) को 24 से गुणा कर सूर्यगति (57/12) से भाग देकर दो लब्धियां 16 घं. 16 मि. मिलीं। इन्हें प्रथम पंक्ति के वार रविवार (1) और काल 5 घं. 30 मि. में जोड़ने पर 1 वार 21 घं. 46 मि. हुए। इसमें 1 वार 6 घं. 9 मि. जोड़े तो 3 वार 3 घं. 55 मि. हुए। इसमें प्रथम दशा (गुरु दशा) की वर्षसंख्या 11 द्वारा **"दशा–समाप्ति-कालकोष्ठक"** से प्राप्त 6 वार 19 घं. 41 मि. जोड़ देने पर 2 वार 23 घं. 36 मि. मिले। **इसका अर्थ हुआ कि–** गुरु की दशा 2 वार (चन्द्रवार) को रात्रि में 11 घं. 36 मि.(भा.स्टैं.टा.) पर समाप्त होगी। इसमें शनिदशा की वर्षसंख्या 19 द्वारा **"दशासमाप्ति–काल कोष्ठक"** से प्राप्त 2 वार 20 घं. 54 मि. जोड़ने पर 5 वार 20 घं. 30 मि. हुए। यह शनिदशा की समाप्ति का वार और काल (भा.स्टैं.टा.) है। इसी प्रकार इसमें (शनिदशा की समाप्ति के वार और काल में) बुध–दशा की वर्षसंख्या 17 द्वारा इसी कोष्ठक से प्राप्त वा. घ. मि. जोड़ने पर बुधदशा कीसमाप्ति का वार और काल मालूम हो जाएगा। इसी प्रकार शेष ग्रहों की दशाओं की समाप्ति के वार–काल मालूम हो जाएंगे। नीचे दिए गए चक्र में इस उदाहरण के सभी ग्रहों की दशासमाप्ति के वार और काल दर्शाए गए हैं–

| दशासमाप्तिकाल–चक्र [ जन्मतारीख 9–3–97, समय प्रातः 5 घं. 30 मि. (भा.स्टैं.टा.) ] | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दशेश | गुरु | शनि | बुध | केतु | शुक्र | सूर्य | चन्द्र | मंगल |
| दशासमाप्ति–वर्ष (ई. सन्) | 2008 | 2027 | 2044 | 2051 | 2071 | 2077 | 2087 | 2094 |
| दशासमाप्ति–वार | चं. | गु. | शु. | र. | गु. | गु. | बु. | शु. |
| दशा समाप्तिकाल (घं. मि.) (भा.स्टैं.टा.) | 23/36 | 20/30 | 5/6 | 00/10 | 3/13 | 16/8 | 5/40 | 00/44 |
| दशासमाप्ति–तारीख | 7 जुला. | 8 जुला. | 8 जुला. | 9 जुला. | 9 जुला. | 8 जुला. | 9 जुला. | 9 जुला. |

**इसप्रकार दशाओं की समाप्ति के वर्ष (ई. सन्) और वार ज्ञात हो जाते हैं। इनकी तारीखों का निर्णय इसप्रकार करना चाहिए–**

जन्मकालिक ई. सन् से पूर्ववर्ती ई. सन् में जिस तारीख को दशा–समाप्तिकालिक स्पष्टसूर्य उपलब्ध होता है, प्रत्येक दशा की समाप्ति के समय लगभग वही तारीख होती है। इस तारीख में अधिक से अधिक दो दिन का अन्तर हो सकता है। यथार्थ तारीख का निर्णय दशा–समाप्तिकालिक वार द्वारा कर लेना चाहिए (अर्थात् दशा–समाप्तिकालिक वार इस तारीख की समीपस्थ जिस तारीख को हो उसे ही दशा–समाप्तिकालिक यथार्थ तारीख समझना चाहिए)। हमारे उदाहरण में दशा–समाप्तिकालिक स्पष्टसूर्य (2/21/59/41) ई. सन् 1996 (जन्मवर्ष से पूर्ववर्ती वर्ष) में 7 जुलाई को उपलब्ध होता है। अतः यहां प्रत्येक दशा की समाप्ति के समय लगभग 7 जुलाई होगी– यह स्पष्ट है। सभी दशाओं के समाप्तिकालिक वारों के अनुसार दशा–समाप्तिकाल की यथार्थ तारीखों का निर्णय करके उन्हें ऊपर दिए गए **"दशा–समाप्तिकाल–चक्र"** की अन्तिम पंक्ति में लिख दिया गया है।

## दशा–समाप्तिकाल में घं. मि. तक की सूक्ष्मता ला सकना क्या सम्भव है ?

दशासमाप्ति के सूक्ष्मकाल कानिर्णय करने की गणितप्रक्रिया ऊपर दे दी गई है। लेकिन इस

---

⊕ *क्योंकि 7 जुलाई को स्पष्ट सूर्य 2/21/20/55 और 8 जुलाई को 2/22/18/7 है।*

प्रक्रिया द्वारा तभी अपेक्षित सूक्ष्म परिणाम प्राप्त किया जा सकता है, जबकि जन्मकालिक स्पष्ट चन्द्रमा के भोगांश या उसके भयात, भभोग में अपेक्षित सूक्ष्मता हो।

दशा–समाप्ति के काल में मिनट तक की सूक्ष्मता लाना संभव नहीं है, भले ही चन्द्रमा का भोगांश प्रतिविकला तक शुद्ध क्यों न हो ? चन्द्र के भोगांश में एक प्रतिविकला की अशुद्धि होने पर सूर्य के दशासमाप्ति–काल में 1 मिनट और शुक्र के दशा–समाप्तिकाल में 4 मिनट की अशुद्धि आती है।

इष्टकाल में एक सेकण्ड की अशुद्धि से चन्द्रमा के भोगांश में 33 प्रतिविकला की अशुद्धि उत्पन्न होती है, जिससे सूर्य और शुक्र के दशा–समाप्तिकालों में क्रमशः 30 मिनट और 2 घण्टे की अशुद्धि हो जाती है। इसी प्रकार इष्टकाल में 20 सेकण्ड की अशुद्धि (जिससे चन्द्र के भोगांश में 11 विकला की अशुद्धि पैदा होती है ) सूर्य एवम् शुक्र के दशा–समाप्तिकालों में क्रमशः 12 और 40 घण्टे की अशुद्धि पैदा करती है।

इष्टकाल में सेकण्ड तक की सूक्ष्मता भी तभी संभव है, जबकि जातक का जन्मकाल एवम् जन्मस्थानीय सूर्योदयकाल सेकण्ड तक शुद्ध हों। क्योंकि जन्मकाल और सूर्योदयकाल घण्टा, मिनटों में ही ज्ञात किए जाते हैं, सेकण्डों की वहां उपेक्षा कर दी जाती है, अतः प्रत्येक जातक के जन्मकाल में एक मिनट तक की अशुद्धि हो सकती है। स्थानीय सूर्योदयकाल में सेकण्ड तक की सूक्ष्मता ला पाना भारी समस्या है।

**जन्मकाल, इष्टकाल और सूर्योदयकाल में कितनी अशुद्धि होने पर चन्द्रभोगांश एवम् दशासमाप्ति–काल में कितना अन्तर आता है– यह नीचे दिए गए कोष्ठक में दिखाया गया है–**

| जन्मकाल, इष्टकाल या सूर्योदयकाल में अशुद्धि | चन्द्रभोगांश में अशुद्धि | सूर्यदशा में अन्तर | शुक्रदशा में अन्तर |
|---|---|---|---|
| सेकण्ड | वि./प्र. वि. | घण्टा | दिन–घण्टा |
| 1 | 0/33 | $\frac{1}{2}$ | 0/ 2 |
| 5 | 2/45 | 3 | 0/10 |
| 10 | 5/30 | 6 | 0/20 |
| 20 | 11/00 | 12 | 1/16 |
| 30 | 16/30 | 18 | 2/12 |

**इस कोष्ठक से स्पष्ट है कि–** जन्मकाल, इष्टकाल या सूर्योदयकाल में कुछ सेकण्डों की अशुद्धि से भी ग्रहों के दशा–समाप्तिकाल में इतना अधिक अन्तर आ जाता है, जिससे तात्कालिक लग्न का शुद्ध निर्णय नहीं हो सकता और इसीलिए दशा–प्रवेशकालिक लग्नकुण्डली–द्वारा दशा के शुभाशुभ फल का निर्णय करने वाले सिद्धान्त को क्रियान्वित कर पाना संभव नहीं है।

हमारे प्राचीन ज्योतिषग्रन्थों ( ब्रह्मसिद्धान्त, सूर्यसिद्धान्त, ग्रहलाघव आदि ) द्वारा अलग–अलग स्पष्ट किए गए एक ही समय के चन्द्रभोगांशों में परस्पर कई कलाओं तक का अन्तर रहता है। अतः इन विभिन्न ग्रन्थों के अनुसार स्पष्ट किए गए जन्मकालीन चन्द्रभोगांशों में इस अन्तर के कारण जातक के दशा–समाप्तिकालों में दिनों, अनेक स्थितियों में तो मासों का भी अन्तर रहता है– यह बहुत कम दैवज्ञ जानते हैं।

नवीन ( चित्रापक्षीय दृक्सिद्ध ) पद्धति ( जिसके आधार पर भारत के लगभग शत–प्रतिशत पंचांग आजकल तैयार होते हैं ) और सूर्यसिद्धान्त आदि प्राचीन पद्धतियों ( जिनके अनुसार आज से 50–60 वर्ष पहले तक सभी भारतीय पंचांग तैयार होते रहे हैं ) द्वारा स्पष्ट किए गए चन्द्रभोगांशों में 2 अंश से भी अधिक तक का अन्तर पाया जाता है। जिससे इन दोनों ( नवीन और प्राचीन ) पद्धतियों के अनुसार दशा–समाप्तिकाल अक्सर समान नहीं आते। इनमें 3 वर्ष तक का अन्तर कई बार देखा जाता है। इस अन्तर का

प्रभाव दशा-समाप्तिकाल पर तो पड़ता ही है, अन्तर्दशा और प्रत्यन्तर्दशाओं के समाप्तिकालों पर तो यह प्रभाव अत्यन्त असह्य होता है, जिससे इन दोनों पद्धतियों के अनुसार अन्तर्दशा और प्रत्यन्तर्दशाओं के स्वामी बिलकुल बदल जाते हैं और दशासम्बन्धी फलादेश बिलकुल उलट–पुलट हो जाता है।

**B.V. Raman ( बंगलोर ) ने जो अयनांश स्वीकार किए हैं, उनके अनुसार स्पष्ट किए गए चन्द्रभोगांश चित्रापक्षीय चन्द्रभोगांशों से तो हमेशा 1 अंश 27 कला अधिक रहते हैं, जिससे B.V. Raman पद्धति और चित्रापक्षीय पद्धति से स्पष्ट किए गए दशा–समाप्तिकालों में 8 से 27 महीनों तक का अन्तर हमेशा रहता ही है, जिसके परिणामस्वरूप अन्तर्दशाओं के स्वामी ग्रह इन दोनों पद्धतियों से अक्सर भिन्न–भिन्न होते हैं। प्रत्यन्तर्दशाओं के स्वामी तो इन दोनों पद्धतियों से कभी मेल खाते ही नहीं हैं। स्पष्ट है– इन दोनों पद्धतियों से स्पष्ट की गई दशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशाओं के फलादेश में अनेकत्र भारी विरोध रहता है।**

भयात, भभोग या चन्द्र की दैनिक गति द्वारा त्रैराशिक से स्पष्ट किए गए इष्टकालिक चित्रापक्षीय दृक्तुल्य चन्द्रभोगांश में भी 4 कला तक की स्थूलता (अशुद्धि ) रहती है, जिससे दशासमाप्ति–काल में 11 से 36 दिन तक का अन्तर हो जाता है। इस अन्तर के कारण अधिकतर प्रत्यन्तर्दशाओं के काल तो अशुद्ध हो ही जाते हैं।

स्पष्ट चन्द्रमा में कितनी अशुद्धि से दशासमाप्ति–काल में कम से कम ( दशेश सूर्य की स्थिति में ) और अधिक से अधिक ( दशेश शुक्र की स्थिति में ) उत्पन्न होने वाली अशुद्धि कितनी होगी, इसका विवरण नीचे कोष्ठक में दिया गया है–

| चन्द्रभोगांश में अशुद्धि | सूर्यदशा में अशुद्धि | शुक्रदशा में अशुद्धि | चन्द्रभोगांश में अशुद्धि | सूर्यदशा में अशुद्धि | शुक्रदशा में अशुद्धि |
|---|---|---|---|---|---|
| अं. क. | दिन | दिन | अं. क. | दिन | दिन |
| 0/1 | 3 | 9 | 0/20 | 54 | 180 |
| 0/2 | 5 | 18 | 0/30 | 81 | 270 |
| 0/3 | 8 | 27 | 1/00 | 162 | 540 |
| 0/4 | 11 | 36 | 2/00 | 324 | 1080 |
| 0/10 | 27 | 90 | 3/00 | 486 | 1620 |

**इस विवेचन का सारांश यह है कि–** किसी ग्रह के दशासमाप्ति–काल को मिनट या घण्टा तक की सूक्ष्मता से ज्ञात करने का गणितीय प्रयास अर्थहीन है, क्योंकि अनेकत्र तो दिन तक की सूक्ष्मता प्राप्त कर पाना भी सम्भव नहीं है। इतनी सूक्ष्मता प्राप्त करने के लिए जन्मकाल, सूर्योदयकाल और चन्द्रभोगांश में जो सूक्ष्मता अपेक्षित है, उसे प्राप्त कर सकना गणक के सामर्थ्य से बाहिर है। व्यवहार में लाई जाने वाली काल की सूक्ष्मता की भी एक सीमा है, जिसका अतिक्रमण सम्भव नहीं है। अतः स्पष्ट है– दशा–प्रवेशकालिक लग्नकुण्डली द्वारा दशाफल के निर्धारण के लिए जातकशास्त्रों द्वारा किया गया निर्देश कोई अर्थ ही नहीं रखता। इसलिए यही उचित है कि– दशासमाप्ति का लगभग दिन ही ज्ञात कर लिया जाए। दशासमाप्तिकालीन सूर्य के राश्यादि जिस तारीख को पड़ते हैं, उसी तारीख को सभी दशाओं की समाप्तितारीख मान लेना ही ठीक है।

**इस उपरोक्त प्रतिपादन से यह सिद्ध होता है कि– " ग्रहों की दशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशाओं के गणितागत प्रारम्भकाल से ही उनका शुभाशुभ प्रभाव प्रारम्भ हो जाता है" – दैवज्ञों द्वारा इस प्रकार की धारणा रखना सर्वथा अयुक्त है, क्योंकि उल्लिखित अनेक अपरिहार्य कारणों से दशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर्दशाओं के प्रारम्भकाल का मास और अनेकदा वर्ष भी विश्वसनीय,(प्रामाणिक) सिद्ध नहीं होता, दिन और घण्टा–मिनटों की बात तो बहुत दूर की है।**

